# मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व का सन्दर्भ-ग्रन्थ

डॉ० राजकुमार शर्मा



मध्यप्रदेश हिन्दी ग्रन्थ अव

# मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व का सन्दर्भ-ग्रन्थ

Published by Madhya Pradesh Hindi Granth Academy under the Centrally Sponsored Scheme of Production of Books and Literature in Regional Languages at the University Level, of the Government of India in the Ministry of Education and Social Welfare (Department of Culture), New Delhi.

# मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व का सन्दर्भ-ग्रन्थ

(पूर्व-मुस्लिम काल)

डा० राजकुमार शर्मा
व्याख्याता, इतिहास विभाग, जबलपुर विश्वविद्यालय
जबलपुर




मध्यप्रदेश हिन्दी ग्रन्थ अकादमी

मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व का सन्दर्भ-ग्रन्थ

# Madhyapradesh Ke Puratatva Ka Sandarbha-Grantha

BY

Dr. Raj Kumar Sharma

प्रकाशक
मध्यप्रदेश हिन्दी ग्रन्थ अकादमी
97, मालवीय नगर, भोपाल-3

●



●

प्रथम संस्करण
1974

●

मूल्य : 50 रुपये

●

मुद्रक
धारा प्रेस, 609 कटरा, इलाहाबाद-2

R B 25/H B 2175/1974

श्रद्धा और उत्साह के आलम्बन

पूज्य

**मां**

के चरणों में

# प्राक्कथन

स्वतन्त्र चिन्तन और सृजनात्मक प्रतिभा का विकास सच्चे अर्थ में तब तक सम्भव नहीं जब तक सभी स्तरों पर मातृभाषा के माध्यम से शिक्षा नहीं दी जाती। भारतीय मानस और मेधा अपने परिवेश और आवश्यकताओं की अनुरूपता में तब तक नयी दिशाओं का संधान नहीं कर सकेगी जब तक वह विदेशी भाषा में अन्तर्निहित संस्कारों से मुक्त नहीं होती। राष्ट्रीय चरित्र का भावबोध अपनी भाषाओं के माध्यम से निश्चय ही अधिक प्रभावशाली हो सकेगा।

इस तथ्य को अनुभव के स्तर पर स्वीकार करने के बाद से भारतीय भाषाओं को शिक्षा का माध्यम बनाने के सतत प्रयास किये जाते रहे हैं। इनकी सफलता के मार्ग में सबसे बड़ी बाधा थी पाठ्य पुस्तकों का अभाव। इस अभाव को दूर करने के लिए एक विशाल योजना और दृढ़ निश्चय की आवश्यकता थी। भारत सरकार के शिक्षा मंत्रालय ने इसी उद्देश्य से विश्वविद्यालयीन ग्रन्थ-निर्माण योजना के अन्तर्गत प्रत्येक राज्य को एक-एक करोड़ रुपये का वित्तीय अनुदान देकर अकादमियों की स्थापना की प्रेरणा दी। इसी क्रम में मध्यप्रदेश में भी जुलाई, १९६९ में हिन्दी ग्रन्थ अकादमी की स्थापना हुई।

विगत चार वर्षों में अकादमी ने विज्ञान, तकनीकी, कृषि तथा मानविकी के विभिन्न विषयों में डेढ़ सौ से भी अधिक मौलिक तथा अनुवाद-ग्रन्थ प्रकाशित किये हैं। इनमें स्नातक एवं स्नातकोत्तर कक्षाओं के विद्यार्थियों की आवश्यकता एवं पाठ्यक्रम की अनुरूपता का ध्यान रखा गया है। प्रकाशनों में केन्द्रीय शब्दावली आयोग द्वारा तैयार की गयी मानक शब्दावली समान रूप से प्रयुक्त हुई है।

मुझे विश्वास है कि अकादमी के प्रकाशनों से हिन्दी-भाषा में विश्वविद्यालयीन-स्तर के ग्रन्थों का अभाव पर्याप्त रूप में दूर होगा और विद्यार्थी अपनी मातृभाषा के माध्यम से ज्ञान-विज्ञान की प्रगति से अवगत हो सकेंगे। साथ ही, मैं यह भी आशा करता हूँ कि शिक्षा जगत में इन प्रकाशनों का दिन-प्रति-दिन अधिकाधिक स्वागत होगा।

अर्जुनसिंह

अध्यक्ष

मध्यप्रदेश हिन्दी ग्रन्थ अकादमी

# प्रस्तावना

भारत के प्राचीन इतिहास को रूपायित करने में पुरातत्त्व एक अनिवार्य और अत्यन्त महत्वपूर्ण उपादान सिद्ध हुआ है। उसके द्वारा इतिहास के क्षेत्र में प्रचलित अनेक भ्रान्त धारणाओं का निराकरण हुआ है और इतिहास के पुनर्निर्माण के लिए नये और सुदृढ़ आधार प्राप्त हुए हैं। इतिहास की टूटी कड़ियाँ जोड़ने में तो पुरातत्त्व का योगदान अपूर्व है ही।

यों तो भारत के प्रत्येक भू-भाग में पुरातत्त्व की सामग्री उपलब्ध होती रही है, परन्तु वर्तमान मध्यप्रदेश की भौगोलिक सीमाओं के अन्तर्गत जो सामग्री प्राप्त हुई है, उससे समस्त भारत का अतीत गौरवान्वित हुआ है इस दिशा में ज्यों-ज्यों अधिकाधिक कार्य होता रहेगा उसके गौरव में क्रमशः वृद्धि होती रहेगी।

इस प्रदेश की पुरातत्त्व सामग्री इतिहास की दृष्टि से ही महत्वपूर्ण नहीं है। शिलालेखों के रूप में उपलब्ध यहाँ की सामग्री साहित्य की उज्ज्वल परम्परा को और उज्ज्वल बनाने वाली है। मूर्तियों, मन्दिरों और राज-प्रासादों के उत्कृष्ट नमूने इस प्रदेश की सूक्ष्म कलात्मक दृष्टि और परिष्कृत अभिरुचि के परिचायक मात्र नहीं, प्रत्यक्ष प्रमाण भी हैं।

पुरातत्त्व के समर्पित विद्वानों ने इस प्रदेश में उपलब्ध महत्वपूर्ण सामग्री को अपने-अपने साधनों और सामर्थ्य के अनुरूप समय-समय पर सूचीनिबद्ध करने का सराहनीय प्रयत्न किया है। उस समस्त सामग्री को तथा उन प्रयत्नों के अनन्तर की गयी खोज के परिणामस्वरूप प्राप्त सामग्री का एकत्र समावेश करके उसे प्रकाशित करने की आवश्यकता का अनुभव देर से किया जा रहा था यह आवश्यक और महत्वपूर्ण कार्य किसी भी सामान्य प्रकाशक की शक्ति के बाहर की बात थी। अकादमी ने इसकी आवश्यकता का तीव्र अनुभव किया और हमारे उस महत्वपूर्ण कार्य का सम्पादन करने का भार जबलपुर विश्वविद्यालय के इतिहास विभाग के व्याख्याता डाक्टर राजकुमार शर्मा को सौंपा गया। डाक्टर शर्मा ने इस कार्य को सम्पादित करके इतिहास के अध्येता विद्वानों और प्रौढ़ छात्रों की उल्लेखनीय सेवा की है।

प्रत्येक महत्वपूर्ण पुस्तकालय के लिए यह ग्रन्थ अनिवार्य रूप से संग्रहणीय है। हमें आशा है कि इस ग्रन्थ से पुरातत्त्व विषयक साहित्य की एक बहुत बड़ी कमी दूर होगी। प्राचीन इतिहास की अन्वेषक प्रतिभाओं को इससे अमूल्य सहायता मिलेगी और उनके द्वारा इस ग्रन्थ का समुचित स्वागत होगा।

[signature]

**संचालक**
मध्यप्रदेश हिन्दी ग्रन्थ अकादमी

# भूमिका

प्राचीन भारत के राजनीतिक तथा सांस्कृतिक इतिहास में आधुनिक मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत आने वाले भू-भाग का महत्वपूर्ण योगदान रहा है। प्रागैतिहासिक काल से लेकर आधुनिक काल तक इस प्रदेश के विभिन्न भागों में भारतीय संस्कृति अनेक रूपों में फूली-फली। अतः स्वभावतः ही विद्वानों का ध्यान इस विस्तृत भू-खण्ड में फैली पुरातत्त्व विषयक उस सामग्री की ओर गया जो प्राचीन भारत के इतिहास तथा संस्कृति को समझने में महत्वपूर्ण सिद्ध हो सकती है। भारतीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण के गत सौ वर्ष से भी लम्बे समय के परिश्रम के फलस्वरूप तथा विभिन्न विश्वविद्यालयों, संस्थाओं और व्यक्तिगत प्रयत्नों से मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व के विभिन्न पहलुओं पर अनेक विद्वानों द्वारा पर्याप्त लिखा जा चुका है। परन्तु इस सामग्री का व्यवस्थित एकत्रीकरण आज तक भी नहीं हुआ है। प्रस्तुत ग्रन्थ में इसी लक्ष्य को पूरा करने का एक प्रयास किया गया है।

मध्यप्रदेश के कुछ सीमित क्षेत्रों से सम्बन्धित पुरातात्विक विषयक ग्रन्थ लिखने के प्रयत्न इसके पहले भी किये गये हैं। इस प्रकार का एक प्रयास डॉ० हरिहर त्रिवेदी के "ए बिबलियोग्राफ़ी आफ़ मध्यभारत आर्केयलाजी" में किया गया जो १९५३ में प्रकाशित हुआ। मध्यभारत क्षेत्र में फैले स्मारकों की एक सूची बनाने का प्रयत्न "ए डेसक्रिपटिव एण्ड क्लासिफाइड लिस्ट आफ़ एनशियन्ट मानुमेन्टस् इन मध्यभारत" नामक पुस्तक में श्री डी० आर० पाटिल ने किया। इसी प्रकार ग्वालियर राज्य में उपलब्ध अभिलेखों की तालिका श्री हरिहर निवास द्विवेदी द्वारा "ग्वालियर राज्य के अभिलेख" नामक ग्रन्थ के रूप में प्रस्तुत की गयी जिसका प्रकाशन १९४७ में हुआ। राज्य पुनर्गठन के पहले के मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत, जिसमें विदर्भ भी शामिल था, उपलब्ध अभिलेखों की विवरणात्मक सूची बनाने का एक उल्लेखनीय प्रयास स्वर्गीय रायबहादुर हीरालाल द्वारा "इन्सक्रिपशन्स इन दी सी० पी० एण्ड बरार" नामक पुस्तक के रूप में किया गया जिसका अन्तिम संस्करण १९३२ में प्रकाशित हुआ था। इसके पहले हेनरी कज़िन्स द्वारा मध्यप्रदेश में उपलब्ध स्मारकों की एक सूची "लिस्ट्स आफ़ एन्टिक्वेरियन रिमेन्स इन दी सी० पी० एण्ड बरार" नामक पुस्तक के रूप में निर्मित की गयी जो १८९७ में प्रकाशित हुई। स्व० डॉ० मोरेश्वर दीक्षित द्वारा पुराने मध्यप्रदेश के अन्तर्गत स्थित पुरातत्त्व की सामग्री की ओर संकेत करने के लिए "मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व की रूपरेखा" नामक पुस्तक १९५४ में प्रकाशित की गयी।

इस ग्रन्थ में सात अध्याय हैं। प्रथम अध्याय में मध्यप्रदेश के प्रागैतिहासिक काल से पूर्व-मुस्लिम काल (ग्वालियर के तोमर शासकों के पतन तक) का इतिहास संक्षिप्त, परन्तु प्रामाणिक रूप से प्रस्तुत किया गया है। पुरातत्त्व के मूल स्रोतों को आधार बनाकर इस इतिहास को लिखा गया है। इन स्रोतों का उल्लेख अध्याय की पाद-टिप्पणियों में है जो प्रस्तुत ग्रन्थ के विभिन्न सन्दर्भ-क्रमांकों की ओर संकेत करते हैं, जहाँ उनका संक्षिप्त विवरण है।

द्वितीय अध्याय मध्यप्रदेश के प्रागैतिहासिक तथा आद्यैतिहासिक काल के पुरातत्त्व से सम्बन्धित है। इसमें उन स्थलों तथा उपलब्ध उपकरणों का वर्णन है जो इस काल के हैं। स्थलों का वर्गीकरण आधुनिकतम मान्य कालक्रम के अनुसार कर उन्हें वर्णमाला के क्रमानुसार व्यवस्थित किया गया है। उपलब्ध सामग्री का वर्णन करने के लिए उसी शब्दावली का प्रयोग किया गया है जिसे केन्द्रीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण विभाग के सम्बन्धित प्रतिवेदनों में उपयोग में लाया गया है। पुरातत्त्व विभाग के पिछले बीस वर्षों के प्रतिवेदनों में इस काल से सम्बन्धित शब्दावली के उपयोग में भिन्नता दिखलायी पड़ती है। विस्तृत विवरण के अभाव में लेखक ने उन्हें यथावत रहने देना ही उचित समझा है।

तृतीय अध्याय में मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत प्राप्त अभिलेखों को सूचीकृति किया गया है। ये अभिलेख तोमरों के पतन के पूर्व (विक्रम संवत् १५८० अर्थात् १५२३ ई०) तक के हैं। इस बीच के जो मुस्लिम शासकों के अभिलेख प्राप्त हुए हैं, उन्हें इस सूची मे सम्मिलित नहीं किया गया है। विभिन्न राजवंशों से सम्बन्धित इन अभिलेखों को तिथि क्रमानुसार व्यवस्थित किया गया है। प्रत्येक अभिलेख में वर्णित सामग्री के संक्षिप्त विवरण का उल्लेख प्रस्तुत अध्याय में है।

चतुर्थ अध्याय मध्यप्रदेश के प्राचीन स्मारक तथा प्रतिमा-सम्पदा से सम्बन्धित है। ये स्मारक धार्मिक हैं, अतः अध्ययन की सुविधा के दृष्टिकोण से इनका वर्गीकरण धर्म के आधार पर किया गया है। प्रत्येक धर्म से सम्बन्धित स्मारक-स्थलों को वर्णक्रम से व्यवस्थित करके स्मारकों का विवरण देते हुए सन्दर्भ सहित रखा गया है।

पंचम अध्याय में मध्यप्रदेश के सीमा के अन्तर्गत उपलब्ध प्राचीन राजवंशों के सिक्के, मुहर तथा मुद्रांकनों का वर्णन है। मान्य कालक्रम के अनुसार इन्हें विभाजित कर प्रत्येक सिक्के अथवा सिक्कों की निधियों के प्राप्त-स्थलों को वर्णक्रम से रखा गया है।

षष्ठ अध्याय मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व संग्रहालयों से सम्बन्धित है। परन्तु केवल एक-दो संग्रहालयों को छोड़कर किसी भी संग्रहालय की सन्तोषजनक सूची अभी तक प्रकाशित नहीं हुई है। अभिलेखों के आधार पर संरक्षित पुरातत्त्व की सामग्री की संक्षिप्त सूची एवं व्यक्तिगत तथा स्थानीय संस्थाओं द्वारा संचालित संग्रहों की सूची प्रस्तुत अध्याय में समाविष्ट है।

सप्तम् अध्याय में मध्यप्रदेश के सीमा के अन्तर्गत आज तक किये गये लगभग सभी महत्वपूर्ण उत्खननों का संक्षिप्त विवरण है। प्रत्येक स्थल के उत्खनन में कौन-सी विभिन्न कालक्रमों की सभ्यताएँ प्रकाश में आयीं, उत्खनन के दौरान कौन-सी मूल्यवान वस्तुएँ प्राप्त हुई, तथा कार्बन-१४ की रीति से निर्धारित तिथियों का उल्लेख इस अध्याय में किया गया है।

सप्तम् अध्याय के बाद सन्दर्भ-ग्रन्थ सूची दी गयी है। इसमें प्रत्येक अध्याय से सम्बन्धित केवल उन ग्रन्थों तथा लेखों का विवरण है जो साधारणतः प्रस्तुत ग्रन्थ के मूल भाग में नहीं सम्मिलित किये गये हैं अथवा जिनका पूर्ण विवरण देना नितान्त आवश्यक समझा गया है। इस खण्ड के अन्त में पी-एच० डी० के सम्बन्धित उन शोध-प्रबन्धों की सूची भी दी गयी है जो मध्यप्रदेश के प्राचीन इतिहास तथा पुरातत्त्व से सम्बन्धित हैं। पुस्तक के अन्त में वंशावली, स्थल-सूची, अनुक्रमणिका, शब्दावली तथा मध्यप्रदेश का पुरातात्विक मानचित्र दिया गया है।

अन्त में मैं उन सभी विद्वानों तथा मित्रों का आभारी हूँ जिन्होंने मुझे इस कठिन विषय पर पुस्तक लिखने में सहायता प्रदान की अथवा प्रोत्साहित किया। प्रो० कृष्णदत्त वाजपेयी, अध्यक्ष, प्राचीन भारतीय इतिहास, संस्कृति तथा पुरातत्त्व विभाग, सागर विश्व-विद्यालय ने अपने सत्परामर्शों से मुझे उपकृत किया है। इस ग्रन्थ के अन्त में संलग्न मध्य-प्रदेश के पुरातत्त्व का मानचित्र उन्हीं की सहायता का परिणाम है। डा० अजयमित्र शास्त्री, रीडर, नागपुर विश्वविद्यालय ने इस पुस्तक के तृतीय तथा पंचम अध्याय के लिए नवीनतम सूचनाएँ उपलब्ध करा कर मुझे उपकृत किया है। मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व विभाग के उप-संचालक श्री वीरेन्द्र कुमार वाजपेयी तथा केन्द्रीय पुरातत्त्व विभाग के सहायक अधीक्षक श्री चन्द्रभूषण त्रिवेदी ने मुझे अपने सुझाओं द्वारा सामग्री एकत्रित करने में पूर्ण सहायता प्रदान की। मध्यप्रदेश के सभी संग्रहालयों के अध्यक्षों ने मुझे उनके संग्रहालय में संरक्षित पुरातत्त्व की सामग्री की सूची बनाने में पूर्ण सहयोग दिया। शासकीय संग्रहालयों के अतिरिक्त स्थानीय तथा व्यक्तिगत संग्रहों की सूची बनाने में उज्जैन के श्री वी० श्री० वाकणकर तथा इन्दौर के श्री आर० एस० गर्ग ने मुझे विशेष योगदान दिया। इन्दौर के डा० नागू तथा उमरावसिंह बघेल और जबलपुर के डा० सन्तलाल कटारे तथा डा० महेशचन्द्र चौबे ने अपने व्यक्तिगत संग्रहालयों की सूची प्रदान कर मुझे उपकृत किया है। मैं इन सभी विद्वानों का हृदय से आभारी हूँ। मेरे प्रिय शिष्य श्री शिवनारायण पाठक तथा श्री दिलीप जोशी ने इस कार्य में मेरी बहुत सहायता की है। प्राचीन भारतीय इतिहास तथा पुरातत्त्व के मर्मज्ञ मध्यप्रदेश के भूतपूर्व मुख्यमंत्री पं० द्वारकाप्रसाद जी मिश्र ने इस ग्रन्थ के लेखन की प्रगति में विशेष रुचि लेते हुए मुझे निरन्तर प्रोत्साहित किया है। मैं उनका हृदय से अभारी हूँ।

**राजकुमार शर्मा**

# विषय-सूची



## प्रथम अध्याय

## ऐतिहासिक पृष्ठभूमि

## चतुर्थ अध्याय

## सप्तम् अध्याय

# संक्षेप-सूची

| | |
|---|---|
| आ० क० त्रि० | : Anant R. S., **Art and Architecture of the Kalachuris of Tripuri**—A Thesis for Ph. D. in the University of Jabalpur ( unpublished ), 1966. |
| आ० ग्वा० | : M. B. Gadre, **Archaeology in Gwalior**, 2nd Ed. Gwalior, 1934. |
| आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट | : **Archaeological Survey of India, Annual Report.** |
| इ० आ० रि० | : **Indian Archaeology—A Review.** |
| इ० ए० | : **Indian Antiquary**, Bombay. |
| इ० क० | : **Indian Culture**, Calcutta. |
| इ० ख० | : Kunwarlal, **Immortal Khajuraho,** 1965. |
| इ० नि० ग० | : Govt. of M. P., **East Nimar Gazetteer,** Bhopal, 1969. |
| इ० न्यू० क्र० | : **Indian Numismatic Chronicle.** |
| इ० स्टे० ग० | : **Indore State Gazetteer** by L. C. Dhariwal, Indore, 1931. |
| इ० हि० क्वा०<br>IHQ. | : **Indian Historical Quarterly,** Calcutta. |
| ई० पू० | : ईसवी-पूर्व |
| ए० आई०<br>AI. | : **Ancient India**—the Bulletin of the Department of Archaeology, Govt. of India. |
| ए० इ०<br>EI. | : **Epigraphia Indica.** |

| | |
|---|---|
| ए० बि० इ० आ० | : Annual Bibliography of Indian Archacology, Leyden. |
| ए० भ० ओ० रि० इ० | : **Annals of the Bhandarkar Oriental Research Institute**, Poona. |
| ए० मा० न० | : Sankalia H. D., Subbarao B. and Deo S. B., **The Excavations at Maheshwar and Navdatoli** (1952-53). |
| ए० रि० | : **Asiatic Researches.** |
| ए० रि० इ० ए० | : **Annual Report of Indian Epigraphy.** |
| क० आ० स० इ० रि० | : **Cunningham's Archaeological Survey of India Reports.** |
| क० इ० इ० | : **Corpus Inscriptionum Indicarum.** |
| क० प्र० रि० | : Cousens H., **Progress Report of Archaeological Survey of India.** |
| क० लि० ए० रि० | : **Cousens H., Lists of Antiquarian Remains in the C. P. and Berar**, Calcutta, 1897. |
| क्वा० ए० इ० | : Cunningham A , **Coins of Ancient India.** |
| क्वा० मे० इ० | : Cunningham A., **Coins of Mediaeval India.** |
| कीलहार्न सूची | : Kielhorn F., **A list of Inscriptions in Northern India (from about 400 A. D.)**. Appendix to Epigraphia Indica, Vol. V, VIII. |
| के० इ० क्वा० ब्रि० म्यू० | : **Catalogue of Indian Coins in the British Museum—Ancient India.** |
| के० क्वा० ना० प० | : Trivedi H. V., **Catalogue of the Coins of the Naga Kings of Padmavati**, Gwalior, 1957. |
| के० म्यू० आ० सा० | : Marshall J., **Catalogue of the Museum of Archaeology at Sanchi**, 1922. |
| के० स्क० ग्वा० म्यू० | : Thakore S. R., **Catalogue of Sculptures in the Archaeological Museum, Gwalior.** |

खo अo : Director of Information, M. P., **Khajuraho** (Album), 1958.

खo कृo : Krishna Deva, **Khajuraho** ( Guide book ), 1965.

खo जेo : Zennas E. and Auboyer J., **Khajuraho** (1960).

खo देo प्रo : अवस्थी रामाश्रय, **खजुराहो की देव प्रतिमाएँ**, आगरा, १९६७।

खo धाo : Dhama B. L., **Khajuraho** (Guide Book), 1953.

खo विo : Vijayatunga J., **Khajuraho**, ( Guide book ), 1960.

खo विo प्रo : Vidya Prakash, **Khajuraho**, 1967.

खo वैo : मुनि कान्तिसागर, **खण्डहरों के वैभव**, काशी १९५३।

खo स्कo सिo : Agrawal Urmila, **Khajuraho Sculptures** and **their Significance**, 1964.

गाo चo : Garde M. B., **Guide to Chanderi**.

गाo पुo : त्रिवेदी हरिहर, **गांधीसागर का पुरातत्व**, भोपाल।

गाo सुo : Garde M. B., **Guide to Surwaya.**

गाo स्टेo म्यूo इo : Paranjpe P. G., **A short Guide Book to the Central Museum, Indore**, 1961.

गाo स्टेo म्युo धुo : Dikshit S. K., **A Guide to the State Museum, Dhubela, Nowgong ( BKD ), Vindhya Pradesh,** (1955-57).

ग्वाo डिo गo : Government **of** M. P., **Gwalior District Gazetteer**, 1965.

ग्वाo पुo रिo : **Annual Administration Report, Archaeological Department, Gwalior State**, Gwalior.

चo जेo टाo : Dikshit R. K., **The Chandellas of Jejakabhukti and their Times**, A Thesis for Ph. D., Agra University, 1950 (unpublished).

जo अo ओo सोo : **Journal of the American Oriental Society.**

जo आo हिo रिo सोo : **Journal of the Andhra Historical Research, Society**, Rajahmundry.

जo इo म्यूo : **Journal of Indian Museums**, Bombay.
JIM.

जo इo हिo : **Journal of Indian History**, Trivandrum.
JIH.

जo एo : **Journal of Asiatique**, Paris.

जo एo सोo बo : **Journal of the Asiatic Society of Bengal**, Calcutta.

जo ओo इo : **Journal of Oriental Institute**, M. S. University of Baroda, Baroda.

जo डिo गo : Govt. of M. P., **Jabalpur District Gazetteer**, 1968.

जo न्युo सोo इo : **Journal of the Numismatic Society o India**, Varanasi.
JNSI.

जo बo हिo यूo : **Journal of the Benares Hindu University**, Varanasi.

जo बo ब्राo रo एo सोo : **Journal of the Bombay Branch of Royal Asiatic Society**, Bombay.

जo बिo ओo रिo सोo : **Journal of the Bihar and Orissa Research** Society, Patna.
JBORS.

जo मo प्रo इo पo : **Journal of the Madhya Pradesh Itihasa Parishad**, Bhopal.

जo यूo पीo हिo सोo : **Journal of the U. P. Historical Society**, Lucknow.
JUPHS.

जo रo एo सोo : **Journal of the Royal Asiatic Society of Great Britain and Ireland**, London.

जo विo यूo : **The Vikram**—Journal of Vikram University, Ujjain, Kayatha, Excavation Number, 1967.

ट्रेo ट्रोo रिo : **Treasure Trove Reports of Madhya Pradesh**, Nagpur.

डाo फोo ग्वाo स्टेo : Grade M. B., **Directory of Forts in Gwalior State**.

| | |
|---|---|
| डे० लि० म० म० भा० | : Patil D. R., **Descriptive and Classified list of Ancient Monuments in Madhya Bharat.** |
| द० दी० | : हीरालाल राय बहादुर, **दमोह दीपक।** |
| दु० डि० ग० | : Nelson A. E., **Drug District Gazetteer,** Calcutta, 1910. |
| धा० प्र० | : बालचन्द्र जैन, **महंत घासीदास स्मारक संग्रहालय (रायपुर) के पुरातत्त्व उपविभाग में संग्रहीत वस्तुओं का सूचीपत्र,** भाग ३–धातु प्रतिमाएँ (१९६०)। |
| धा० मा० | : Luard, **Dhar and Mandu.** |
| ना० म्यू० ए० रि० | : **Nagpur Museum Acquisition Report,** Nagpur. |
| ना० म्यू० के० | : **Catalogue of existing coins in the Central Museum,** Nagpur, 1908. |
| ना० यु० ज० NUJ. | : **Nagpur University Journal,** Nagpur. |
| ना० सू० | : **श्री नामदेव, शोध छात्र, जबलपुर विश्वविद्यालय से सूचना प्राप्त।** |
| न्यू० नो० मो० | : **Numismatic Notes and Monographs,** Varanasi. |
| न्यू० स० | : **The Numismatic Supplement.** |
| पा० प्र० | : बालचन्द्र जैन, **महंत घासीदास स्मारक संग्रहालय (रायपुर) के पुरातत्त्व उपविभाग में संग्रहीत वस्तुओं का सूचीपत्र,** भाग २, पाषाण प्रतिमाएँ (१९६०)। |
| पे० रा० शे० म० | : Pandey S. K., **Painted Rock-shelters in Madhya Pradesh**—A Thesis for Ph. D. submitted in the University of Saugar, 1970. |
| प्रो० अ० इ० ओ० का० PAIOC. | : **Procedings of the All India Oriental Conference.** |
| प्रो० ए० सो० ब० PASB. | : **Proceedings of the Asiatic Society of Bengal, Calcutta.** |
| प्रो० रि० आ० स० इ० वे० स० | : **Progress Report of the Archaeological Survey of India, Western Circle.** |
| ब्रा० के० | : **Brown C., Catalogue of the Pre-historic Antiquities in the Indian Museum,** 1917. |

| | |
|---|---|
| बु० प्रि० म्यू० | : **Bulletin of the Prince of Wales Museum**, Bombay. |
| भण्डारकर सूची | : D. R. Bhandarkar, **A list of the Inscriptions of Northern India in Brahmi and its derivative scripts, from about 200 A. C.**— Apdendix to Epigraphia Indica, Vols. XIX-XXIII. |
| भा० इ० सं० मं० | : **Bhartiya Itihasa Samsodhan Mandala**, Poona, Quarterly. |
| भि० टो० | : Cunningham A., **The Bhilsa Topes**, London, 1954. |
| म० उ० हि० | : Patil D. R., **Monuments of the Udayagiri Hills.** |
| म० डि० ग० | : Rudman F. R., **Mandla District Gazetteer**, Bombay, 1912. |
| म० पु० | : वाजपेयी कृष्णदत्त, **मध्यप्रदेश का पुरातत्व**, भोपाल, १९७० । |
| म० पु० रू० | : दीक्षित मो० ग०, **मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व की रूपरेखा**, १९५४ । |
| म० प्र० सं० | : **मध्यप्रदेश सन्देश**, सूचना तथा प्रकाशन विभाग, मध्यप्रदेश शासन, ग्वालियर । |
| म० भा० | : **मध्यभारती**, सागर विश्वविद्यालय की शोध पत्रिका । |
| म० भा० इ० | : द्विवेदी हरिहर निवास, **मध्यभारत का इतिहास**, प्रथम खण्ड, ग्वालियर, १९५६ । |
| म० भा० पु० रि० | : **Annual Administration Report, Department of Archaeology, Madhya Bharat.** |
| म० सा० | : Marshall and Foucher, **Monuments of Sanchi**, 3 Vols. Delhi, 1940. |
| मा० सि० ज० | : Yazdani, **Mandu-the city of Joy.** |
| मि० आ० स० इ० MASI. | : **Memoir of the Archaeological Survey of India.** |
| रि० अ० हो० स्टे० | : **Reports on the Administration of the Holkar State, 1929-45.** |

| | |
|---|---|
| रि० जि० स० इ०<br>RGSI. | : **Reports of the Geological Survey of India.** |
| व्य० सू० | : लेखक की व्यक्तिगत सूचना के आधार पर। |
| वा० रा० इ० अ० | : मिराशी वा० वि, वाकाटक राजवंश का इतिहास तथा अभिलेख, नागपुर। |
| वि० सं० | : विक्रम संवत्। |
| वे० नि० डि० ग० | : Govt. of M. P., **West Nimar District Gazetteer**, 1970. |
| श० सं० | : शक संवत्। |
| शु० अ० ग्र० | : शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ। मध्यप्रदेश हिन्दी साहित्य सम्मेलन, नागपुर, १९५५। |
| स० अ० इ० ओ० का० | : **Summaries of Papers of All India Oriental Conference.** |
| स्ट० आ० ए० | : De Terra and Paterson, **Studies on the Ice Age in India and Associated Human Cultures**, Washington, 1939. |
| स० इ० स्क० | : Saraswati S. K., **Survey of Indian Sculptures**, Calcutta, 1957. |
| सा० क०<br>SC. | : **Science and Culture.** |
| सा० डि० ग० | : Govt. of M. P., **Sagar District Gazetteer,** 1967. |
| से० इ० ग० सी० | : **Central India State Gazetteer Series, Vol. V, Pt. A.** 1908. |
| हि० इ० इ० आ० | : Coomaraswamy A. K., **History of Indian and Indonesian Art**, London, 1927. |
| हि० क० द० | : **Thakur V. S.**, Ancient **History and Culture of Dakshina Kosala,** A Thesis for Ph. D. in the University of Jabalpur (unpublished), 1965. |
| हीरालाल सूची | : Hiralal R. B., **Inscriptions in the C. P. and Berar,** Nagpur 1932. |

हे० म० इ० : **Handlist of Monuments, Indore Museum.**

हे० म० मा० : **Handlist of Monuments of Mandu.**

है० त्रि० मा० : Banerji R. D., **The Haihayas of Tripuri And Their Monuments**, Calcutta, 1931.

हो० ख० : Anand Mulk Raj, **Homage to Khajuraho**, Marg X, No. 3, 1957.

BDCRI. : **Bulletin of the Deccan College Research Institute**, Poona.

BPWM. : **Bulletin of the Prince of Wales Museum of Western India, Bombay.**

IAL. : **Indian Art and Letters.**

ILN. : **Illustrated London News.**

JMSUB. : **Journal of Maharaja Sayaji Rao Univercity of Baroda.**

JOR. : **Journal of Oriental Research, Madras.**

MHSP. : **Mahakoshal Historical Research Society's Papers**, Bilaspur.

NIA. : **New Indian Antiquary**, Bombay.

NMB. : **Nagpur Museum Bulletin.**

NPP. : **Nagari Pracharini Patrika**, Varanasi,

OHRS. : **Orissa Historical Research Society's Journal**, Bhubaneswar.

SPCPC. : **Seminar of Papers on the Chronology of Punch-Marked coins.** Memoir No. 1 of the Department of Ancient Indian History and Culture, Benares Hindu University, Varanasi

SPLC. : **Seminar of Papers on the local Coins of North India (300 BC-300 AD).** Memoir No. 2 of the Department of Ancient Indian History and Culture, Benares Hindu University, Varanasi.

प्रथम अध्याय

•

# ऐतिहासिक पृष्ठभूमि

•

## प्रागैतिहासिक तथा आद्यैतिहासिक काल

मध्यप्रदेश के इतिहास का प्रारम्भ पाषाण युग से होता है। पाषाण युग वह युग है जब मनुष्य पशुओं की भाँति जंगलों, पर्वतों और नदी घाटियों में विचरण करता था तथा कन्द-मूल-फल या पशुओं का शिकार कर अपना पेट भरता था। मूलादि के खोदने तथा पशुओं का शिकार करने के लिए वह नदियों में तथा स्थानीय प्राप्त होने वाले बट्टि-दार पत्थरों को तोड़कर उन्हें नुकीला बनाकर भद्दे औज़ार बनाता था। जिस युग में मनुष्य ने इस प्रकार के औज़ार बनाये, उसे पाषाण युग कहा जाता है। विकास की अवस्थाओं को दृष्टि में रखते हुए विद्वानों ने पाषाण युग को तीन भागों में विभाजित किया है। ये भाग हैं—

१—पूर्व-पाषाण युग

२—मध्य-पाषाण युग

३—उत्तर-पाषाण युग

मध्यप्रदेश के विभिन्न स्थानों से इन तीनों कालों से सम्बन्धित औज़ार प्राप्त हुए हैं।

### पूर्व-पाषाण युग

इस युग का विशेष औज़ार जिसे बिना बेंट अथवा लकड़ी के बेंट के साथ उपयोग में लाया जाता था, हस्तकुठार था। इसके अतिरिक्त खुरचनी, मुष्टिकुठार तथा क्रोड भी इस काल के औज़ारों में शामिल हैं। इन औज़ारों के प्राप्ति स्थानों से स्पष्ट होता है कि तत्कालीन मनुष्य या तो नदियों के कगारों और झीलों के तटों पर या पर्वत कन्दराओं में रहता था। अतः पुरातत्वविद् ऐसे स्थलों की खोज प्राचीन नदी घाटियों में अथवा पर्वत कन्दराओं में करते हैं। खोज की दृष्टि से मध्यप्रदेश में अभी तक अग्नि, कुण्डाला, गौर, चम्बल, नर्मदा, सोन्नार, रेतम,

•

परियट, पार्वती, वैनगंगा, बाघ, बिला, धसान, बीना, बेतवा, अन्सेर, गंजई, मुर्ना, सोन, हिरन तथा मचिकुन्दा नदी घाटियों का पर्यवेक्षण किया गया है। यह कार्य अभी भी जारी है। उपरोक्त खोज करने में केन्द्रीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण विभाग, केन्द्रीय जिओलाजिकल सर्वे ऑफ इण्डिया विभाग, प्रचीन भारतीय इतिहास तथा संस्कृति विभाग सागर विश्वविद्यालय, डेक्कन कालेज रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना तथा विक्रम विश्वविद्यालय के प्राचीन भारतीय संस्कृति विभाग अग्रणी रहे। इन खोजों से पूर्व-पाषाणयुगीन जो स्थल अब तक प्रकाश में आये हैं वे—सीधी, शहडोल, सागर, पूर्व तथा पश्चिम निमाड़, मन्दसौर, शाजापुर, इन्दौर, जबलपुर, गुना, बस्तर, विदिशा, दमोह, राजगढ़, होशंगाबाद, छतरपुर, मण्डला, नरसिंहपुर, रीवा, राजगढ़, सिवनी, पन्ना, धार, सीहोर, रायसेन तथा रायगढ़ जिलों के अन्तर्गत स्थिति हैं।[1]

भारत के पूर्व-पाषाण युग का महत्वपूर्ण अनुसंधान कार्य १९३५ में 'डिटेरा' के नेतृत्व में 'येल-कैम्ब्रिज एक्सपेडिशन' ने किया। इस अनुसन्धान का क्षेत्र काश्मीर घाटी से लेकर साल्ट रेंज तक था। 'डिटेरा' का लक्ष्य था—इस सम्पूर्ण क्षेत्र में हिमानी (Glacial) और अन्तर-हिमानी (Inter-Glacial) के क्रम के आधार पर पाषाण कालीन सभ्यता का विश्लेषण करना। इस विश्लेषण में स्तरीय प्रमाण का सहारा लेकर उन्होंने पाषाणयुगीन औज़ारों के विकास की समस्या को सुलझाने का प्रयत्न किया। मध्यप्रदेश में नर्मदा नदी की घाटी में भी अनुसंधान करना येल कैम्ब्रिज एक्सपेडिशन के कार्य का एक महत्वपूर्ण अंग था। होशंगाबाद तथा नरसिंहपुर के बीच खोज तथा उत्खनन करते हुए उन्होंने पाषाणयुगीन तीन स्तरों के अस्तित्व का निष्कर्ष निकाला। ये थे (१) निम्न स्तर जिसमें पूर्व-सोहन प्रणाली के शल्क, अबेवीली, ऐश्यूली प्रणाली के हस्तकुठार तथा विदारणी मिले। यह सामग्री मिट्टी की मोटी तह से ढंकी थी। इस तह में पूर्वकालीन सोहन प्रणाली के शल्क और उत्तर कालीन ऐश्यूली प्रणाली के हस्तकुठार उपलब्ध हुए। (२) ऊर्ध्व सतह से ऐश्यूली प्रणाली के दुधारा उपकरण (Bifaces) तथा उत्तरकालीन सोहन प्रणाली के 'पेवल' उपकरण, शल्क और क्रोड मिले। (३) काली मिट्टी से विभिन्न पत्थरों के बने लघु पाषाण औज़ार प्राप्त हुए।

येल केम्ब्रिज एक्सपेडिशन के उक्त निष्कर्ष को मेक क्राउन, बैनर्जी, डॉ० सांकलिया, खत्री, सुब्बाराव आदि विद्वानों द्वारा बाद में किये गये खोजों के आधार पर गलत बताने का प्रयत्न किया गया। नर्मदा के स्तरीय साक्षों का ठीक से अध्ययन करने के लिये महेश्वर, आदमगढ़, महादेव पिपरिया आदि स्थानों पर उत्खनन कार्य करवाया गया तथा विभिन्न निष्कर्षों पर पहुँचा गया।[2] इस दिशा में और खोज अपेक्षित है।

मालवा क्षेत्र में भी चम्बल की सहायक शिवना नदी की खोज में मन्दसौर तथा नाहरगढ़ नामक स्थानों पर प्राप्त पूर्व-पाषाणयुगीन औज़ारों के अध्ययन से डॉ० खत्री द्वारा महत्वपूर्ण निष्कर्ष पर पहुँचा गया है।[3]

---

१. विस्तृत विवरण के लिए देखिये, प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक १ से १६४

२. विभिन्न निष्कर्षों के लिए देखिये, प्रस्तुत ग्रन्थ, अध्याय ७

३. विस्तृत विवरण के लिए देखिये : ए० पी० खत्री—**'स्टोन एज कल्चर्स ऑफ़ मालवा;'** डेक्कन कालेज रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना

## मध्य-पाषाण युग

१९५४ तक विद्वानों का यह मत था कि भारतवर्ष के पूर्व-पाषाण काल तथा उत्तर-पाषाण काल के बीच एक मध्यान्तर है। परन्तु १९५४-५५ में नेवासा में किये गये खोज में तथा बाद में किये गये अन्य स्थानों की खोज में यह प्रमाणित हो गया कि पूर्व-पाषाण युग तथा उत्तर-पाषाण युग के बीच एक संक्रान्ति का काल था जिसमें बनाये गये औज़ार आकार, प्रकार तथा उपयोग में पूर्व तथा उत्तर-पाषाणयुगीन औज़ारों से भिन्न थे। इस काल में बनाये गये औज़ारों की कला पूर्व-पाषाण युग के उत्तर चरण के औज़ार बनाने की कला पर ही आधारित थी। परन्तु इस काल के कुछ औज़ारों में लघुरूपता को प्रश्रय दिया गया। फलतः कुछ औज़ार तो १५ से० मी० लम्बे बनाये गये परन्तु इसके विपरीत कुछ केवल तीन से० मी० लघु ही बने। अतः इन्हें लघुपाषाण औज़ारों के कोटि में नहीं रखा जा सकता। ये औज़ार जैस्पर, चर्ट, क्वार्ट्ज़, फ्लिन्ट आदि उच्च कोटि के पत्थरों से बनाये जाते थे। बनाये जाने वाले औज़ारों में विभिन्न प्रकार की खुरचनियाँ, नोक तथा बेधनी प्रमुख हैं। मध्यप्रदेश में किये गये चम्बल, बेतवा, नर्मदा, महानदी तथा इनकी सहायक नदियों की घाटियों की खोज में अनेक ऐसे स्थल मिले हैं जहाँ से मध्यपाषाण युगीन औज़ार प्राप्त हुए हैं। इनके अतिरिक्त जबलपुर, सागर, मन्दसौर, सीधी, बस्तर, पूर्व तथा पश्चिम निमाड़, शहडोल, दमोह, सिवनी, रीवा, मण्डला, छतरपुर, विदिशा, गुना, होशंगाबाद, नरसिंहपुर, देवास, छिन्दवाड़ा तथा उज्जैन जिलों में किये गये खोजों में अनेक मध्य-पाषाणयुगीन औज़ार प्राप्त होने वाले स्थल मिले हैं।[1]

## उत्तर-पाषाण युग

इस युग से सम्बन्धित औज़ारों की पहचान इनकी लघुरूपता से होती है। अपनी लघुरूपता के कारण ये लघुपाषाण औज़ार कहलाते हैं। दक्षिण भारत के उत्खननों में मध्य-पाषाण युगीन औज़ारों से उत्तर-पाषाणयुगीन औज़ारों के विकास का सम्पूर्ण चित्र स्पष्ट समझ में आ जाता है। परन्तु मध्यप्रदेश तथा गुजरात के क्षेत्र में अनेक उत्खनन किये जाने के बाद भी मध्य-पाषाणयुगीन औज़ारों से उत्तर-पाषाण युगीन औज़ारों का किस प्रकार विकास हुआ, इसका स्पष्ट चित्र सामने नहीं आया है। उत्तर-पाषाण युग से सम्बन्धित शल्क, क्रोड, फलक (समानान्तर), खुरचनी, बेधनी, समलम्ब, तिकोने तथा अर्धचन्द्राकार औज़ार हैं। ये औज़ार जास्पर, कैल्सेडोनी तथा क्वार्टज़ के बने पाये गये हैं। मध्यप्रदेश में उत्तर-पाषाणयुगीन औज़ार खोज के दौरान पूर्व-निमाड़, शहडोल, मन्दसौर, सीहोर, होशंगाबाद, रीवा, उज्जैन, जबलपुर, रायगढ़, इन्दौर, मण्डला, छतरपुर, बस्तर, विदिशा, सागर, गुना, पन्ना, छिन्दवाड़ा, रतलाम, बिलासपुर तथा धार जिलों में स्थित अनेक स्थानों से प्राप्त हुए हैं।[2]

इन औज़ारों तथा उत्खननों में प्राप्त अन्य उपकरणों से ज्ञात होता है कि उत्तर-

---

१. विस्तृत विवरण के लिए देखिये—अध्याय २ (आ), क्रमांक १९५-३४०
२. वही, क्रमांक ३४१-५१०

पाषाण युग के निवासी शिकारों में प्राप्त विभिन्न पशु तथा मछली पर अपनी जीविका निर्वाह किया करते थे। लघुपाषाण औज़ारों के साथ प्राप्त पशु तथा मछली की हड्डियाँ इस बात की साक्षी हैं। इस काल का मनुष्य मिट्टी के बरतनों का भी उपयोग करता था, ऐसा प्रतीत होता है। आभूषणों में मनके तथा सीप की बनी वस्तुओं का भी वे उपयोग करते थे, ऐसा उत्खननों से प्राप्त सामग्री से ज्ञात होता है। आदमगढ़ के उत्खनन में उत्तर-पाषाण युग से सम्बन्धित स्तर से सीप की बनी वस्तुएँ मिली हैं जिनकी तिथि कार्बन-१४ की विधि से निर्धारित की गई है। कार्बन-१४ की रीति से इनकी तिथि लगभग ५५०० ई० पू० ज्ञात हुई है, जो अभी तक भारत में किये गये उत्खननों में कार्बन-१४ की रीति से प्राप्त सभी तिथियों में प्राचीन-तम है।

## नव-पाषाण युग

पाषाण युग के उपरोक्त तीन कालों के पश्चात् भारत में नव-पाषाण युग का प्रारम्भ हुआ। यह कहना कठिन है कि यह प्रादुर्भाव कब और किस जाति द्वारा हुआ। इस काल के उपकरण प्रधानतः गहरे हरे ट्रप पत्थर के बनाये जाते थे। इस युग के औज़ारों पर या तो सम्पूर्ण भाग पर ओप पाया जाता है अथवा कम से कम ऊपर और नीचे के सिरों पर। इस काल के जो औज़ार मिले हैं उनमें सेल्ट, कुल्हाड़ी, बसूला, रचक (Fabrictor) घन (Hammerstone) तथा ओप करने वाले उपकरण प्रमुख हैं। आकार प्रकार के आधार पर सम्पूर्ण भारत में पाये जाने वाले इन उपकरणों को पाँच समूहों में विभाजित किया गया है। ये समूह हैं क्रमशः (१) उत्तरी समूह (२) दक्षिणी समूह (३) पूर्वी-समूह (४) मध्य-समूह तथा (५) पूर्वी-मध्य समूह। मध्यप्रदेश में पाये जाने वाले ये उपकरण मध्य-समूह के अन्तर्गत आते हैं। नव-पाषाणयुगीन औज़ार मध्यप्रदेश में अर्जुनी, एरण, कुण्डम, गढ़ी-मोरीला, जतकारा, जबलपुर, दमोह, नांदगांव, बहूतराई, बुरचेंका, मुनई, सागर, हटा तथा होशंगाबाद से प्राप्त हुए हैं।[१]

नव-पाषाण युग के उपकरणों के अध्ययन से ज्ञात होता है कि इस काल का मनुष्य सभ्यता के दृष्टिकोण से प्रगति की ओर अग्रसर हुआ। इस काल के मनुष्य ने कृषि-कर्म का ज्ञान प्राप्त किया, पशु-पालन प्रारम्भ किया, मृद्भाण्ड कला का आविष्कार किया तथा वस्त्र निर्माण, गृह-निर्माण, अस्त्र-शस्त्र का उपयोग और अग्नि प्रयोग करना सीखा। इस प्रकार नव-पाषाण युग में वर्तमान सभ्यता के अनेक अंगों का बीजारोपण हुआ।

## ताम्र-पाषाण युग

विश्व के अन्य भागों की तरह भारत में भी पाषाण युग के पश्चात् धातु-युग का प्रादुर्भाव हुआ। धातुओं में ताँबा सर्वप्रथम उपयोग में लाया गया, अतः यह युग ताम्र-युग के नाम से जाना जाता है। कालान्तर में मनुष्य ने यह अनुभव किया कि अति कठोर कर्मों के लिए ताँबा अधिक उपयोगी नहीं है। अतः इस आवश्यकता की कमी की पूर्ति हेतु मनुष्य

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक क्रमशः ५११ से ५२४

ने काँसे का आविष्कार कर लिया। अतः यह युग कांस्य-युग के नाम से जाना जाता है। परन्तु यह महत्वपूर्ण बात है कि ताँबे और काँसे की सामग्री विशेषतया उत्तर भारत में ही उपलब्ध हुई है। दक्षिण भारत में यह सामग्री नगण्य है। ऐसा प्रतीत होता है कि पाषाण काल के पश्चात् ताम्र-युग और कांस्य-युग का उदय उत्तर भारत में ही हुआ। दक्षिण भारत में पाषाण-युग के पश्चात् सीधे लौह-युग का पदार्पण हुआ ऐसा प्रतीत होता है। उत्तर भारत में लौह-युग ताम्र-युग तथा कांस्य-युग के बाद आता है। परन्तु यह न समझना चाहिये कि धातु-युग में पाषाण-प्रयोग का पूर्ण विलोप हो गया। धातु के साथ-साथ काफी मात्रा में पाषाण के औजार भी उपयोग में लाये गये। यही कारण है कि उत्खनन में अनेक स्थलों पर धातु-सामग्री के साथ-साथ पाषाण सामग्री भी उपलब्ध हुई।

प्राचीन भारत की प्रसिद्ध सिन्धु घाटी की सभ्यता—ताम्र तथा कांस्य-युग की सभ्यता है। जहाँ तक मध्यप्रदेश का प्रश्न है, इस सभ्यता के कोई भी अवशेष मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत किसी भी स्थल से प्राप्त नहीं हुए हैं।

अधिकांश विद्वान् सिन्धु-सभ्यता का पतन १८वीं सदी ई० पू० के मध्य के लगभग स्वीकार करते हैं। इसके पश्चात् इस सभ्यता का क्या हुआ यह अभी तक अज्ञात है। परन्तु उत्खननों का सहारा ले कर विद्वानों का अब यह मत दृढ़ होता जा रहा है कि १८वीं सदी ई० पू० के पश्चात् ताम्र-पाषाण युग में सिन्धु घाटी की सभ्यता का सांस्कृतिक विस्तार तीन क्षेत्रों की ओर हुआ जहाँ से वे कालान्तर में और आगे बढ़े। पहला काठियावाड़ क्षेत्र था जहाँ पर लोथल, रंगपुर, सोमनाथ, रजोड़ी आदि स्थानों पर किये गये उत्खननों में हड़प्पा युगीन स्तरों से प्रारम्भ कर लौह-युग तक के स्तरीय प्रमाण मिले हैं। दूसरा राजस्थान क्षेत्र था जहाँ अहाड़ तथा गिलुण्ड में किये गये उत्खननों में १८०० ई० पू० से १२०० ई० पू० के स्तरीय प्रमाण मिले हैं। तीसरा मध्यप्रदेश के अन्तर्गत मालवा क्षेत्र था जहाँ नागदा, नावडाटोली, कायथा, आवरा, एरण, बेसनगर आदि के महत्वपूर्ण उत्खननों में इस ताम्र-पाषाण युगीन सभ्यता के महत्वपूर्ण अवशेष मिले हैं।[1] नावडाटोली के ताम्र-पाषाण युगीन स्तर १६६० ई० पू० से १४४० ई० पू० के बीच के मिले हैं। कायथा उत्खनन, जो और भी अधिक महत्वपूर्ण है, २०१५ ई० पू० से १३८० ई० पू० के स्तरीय प्रमाण उपलब्ध कराता है। एरण के उत्खनन में ताम्र-पाषाणयुगीन स्तर २००० ई० पू० से ७०० ई० पू० के बीच का मिला है। इसी प्रकार बेसनगर के उत्खनन में ताम्र-पाषाणयुगीन स्तर ११०० ई० पू० से ६०० ई० पू० के बीच का मिला है। इन उत्खननों के अतिरिक्त मध्यप्रदेश के मन्दसौर, शाजापुर, इन्दौर, पश्चिम निमाड़, धार, उज्जैन, जबलपुर, देवास तथा भिण्ड जिलों में किये गये खोजों में लगभग तीस ऐसे स्थल प्राप्त हुए हैं जहाँ ताम्र-पाषाण कालीन अवशेष मिले हैं।[2] विक्रम विश्वविद्यालय के श्री वाकणकर द्वारा चम्बल, शिवना, रेतम, छोटी कालीसिंध, पार्वती, बेतवा तथा गंभीर आदि नदियों में किये गये खोज में बावन ऐसे

१. विस्तृत विवरण के लिए देखिये—अध्याय ७

२. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ५२५-५६५

स्थल प्राप्त हुए हैं जहाँ ताम्र-पाषाणयुगीन सभ्यता से सम्बन्धित मृद्भाण्ड, लघु-पाषाण औज़ार आदि सामग्री प्राप्त हुई है।[1]

पुरातत्त्वविदों के अनुसार उपरोक्त तीन क्षेत्र वे क्षेत्र थे जहाँ सिन्धु सभ्यता के लोग अपने मूल क्षेत्र से उजड़ कर आकर बसे तथा स्थानीय सभ्यता के साथ घुल-मिल कर एक नयी सभ्यता को जन्म दिया। कालान्तर में इस नवीन सभ्यता का विस्तार सौराष्ट्र क्षेत्र से महाराष्ट्र तथा दक्कन की ओर, राजस्थान क्षेत्र से पंजाब, गंगा घाटी की ओर और मालवा क्षेत्र से मध्य भारत तथा बंगाल सहित पूर्वी तटीय प्रदेश:की ओर हुआ।

ताम्र-पाषाण युग के अन्त तथा लौह-युग के प्रारम्भ के बीच के काल के इतिहास के बारे में अब तक स्पष्ट चित्र सामने नहीं आया है। गंगा-जमुना दो-आब में किये गये कई उत्खननों से लौह-युग से प्रारम्भ के पूर्व के गेरुवे रंग के मृद्भाण्ड उपयोग में लाने वाली एक संकृति का पता चला है। इसके अतिरिक्त गंगा-जमुना दो-आब में कई स्थानों से ताम्र-निधि भी प्राप्त हुई है, जिसमें ताँबे के बने विभिन्न आकार-प्रकार के औज़ार मिले हैं। अधिकांश विद्वानों के अनुसार इन ताम्र औज़ारों को उपयोग में लाने वाली सभ्यता तथा गेरुवे रंग के मृदभाण्डों को उपयोग में लाने वाली सभ्यता एक ही थी। इस सभ्यता का अस्तित्व लौह युग के पूर्व ही था। गंगा-जमुना दो-आब में प्राप्त ताम्र-निधियों से मिलती-जुलती निधियाँ मध्यप्रदेश में भी गुंगेरिया,[2] जबलपुर,[3] दबकिया,[4] तथा रामजीपुरा[5] से प्राप्त हुई हैं। इन ताम्रनिधियों में सबसे महत्वपूर्ण निधि बालाघाट जिले में स्थिति गुंगेरिया की है जिसमें ४२४ उपकरण पाये गये। इनमें से कुछ उपकरण चाँदी के भी बने मिले जो आकार में सींगयुक्त बैल के सिर से मिलते-जुलते थे। मध्यप्रदेश में पाये जाने वाले इन उपकरणों का आकार-प्रकार गंगा-जमुना घाटी में प्राप्त उपकरणों से भिन्न होने के कारण विद्वानों का विश्वास है कि इन दोनों समकालीन सभ्यताओं में कुछ अन्तर रहा होगा जिसका स्वरूप तथा कारण अज्ञात है।

## मध्य-भारतीय गुहा चित्र

मध्यप्रदेश तथा उत्तर प्रदेश के कतिपय स्थानों पर शिलाश्रय मिले हैं जिनके भीतरी छतों और दिवालों पर अनेक ढंग की रोचक चित्र रचना मिली है। इन शिलाश्रयों के काल के सम्बन्ध में विद्वानों में गहरा मतभेद है। एक ओर कुछ विद्वान् इन्हें प्रागैतिहासिक कालीन मानते हैं तो दूसरी ओर अन्य विद्वान् इन्हें इतिहास काल से सम्बन्धित मानते हैं। अधिकांश विद्वान् अब इस बात को स्वीकार करने लगे हैं कि ये सभी चित्रित शैलकृत निवास किसी

---

१. देखिये 'पुरातत्त्व' भाग-२, पृ० ६५-६६
२. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ५६६
३. वही, क्रमांक ५६७
४. वही, क्रमांक ५६८
५. वही, क्रमांक ५६९

एक विशेष युग के नहीं हैं। पुरातत्त्व उत्खनन तथा अन्य प्रमाणों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि इनमें से कुछ अवश्य ही प्रागैतिहासिक काल से सम्बन्धित हैं। परन्तु कुछ अन्य इतिहास काल से सम्बन्धित हैं, जैसा कि उनमें से कुछ में उपलब्ध उत्कीर्ण तथा चित्रित लेखों से पता लगता है। कुछ शिलाश्रयों में चित्रों की कई परतें मिलती हैं जिससे उनमें एक लम्बे समय तक विभिन्न जातियों के निवासियों के रहने का अनुमान किया जा सकता है। इन शिलाश्रयों का विशद अध्ययन जारी है।

भारत में जितने चित्रित शिलाश्रय प्राप्त हुए हैं, उनमें से मध्यप्रदेश में पाये जाने वाले शिलाश्रयों की संख्या सबसे अधिक है। ये चित्रित शिलाश्रय होशंगाबाद, सागर, रीवा, मन्दसौर, जबलपुर, रायगढ़, सीहोर, रायसेन, ग्वालियर, पूर्व-निमाड़, शिवपुरी, छिन्दवाड़ा, छतरपुर, दमोह, पन्ना तथा नरसिंहपुर जिलों के अनेक स्थानों पर मिले हैं[1]। अधिकांश गुफा चित्रों में लाल, सफेद, काला नीला या पीला रंग उपयोग में लाया गया है। कई चित्रों में पहले लाल अथवा सफेद रंग की पृष्ठभूमि देकर उस पर चित्र बनाये गये हैं। इन गुफा-चित्रों से वहाँ निवास करने वाले लोगों की जीवन-चर्चा तथा रुचि का पता चलता है। मुख्यत: जो दृश्य इन चित्रों में मिलते हैं, वे हैं—विविध आयुधों से पशु-पक्षियों का शिकार, जानवरों की लड़ाई, मानवों में पारस्परिक युद्ध, पशुओं पर सवारी, गीत, नृत्य, पूजन, मधु-संचय तथा घरेलू जीवन सम्बन्धी अनेक दृश्य।

## लौह युग तथा इतिहास का प्रारम्भ

पश्चिम में हड़प्पा से लेकर पूर्व में गंगा-यमुना दो-आब के बीच स्थित विस्तृत क्षेत्र में कई स्थानों पर किये गये उत्खननों में चित्रित धूसर-भाण्ड प्राप्त हुए हैं। विद्वानों के अनुसार यह लौह युग से सम्बन्धित संस्कृति के हैं। उनका विश्वास है कि चित्रित धूसर-भाण्ड लौह युग का द्योतक है। स्तरीय प्रमाणों के अनुसार चित्रित धूसर-भाण्ड संस्कृति के पश्चात् काले ओपदार उत्तरी भाण्ड संस्कृति का उदय हुआ जो इतिहास काल में बौद्ध तथा जैन धर्मों के उदय तथा शिशुनाग-नन्दकाल से सम्बन्धित है।

उत्खननों में उपरोक्त स्तरीय प्रमाण केवल हड़प्पा से गंगा-यमुना दो-आब के विस्तृत क्षेत्र में ही पाया जाता है। गंगा-यमुना संगम के पूर्व में स्थित विस्तृत क्षेत्र में किये गये उत्खननों में ताम्र-पाषाणयुगीन स्तर के पश्चात् ही काले ओपदार उत्तरी भाण्ड से सम्बन्धित स्तर पाया जाता है। अर्थात् चित्रित धूसर भाण्ड से सम्बन्धित स्तर यहाँ नहीं मिलता। इससे इस तथ्य की ओर संकेत होता है कि इस क्षेत्र में ताम्र-पाषाण युग के पश्चात् सीधा इतिहास युग प्रारम्भ हुआ था। ठीक यही तथ्य मध्यप्रदेश के मालवा क्षेत्र में किये गये अधिकांश उत्खननों में मिलता है। यहाँ पर भी चित्रित धूसर भाण्ड संस्कृति का अभाव तथा ताम्र-पाषाण संस्कृति के पश्चात् सीधा लौह-युग तथा इतिहास युग के प्रारम्भ का पता चलता है।[2]

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ५७०-६१२

२. विस्तृत विवरण के लिए देखिये, प्रस्तुत ग्रन्थ, अध्याय ७

## महापाषाण युग

दक्षिण भारत में विशाल पाषाण-खण्डों की बनी हुई कुछ समाधियाँ प्राप्त होती हैं, जिन्हें महापाषाणीय स्मारक (मेगालिथ) के नाम से सम्बोधित किया जाता है। जिस काल में इनका निर्माण हुआ उसे महापाषाण काल (मेगालिथिक एज़) कहा जाता है। क्योंकि इन समाधियों में लौह सामग्री अवश्य ही प्राप्त होती है, इसलिये यह काल दक्षिण भारत के लौह-युग से सम्बन्धित था। अभी तक भारत में महापाषाण स्मारकों के जो विभिन्न प्रकार प्राप्त हुए हैं उनमें से उल्लेखनीय हैं ताबूती-क़ब्र (सिस्ट-ग्रेव), गर्त-वृत्त (पिट-सर्कल), संगोरा वृत्त (कैर्न-सर्कल), डोलमेन, छत्र-पाषाण (अम्ब्रेला-स्टोन), फणाकृति-पाषाण (हूड-स्टोन), कन्दरायें तथा एकाश्मीय मेहिर। यद्यपि इन महापाषाणयुगीन स्मारकों का निर्माण विशेषतया दक्षिण भारत में ही हुआ, तथापि उनके उदाहरण मध्यप्रदेश, उड़ीसा, आसाम, बिहार, राजस्थान, गुजरात तथा काश्मीर आदि प्रान्तों में भी उपलब्ध हुए हैं। मध्यप्रदेश में ये स्मारक दुर्ग, रायपुर, सिवनी तथा रीवा जिलों में पाये गये हैं।[1] दुर्ग जिले में स्थित धनोरा में एक ही स्थान पर लगभग ५०० महापाषाणीय स्मारक मिले हैं, जिन्हें चार वर्गों में विभाजित किया गया है। १९५६-५७ में यहाँ प्रथम वर्ग के तीन तथा दूसरे वर्ग के एक स्मारक का उत्खनन किया गया। उत्खनन से प्राप्त प्रमाण अपूर्ण रहे।

## वैदिक युग

वैदिक काल का आदि ग्रन्थ ऋग्वेद है। ऋग्वेद की ऋचाओं की रचना मुख्यतया यज्ञों में उच्चारण के लिए हुई थी। उनमें जहाँ भी ऐतिहासिक उल्लेख आये हैं, वे केवल प्रसंगवश ही आये हैं। ऋग्वैदिक कालीन आर्यों का विस्तार इतना नहीं हुआ था, कि वे मध्यप्रदेश के किसी भाग तक पहुँच सके हों। अतः मध्यप्रदेश से सम्बन्धित किसी भी ऐतिहासिक तथ्य का ऋग्वेद में न होना स्वाभाविक ही है। उत्तर-वैदिक काल की कुछ अनार्य जातियों के नाम, ऐतरेय ब्राह्मण में मिलते हैं जो मध्यप्रदेश के अन्तर्गत घने जंगलों में निवास करती थीं। इनमें निषादों का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है।

## अनुश्रुतिगम्य इतिहास

वैदिक और उत्तर-वैदिक काल के पश्चात् के इतिहास की जानकारी के लिए रामायण, महाभारत तथा पुराणों में वर्णित अनुश्रुतियाँ ही वर्तमान साधन हैं। इन अनुश्रुतियों के अनुसार मनुओं की परम्परा में अन्तिम मनु वैवस्वत हुए जिनके समय में विश्वव्यापक बाढ़ आई। उनके दस पुत्र हुए जिनका नाम था—इल, इक्ष्वाकु, नाभाग, धृष्ट, शर्याति, नरिष्यन्त, प्रांशु, नाभागोदिष्ट, करूष तथा पृषघ्र। इनमें से करूष नामक पुत्र से कारूष वंश चला तथा कारूष देश की स्थापना हुई। यह कारूष देश वर्तमान बघेलखण्ड में स्थित था।

वैवस्वत मनु की पुत्री का नाम इला था जिसका विवाह सोम से हुआ था। इसी से

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६१३-६२१

ऐल अर्थात् चन्द्रवंश की स्थापना हुई जिसका आदि पुरुष पुरूरवा था। पुरूरवा के अधीन ऐल साम्राज्य का विस्तार हुआ। अपने साम्राज्य का विस्तार करते हुए उसने वर्तमान बुन्देलखण्ड के क्षेत्र पर भी अधिकार कर लिया। इस विस्तार से उसके राज्य की सीमा बघेलखण्ड में राज्य करते हुए कारूष वंशी राजा के राज्य से आ मिली।

पुरूरवा के पुत्र आयु और अमावसु हुए। आयु की तीसरी पीढ़ी में ययाति हुआ। ययाति ने भार्गव ऋषि, शुक्र की कन्या देवयानी से विवाह किया। उसने वृषपर्वा की पुत्री शर्मिष्ठा से भी विवाह किया। देवयानी से उसके दो पुत्र यदु और तुर्वसु हुए और शर्मिष्ठा से तीन पुत्र—अनु, द्रुह्यु तथा पुरु हुए। यदु से यादव वंश की स्थापना हुई तथा पुरु से पौरव वंश की। ययाति ने अपने विशाल साम्राज्य का विभाजन अपने पुत्रों में कर दिया। इस विभाजन में यदु को चर्मणवती (चम्बल), वेत्रवती (बेतवा) तथा शुक्तिमती (केन) की धाराओं से सिंचित प्रदेश प्राप्त हुआ। यदु के दो प्रसिद्ध पुत्र थे क्रोष्टु और सहस्रजित। क्रोष्टु की सन्तान यादव कहलाई और सहस्रजित की हैहय।

मानव वंश के इक्ष्वाकु के पुत्र दण्डक का राज्य मध्यप्रदेश के दक्षिण क्षेत्र पर था, जो घने जंगलों से घिरा हुआ था। उसी के नाम से यह क्षेत्र दण्डकारण्य कहलाया।

अयोध्या के ऐक्ष्वाकुओं के वंश में मान्धाता चक्रवर्ती सम्राट हुआ। ऐलवंश की राजकुमारी बिन्दुमती से उसके तीन पुत्र पुरुकुत्स, अम्बरीष और मुचुकुन्द तथा कावेरी नामक कन्या हुई। पुरुकुत्स ने मध्यप्रदेश में मध्यभारत क्षेत्र में बसे नाग राजाओं को मौनेय गंधर्वों के विरुद्ध सहायता देकर विजयी बनाया तथा नाग राजा की कन्या नर्मदा से विवाह किया। उसके भाई मुचुकुन्द ने पारियात्र और ऋक्ष पर्वत के प्रदेश को जीत कर नर्मदा के किनारे एक दुर्ग का निर्माण किया। हैहय राजा महिष्मन्त ने मुचुकुन्द को पराजित कर उससे यह गढ़ छीन लिया। इस नगर तथा गढ़ का नाम महिष्मन्त ने माहिष्मती (वर्तमान महेश्वर) रखा।

महिष्मन्त के वंश में कृतवीर्य हुआ जिसके राज्यकाल में विशाल हैहय साम्राज्य की स्थापना हुई। कृतवीर्य के वंश में अर्जुन, जिसे कार्तवीर्य, सहस्रार्जुन या सहस्रबाहु भी कहा जाता है सम्पूर्ण मध्यप्रदेश में फैले विशाल हैहय साम्राज्य का उत्तराधिकारी हुआ। वह महान् चक्रवर्ती सम्राट् था और उसके हजार भुजाएँ कहीं जाती हैं जो संभवतः उसकी अपार सैन्यशक्ति का द्योतक है। अनुश्रुतियों के अनुसार उसने समस्त पृथ्वी को जीता और अनेक यज्ञ किये। इन विजयों से उसे दम्भ हुआ प्रतीत होता है जिसके परिणामस्वरूप वह ऋषियों से दुर्व्यवहार करने लगा। हिमालय में निवास कर रहे वशिष्ट के वंशज आपव ऋषि का आश्रम उसने जला दिया। इसी प्रकार जमदग्नि ऋषि के आश्रम में पहुँच कर सुरभी नामक कामधेनु की माँग की जो अस्वीकार कर दिये जाने पर उसने बल प्रयोग करने का प्रयत्न किया जिसमें वह असफल रहा। जमदग्नि द्वारा वह पराजित हुआ और भगा दिया गया। इस अपमान का बदला लेने के लिए कार्तवीर्य पुनः विशाल सेना लेकर आया और जमदग्नि को पराजित कर उसके आश्रम को उजाड़ दिया तथा कामधेनु छीन कर ले गया। यहाँ से भार्गवों और हैहयों का संघर्ष प्रारम्भ हुआ जो भविष्य में विशाल रूप धारण कर लम्बे समय तक चलता रहा। जमदग्नि के पुत्र परशुराम ने अपने पिता के अपमान का बदला लेने के लिए माहिष्मती पर

२

आक्रमण किया तथा कार्तवीर्य अर्जुन को पराजित कर उसकी हजार बाहुएँ काट डालीं और उसका वध कर दिया। उसके पुत्र भयभीत होकर भाग गये। परन्तु इसके पश्चात् पिता के आदेशानुसार राजवध के पाप से मुक्त होने के लिए जब परशुराम को तीर्थयात्रा में जाना पड़ा तो उसकी अनुपस्थिति का लाभ उठाकर कार्तवीर्य के पुत्रों ने आश्रम पर आक्रमण कर दिया तथा ध्यानमग्न जमदग्नि का वध कर दिया। इस घटना ने स्वाभाविक रूप से परशुराम के क्रोध की सीमाएँ तोड़ दीं और उसने राजन्य वर्ग के विरुद्ध ही युद्ध घोषित कर दिया और इक्कीस बार उनका संहार किया।

परशुराम के पश्चात् हैहय पुनः खड़े हो गये। कार्तवीर्य सहस्रार्जुन के पुत्र जयध्वज का राज्य अवन्ति ( आधुनिक मालवा क्षेत्र ) पर था। जयध्वज का पुत्र तालजंघ हुआ जिसके पाँच पुत्र थे—वीतिहोत्र, शार्यात, भोज, अवन्ति और कुंडिकेर। इनमें से वीतिहोत्र और कुंडिकेर विन्ध्याचल में वर्तमान बुन्देलखण्ड में फैली पर्वतमालाओं में रहे। अवन्ति ने मालवा क्षेत्र में राज्य किया और उसी के नाम से यह क्षेत्र अवन्ति नाम से जाना जाने लगा। उसने यादवों से विदिशा छीन लिया तथा कान्यकुब्ज, काशी और कोशल पर आक्रमण किये।

तालजंघ का समकालीन विदर्भ का शासक यादव वंशी था। इस वंश के शासक कौशिक ने अपने साम्राज्य का विस्तार कर चर्मणवती (चम्बल) और शुक्तिमती ( केन नदी ) के मध्य के प्रदेश ( अर्थात् बुन्देलखण्ड ) में राज्य स्थापित किया जो चेदि जनपद कहलाया। विदर्भ का एक अन्य प्रसिद्ध राजा भीमरथ हुआ जिनकी सुन्दरी कन्या दमयन्ती से नलपुर के राजा नल ने विवाह किया। अनुश्रुति के अनुसार नल ने ही नलपुर नगर बसाया था जो आधुनिक शिवपुरी जिले में नरवर के रूप में विद्यमान है।

रामायण में उपलब्ध कथा के अनुसार राम को वनवास दिये जाने पर राम ने अपना अधिकांश समय दण्डक वन में बिताया। यह दण्डक वन बस्तर जिले का दण्डकारण्य क्षेत्र ही है। वनवास के काल में लंका के राजा रावण द्वारा सीता का हरण कर लिया गया जिसके परिणामस्वरूप राम को लंका पर आक्रमण कर रावण को पराजित कर वध करना पड़ा। इस लंका राज्य की स्थिति क्या थी इस सम्बन्ध में विद्वानों में गहरा मतभेद है। कुछ विद्वानों का मत है कि लंका का राज्य नर्मदा के उद्गम स्थान अमरकंटक में था। कुछ अन्य विद्वानों के मतानुसार लंका आधुनिक जबलपुर के निकटवर्ती क्षेत्र में थी। वनवास काल के पश्चात् राम अयोध्या लौट आये तथा वहाँ के राजा बने। अपने राज्यकाल में उन्होंने लोकमत का सम्मान करने के लिए गर्भवती निर्दोष सीता को निर्वासित किया। उसने वाल्मीकि मुनि के आश्रम में शरण प्राप्त की जहाँ उनके लव और कुश नामक दो पुत्रों ने जन्म लिया। आदि कवि वाल्मीकि का आश्रम 'तमसा' नदी के तट पर था। कुछ विद्वानों के अनुसार यह 'तमसा' आधुनिक टोंस नदी है जो अमरकंटक से निकलती है। भविष्य में राम का पुत्र कुश दक्षिण कोसल का राजा हुआ।

महर्षि वाल्मीकि और दशरथि राम के पश्चात् भारतीय अनुश्रुति का त्रेतायुग समाप्त हुआ तथा द्वापर युग प्रारम्भ हुआ।

द्वापर युग की सबसे महत्वपूर्ण घटना थी महाभारत का युद्ध। इस युद्ध में कृष्ण अर्जुन

के सारथी के रूप में पाण्डवों के साथ रहे। महाभारत के युद्ध में वत्स, काशी, चेदि, कारूष, दशार्ण और मत्स्य अर्थात् वर्तमान बुन्देलखण्ड और बघेलखण्ड की सीमाओं के जनपदों के राजा अपनी सेनाओं के साथ पाण्डवों की ओर से लड़े। माहिष्मती का नील, अवन्ति के बिन्द और अनुबिन्द, भोज, अंधक, वृष्णियों का कृतवर्मा, विदर्भ तथा निषध के राजा कौरवों की ओर से लड़े। कौरव इस युद्ध में पराजित हुए और पाण्डव विजयी। कुछ समय पश्चात् पाण्डव अभिमन्यु के पुत्र परीक्षित को राज्य देकर वे हिमालय को चले गये। इस प्रकार परीक्षित के राज्यारोहण के साथ द्वापर-युग समाप्त हुआ और कलियुग ने पदार्पण किया।

## महाजनपद युग

छठीं शताब्दी ई० पू० के लगभग उत्तर भारत में सोलह महाजनपद स्थापित थे जिनका वर्णन बौद्ध ग्रन्थ, जैन ग्रन्थ तथा पुराणों में आया है। इनमें से मध्यप्रदेश के इतिहास से सम्बन्धित जनपद थे चेदि तथा अवन्ति।

चेदि जनपद आधुनिक बुन्देलखण्ड के पूर्वी भाग तथा उसके समीपस्थ भू-खण्ड में विस्तीर्ण था। चेतिय जातक से हमें ज्ञात होता है कि चेदि की राजधानी 'सोत्थिवती' अथवा महाभारत के अनुसार 'शुक्तिमती' थी। पार्जिटर के अनुसार 'शुक्तिमती' नगरी आधुनिक बाँदा के आस-पास स्थित थी। महाभारत शुक्तिमती नदी की चर्चा करता है, जो चेदि विषय के राजा उपरिचर की राजधानी से होकर प्रवाहित होती थी। पार्जिटर के अनुसार वह आधुनिक केन के रूप में अभी भी पहचानी जा सकती है। आगामी युग में चेदियों की एक शाखा कलिंग में स्थापित हुई।

अवन्ति जनपद लगभग उज्जैन प्रदेश के आस-पास के जिलों से मिलकर बना था। वेत्रवती नदी द्वारा यह प्रदेश उत्तर तथा दक्षिण दो प्रान्तों में विभाजित था। उत्तर अवन्ति की राजधानी उज्जयिनी थी तथा दक्षिण की राजधानी माहिष्मती। माहिष्मती तथा उज्जयिनी दोनों नगर राजगृह से प्रतिष्ठान तक जाने वाले सुप्रसिद्ध दक्षिण राजमार्ग पर अवस्थित थे। विदिशा नगरी भी इसी राजमार्ग पर स्थित थी। महाभारत एवं मेघदूत में दशार्ण प्रदेश का उल्लेख आया है जिसकी राजधानी विदिशा थी। बौद्ध तथा जैन ग्रन्थों के अनुसार अवन्ति के अन्य दो प्रसिद्ध नगर थे—कुररघर तथा सुदर्शनपुर। अवन्ति प्रदेश बौद्ध धर्म का एक सुप्रसिद्ध केन्द्र था।

पुराणों के अनुसार पुलिक ( पुनिक ) नामक सेनापति ने यदु वंशी वीतिहोत्र का वध कर अपने पुत्र प्रद्योत को अवन्ति के सिंहासन पर बैठाया। चण्डप्रद्योत गौतम बुद्ध के समय एक शक्तिशाली शासक था। उसके शासन काल में अवन्ति का मगध, वत्स तथा कोशल से शक्ति संयचन के लिए संघर्ष चला हुआ था। प्रद्योत तथा वत्सराज उदयन की प्रतिद्वन्दिता बराबर चल रही थी। बौद्ध ग्रन्थों में प्रद्योत और उदयन के सम्बन्ध में अनेक रोचक कथाएँ उपलब्ध हैं। बौद्ध ग्रन्थों से हमें यह भी ज्ञात होता है कि मगध शासक अजातशत्रु ने प्रद्योत के अभियान से बचने के लिए राजगृह का दुर्ग बनवाया था। बौद्ध ग्रन्थों के अनुसार वह अत्यन्त दुराचारी तथा निर्दयी शासक था।

पुराणों के अनुसार चण्डप्रद्योत ने २३ वर्ष तक राज्य किया। उसके पश्चात् क्रमशः पालक, विशाखयूप, अजक तथा नन्दिवर्धन नामक शासक हुए। नन्दिवर्धन को शिशुनाग ने पराजित किया और इस प्रकार अवन्ति मगध के उदियमान साम्राज्य में सर्वदा के लिए विलीन हो गया।

## नन्द-मौर्य युग

मगध के शिशुनाग वंश के पतन के पश्चात् नन्द वंश का राज्य प्रारम्भ हुआ। नन्द वंश के नरेश प्रतापी थे और उनका साम्राज्य दूर तक विस्तृत था। दक्षिण में मैसूर तक भू-भाग उनके राज्य के अन्तर्गत था। उन्होंने कलिंग भी जीत लिया था। मैसूर तक राज्य करने वाले नन्दों का मध्यप्रदेश पर अवश्य ही पूर्ण अधिकार रहा होगा, किन्तु उनके काल की कोई भी ऐतिहासिक सामग्री इस क्षेत्र से प्राप्त नहीं हो सकी।

चन्द्रगुप्त मौर्य ने नन्द वंश का नाश कर विशाल मौर्य साम्राज्य की स्थापना की। मध्यप्रदेश इस विशाल साम्राज्य का अवश्य ही एक भाग रहा होगा, परन्तु इस सम्बन्ध में हमें कुछ भी जानकारी नहीं है। चन्द्रगुप्त मौर्य के उत्तराधिकारी बिन्दुसार के समय में हमें इस प्रदेश की राजनैतिक हलचल के सम्बन्ध में बौद्ध तथा जैन ग्रन्थों से कुछ जानकारी मिलती है। बिन्दुसार के लिए उसके राज्यकाल में युवराज अशोक ने अवन्ति महाजनपद जीत कर उसे मौर्य साम्राज्य में मिला लिया था, ऐसा बुद्धघोष ने समन्तपासादिका में उल्लेख किया है। परन्तु अशोक द्वारा अवन्ति विजय का अन्य किसी ग्रन्थ में उल्लेख नहीं है। सम्भवतः वह पहले से ही मगध साम्राज्य में था। हाँ यह हो सकता है कि तक्षशिला की भाँति अवन्ति में भी बिन्दुसार के समय में विद्रोह हुआ हो और अशोक ने उसे शस्त्र-बल से दबा दिया हो और उस पर पुनः सत्ता स्थापित की हो। बिन्दुसार के राज्यकाल में अशोक ११ वर्ष तक अवन्ति के कुमार-पाल रहे तथा उज्जयिनी को अवन्ति की राजधानी बनायी। उज्जयिनी जाते समय वे मार्ग में विदिशा ठहरे। यहाँ अशोक ने विदिशा के एक सेट्टी की कन्या 'देवी' से आकर्षित होकर विवाह कर लिया। इसी रानी से अशोक के पुत्र महेन्द्र तथा कन्या संघमित्रा का जन्म हुआ जिन्होंने भविष्य में बौद्ध धर्म के प्रचार में प्रमुख रूप के भाग लिया। अनुश्रुति के अनुसार अशोक ने अपनी इस वैश्यपुत्री रानी के लिए उज्जैन में एक विशाल स्तूप का निर्माण करवाया। इस स्तूप के अवशेष आज भी 'वैश्या-टेकरी' नामक टीले के रूप में विद्यमान हैं। 'वैश्या-टेकरी' के उत्खनन में इस स्तूप के अवशेष प्राप्त हुए हैं।[1]

मगध के सिंहासन पर बैठने के बाद अशोक ने कलिंग को जीता। कलिंग के युद्ध में जो अगणित नरबलि हुई उसने अशोक के हृदय को स्पर्श किया और उससे प्रभावित होकर अशोक ने युद्धों को समाप्त कर बौद्ध धर्म स्वीकार कर लिया। चीनी यात्री फाह्यान के अनुसार बौद्ध धर्म प्रचारार्थ अशोक ने चौरासी हजार स्तूपों का निर्माण करवाया। साँची का प्रसिद्ध स्तूप अशोक के द्वारा बनाये गये इन्हीं स्तूपों में से एक स्तूप था।

अशोक के काल में बनाये गये साँची के स्तूप को भविष्य में अनेक राजाओं तथा

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, अध्याय ७, क्रमांक २४७४

व्यक्तियों द्वारा दान देकर विस्तृत किया गया। स्तूप के निकट प्राप्त एक विहार के अवशेष भी साँची में मिले हैं। विद्वानों के अनुसार यह विहार सम्भवतः अशोक की रानी 'देवी' तथा उसकी सहचरी भिक्षुणियों के निवास के लिये बनवाया गया था। सम्भवतः 'देवी' की मृत्यु के पश्चात् यह विहार बौद्ध संघ को दान कर दिया गया था।

साँची के अतिरिक्त अशोक द्वारा आधुनिक विदिशा, सुनारी, सतधारा, भोजपुर और अंधेर में भी अनेक स्तूप निर्माण किये गये। इन स्तूपों के अवशेष खोज में प्राप्त हुए हैं।[1]

बौद्ध धर्म स्वीकार करने के बाद अशोक ने शिलाओं तथा स्तम्भों पर धर्मादेश लिखवाये। ये धर्मादेश जो आज उपलब्ध हैं, अशोक के तत्कालीन शासन प्रबन्ध तथा संस्कृति पर काफी प्रकाश डालते हैं। अशोक के शिलालेखों में चौदह प्रमुख शिलोत्कीर्ण धर्मादेश हैं जो भारत के विभिन्न भागों से प्राप्त हुए हैं। इनके अतिरिक्त अनेक लघु शिलोत्कीर्ण धर्मादेश हैं जिनमें से एक जबलपुर जिले के रूपनाथ[2] नामक स्थान पर तथा दूसरा दतिया ज़िले के गुजर्रा[3] नामक स्थान पर विद्यमान है। रूपनाथ के धर्मादेश में अशोक ने पुरुषार्थ की महत्ता बताई है तथा गुजर्रा धर्मादेश की महत्ता यह है कि उसमें अशोक का व्यक्तिगत नाम उल्लिखित है। अशोक का एक धर्मादेश साँची के स्तूप क्रमांक १ के दक्षिण-द्वार के निकट स्थित खण्डित स्तम्भ पर भी उत्कीर्ण मिला है।[4] इन तथ्यों से स्पष्ट है कि विदिशा, साँची तथा उज्जयिनी अशोक के राजनैतिक तथा धार्मिक प्रवृत्तियों के मुख्य केन्द्र रहे।

अशोक के राज्य काल में अवन्ति का कुमारामात्य कौन था, इसका कोई स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता। कुछ विद्वानों के अनुसार अशोक के अन्तिम दिनों में पाटलिपुत्र पहुँचने के पहले सम्प्रति ही उज्जैन में कुमारामात्य था। जैन ग्रन्थों के अनुसार उज्जयिनी में रहकर ही सम्प्रति ने जैन धर्म में दीक्षा ग्रहण की थी तथा यहीं से उसने जैन धर्म का प्रचार कार्य प्रारम्भ किया था।

कुछ अन्य पुरातात्विक प्रमाणों से भी स्पष्ट हो जाता है कि मध्यप्रदेश का क्षेत्र मौर्य साम्राज्य के अन्तर्गत था। पहला, मध्यप्रदेश के विभिन्न भागों के कई स्थानों से छोटे-बड़े अभिलेख मिले हैं जो मौर्य-कालीन ब्राह्मी लिपि में उत्कीर्ण हैं। ये स्थान हैं—आरंग[5], कसरावद,[6] कारीतलाई,[7] खरवई,[8] भैन्यपुरा[9] तथा रामगढ़[10]। दूसरा, मौर्यकाल के आहत सिक्के मध्यप्रदेश के अनेक स्थानों से प्राप्त हुए हैं।[11]

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, अध्याय ४
२. वही, क्रमांक ६२९
३. वही, क्रमांक ६२६
४. वही, क्रमांक ६३०-अ
५. वही, क्रमांक ६२२
६. वही, क्रमांक ६२३
७. वही, क्रमांक ६२४
८. वही, क्रमांक ६२५
९. वही, क्रमांक ६२७
१०. वही, क्रमांक ६२८
११. वही, अध्याय ५, क्रमांक २२४३-२२६७

उपर्युक्त प्रमाणों से स्पष्ट है कि मध्यप्रदेश का क्षेत्र मौर्य साम्राज्य का एक अभिन्न अंग ही नहीं था बल्कि मौर्य नरेशों के कार्य-कलापों का एक महत्वपूर्ण क्षेत्र था।

## जनपद काल

मौर्यकाल के अंतिम चरण में भारत में अनेक जनपद-राज्य तथा नगर-राज्य स्थापित हुए। अभी तक जो प्रमाण उपलब्ध हुए हैं उनसे विदित होता है कि मध्यप्रदेश में उस समय कम-से-कम सात नगर-राज्य स्थापित हुए। ये नगर-राज्य थे—त्रिपुरी, एरण, माहिष्मती, भागिल, विदिशा तथा उज्जयिनी एवं पद्मावती। इन नगर-राज्यों द्वारा अपने नामों से अंकित ढले अथवा ठप्पे लगे सिक्के चलाये गये। आज इन सिक्कों की प्राप्ति से हमें इनके अस्तित्व का पता चला है।

त्रिपुरी नगर-राज्य के सिक्कों पर ३०० ई० पू० की ब्राह्मी लिपि में 'तिपुरी' लिखा है तथा ये त्रिपुरी (आधुनिक तेवर) तथा होशंगाबाद जिले के खिड़िया नामक गाँव से प्राप्त हुए हैं।[१] इसी प्रकार एरण नगर-राज्य के सिक्कों पर 'एरकण्य' लेख मिलता है जो दूसरी-प्रथम शताब्दी ई० पू० की ब्राह्मी लिपि में उत्कीर्ण हैं।[२] इसके पहले मौर्य साम्राज्य के पतन के पश्चात् पूर्वी मालवा में धर्मपाल, इन्द्रगुप्त तथा शिवगुप्त नामक शासक राज्य करते थे। धर्मपाल के सिक्के कनिंघम को एरण में मिले थे और ये सिक्के हाल ही में किये गये एरण उत्खनन में भी प्राप्त हुए हैं।[३] इन्द्रगुप्त के नाम सहित एक धातुखण्ड भी एरण के उत्खनन में मिला है।[४] इसी प्रकार शिवगुप्त नामांकित एक अन्य राजा की ताम्रमुद्रा विदिशा में मिली है।[५] इन सभी राजाओं के नाम तीसरी-दूसरी शताब्दी ई० पू० की ब्राह्मी लिपि में उत्कीर्ण हैं। ऐसा लगता है कि मौर्य साम्राज्य के पतन के पश्चात् पूर्वी मालवा क्षेत्र में इन राजाओं का राज्य हो गया होगा तथा उसके पश्चात् ही एरकिण तथा विदिशा के गणराज्य स्थापित हुए होंगे। विदिशा के नगर-राज्य के सिक्कों पर ब्राह्मी अक्षरों में 'वेदिस' अथवा 'वेद्‌दस' लेख उत्कीर्ण मिलता है।[६] इसी प्रकार उज्जैन से प्राप्त उज्जयिनी चिह्नांकित अनेक सिक्के मिले हैं जिनमें से कुछ पर ब्राह्मी अक्षरों में उत्कीर्ण 'उजयिन' स्पष्ट रूप से पढ़ा जा सकता है।[७] माहिष्मती नगर-राज्य के सिक्के मुख्यत: महेश्वर (जिला पश्चिम निमाड़) में किये गये खोज तथा उत्खनन में मिले हैं।[८] कुछ सिक्के उज्जैन में भी

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २२८२ तथा २२८४-अ-ई
२. वही, क्रमांक २२८०
३. वही, क्रमांक २४७५
४. वही, क्रमांक २४३६-ई
५. वही, क्रमांक २२९२-आ, इ
६. वही, क्रमांक २२९२-अ
७. वही, क्रमांक २२७९-ऐ
८. वही, क्रमांक २२९०

प्राप्त हुए हैं।[१] इन पर तीसरी शताब्दी ई० पू० की ब्राह्मी लिपि में 'माहिस' उत्कीर्ण है। इसी प्रकार पद्मावती नगर-राज्य के कुछ सिक्के पवाया से मिले हैं।[२] भागिल नामक अन्य नगर-राज्य का पता भी सिक्कों से ही चला है। ये सिक्के होशंगाबाद जिले के जमुनिया नामक गाँव में मिले हैं।[३]

## शुंग-कण्व काल

हर्षचरित तथा पुराणों के अनुसार सेनापति पुष्यमित्र ने अन्तिम मौर्य नरेश बृहद्रथ की हत्या कर मगध का सिंहासन प्राप्त कर लिया था। राज्य प्राप्त कर पुष्यमित्र ने १८४-८५ ई० पू० में जो नये राजवंश की स्थापना की वह प्राचीन भारतीय इतिहास में शुंग वंश के नाम से प्रसिद्ध है। शुंग नरेश मौर्य साम्राज्य का केवल मध्यवर्ती भाग ही प्राप्त कर सके थे क्योंकि ठीक उसी समय दक्षिण में सातवाहन वंश तथा कलिंग में चेदि वंश के प्रभुत्व का विस्तार हो रहा था।

अपने शासन काल में पुष्यमित्र ने युवराज अग्निमित्र को विदिशा का शासक बनाकर भेज दिया था। कालिदास रचित मालविकाग्निमित्र में यही अग्निमित्र नाटक का नायक है। मालविकाग्निमित्र के अनुसार अग्निमित्र ने विदर्भ के शासक यज्ञसेन के साथ युद्ध कर विदर्भ के एक बड़े भाग पर अधिकार कर लिया तथा अपने राज्य की सीमा वरदा (वर्धा) नदी तक विस्तृत कर लिया।

पुष्यामित्र शुंग के समय भारत पर बेक्ट्रिया के यवनों का आक्रमण हुआ। मालविकाग्नि-मित्र के अनुसार पुष्यमित्र के पौत्र वसुमित्र ने यवनों को सिन्धु नदी के तट पर पराजित कर खदेड़ दिया। यवन आक्रमण का नेता कौन था—डेमेट्रियस अथवा मीनेण्डर (मिलिन्द) तथा यह आक्रमण एक बार हुआ अथवा दो बार इस सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। सिन्धु नदी (जिसके तट पर यवन पराजित हुए थे) के समीकरण के सम्बन्ध में भी विद्वानों में मतभेद है। कुछ विद्वान् इसे काली-सिन्धु नदी मानते हैं जो चम्बल की सहायक है तथा मध्यप्रदेश के मध्यभारत क्षेत्र में बहती है। अन्य विद्वान् इसे पंजाब की सिन्धु नदी मानते हैं। डेमेट्रियस के कुछ मृद्-मुद्रांकन विदिशा के उत्खनन में यज्ञकुण्ड के साथ प्राप्त हुए थे।[४] इसी प्रकार मीनेण्डर के कुछ सिक्के बालाघाट जिले में मिले हैं।[५] इन सिक्कों तथा मृद्-मुद्रांकनों से स्थानीय इतिहास पर क्या प्रकाश पड़ सकता है यह कहना कठिन है।

शुंगों का शासन काल ब्राह्मण धर्म के पुनरुद्धार का काल था। नन्द और मौर्य काल

---

१. वही, क्रमांक २२७९-ई

२. वही, क्रमांक २२८५

३. वही, क्रमांक २२८३-इ

४. अ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९१३-१४, पृ० १८६-२२६; वही १९१४-१५, पृ० ६६-८८

५. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३०८

में ब्राह्मण धर्म की काफी अवनति हो गयी थी। क्योंकि पुष्यमित्र शुंग स्वयं ब्राह्मण था, अत: साम्राज्य की बागडोर अपने हाथों सम्हालते ही उसने ब्राह्मण धर्म के पुनरुद्धार का कार्य प्रारम्भ किया। ब्राह्मण ग्रन्थों में प्रतापी राजा के लिए अश्वमेध करने का प्रावधान है। इस प्रावधान को पुष्यमित्र ने कार्यान्वित किया तथा दो अश्वमेध यज्ञ किये। पतंजलि पुष्यमित्र के राजपुरोहित थे। उन्होंने महाभाष्य की रचना की। कुछ विद्वानों के अनुसार मनु का काल भी यही था और उन्होंने मनुस्मृति की रचना की। कुछ अन्य विद्वानों के अनुसार महाभारत के परिवर्धन का काल भी शुंगकाल में ही पड़ता है।

बौद्ध अनुश्रुतियों का सहारा लेकर कुछ विद्वानों ने शुंग काल को तथा विशेष रूप से पुष्यमित्र शुंग को बौद्ध-द्रोही प्रमाणित करने का प्रयत्न किया है। किन्तु अधिकांश विद्वान् यही विश्वास करते हैं कि यह ऐतिहासिक तथ्य नहीं है। साँची तथा भरहुत के स्तूपों में शुंगकाल में किये गये मुख्य परिवर्तन इस बात के ज्वलन्त प्रमाण हैं कि शुंग काल में बौद्ध धर्म के साथ घोर अत्याचार नहीं हुआ जैसा कि दिव्यावदान, तारानाथ, आर्यमंजुश्रीमूलकल्प आदि बौद्ध ग्रन्थों द्वारा प्रचलित किया गया है। सतना जिले में स्थित भरहुत का स्तूप मूलतः अशोक द्वारा निर्माण करवाया गया था। शुंग काल में इसकी चहार-दीवारी तथा तोरण द्वार का निर्माण किया गया जैसा कि एक परिवेष्टनी के भाग पर उत्कीर्ण 'सुगनं रजे' लेख से पता चलता है। इसी प्रकार साँची का स्तूप भी अशोक द्वारा निर्मित किया गया था। शुंग काल में इसका आकार बहुत बढ़ा दिया गया। इसके चारों ओर पृथ्वी से १६ फीट ऊँची मेधी का निर्माण किया गया जिस पर पहुँचने के लिए सीढ़ियाँ भी बनाई गयीं। स्तूप के ऊपर वर्गाकार वेदिका स्थापित की गयी। इस वेदिका के भीतर हर्मिक बनाया गया तथा उस पर छत्र-यष्टि को खड़ा किया गया। भविष्य में स्तूप के चारों ओर तोरण स्थापित किये गये।

शुंग वंश में दस राजा हुए। ये राजा थे (१) पुष्यमित्र (२) अग्निमित्र (३) वसुज्येष्ठ (४) वसुमित्र (५) अन्ध्रक (६) पुलिण्दक (७) घोष (८) वज्रमित्र (९) भाग और (१०) देव-भूति। इन सबने मिलकर ११२ वर्ष तक राज्य किया।

पुष्यमित्र के उत्तराधिकारियों के सम्बन्ध में हमारा ज्ञान अत्यन्त अल्प है। इस वंश का नवां नरेश भाग था। इतिहासकारों के मतानुसार इस राजा का समीकरण विदिशा में स्थित गरुड़-स्तम्भ (आजकल इसे खामबाबा के नाम से पुकारा जाता है) पर उत्कीर्ण लेख[1] में उल्लिखित महाराज भागभद्र से होना चाहिए। इस उत्कीर्ण लेख के अनुसार यूनानी नरेश ऐण्टिअलसिडस ने अपने राजदूत हेलियोडोरस को भारतीय नरेश भागभद्र की राजसभा में राजदूत के रूप में भेजा था। विदिशा में रहते हुए हेलियोडोरस भागवत धर्म का अनुयायी बन गया। अत: विष्णु भगवान के प्रति अपनी भक्ति का प्रदर्शन करते हुए उसने विष्णु मन्दिर के सम्मुख उपर्युक्त गरुड़-स्तम्भ को स्थापित करवाया। विदिशा से प्राप्त एक अन्य गरुड़-स्तम्भ पर उत्कीर्ण लेख में गौतमी-पुत्र भागवत द्वारा वासुदेव के प्रासादोत्तम (श्रेष्ठ

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६४५-अ

मन्दिर) में महाराज भागवत के राज्यकाल के बारहवें वर्ष में गरुड़ध्वज बनवाने का उल्लेख है।[1]

अंतिम शुंग राजा देवभूति था जिसकी हत्या वसुदेव कण्व ने कर कण्व वंश की स्थापना की। इन्होंने सम्भवतः ७२ ई० पू० से राज्य करना प्रारम्भ किया। मध्यप्रदेश के इतिहास में कण्व वंश से सम्बन्धित किसी भी महत्वपूर्ण घटना से हम परिचित नहीं हैं।

## सातवाहन काल

कण्व वंश की शक्ति का नाश कर आन्ध्रदेशीय सातवाहनों ने २७ ई० पू० के लगभग अपने साम्राज्य की स्थापना की। पुराणों में इस वंश के संस्थापक का नाम सिन्धुक, शिशुक और शिप्रक मिलता है। इसे भृत्य भी कहा गया है जिससे विद्वानों ने अनुमान लगाया है कि स्वतन्त्र राजा होने के पूर्व वह सामन्त रहा होगा। पुराणों के अनुसार शिशुक का भाई कृष्ण उसका उत्तराधिकारी था। सम्भवतः उसका अधिकार नासिक क्षेत्र पर था।

सातवाहन वंश का सर्वप्रथम पराक्रमी राजा शातकर्णी था। पुराण इसे कृष्ण का पुत्र कहते हैं। शातकर्णी की उपलब्धियों के सम्बन्ध में उसकी रानी नागानिका के नानाघाट-अभिलेख से कुछ प्रकाश पड़ता है। साँची के बड़े स्तूप की वेदिका पर उत्कीर्ण एक लेख[2] से शातकर्णी के पूर्वी मालवा क्षेत्र पर अधिकार का पता चलता है। अभिलेख में 'राजा सिरि सातकणि' के समय 'वासिठिपुत आनन्द' नामक किसी वरिष्ठ अधिकारी द्वारा दिये गये दान का उल्लेख है। डॉ० ब्यूलर के अनुसार नानाघाट-अभिलेख में जिस 'दक्षिणापति सातकर्णि' का उल्लेख है, साँची का अभिलेख उसी के समय का है। कुछ सातवाहन सिक्कों पर 'राजा सिरि सात' का नामांकन मिलता है। रैप्सन महोदय ने 'सिरि सात' का समीकरण शातकर्णी के साथ किया। अधिकांश विद्वान् इस मत को स्वीकार करते हैं कि यह मुद्रा राजा शातकर्णी द्वारा अवन्ति देश पर अधिकार करने के बाद शीघ्र ही प्रसारित की गयी मुद्राओं में से एक है। 'सिरि सात' नामांकित सिक्के उज्जैन तथा देवास[3] के अतिरिक्त होशंगाबाद जिले के जमुनिया[4] नामक स्थान से तथा जबलपुर जिले के तेवर[5], भेड़ाघाट[6] और त्रिपुरी[7] में किये गये १९५१-५२ तथा १९६८-६९ के उत्खनन में प्राप्त हुए हैं। अतः विद्वानों का अनुमान है कि शातकर्णी प्रथम के राज्यकाल में सातवाहन साम्राज्य का विस्तार केवल मालवा तक ही नहीं वल्कि डाहल प्रदेश तक हो गया था।

शातकर्णी के मृत्यु के समय उसके दोनों पुत्र, शक्तिश्री और वेदश्री अल्प वयस्क थे।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६४५-आ
२. वही, क्रमांक ६५५-अ
३. वही, क्रमांक २२९८
४. वही, क्रमांक २२९६
५. वही, क्रमांक २२९७
६. वही, क्रमांक २३०२
७. वही, क्रमांक २३०६

अतः शातकर्णी की रानी नागानिका ने अपने पुत्रों के संरक्षक के रूप में राज्य किया। पुराणों में प्राप्त वंशावली के अनुसार आन्ध्र कुल के इस छठे राजा का नाम भी शातकर्णी था। विद्वानों ने इसे शातकर्णी द्वितीय के नाम से पुकारा है। उज्जयिनी से 'रजो सिरि सतस' नामांकित सिक्के बड़ी संख्या में प्राप्त हुए हैं। कुछ विद्वानों के अनुसार ये सिक्के सम्भवतः इसी द्वितीय शातकर्णी के काल में प्रचलित किये गये थे। क्योंकि पौराणिक परम्परा के अनुसार इसने ५६ वर्षों से भी अधिक राज्य किया, अतः इसकी मुद्राओं का अधिक मात्रा में प्राप्त होना स्वाभाविक है। कथासरित्सागर आदि ग्रन्थों में वर्णित अनुश्रुति के अनुसार महाकवि गुणाढ्य प्रतिष्ठान (पैठण) में किसी सातवाहन वंशी शातकर्णी राजा का मित्र बनकर अपना जीवन व्यतीत करता रहा। यह शातकर्णी सम्भवतः शातकर्णी द्वितीय होगा, ऐसा कुछ विद्वानों का मत है।

इसी काल से सम्बन्धित आपिलक नामक एक अन्य सातवाहन नरेश का सिक्का बालपुर के निकट महानदी में प्राप्त हुआ है[1] जिससे इस क्षेत्र पर भी तत्कालीन सातवाहन साम्राज्य के अधिकार की पुष्टि होती है। पुराणों के अनुसार यह सातवाहन वंश का ८वाँ नरेश था।

शातकर्णी के उत्तराधिकारियों का शासन-काल सातवाहन वंश के लिए अवनति का काल था। इस समय सातवाहन साम्राज्य पर शक क्षहरातों के आक्रमण हुए जिसके परिणामस्वरूप महाराष्ट्र सातवाहन राज्य से निकल गया और उस पर विदेशी आक्रमण-कारियों का आधिपत्य हो गया। महाराष्ट्र के निकल जाने के पश्चात् सातवाहनों को दक्षिण भारत की ओर प्रस्थान करना पड़ा और वे आन्ध्र में जाकर बस गये। यहीं पर राज्य करते हुए इस वंश के तेइसवें नरेश गौतमीपुत्र शातकर्णी ने सातवाहन वंश की प्रतिष्ठा को पुनः स्थापित किया।

गौतमीपुत्र शातकर्णी शातवाहन वंश का सबसे बड़ा और पराक्रमी राजा था। उसके पुत्र वासिष्ठीपुत्र पुलुमावी के नासिक अभिलेख में उसकी सफलताओं का वर्णन मिलता है। इस अभिलेख में उसे सातवाहन कुल को फिर से स्थापित करने वाला, क्षत्रियों के दर्प और मान का मर्दन करने वाला, शक, यवन और पहलवों का नाश करने वाला तथा क्षहरात वंश का निर्मूलन करने वाला कहा गया है। उसके राज्य के अन्तर्गत कौन-कौन से प्रदेश थे, इसकी सूची देते हुए बतलाया गया है कि उसके साम्राज्य में अनूप (माहिष्मती-आधुनिक महेश्वर के आस-पास का निमाड़), आकर (पूर्वी मालवा) तथा अवन्ति (पश्चिमी मालवा) भी शामिल थे। उज्जैन से प्राप्त गौतमीपुत्र शातकर्णी के सिक्के[2] इस बात को और पुष्ट करते हैं। उसका शासन काल १०६ ई० से १३० ई० तक था।

पुराणों के अनुसार गौतमीपुत्र की मृत्यु के उपरान्त उसका पुत्र वासिष्ठीपुत्र पुलुमावी राजा हुआ। पुराण, टालमी, रुद्रदामन् का अभिलेख, सिक्के आदि अनेक साक्षों में इस राजा

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २२९९-अ

२. वही, क्रमांक २२९५ अ-आ

का उल्लेख मिलता है। भिलसा से प्राप्त उसके चाँदी, सीसे के सिक्के[१] तथा देवास में उपलब्ध उसके सिक्कों[२] से ज्ञात होता है कि उसने मध्यभारत के एक बड़े भाग पर अपना प्रभुत्व कायम रखा। उसका शासन काल कम से कम १३० ई० से १५४ ई० तक था।

सातवाहन वंश का अन्तिम प्रतापी नरश यज्ञश्री शातकर्णी था, जिसने कम से कम १६५ ई० से १९३ ई० तक राज्य किया। मध्यप्रदेश में इसके सिक्के बेसनगर के १९१३-१४ में किये गये उत्खनन में[३] तथा तेवर (त्रिपुरी)[४] और देवास[५] से प्राप्त हुए हैं।

यज्ञश्री शातकर्णी के पश्चात् सातवाहन वंश में कोई ऐसा पराक्रमी राजा न हुआ जो अपने वंश को संरक्षित रख सकता। अतः उसके पश्चात् सातवाहन राज्य की उत्तरोत्तर अवनति होती गई और सातवाहनों का साम्राज्य आभीर, इक्षाकु तथा पल्लवों के हाथ चला गया। अवनति काल से सम्बन्धित कुछ सातवाहन नरेशों का नाम हमें उनके द्वारा चलाये गये सिक्कों से ज्ञात होता है। उदाहरणस्वरूप कुम्भ शातकर्णी का एक सिक्का देवास में मिला है।[६] इनके अतिरिक्त सातवाहनों से सम्बन्धित कई अस्पष्ट सिक्के महेश्वर तथा त्रिपुरी के उत्खनन में, आवरा तथा विदिशा के धरातल खोज में प्राप्त हुए हैं।[७]

दक्षिण कोसल में सातवाहनों के राज्य का उल्लेख चीनी यात्री ह्यूनत्सांग के यात्रा-विवरण में है। ह्यूनत्सांग के अनुसार प्रसिद्ध बौद्ध दार्शनिक नागार्जुन दक्षिण कोसल की राजधानी के निकट निवास करता था और उस समय कोसल का राजा कोई सातवाहन वंशी था। चीनी यात्री के इस कथन की पुष्टि बिलासपुर जिले में सक्ती के निकट गुंजी (ऋषभतीर्थ) में प्राप्त शिलालेख से भी होती है जिसमें सातवाहन राजा कुमारवरदत्त का उल्लेख है।[८] सातवाहन काल में निर्मित पाषाण प्रतिमाएँ बिलासपुर जिले में प्राप्त हुई हैं। इसी समय का एक काष्ठ-स्तम्भ लेख रायपुर संग्रहालय में संरक्षित है जो बिलासपुर जिले के किरारी नामक स्थान से प्राप्त हुआ था।[९] इसमें तत्कालीन शासकीय कर्मचारियों के पदनामों का उल्लेख है। सातवाहन काल से सम्बन्धित कुछ अन्य अभिलेख मध्यप्रदेश के विभिन्न भागों से भी प्राप्त हुए हैं।[१०]

सातवाहन काल में भारत का विदेशों से, विशेषकर रोम से, व्यापार बढ़ा था। इसलिए

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३०१-आ-ई
२. वही, क्रमांक २२९८
३. वही, क्रमांक २३००
४. वही, क्रमांक २२९७-आ
५. वही, क्रमांक २२९८
६. वही, क्रमांक २२९८
७. वही, क्रमांक २२९३, २३०३, २३०६
८. वही, क्रमांक ६३७
९. वही, क्रमांक ६३५
१०. वही, क्रमांक ६३१-६५५

रोम देश के सिक्के भारत में आने लगे थे। कुछ सिक्के मध्यप्रदेश में भी मिले हैं। ये आवरा,[१] चकरबेड़ा[२] तथा बिलासपुर[३] में प्राप्त हुए हैं। १९५२ के त्रिपुरी के उत्खनन में मिट्टी का एक रोमन पदक तथा रोमन मृत्पात्र अंतिम सातवाहन स्तर में मिले हैं। सातवाहनों के माध्यम से सम्बन्ध के अभाव में, इन सिक्कों का यहाँ प्राप्त होना असम्भव था।

## हिन्द-यूनानी उत्कर्ष

दूसरी-प्रथम शताब्दी ई० पू० के बीच भारत पर यूनानी नरेशों का आक्रमण हुआ जिसके फलस्वरूप उत्तर-पश्चिम सीमान्त प्रदेश, सिंध, पंजाब तथा उत्तर प्रदेश का कुछ भाग विदेशियों के अधिकार में चला गया। जहाँ तक मध्यप्रदेश के किसी क्षेत्र पर हिन्दू-युनानियों के अधिकार का प्रश्न है, अभी तक कोई ऐसा प्रमाण उपलब्ध नहीं हुआ है जिसके आधार पर यह कहा जा सके कि हिन्दू-यूनानियों का साम्राज्य यहाँ तक विस्तृत था। बालाघाट से अवश्य ही मिनेन्डर के तथा अन्य कुछ हिन्द-यूनानी शासकों के सिक्के मिले हैं।[४] इसी प्रकार स्व० अडवानी द्वारा मध्यभारत के कुछ स्थानों से विभिन्न हिन्द-यूनानी नरेशों के सिक्के प्राप्त कर अपने संग्रह में एकत्र किये गये।[५] परन्तु इन अपर्याप्त प्रमाणों के आधार पर मध्यप्रदेश के किसी क्षेत्र पर हिन्द-यूनानी नरेशों का अधिकार मान लेना कठिन है।

## शक-क्षत्रप काल

प्रथम शताब्दी ई० पू० में उत्तर-पश्चिम भारत में यूनानी राज्य का अन्त हो गया। उसके स्थान पर शक नामक एक अन्य विदेशी जाति ने अपना आधिपत्य स्थापित कर लिया। शक नरेशों ने भारत के एक विस्तृत प्रदेश पर सीधे अथवा अपने क्षत्रपों (अर्थात् शासकों) के माध्यम ने ईसा की तीसरी शताब्दी तक राज्य किया।

शकों के प्रारम्भिक नरेशों में मोअस, आजस प्रथम, एजिलिसेस, आजेस द्वितीय के नाम उल्लेखनीय हैं। मोअस तथा आजेस प्रथम के कुछ सिक्के इन्दौर के स्व० अडवानी द्वारा अपने संग्रह में एकत्र किये गये।[६]

उत्तर तथा पश्चिम भारत के शक-क्षत्रपों की कई शाखायें थीं। इनमें से विशेष उल्लेखनीय पंजाब के क्षत्रप, मथुरा के क्षत्रप तथा पश्चिम भारत के क्षत्रप थे। पश्चिम भारत के शक-क्षत्रपों का मध्यप्रदेश के इतिहास में महत्वपूर्ण योगदान रहा।

पश्चिम भारत के क्षत्रपों के दो वंश थे। पहला वंश क्षहरात वंश के नाम से प्रसिद्ध

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २४२०
२. वही, क्रमांक २४२४
३. वही, क्रमांक २४२७
४. वही, क्रमांक २३०८
५. वही, क्रमांक २३०७ अ-आ
६. वही, क्रमांक २३१०-आ

था जिसके दो महत्वपूर्ण क्षत्रपों का नाम भूमक तथा नहपान था। भूमक का इतिहास एकमात्र उसकी मुद्राओं से ज्ञात होता है। उसकी मुद्रायें गुजरात, काठियावाड़ तथा मालव के प्रदेशों में मिली हैं, जिनसे प्रकट होता है कि इन प्रदेशों पर उसका अधिकार था। शिवपुरी के मुनिराज संग्रह में उसके ताँबे के कुछ सिक्के संग्रहीत हैं।[1]

क्षहरात वंश का सबसे प्रतापी क्षत्रप नहपान था। जैन साहित्य में इसका उल्लेख नरवाहन अथवा नववाहन के रूप में हुआ है। 'पेरिप्लस आफ दी एरिथ्रियन सी' नामक पुस्तक के लेखक ने उसका वर्णन नैम्बैनस के नाम से किया है। नहपान के दामाद उषवदात के अभिलेखों में आये हुए स्थान-नामों से पता चलता है कि नहपान का राज्य शूर्पारक (उत्तरी कोकण) से लेकर प्रभास (काठियावाड़), मन्दसौर, उज्जैन और अजमेर तक विस्तृत था। नासिक गुहालेख क्रमांक १० से पता चलता है कि नहपान का दामाद उषवदात अपने मित्र उत्तमभद्रों की मालव आक्रमणकारियों के विरुद्ध सहायता करने गया था। इस युद्ध में मालव पराजित हुए थे। ये मालव कौन थे, इस प्रश्न पर विद्वानों में मतभेद है। कुछ उन्हें मालव मानते हैं जो इस समय मध्यमिका (नगरी, राजस्थान के पास) के प्रदेश में रहते थे। कुछ विद्वान् इन्हें दक्षिण भारत के मलय पहाड़ों के निवासी बताते हैं। पेरिप्लस के लेखक के अनुसार नहपान की राजधानी मिन्नगर थी। यह एरिआक में थी। मिन्नगर को कुछ विद्वान् मन्दसौर मानते हैं तथा कुछ विद्वान् दोहद। कुछ विद्वान् एरिआक से अपरान्तिका समझते हैं तथा इसके विरुद्ध कुछ लोग एरिआक का समीकरण आर्यावर्त से करते हैं। जोगलथम्बी से प्राप्त नहपान की पुनर्मुद्रांकित सिक्कों से पता चलता है कि सातवाहन नरेश गौतमीपुत्र सातकर्णी ने नहपान को पराजित किया था। नहपान के इस प्रकार के चाँदी के सिक्के जिन्हें गौतमीपुत्र शातकर्णी द्वारा पुनर्मुद्रांकित किया गया, शिवपुरी में प्राप्त हुए हैं।[2] जैसा कि हम देख चुके हैं, नहपान के पराजित होने पर मालवा पर कुछ समय तक सातवाहनों का प्रभुत्व स्थापित हो गया। नहपान क्षहरात वंश का अन्तिम क्षत्रप था।

उज्जैन से 'महू,' 'दास' तथा 'सोम' नामक शासकों के सिक्के मिले हैं। कुछ विद्वान् इन्हें मालवा के भूमक वंश के शक-क्षत्रपों के पूर्वज मानते हैं।[3] इसी प्रकार क्षहरात 'अर्त' (?) का एक ताँबे का सिक्का शिवपुरी के मुनिराज संग्रह में संरक्षित है।[4] इसके सम्बन्ध में हमें कुछ भी ज्ञात नहीं।

पश्चिम भारत के शक-क्षत्रपों के दूसरे वंश का नाम कार्दमक था। इस वंश का संस्थापक यसोमतिक का पुत्र चष्टन था। टालमी के अनुसार चष्टन की राजधानी उज्जयिनी थी। अन्धौ अभिलेखों से प्रकट होता है कि वह कच्छ तथा समीपवर्ती कुछ अन्य भूखण्डों का शासक था। उसकी मुद्रायें जूनागढ़ और गुजरात में प्राप्त हुई हैं जिससे स्पष्ट है कि ये प्रदेश उसके अधीन थे। मध्यप्रदेश में उसके सिक्के उज्जैन तथा शिवपुरी में मिले हैं।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३१८-अ-२
२. वही, क्रमांक २३१८-अ-३
३. वही, क्रमांक २३११-आ, इ
४. वही, क्रमांक २३१८-अ-१

चष्टन का उत्तराधिकारी उसका पुत्र जयदामन् स्वतन्त्र रूप से राज्य न कर सका। शक शासन प्रणाली के अनुसार कुछ दिनों तक वह अपने पिता चष्टन की अधीनता में क्षत्रप रहा। परन्तु उसकी मृत्यु अपने पिता के शासन काल में ही हो गई। उसकी मृत्यु के पश्चात् चष्टन ने उसके पुत्र रुद्रदामन् को अपना सहयोगी क्षत्रप बनाया। कालान्तर में चष्टन की मृत्य के पश्चात् रुद्रदामन् महाक्षत्रप बना।

रुद्रदामन् का इतिहास प्रमुखतः उसके जूनागढ़ प्रशस्ति से मिलता है। इस अभिलेख के अनुसार उसके राज्य के अन्तर्गत निम्नलिखित प्रदेश थे :—

१—पूर्व और अपर आकर तथा अवन्ती (पूर्वी और पश्चिमी मालवा)

२—अनूपनिभृत (मान्धाता प्रदेश)

३ – आनर्त (द्वारका का चतुर्दिक प्रदेश)

४—सुराष्ट्र (जूनागढ़ का चतुर्दिक प्रदेश)

५—स्वभ्र (साबरमती नदी का तटवर्ती प्रदेश)

६—मरु (मारवाड़)

७—कच्छ

८—सिन्धु-सौबीर (सिन्धु नदी का डेल्टा)

९—कुकुर (सिन्धु नदी और पारियात्र पर्वत के बीच का प्रदेश)

१०—अपरान्त (उत्तरी कोंकण)

१२—निषाद (सरस्वती और पश्चिमी विन्ध्य का प्रदेश)

१२—और कुछ अन्य प्रदेश।

इन प्रदेशों में सुराष्ट्र, कुकुर, अपरान्त, अनूप और आकरावन्ती के प्रदेश गौतमीपुत्र शातकर्णी के अधीन थे। अतः स्पष्ट है कि रुद्रदामन् ने उन्हें गौतमीपुत्र के किसी उत्तराधिकारी से जीता होगा। जूनागढ़ अभिलेख का कथन है कि रुद्रदामन् ने दक्षिणापथ के राजा शातकर्णी को दो बार पराजित किया, परन्तु सम्बन्ध की निकटता के कारण उसका नाश नहीं किया। यहीं शातकर्णी स्वयं गौतमीपुत्र शातकर्णी था अथवा उसका कोई उत्तराधिकारी, इस सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है।

अपने दादा की तरह रुद्रदामन् ने भी अपनी राजधानी उज्जयिनी में ही रखी तथा यह से अपने साम्राज्य का विस्तार किया।

रुद्रदामन् के पश्चात् उज्जयिनी में ही उसके वंशजों की राजधानी रही। उनका इतिहास तथा आपसी सम्बन्धों को समझने के लिए उज्जयिनी के क्षत्रपों के वंशवृक्ष को समझना आवश्यक है। उनकी वंशावली इस प्रकार है :—




रुद्रदामन् के अनेक उत्तराधिकारियों के सिक्के मध्यप्रदेश के विभिन्न स्थानों से प्राप्त हुए हैं। महाक्षत्रप रुद्रसिंह प्रथम के चाँदी के सिक्के शिवपुरी से प्राप्त हुए हैं।[1] रुद्रसेन प्रथम के सिक्के शिवपुरी,[2] साँची[3] तथा सिवनी[4] से प्राप्त हुए हैं। दामजदश्री द्वितीय के सिक्के आवरा के उत्खनन में मिलते हैं।[5] दामसेन के सिक्के शिवपुरी में संग्रहीत

*१. नामों के पूर्व में दिये गये अंक 'महाक्षत्रप' होने के सूचक हैं। जिन नामों के पूर्व में ये अंक नहीं दिये गये, वे केवल 'क्षत्रप' ही रहे।

*२. नामों के पश्चात् कोष्ठकों में दिये हुए अंक उपलब्ध शक संवत् के हैं।

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३१८-अ (५)

२. वही, क्रमांक २३१८-आ

३. वही, क्रमांक २३१९

४. वही, क्रमांक २३२०

५. वही, क्रमांक २३०९-आ

किये गये हैं।[१] वीरदामन् के सिक्के बेसनगर के उत्खनन में मिले हैं।[२] विजयसेन के सिक्के गोंदरमऊ में प्राप्त क्षत्रप सिक्कों की निधि में मिले हैं।[३] रुद्रसेन द्वितीय के सिक्के केवलारी[४], गोंदरमऊ[५], बेसनगर[६] तथा साँची[७] में मिले हैं। विश्वसिंह के सिक्के साँची[८] से प्राप्त हुए हैं। भर्तृदामन् के सिक्के केवलारी[९], गोंदरमऊ[१०] तथा साँची[११] और विश्वसेन के सिक्के गोंदरमऊ[१२] तथा साँची[१३] में मिले हैं। छिन्दवाड़ा जिले में सोनपुर नामक स्थान से पश्चिम भारत के क्षत्रप शासकों की ६७० सिक्कों की एक निधि प्राप्त हुई है जिसमें संघदामन् को छोड़ रुद्रसेन प्रथम से लेकर स्वामी रुद्रसेन तृतीय तक सभी शासकों के सिक्के मिले हैं।[१४] इस निधि से महाकोशल के क्षेत्र पर भी पश्चिम भारत के क्षत्रप शासकों का प्रभाव जान पड़ता है।

कार्दमक वंश के इन क्षत्रपों के अतिरिक्त परवर्ती शक-क्षत्रपों के कुछ सिक्के तथा अभिलेख मध्यप्रदेश के कुछ स्थानों से प्राप्त हुए हैं। रुद्रसेन तृतीय के सिक्के आवरा उत्खनन[१५], गोंदरमऊ[१६] तथा साँची[१७] में मिले हैं। इसी प्रकार रुद्रसिंह द्वितीय तथा रुद्रसिंह तृतीय के सिक्के क्रमशः साँची[१८] और गोंदरमऊ[१९] में प्राप्त हुए हैं। पिछोर से श्रीदामन्[२०] के सिक्के मिले हैं। अभिलेखों में पश्चिम भारत के क्षत्रपों से सम्बन्धित एक अभिलेख

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३१८-अ (७)
२. वही, क्रमांक २३१५-आ
३. वही, क्रमांक २३१३
४. वही, क्रमांक २३१२
५. वही, क्रमांक २३१३
६. वही, क्रमांक २३१५-आ
७. वही, क्रमांक २३१९
८. वही, क्रमांक २३१९
९. वही, क्रमांक २३१२
१०. वही, क्रमांक २३१३
११. वही, क्रमांक २३१९
१२. वही, क्रमांक २३१३
१३. वही, क्रमांक २३१९
१४. वही, क्रमांक २३२१
१५. वही, क्रमांक २३०९-अ
१६. वही, क्रमांक २३१३
१७. वही, क्रमांक २३१९
१८. वही, क्रमांक २३१९
१९. वही, क्रमांक २३१३
२०. वही, क्रमांक २३१४

उज्जैन[1] से प्राप्त हुआ है तथा विदिशा-एरण क्षेत्र में राज्य करते हुए एक नये शक वंश के शासक श्रीधरवर्मन का एक अभिलेख[2] एरण से तथा दूसरा साँची के निकट कानाखेरा से प्राप्त हुआ है।[3] इसके अतिरिक्त आभीर ईश्वरदत्त का एक सिक्का बेसनगर से प्राप्त हुआ है।[4] यहाँ उल्लेखनीय है कि पश्चिम भारत के क्षत्रपों के मालवा क्षेत्र पर शासन काल में कुछ थोड़े समय के लिए आभीरों का राज्य स्थापित हो गया था। तत्पश्चात् आभीरों को यहाँ से खदेड़ दिया गया तथा क्षत्रप शासन पुर्नस्थापित हो गया। उपरोक्त सिक्कों तथा अभिलेखों से मध्यप्रदेश के पूर्व-गुप्त काल के इतिहास पर प्रकाश डालने में सहायता मिलती है।

## कुषाण काल

जब मध्यदेश में सातवाहनों और शक-क्षत्रपों के बीच संघर्ष चल रहा था, उस समय भारत पर उत्तर-पश्चिम की ओर से विदेशियों का एक नया आक्रमण हुआ। ये विदेशी पश्चिम चीन में बसने वाली यू-ची नामक जाति की पाँच शाखाओं में से एक शाखा थी जो कुई-शांग अथवा कुषाण कहलाती थी। प्रथम शताब्दी ई० पू० में इस जाति ने भारत में प्रवेश किया।

कुषाण वंश का सर्वप्रथम महत्वपूर्ण राजा कुजुल कैडफिसेस था। उसके साम्राज्य के अन्तर्गत बैक्ट्रिया, अफगानिस्तान, पूर्वी ईरान और भारतवर्ष का सिन्धु तटीय प्रदेश सम्मिलित था। उसकी मृत्यु ७० ई० पू० के लगभग हुई होगी।

कुजुल कैडफिसेस के मृत्यु के उपरान्त उसका पुत्र वीम कैडफिसेस राज्याधिकारी हुआ। उसकी मुद्रायें पंजाब से लेकर बनारस तक पायी गयी हैं। अतः यह अनुमान किया गया है कि उसका राज्य गान्धार, पंजाब और उत्तर प्रदेश के कुछ भाग पर अवश्य था। वीम कैडफिसेस का एक सिक्का विदिशा से प्राप्त हुआ है।[5] शहडोल में कुषाण शासकों के ७५७ सिक्कों की एक बड़ी निधि प्राप्त हुई थी। इसमें वीम कैडफिसेस के भी ४४ सिक्के मिले थे।[6] परन्तु क्या इन सिक्कों के आधार पर वीम कैडफिसेस के साम्राज्य का विस्तार मध्यप्रदेश तक मान लिया जाये, यह कहना कठिन है।

वीम कैडफिसेस का उत्तराधिकारी कनिष्क प्रथम था। अधिकांश विद्वान् इसके राज्यारोहण की तिथि ७८ ई० मानते हैं, जब उसके द्वारा प्रचलित शक संवत् का प्रारम्भ हुआ। कनिष्क प्रथम इस वंश का सबसे प्रतापी, प्रतिभाशाली और प्रसिद्ध शासक था। उसने अपने पूर्वजों से प्राप्त राज्य का बहुत विस्तार किया। राजतरंगिणी के अनुसार काश्मीर पर

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६३३
२. वही, क्रमांक ८४२
३. वही, क्रमांक ८४३
४. वही, क्रमांक २३१५-अ
५. वही, क्रमांक २३२८
६. वही, क्रमांक २३२९

कनिष्क का अधिकार हो गया था। चीनी और तिब्बती बौद्ध अनुश्रुतियों के अनुसार उसने साकेत और पाटलिपुत्र पर भी अपना अधिकार कर लिया था। उसके कुछ सिक्के बिहार और बंगाल में भी मिले हैं। मध्यप्रदेश में उसके सिक्के बिलासपुर जिले में स्थित झाझापुरी नामक स्थान से[१] प्राप्त हुए हैं। शाहडोल से प्राप्त उपरोक्त कुषाण शासकों के सिक्कों की निधि में कनिष्क प्रथम के ३२४ सिक्के मिले हैं।[२]

कनिष्क प्रथम का उत्तराधिकारी वासिष्क था। उसके शासन काल का एक अभिलेख मथुरा में तथा दूसरा साँची में[३] प्राप्त हुआ है। प्रथम लेख की तिथि २४ और दूसरे की २८ है। दूसरे अभिलेख के अनुसार साँची में किसी 'खर' की दुहिता मधुकरि ने एक बौद्ध-मूर्ति का निर्माण महाराज राजातिराज देवपुत्र शाहि वासिष्क के राज्य के २८वें संवत्सर में करवाया था। इतिहासज्ञ इस २८वें संवत् को शक संवत् मानते हैं। वासिष्क के कोई सिक्के अब तक प्राप्त नहीं हुए हैं।

वासिष्क के बाद हुविष्क सिंहासन पर बैठा। इसके अनेक सिक्के और अभिलेख मिले हैं, जिनसे ज्ञात होता है कि उसका साम्राज्य पश्चिम में काबुल, उत्तर में काश्मीर तथा पूर्व में मथुरा तक विस्तृत था। मध्यप्रदेश के एक बड़े भाग पर भी उसके साम्राज्य के विस्तार का पता लगता है, जैसा कि झाझापुरी[४], शहडोल[५], तथा हरदा[६] से प्राप्त उसके सिक्कों से ज्ञात होता है। हुविष्क की तिथियाँ २६ से ६० तक मिली हैं जिससे प्रकट होता है कि उसने कम से कम १३८ ई० तक राज्य किया।

आरा से प्राप्त अभिलेख में एक कनिष्क का उल्लेख है जिसकी तिथि ४१ है। अधिकांश विद्वान् इसे कनिष्क द्वितीय मानते हैं जिसने हुविष्क के साथ राज्य किया होगा। इस कनिष्क द्वितीय अथवा कनिष्क तृतीय का एक सिक्का होशंगाबाद जिले के हरदा नामक स्थान से प्राप्त हुआ है।[७]

हुविष्क के पश्चात् वासुदेव प्रथम कुषाण साम्राज्य का उत्तराधिकारी बना। इसकी तिथियाँ ६७ से ९८ तक मिलती हैं, जिससे प्रकट होता है कि उसने कम से कम १७६ ई० तक राज्य किया। इसके द्वारा प्रचलित एक ताँबे का सिक्का जबलपुर जिले में स्थित तेवर (प्राचीन त्रिपुरी) नामक स्थान से प्राप्त हुआ है।[८] इस क्षेत्र पर कुषाण साम्राज्य के आधिपत्य के और प्रमाण तेवर के निकट भेड़ाघाट से प्राप्त कुषाण कालीन दो मूर्ति लेख[९]

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३२३
२. वही, क्रमांक २३२९
३. वही, क्रमांक ६५५-इ
४. वही, क्रमांक २३२३
५. वही, क्रमांक २३२९
६. वही, क्रमांक २३३०
७. वही, क्रमांक २३३०
८. वही, क्रमांक २३२४
९. वही, क्रमांक ६४७

तथा निकटवर्ती घाट से प्राप्त कुषाण कालीन गांधार कला की बौद्ध प्रतिमाओं की प्राप्ति से होता है।

वासुदेव प्रथम के उत्तराधिकारी कनिष्क तृतीय तथा वासुदेव द्वितीय हुए। मध्यप्रदेश के किसी भी भाग पर इन दोनों शासकों के अधिकार का कोई भी प्रमाण अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ है। वासुदेव द्वितीय इस वंश का अंतिम नरेश प्रतीत होता है जिसके शासन काल के पश्चात् इस वंश का पूर्णतः विलोप हो गया।

## नाग वंश

दूसरी शताब्दी ई० के अंतिम चरण में, जब मध्यभारत के दक्षिण क्षेत्र में राजनैतिक उथल-पुथल चल रही थी, उस समय विदिशा-ग्वालियर क्षेत्र में एक नये राजवंश का उदय हुआ जो नागवंश के नाम से प्रसिद्ध है। कुषाण वंश के अंतिम नरेशों की कमजोरी का पूरा लाभ उठाकर इस वंश के राजाओं ने अपने साम्राज्य का विस्तार किया तथा विदेशियों को भारत से खदेड़ने में महत्वपूर्ण योगदान दिया।

नागवंश के प्राचीन इतिहास के सम्बन्ध में केवल कुछ छुटपुट उल्लेखों के अतिरिक्त अधिक जानकारी उपलब्ध नहीं है। इस वंश के शासकों के कोई अभिलेख उपलब्ध नहीं हैं। इन नरेशों ने सिक्के अवश्य ही प्रचलित किये और यही इनके इतिहास निर्माण के साधन हैं।

विष्णु पुराण में पद्मावती, कान्तिपुरी तथा मथुरा के 'नव' नाग शासकों का उल्लेख आया है। इसी प्रकार वायु पुराण मथुरा तथा पद्मावती के नाग शासकों का उल्लेख करता है। भवभूति के 'मालती-माधव' में भी पद्मावती नगर का वर्णन आया है। परन्तु इन उल्लेखों से नागवंश के प्राचीन इतिहास को जानने में अधिक सहायता नहीं मिलती। सिक्कों को आधार बनाकर जो जानकारी अभी तक उपलब्ध है, उससे विद्वानों का मत है कि इस वंश की स्थापना विदिशा में हुई तथा कालान्तर में यहीं से वे पद्मावती, कान्तिपुरी तथा मथुरा में गये। अधिकांश विद्वान् यह मानते हैं कि इन तीन स्थानों के नाग एक ही वंश से सम्बन्धित थे।

विद्वानों के अनुसार नागवंश का संस्थापक वृषनाथ था जिसने दूसरी शताब्दी ई० के अंतिम भाग में विदिशा में इस वंश की स्थापना की। वृषनाग का एक सिक्का यहाँ से प्राप्त हुआ था, जिसे ग्वालियर पुरातत्त्व संग्रहालय में संरक्षित किया गया।[1] विदिशा नागवंश का एक महत्वपूर्ण गढ़ था। १९१३-१४ के बेसनगर उत्खनन में नागों के सिक्के मिले थे। आज भी यहाँ नागों के सिक्के अक्सर मिल जाते हैं।

वृषनाग के पश्चात् संभवतः भीमनाग का शासन हुआ। ऐसा लगता है कि उसने अपनी राजधानी को विदिशा से पद्मावती स्थानान्तरित किया। उसके सभी उत्तराधिकारियों की राजधानी पद्मावती ही रही, जैसा कि उसके सभी उत्तराधिकारियों के सिक्कों की पवाया

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३३९-अ

(प्राचीन पद्मावती) से प्राप्ति से ज्ञात होता है।[1] जायसवाल के अनुसार उसका शासन काल २१० ई० से २३० ई० के बीच माना जा सकता है।

भीमनाग के उत्तराधिकारी स्कन्दनाग, वसुनाग तथा बृहस्पतिनाग थे। इन तीनों शासकों के सिक्के पवाया से प्राप्त हुए हैं। बृहस्पतिनाग का शासन काल तीसरी शताब्दी ई० के अंतिम भाग में समाप्त हुआ प्रतीत होता है।

पद्मावती के अंतिम छः नरेश क्रमशः विभुनाग, रविनाग, भवनाग, प्रभाकरनाग, देवनाग तथा गणपतिनाग प्रतीत होते हैं। इन सभी शासकों के सिक्के पवाया में मिले हैं। रविनाग का एक नये प्रकार का सिक्का एरण में प्राप्त हुआ है।[2] भवनाग के सम्बन्ध में कुछ अधिक जानकारी हमें वाकाटक अभिलेखों से मिलती है। चम्मक से प्राप्त प्रवरसेन (द्वितीय) के ताम्रपत्र में गौतमीपुत्र वाकाटक का उल्लेख करते हुए लिखा है कि वह उन महाराज श्री भवनाग का दौहित्र था जो उन भारशिवों के वंश में उत्पन्न हुए जिनका आरम्भ इस प्रकार हुआ कि उन्होंने शिवलिंग को अपने कन्धे पर वहन करके शिव को परितुष्ट किया था तथा जिनका राज्याभिषेक उस भागीरथी के पवित्र जल से हुआ था जिसे उन्होंने अपने पराक्रम से प्राप्त किया था और जिसने दस अश्वमेघ यज्ञ कर अवभृथ स्थान प्राप्त किया था। इस वैवाहिक सम्बन्ध से विद्वानों द्वारा भवनाग का काल चौथी शताब्दी ई० के पूर्वार्द्ध में आंका गया है। इसी प्रकार गणपतिनाग के सम्बन्ध में कुछ जानकारी गुप्तों के अभिलेख में मिलती है। गुप्त सम्राट समुद्रगुप्त के इलाहाबाद स्तम्भ लेख में उन शासकों की सूची में, जिन्हें समुद्रगुप्त ने उच्छेद किया था, गणपतिनाग का नाम आया है। संभवतः गणपतिनाग इस वंश का अंतिम नरेश था जिसे पराजित कर समुद्रगुप्त द्वारा नाग राज्य को अपने साम्राज्य में मिला लिया गया था। समुद्रगुप्त के उपरोक्त अभिलेख में आर्यावर्त के नागदत्त तथा नागसेन नामक दो शासकों का भी उल्लेख आया है जिनका समुद्रगुप्त द्वारा नाश किये जाने का वर्णन है। नागदत्त के सम्बन्ध में और कोई जानकारी उपलब्ध नहीं है, परन्तु नागसेन का उल्लेख पद्मावती के राजा के रूप में बाण रचित हर्षचरित में आया है। परन्तु इस नागसेन के कोई भी सिक्के अभी तक प्राप्त नहीं हुए हैं।

पद्मावती के इन नरेशों के अतिरिक्त पवाया से प्राप्त सिक्कों में सबलसेन, अमितसेन, वीरसेन, महत, मखदत, यतग (?) आदि नरेशों के सिक्के भी मिले हैं। पद्मावती के नाग शासकों की वंशावली में इनका स्थान कहाँ है इस सम्बन्ध में अभी भी कोई निश्चित मत प्रतिपादित नहीं हुआ है।

पद्मावती के नाग शासकों के अतिरिक्त नरवर से प्राप्त एक सिक्के से[3] व्याघ्रनाग नामक एक अन्य नाग नरेश का पता चलता है। इसके सम्बन्ध में और जानकारी उपलब्ध नहीं है।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३३८-अ-ऊ

२. वही, क्रमांक २३३४-अ

३. वही, क्रमांक २३३७-आ

विदिशा तथा पद्मावती के अतिरिक्त पुराणों के अनुसार कान्तिपुरी (आधुनिक कुतवार) में भी नागों की एक राजधानी थी। कुतवार से प्राप्त नाग शासकों के १८९५९ सिक्कों की एक विशाल निधि[1] से भी यही बात प्रमाणित होती है।

नागवंश का इतिहास आज भी अस्पष्ट है। इस ओर अधिक शोध अपेक्षित है।

## बोधि तथा मघ राजवंश

ईसा की दूसरी-तीसरी शती में त्रिपुरी क्षेत्र (आधुनिक तेवर, जबलपुर जिला) पर बोधिवंश के राजाओं के शासन का पता चलता है। त्रिपुरी उत्खनन में इस राजवंश के जो मृद्-मुद्रांकन प्राप्त हुए हैं उनसे इस वंश के चार शासक—श्रीबोधि, वसुबोधि, चन्द्रबोधि तथा शिवबोधि के नाम ज्ञात हुए हैं।[2] इस राजवंश के कुछ सिक्के जबलपुर के डा० महेशचन्द्र चौबे के निजी संग्रह में संरक्षित हैं।[3]

त्रिपुरी उत्खनन में प्राप्त एक मिट्टी की मुद्रा पर महासेन नामक शासक का नाम अंकित मिलता है।[4] महासेन ३५० ई० के लगभग त्रिपुरी क्षेत्र पर शासन करता होगा। महासेन का बोधि वंश से कुछ सम्बन्ध था अथवा नहीं यह अज्ञात है।

लगभग इसी समय मध्यप्रदेश के बघेलखण्ड क्षेत्र पर मघ वंश के शासकों का आधिपत्य था। इस वंश का प्रथम शासक भीमसेन था। मघ वंश के प्रसिद्ध राजा भद्रमघ और शिवमघ थे। इनके तथा मघवंशी कई अन्य शासकों के सिक्के, मुहर तथा शिलालेख कौशाम्बी एवं भीटा के अतिरिक्त बांधवगढ़ (जिला शहडोल) से प्राप्त हुए हैं। मघवंशी राजाओं ने कुषाणों का प्रतिरोध करने में विशेष कार्य किया, जिससे कुषाण सत्ता महाकोशल क्षेत्र में नहीं जम पायी।[5]

## गुप्तकाल

तीसरी शताब्दी ई० के अन्त तथा चौथी के प्रारम्भ में उत्तर भारत में कोई सर्वोपरि राजनीतिक शक्ति नहीं थी। सारा देश कई छोटे-छोटे नृप-तंत्रों और प्रजातंत्र राज्यों में बँटा था। ऐसी परिस्थिति का लाभ उठा कर साकेत-प्रयाग क्षेत्र के आस-पास श्रीगुप्त नामक राजा ने एक राजवंश की स्थापना की जो गुप्त वंश के नाम से प्रसिद्ध हुआ। गुप्त युग प्राचीन भारत के इतिहास में स्वर्णयुग कहलाता है।

श्रीगुप्त का पुत्र घटोत्कचगुप्त तथा उसका पुत्र चन्द्रगुप्त प्रथम था। चन्द्रगुप्त प्रथम

---

१. प्रन्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३३५

२. वही, क्रमांक २४४४-अ-आ

३. वही, क्रमांक २४७०

४. वही, क्रमांक २४४४-ई

५. देखिये, इण्डियन न्यूमिसमैटिक क्रानिकल, भाग ३, अंक १ (१९६२), पृ० ११-२१

ने अपने वीरतापूर्ण कृत्यों द्वारा गुप्त साम्राज्य का विस्तार किया तथा अपने राज्य के भावी उत्कर्ष का मार्ग प्रशस्त किया। उसने लिच्छवियों के साथ वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित कर अपनी स्थिति को सुदृढ़ किया तथा ३२० ई० में अपने राज्यारोहण की तिथि से गुप्त संवत् प्रारम्भ किया। उसके साम्राज्य के अन्तर्गत बिहार का एक बड़ा भाग और सम्भवतः उत्तर प्रदेश और बंगाल का कुछ हिस्सा शामिल था।

चन्द्रगुप्त प्रथम का उत्तराधिकारी उसके पुत्र समुद्रगुप्त ने अपने दिग्विजयों द्वारा गुप्त साम्राज्य की सीमा को भारत के एक बड़े भाग पर फैलाने का प्रयत्न किया। इलाहाबाद से प्राप्त उसके शासनकाल में उत्कीर्ण स्तम्भ-लेख में उसकी विजयों का उल्लेख किया गया है, जिससे ज्ञात होता है कि मध्यप्रदेश के इतिहास में उसका बड़ा योगदान रहा। आर्यावर्त पर उसके प्रथम अभियान का उल्लेख करते हुए प्रयाग प्रशस्ति में वर्णित है कि समुद्रगुप्त ने अच्युत और नागसेन नामक दो शासकों पर पूर्ण विजय प्राप्त की और तत्पश्चात् किसी कोट वंशीय राजा का पराभव किया तथा पुष्पपुर पर अधिकार किया। नागसेन नामक जिस राजा का वर्णन यहाँ आया है, विद्वानों के अनुसार वह सम्भवतः पद्मावती के नाग वंश से सम्बन्धित था।

इलाहाबाद प्रशस्ति में इसके पश्चात् समुद्रगुप्त के दक्षिणापथ विजय का वर्णन है। वर्णन के अनुसार उसने कोशल (अर्थात् दक्षिण कोसल) के राजा महेन्द्र को, महाकान्तार (आधुनिक वस्तर तथा सिहावा के जंगली प्रदेश) के राजा व्याघ्रराज को, केरल के राजा मण्टराज को, पिष्टपुर के राजा महेन्द्रगिरि को, कोट्टुर के राजा स्वामिदत्त को, एरण्डपल्ल के राजा दमन को, काँची के राजा विष्णुगोप को, अवमुक्त के राजा नीलराज को, वेंगी के राजा हस्तिवर्मन को, पालक्क के राजा उग्रसेन को, देवराष्ट्र के राजा कुबेर को तथा कुस्थल के राजा धनंजय को पराजित कर सिंहासनच्युत कर दिया। परन्तु इन राज्यों को अपने राज्य में सम्मिलित करने के बजाय सम्बन्धित राजाओं को लौटा दिया तथा अपनी छत्रछाया में राज्य करने की आज्ञा दी। इस वर्णन से स्पष्ट है कि अपने दक्षिणी अभियान में समुद्रगुप्त मध्यप्रदेश के पूर्वी और दक्षिणी भाग से होता हुआ उड़ीसा में पहुँचा और वहाँ से पूर्वी तट होता हुआ पल्लव राज्य की राजधानी काँची तक चला गया।

इस वर्णन के पश्चात् इलाहाबाद प्रशस्ति में आर्यावर्त के उन नौ राजाओं का उल्लेख है जिन्हें बलात् उखाड़ फेंका गया था तथा उनके राज्यों को गुप्त साम्राज्य में मिला लिया गया था। ये नौ राजा थे, रुद्रदेव, मतिल, नागदत्त, चन्द्रवर्मन, गणपतिनाग, नागसेन, अच्युत, नन्दि तथा बलवर्मन। इन में से गणपतिनाग तथा नागसेन मध्यभारत के नागवंश से सम्बन्धित थे। शेष राजाओं और उनके राज्यों की पहचान के विषय में विद्वानों में गहरा मत-भेद है।

इलाहाबाद प्रशस्ति में इसके पश्चात् पाँच सीमावर्ती राज्यों का संकेत मिलता है जो कर दिया करते थे और उसके अनुशासन के अनुसार स्वयं भेंट इत्यादि लेकर समुद्रगुप्त की सेवा में उपस्थित होते थे। ये राज्य थे—समतट, डवाक, कामरूप, नेपाल तथा कर्तृपुर। इस

विजेता ने भारत के पूरब, उत्तर और दक्षिण के प्रान्तों को जीतकर पश्चिमी प्रान्तों में स्वतंत्र रूप से शासन करने वाले गण-राजाओं पर भी अपनी नजर उठाई थी। इसके प्रबल पराक्रम से सीमावर्ती राजाओं की भाँति ये गणराजे भी उपहार लेकर राजसभा में उपस्थित हुए थे तथा अधीनता स्वीकार की थी। ये नौ गणराज्य थे—मालव, अर्जुनायन, यौधेय, मद्रक, आभीर, प्रार्जुन, सनकानीक, काक और खरपरिक। इनमें से कुछ गणराज्य मध्यप्रदेश से सम्बन्धित थे। आभीर मुख्यत: पश्चिम राजस्थान और महाराष्ट्र में बसे थे। किन्तु उनकी एक बस्ती मध्यप्रदेश में भी थी जिसे उनके नाम पर आज भी अहीरवारा कहा जाता है। यह स्थान विदिशा और झांसी के बीच में है। यही स्थान सम्भवत: वह प्रदेश है जिसका प्रयाग प्रशस्ति में उल्लेख है। इसी प्रकार सनकानीक विदिशा के पास-पड़ोस में ही कहीं बसे होंगे। सनकानिक जाति के एक सामन्त शासक ने चन्द्रगुप्त द्वितीय के शासन-काल में विदिशा के निकट स्थित उदयगिरि पहाड़ी के वैष्णव गुहा मन्दिर में एक दान-लेख अंकित कराया था जो आज भी उपलब्ध है। विदिशा से २० मील उत्तर की ओर काकपुर नामक एक गाँव है। इतिहासज्ञों ने इसे काकों की राजधानी से समीकरण किया है। इसी प्रकार खरपरिकों को मध्यप्रदेश के दमोह जिले में रखा गया है।

अन्त में प्रयाग प्रशस्ति में उन तीन विदेशी राजाओं का उल्लेख किया गया है जिन्होंने आत्म निवेदन, उपहार में कन्या की भेंट आदि देकर समुद्रगुप्त से मित्रता कर ली थी तथा उसकी अधीनता स्वीकार कर ली थी। ये तीन नरेश थे—कुषाण वंशज, दैवपुत्रशाहिशाहानुशाहि, शक-मुरुण्ड और सिंहल। इनमें से शक-मुरुण्ड सम्भवत: पश्चिमी क्षत्रप के मालवा शाखा को अथवा मालवा में बसे उसके किसी गौण शाखा की ओर संकेत करती है।

एरण से प्राप्त एक अन्य अभिलेख[१] से एरण क्षेत्र समुद्रगुप्त के साम्राज्य का एक महत्वपूर्ण केन्द्र प्रतीत होता है। इस खण्डित अभिलेख में ऐरिकिण प्रदेश में स्थित इस नगर को 'स्वभोग-नगर' के नाम से पुकारा गया है, जहाँ सम्भवत: समुद्रगुप्त अपनी वृद्धावस्था में अपनी रानी, पुत्र तथा पौत्रों के सहित विश्राम करने आया था। एरण के प्राकृतिक सौदर्य ने अवश्य ही समुद्रगुप्त को आकर्षित किया होगा, अत: उसने इसे अपना विश्राम-स्थल बनाया होगा।

उपर्युक्त वर्णन से स्पष्ट है कि समुद्रगुप्त ने अपने दिग्विजयों द्वारा मध्यप्रदेश के एक बड़े भाग पर आधिपत्य स्थापित कर गुप्त सामाज्य के अन्तर्गत कर लिया था। बमनाला[२] तथा सकौर[३] से प्राप्त समुद्रगुप्त के सिक्कों से इस तथ्य का और भी पुष्टिकरण हो जाता है।

गुप्त इतिहास में इस काल से सम्बन्धित 'काच' नामक शासक के कुछ सिक्के मिले हैं।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६५७-अ
२. वही, क्रमांक २३५०
३. वही, क्रमांक २३५६

मध्यप्रदेश में ये सिक्के विदिशा तथा सकौर से प्राप्त हुए हैं।[१] 'काच' कौन था, इतिहासज्ञों में इस पर गहरा मतभेद है। कुछ इतिहासज्ञ इसे समुद्रगुप्त ही मानते हैं। अन्य इसे समुद्रगुप्त का भाई अथवा पुत्र मानते हैं। इस सम्बन्ध में अभी भी निश्चित मत उपलब्ध नहीं हैं।

गुप्त अभिलेखों के अनुसार समुद्रगुप्त का उत्तराधिकारी उसका पुत्र चन्द्रगुप्त द्वितीय हुआ। कुछ वर्ष पूर्व तक इतिहासज्ञ गुप्त अभिलेखों के इस कथन को सर्वसम्मति से स्वीकार करते थे। परन्तु विशाखदत्त कृत देवीचन्द्रगुप्तम् नामक लुप्त नाटक के कुछ अंशों की उपलब्धि से तथा कुछ अन्य प्रामाणिक साक्ष्यों के आधार पर अब इतिहासज्ञ इस बात को मानने लगे हैं कि समुद्रगुप्त का उत्तराधिकारी रामगुप्त नामक राजा हुआ जो चन्द्रगुप्त द्वितीय का बड़ा भाई था। मध्यप्रदेश में रामगुप्त के ताँबे के सिक्के मुख्यतः एरण[२] तथा विदिशा[३] में मिले हैं। ये सिक्के सिंह तथा गरुड़ प्रकार के हैं, जिन पर गुप्त लिपि में रामगुप्त का नाम लिखा मिलता है। कुछ सिक्कों पर गुप्त शासन चिह्न गरुड़ध्वज भी बना मिलता है। हाल ही में विदिशा से प्राप्त तीन जैन तीर्थंकर प्रतिमाओं पर उत्कीर्ण लेखों में[४] महाराजाधिराज उपाधि सहित रामगुप्त के नामोल्लेख से अब इतिहासज्ञों में यह विश्वास दृढ़ हो रहा है कि रामगुप्त गुप्त सम्राट ही था, विदिशा का कोई अन्य स्थानीय शासक नहीं, जैसा कि कुछ विद्वानों का मत था। वह चन्द्रगुप्त द्वितीय का बड़ा भाई था जिसके सम्बन्ध में अनेक साहित्यिक उल्लेख मिलते हैं। इन उल्लेखों के अनुसार शकों द्वारा पराजित होकर रामगुप्त ने अपनी पत्नी ध्रुवदेवी को एक राजा के हाथों में समर्पित करना स्वीकार कर लिया था, परन्तु उसके छोटे भाई चन्द्रगुप्त ने हस्तक्षेप कर गुप्त साम्राज्य की प्रतिष्ठा को बचा लिया। उसने केवल शक राजा की ही हत्या नहीं की, बल्कि अपने बड़े भाई को भी मार डालने में सफल हुआ। साम्राज्य का अधिकारी होकर उसने अपने बड़े भाई की विधवा पत्नी से विवाह कर लिया।

चन्द्रगुप्त द्वितीय ३६६-६७ ई० के लगभग मगध के राजसिंहासन पर बैठा। अपने पिता की तरह वह भी पराक्रमी होने के कारण उसने कई अभियान किये। विदिशा क्षेत्र में किये गये उसके एक अभियान का पता विदिशा के निकट स्थित उदयगिरि पहाड़ी में एक गुफा में उत्कीर्ण उसके सन्धि-विग्रहीक (युद्ध तथा शान्ति के मन्त्री) वीरसेन के अभिलेख[५] से चलता है। इस अभिलेख में कहा गया है कि यह मन्त्री पाटलिपुत्र का रहने वाला था और वह अपने स्वामी के साथ, जब की वह सम्पूर्ण पृथ्वी को जीतने की धुन में व्यस्त था, यहाँ आया था। इससे स्पष्ट है कि द्वितीय चन्द्रगुप्त ने अपने साम्राज्य के दक्षिण-पश्चिमीय भाग की ओर सैनिक अभियान किया था। चन्द्रगुप्त द्वारा प्राप्त सफलता अप्रत्यक्ष रूप से सिक्कों द्वारा प्रमाणित होती है।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३५५-अ, २३५६
२. वही, क्रमांक २३४४
३. वही, क्रमांक २३५३, २३५५
४. वही, क्रमांक ६६८-अ
५. वही, क्रमांक ६५६-ई

यह एक अर्थपूर्ण तथ्य है कि पश्चिमी क्षत्रपों के तीन सौ वर्ष से अधिक से चले आ रहे प्रायः अभग्न राज्य के समर्थक सिक्कों की लम्बी शृंखला ३८७-८८ ई० के बीच आकर समाप्त हो जाती है और उसका स्थान उसी भाँति के चन्द्रगुप्त द्वितीय द्वारा प्रचलित सिक्के ले लेते हैं। इससे निःसन्देह यह कहा जा सकता है कि चन्द्रगुप्त द्वितीय ने पश्चिमी क्षत्रपों की शक्ति को समाप्त किया और उनके प्रदेशों पर अधिकार जमा लिया। निःसन्देह यह उसके सैनिक अभियान का ही मुख्य फल था जो उसने 'पृथ्वी विजय' के लिये किया था, जैसा कि उसका मन्त्री वर्णन करता है।

वीरसेन के उपरोक्त अभिलेख के अतिरिक्त उदयगिरि गुफा में चन्द्रगुप्त द्वितीय के शासन काल का गुप्त संवत् ८२ (४०१-२ ई० ) का एक अभिलेख उपलब्ध हुआ है,[1] जिसमें चन्द्रगुप्त के एक सामन्त किसी सनकानिक महाराज के द्वारा दान दिये जाने का उल्लेख है। उदयगिरि के अमृत गुफा के एक अन्य अभिलेख में, जो बहुत बाद का वि० सं० १०९३ का है,[2] चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य का नाम आया है। मूलतः चन्द्रगुप्त द्वारा निर्मित किसी विष्णु मन्दिर के पुनः निर्माण का कार्य बाद में किया गया था, ऐसा इस अभिलेख का अभिप्राय है। विदिशा के निकट साँची के स्तूप से प्राप्त एक अन्य अभिलेख में, जो गुप्त संवत् ९३ (४१२-१३ ई०) का है,[3] आम्रकार्दव द्वारा काकनादबोट (अर्थात् साँची) के महाविहार के आर्यसंघ को दो दान देने का उल्लेख है। आम्रकार्दव चन्द्रगुप्त द्वितीय का एक कर्मचारी था जिसने 'अनेक युद्धों में कीर्ति तथा विजयध्वज उपलब्ध किये थे।'

पूर्वी मालवा के एक ही क्षेत्र में चन्द्रगुप्त द्वितीय के एक मन्त्री, एक सामन्त तथा एक सैनिक अधिकारी की उपस्थिति इस क्षेत्र में चन्द्रगुप्त की दीर्घकालीन अभियान की ओर संकेत करता है। इस अभियान से जो चतुर्थ शती के अंतिम दशक तथा पंचम शती के प्रथम शतक में घटित हुई होगी, गुप्त सम्राट ने न केवल विदेशियों को, जो मालवा पर एक लम्बे समय से शासन करते आ रहे थे, खदेड़ दिया, बल्कि काठियावाड़, और उत्तर गुजरात के समृद्ध प्रान्तों को भी अपने साम्राज्य में मिला लिया जो अब बंगाल की खाड़ी से पश्चिम समुद्र तक विस्तृत हो गया। तत्पश्चात् उसने विक्रमादित्य की उपाधि धारण की जो शक्तिशाली शासक होने का द्योतक था। यह असम्भव नहीं कि रामगुप्त सम्बन्धी उपरोक्त साहित्यिक सन्दर्भों में चन्द्रगुप्त के शक राजा के विरुद्ध जो विजय का वर्णन है, उसमें चन्द्रगुप्त के इस महान विजय की प्रतिध्वनि समाविष्ट हो।

मालवा क्षेत्र के अतिरिक्त मध्यप्रदेश के अन्य भागों पर चन्द्रगुप्त द्वितीय के साम्राज्य

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६५६-अ

२. वही, क्रमांक ६५६-इ

३. वही, क्रमांक ६७१-अ

५

के विस्तार का पता उसके सिक्कों की प्राप्ति से होता है जो पट्टन,[1] बमनाला[2], सकौर[3], सिवनी[4] सिहोरा[5] तथा हरदा[6] में मिले हैं।

चन्द्रगुप्त द्वितीय का उत्तराधिकारी कुमारगुप्त प्रथम ४१५ ई० के लगभग मगध के राजसिंहासन पर बैठा और ४० वर्ष से भी अधिक समय तक राज्य करता रहा। उसने अपने पिता से उत्तराधिकार में प्राप्त विशाल साम्राज्य को अक्षुण्य बनाये रखा। अभिलेखों ने उसके कुछ राज्यपालों और सामन्तों के नाम सुरक्षित रखे हैं जो मालवा क्षेत्र में थे। गुना जिले के तुमेन नामक स्थान से प्राप्त गुप्त संवत् ११६ के शिलालेख[7] में कुमारगुप्त प्रथम के शासन काल में तुम्बवन के शासक घटोत्कचगुप्त का उल्लेख आया है। इसी प्रकार मन्दसौर से प्राप्त[8] मालव संवत् ४९३ के अभिलेख में कुमारगुप्त प्रथम के शासन काल में उसके एक सामन्त सेनापति बन्धुवर्मा के दशपुर (मन्दसौर) में शासन करने का उल्लेख आया है। बन्धुवर्मा विश्ववर्मा का पुत्र था। विश्ववर्मा के पिता का नाम नरवर्मा था तथा पितामह का नाम सिंहवर्मा जो जयवर्मा का पुत्र था। नरवर्मा सम्भवतः चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के अन्तर्गत सामन्त था। नरवर्मा के मालव संवत् ४६१ तथा ४७६ के दो अभिलेख मन्दसौर से प्राप्त हुये हैं।[9] इन अभिलेखों से गुप्त काल के शासन-तंत्र पर प्रकाश पड़ता है। उदयगिरि से प्राप्त गुप्त संवत् १०६ के जैन गुफा-लेख में कुमारगुप्त के शासन काल में शंकर नामक किसी व्यक्ति द्वारा पार्श्वनाथ की मूर्ति की प्रतिष्ठा का उल्लेख आया है।[10] मध्यप्रदेश में कुमारगुप्त के कुछ सिक्के भी मिले हैं, जिनसे इस क्षेत्र पर कुमारगुप्त के साम्राज्य के विस्तार का पता चलता है। ये सिक्के पूर्व निमाड़ जिले में स्थित बमनाला नामक स्थान से प्राप्त हुए हैं।[11]

कुमारगुप्त के शासन के अन्तिम चरण में राज्य पर कोई गम्भीर विपत्ति आयी जिसे स्कन्दगुप्त ने दूर किया। स्कन्दगुप्त कुमारगुप्त प्रथम का उत्तराधिकारी था। इतिहासज्ञों द्वारा उसका राज्यकाल ४५५ ई० से ४६७ ई० के बीच निश्चित किया गया है। उसे अपने शासन काल में म्लेच्छों (सम्भवतः हूणों) से युद्ध करना पड़ा जिन्हें उसने पूर्णतया पराजित किया।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३४८
२. वही, क्रमांक २३५०
३. वही, क्रमांक २३५६
४. वही, क्रमांक २३६०
५. वही, क्रमांक २३६१
६. वही, क्रमांक २३६२
७. वही, क्रमांक ६५९
८. वही, क्रमांक ६६६-इ
९. वही, क्रमांक ६६६-अ, आ। इस वंश से सम्बन्धित विस्तृत विवरण के लिये बाद में लिखे—औलिकर वंश का वर्णन देखिये।
१०. वही, क्रमांक ६५६-आ
११. वही, क्रमांक २३५०

स्कन्दगुप्त ने अपने राज्यकाल में भिन्न-भिन्न प्रान्तों में शासक नियुक्त किये जिनमें से कुछ का सीधा सम्बन्ध मध्यप्रदेश के इतिहास से है। मन्दसौर से प्राप्त मालव संवत् ५२४ (४६७-६८ ई०) के एक अभिलेख[1] में राजा प्रभाकर की सेनाओं के सेनापति दत्तभट्ट द्वारा कुछ शिल्प-रचनाओं का उल्लेख किया गया है। अभिलेख चन्द्रगुप्त और उसके पुत्र गोविन्दगुप्त का उल्लेख करता है तथा बतलाता है कि दत्तभट्ट का पिता वायुरक्षित गोविन्दगुप्त का सेनापति (सेनाधिप) था। परन्तु क्योंकि अभिलेख की तिथि उसे स्कन्दगुप्त के राज्यकाल के अन्तर्गत या शीघ्र पश्चात् स्थापित करती है, जिससे प्रभाकर उसका राज्यपाल प्रमाणित होता है, अतः इससे कई विवादास्पद समस्यायें खड़ी हो उठती हैं। इतिहासज्ञों में इस विषय में अभी भी गहरा मतभेद है। रीवा जिले के सुपिया नामक स्थान से प्राप्त स्कन्दगुप्त के शासन काल के गुप्त संवत् १४१ के स्मारक स्तम्भ-लेख[2] से स्कन्दगुप्त के विन्ध्यप्रदेश क्षेत्र पर प्रभाव का पता चलता है। स्कन्दगुप्त के कुछ सोने के सिक्के दमोह जिले के सकौर नामक स्थान से प्राप्त हुए हैं।[3] ये सिक्के उसके महाकोशल क्षेत्र पर प्रभाव के द्योतक हैं।

स्कन्दगुप्त ने अपने राज्यकाल में हुए विदेशी आक्रमण तथा अन्य झगड़ों के बावजूद अन्त तक विशाल गुप्त साम्राज्य पर अधिकार बनाये रखा। जब ४६७ ई० के लगभग उसकी मृत्यु हुई तो किसी को यह स्वप्न में भी नहीं आया था कि इतना शक्तिशाली साम्राज्य आने वाली पीढ़ियों के सामने आँखों देखते ही शीर्ण हो जायेगा।

ऐतिहासिक संकलन की वर्तमान परिस्थिति में स्कन्दगुप्त की मृत्यु के पश्चात् गुप्त सम्राटों के इतिहास की एक निश्चित रूपरेखा दे सकना असम्भव है। गहरे मतभेदों के बावजूद इतिहासज्ञों द्वारा जो अस्थायी पुनर्निर्माण उपस्थित किया गया है, उसके अनुसार स्कन्दगुप्त के पश्चात् क्रमशः पुरुगुप्त, बुधगुप्त, नरसिंहगुप्त, कुमारगुप्त (द्वितीय अथवा तृतीय) तथा अंतिम नरेश विष्णुगुप्त हुए। इनके अतिरिक्त अनेक नेरेशों के नाम ज्ञात हैं जिन्हें उत्तराधिकार के क्रम में निश्चित करना कठिन है। यह काल गुप्त साम्राज्य के अवनति का काल था। जब एक ओर उत्तराधिकारियों में सत्ता प्राप्ति के लिये संघर्ष चल रहा था, तो दूसरी ओर परिस्थिति का लाभ उठाकर सामन्त वर्ग क्रमशः स्वतन्त्र होते चले जा रहे थे। बुधगुप्त के शासन काल में मध्यप्रदेश में बुन्देलखण्ड के परिव्राजक महाराज तथा निकटवर्ती उच्चकल्प नरेश, कालिंजर तथा दक्षिण कोसल के पाण्डुवंशी नरेश, रीवा का लक्ष्मण तथा माहिष्मती का सुबन्धु जो सभी मूलतः गुप्त शासकों के अधीन सामन्त थे अपने अभिलेखों में गुप्त साम्राज्य की अधीनता का कोई भी उल्लेख नहीं करते। इससे उनकी स्वतन्त्रता का प्रमाण मिलता है। परन्तु अभी तक फिर भी ऊपरी तौर पर गुप्त साम्राज्य का ढाँचा बना हुआ था, जैसा कि एरण से प्राप्त बुधगुप्त के शासन काल के गुप्त संवत् १६५ के महाराज मातृविष्णु तथा धन्यविष्णु के स्तम्भ-लेख[4] से

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६६६-ई
२. वही, क्रमांक ६६६
३. वही, क्रमांक २३५६
४. वही, क्रमांक ६५७-आ

पता चलता है। परन्तु शीघ्र ही इस ढाँचे का अस्तित्व भी समाप्त हो गया जैसा कि हम एरण से ही प्राप्त स्वतन्त्र शासक भानुगुप्त के गुप्त संवत् १९१ के अभिलेख से जान सकते हैं।[1] इस अभिलेख के अनुसार भानुगुप्त का अधिकारी गोपराज एरण में हुए किसी भयंकर युद्ध में मारा गया था। इतिहासज्ञों के अनुसार यह युद्ध हूण नरेश तोरमाण के विरुद्ध लड़ा गया था, जिसने आक्रमण कर अन्ततः इस प्रदेश को जीत लिया।

एक ओर हूणों का विदेशी आक्रमण हुआ तो दूसरी ओर मालवा के यशोधर्मन् जैसे शासक विद्रोह घोषित कर स्वतन्त्र हो गये। गुप्त साम्राज्य के अन्तिम नरेश इन विकट परिस्थितियों का मुकाबला नहीं कर सके जिसके फलस्वरूप लगभग छठीं शताब्दी के मध्य में गुप्त वंश की प्रभुता का केवल कलिंग को छोड़ भारत के अन्य भाग में लोप हो गया।

## वाकाटक राजवंश

वाकाटक राजवंश के मूलस्थान के सम्बन्ध में इतिहासज्ञों में मतभेद है। कुछ इतिहासज्ञ इन्हें उत्तर भारत के निवासी मानते हैं, अन्य दक्षिण भारत के। इस वंश का सर्वप्रथम राजा विन्ध्यशक्ति प्रथम था। विद्वानों ने उसका शासन काल २५० ई० से २७० ई० के बीच माना है। पुराणों के वर्णन के आधार पर कुछ विद्वानों का अनुमान है कि वह मूलतः विदिशा का निवासी था। परन्तु अन्य विद्वान् इस मत को स्वीकार नहीं करते। उसके राज्य विस्तार के सम्बन्ध में हमें कोई जानकारी उपलब्ध नहीं है।

विन्ध्यशक्ति के अन्तन्तर उसका पुत्र प्रवरसेन प्रथम गद्दी पर बैठा। वह वाकाटक वंश का सर्वश्रेष्ठ राजा था। उसका शासन काल २७० ई० से ३३० ई० के बीच माना गया है। उसने अनेक दिशाओं में अपने साम्राज्य का विस्तार किया। उत्तर में नर्मदा तक अभियान कर उसने पुरिका नामक नगरी पर अधिकार किया। पुराणों के अनुसार पुरिका में उस समय विदिशा के नागराजा का दौहित्र शिशुक राज्य कर रहा था। प्रवरसेन ने उसे पदच्युत कर उस प्रदेश को अपने राज्य में मिला लिया तथा पुरिका को अपनी राजधानी बना ली। हरिवंश में कहा गया है कि यह नगरी ऋक्षवत् अथवा सतपुड़ा पर्वत की उपत्यका में स्थित थी। प्रवरसेन के अन्य अभियानों के विषय में कोई निश्चित जानकारी उपलब्ध नहीं है। कुछ विद्वानों का यह मत कि प्रवरसेन ने मालवा के पश्चिमी क्षत्रपों का पराभव किया तथा नर्मदा के उत्तर में अभियान कर बघेलखण्ड पर अपनी सत्ता स्थापित की, सर्वमान्य नहीं है। प्रवरसेन ने अश्वमेध यज्ञ किया तथा अपनी शक्ति को सशक्त करने के उद्देश्य से पद्मावती के नागवंशी शासकों के साथ वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित किया। पद्मावती के नागवंशी शासक भवनाग की कन्या का विवाह प्रवरसेन के ज्येष्ठ पुत्र गौतमीपुत्र के साथ हो गया। इस वैवाहिक सम्बन्ध के फलस्वरूप वाकाटकों को उत्तर भारत के शक्तिशाली नागराजाओं का संरक्षण प्राप्त हो गया।

प्रवरसेन के निधन के पश्चात् उसका विस्तृत साम्राज्य सम्भवतः उसके चार पुत्रों के बीच बँट गया। ज्येष्ठ पुत्र गौतमीपुत्र की मृत्यु इसके पूर्व ही हो जाने के कारण

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६५७—इ

उसका पुत्र रुद्रसेन प्रथम गद्दी पर बैठा। पुरिका अथवा नन्दिवर्धन (नागपुर के निकट स्थित आधुनिक नगरधन) से राज्य करते हुए उसने वाकाटक वंश के ज्येष्ठ शाखा की स्थापना की। दूसरे पुत्र सर्वसेन ने वत्सगुल्म (आधुनिक बाशीम, अलोका जिला) में अपनी राजधानी स्थापित कर वाकाटक वंश के वत्सगुल्म शाखा की स्थापना की। अन्तिम दो पुत्र कहाँ राज्य करते थे इस सम्बन्ध में निश्चित रूप से कुछ भी ज्ञात नहीं। विद्वानों के अनुसार सम्भवत: उनमें से एक ने कृष्णा नदी की घाटी में उत्तर कुन्तल पर राज्य किया और दूसरे ने दक्षिण कोसल (आधुनिक छत्तीसगढ़) पर अपनी सत्ता स्थापित की।

इतिहासज्ञ रुद्रसेन प्रथम का काल ३३० ई० से ३५० ई० के बीच मानते हैं। इसके वंशजों के सभी लेखों में इसे 'भारशिव महाराज भवनाग का दौहित्र' कहा गया है जिससे प्रतीत होता है कि उसे पद्मावती के नागवंशी राजा का प्रबल समर्थन प्राप्त था। रुद्रसेन गुप्त सम्राट समुद्रगुप्त का समकालीन था। समुद्रगुप्त जब दक्षिणापथ के राजाओं पर आक्रमण करने के उद्देश्य से दक्षिण कोसल तथा महाकान्तार जीतते हुए आगे बढ़ा, उस समय रुद्रसेन ने उसकी कुछ सहायता की अथवा नहीं यह ज्ञात नहीं है। परन्तु उसे समुद्रगुप्त की प्रभुता को स्वीकार करना पड़ा तथा महाकान्तार के व्याघ्रराज तथा दक्षिणापथ के अन्य राजाओं पर अभियान करने के लिये अपने राज्य से होकर मार्ग देना पड़ा। समुद्रगुप्त की इस विजय से वाकाटकों की शक्ति को बड़ा धक्का लगा। महाकान्तार (वर्तमान बस्तर जिला) का व्याघ्रराज, केरल का मण्टराज और पिष्ठपुर का महेन्द्रगिरि जैसे राजाओं ने वाकाटकों की प्रभुता को छोड़कर गुप्त राजाओं का स्वामित्व स्वीकार किया। इसके परिणामस्वरूप वाकाटकों की ज्येष्ठ शाखा का राज्य नर्मदा नदी तथा इन्ध्रादि पर्वतमाला के बीच सीमित हो गया।

रुद्रसेन प्रथम का उत्तराधिकारी पृथ्वीषेण प्रथम ३५० ई० के लगभग सिंहासन पर बैठा तथा लगभग ४०० ई० तक राज्य करता रहा। नचना तथा गंज से वाकाटक महाराजा पृथ्वीषेण के माण्डलिक व्याघ्रदेव के दो शिलालेख प्राप्त हुए हैं। कुछ विद्वान् इस पृथ्वीषेण को पृथ्वीषेण प्रथम मानते हैं परन्तु अधिकांश विद्वान् इसका समीकरण पृथ्वीषेण द्वितीय के साथ करते हैं। उसके राज्यकाल में वाकाटक तथा गुप्त वंश में वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित हुआ। समकालीन गुप्त सम्राट चन्द्रगुप्त द्वितीय ने अपनी कन्या प्रभावतीगुप्ता का विवाह पृथ्वीषेण के पुत्र रुद्रसेन से कर दिया। वाकाटक तथा गुप्तों की मैत्री को चिरस्थायी रूप देने के राजनैतिक उद्देश्य से यह वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित किया गया था।

पृथ्वीषेण प्रथम के पश्चात उसका पुत्र रुद्रसेन द्वितीय राज्य करने लगा। उसका शासन काल ४०० ई० से ४०५ ई० तक केवल ५ वर्ष तक रहा। ४०५ ई० के लगभग उसका देहावसान हो गया। इस समय उसके दोनों पुत्र—दिवाकरसेन और दामोदरसेन अल्पवयस्क थे अत: उसकी विधवा पत्नी प्रभावतीगुप्ता दिवाकरसेन के नाम पर स्वयं राज-कार्य देखने लगी। दुर्भाग्यवश दिवाकरसेन भी अल्पायु हुआ और ४२० ई० के लगभग उसकी भी मृत्यु हो गयी।

दिवाकरसेन के पश्चात् उसका छोटा भाई दामोदरसेन गद्दी पर बैठा। डा० मिराशी के अनुसार राज्यारोहण के अवसर पर उसने अपने सुप्रसिद्ध पूर्वज प्रवरसेन का नाम धारण किया

तथा प्रवरसेन द्वितीय कहलाया। उसके बारह-तेरह दानपत्र अभी तक उपलब्ध हो चुके हैं, जिनमें से सात के लगभग मध्यप्रदेश के सीमा में—छिन्दवाड़ा, सिवनी, बैतूल, बालाघाट तथा दुर्ग जिले में प्राप्त हुए हैं। सिवनी से प्राप्त ताम्रपत्र[1] उसके राज्यकाल के १८वें वर्ष में प्रचलित किया गया था। छिन्दवाड़ा जिले में स्थित दुडिया[2] तथा बालाघाट जिले में स्थित तिरोड़ी[3] से प्राप्त और इन्दौर में उपलब्ध[4] ताम्रपत्र उसके राज्यकाल के २३वीं वर्ष में प्रचलित किये गये थे। बैतूल जिले में पट्टण नामक स्थान से उसके राज्यकाल के २७वें वर्ष का ताम्रपत्र मिला है।[5] इसी प्रकार छिन्दवाड़ा जिले के पण्डुर्णा से उसके राज्यकाल के २९वें वर्ष का ताम्रपत्र प्राप्त हुआ है।[6] बालाघाट से उसके शासनकाल का तिथि रहित एक अन्य ताम्रपत्र भी मिला है।[7] इन दानपत्रों में दिये गए ग्राम-दानों से यह स्पष्ट है कि सम्बन्धित क्षेत्र उसके राज्य के अन्तर्गत थे।

प्रवरसेन द्वितीय अपने राज्यकाल के ग्यारहवें वर्ष तक प्राचीन राजधानी नन्दिवर्धन से ही राज्य करता रहा। इसके अनन्तर उसने अपने नाम से प्रवरपुर नामक नगर बसाया तथा उसे अपनी नवीन राजधानी बनाया। इतिहासज्ञ वर्धा के निकट स्थित आधुनिक पवनार को ही प्राचीन प्रवरपुर मानते हैं। उसका शासन काल लगभग तीस वर्ष (४२० ई० से ४५० ई० तक) का था।

प्रवरसेन द्वितीय का उत्तराधिकारी उसका पुत्र नरेन्द्रसेन ४५० के लगभग गद्दी पर बैठा। अभी तक उसका एक भी लेख नहीं मिला। तथापि उसका उल्लेख बालाघाट से प्राप्त उसके पुत्र पृथ्वीषेण द्वितीय के ताम्रपत्र में आया है। उसके माण्डलिक मेकलदेशाधिपति भरतबल ने भी उसका उल्लेख किया है। पृथ्वीषेण द्वितीय के बालाघाट ताम्रपत्र के अनुसार नरेन्द्रसेन ने शत्रुओं का पराभव किया तथा कोसला (अर्थात् दक्षिण कोसल), मेकला (मेकल) तथा मालव देश के अधिपति उसकी आज्ञा को मानते थे। दक्षिण कोसल तथा मेकल पर नरेन्द्रसेन को अपनी प्रभुता-विस्तार का अवसर अवश्य ही मिल गया होगा, क्योंकि इस क्षेत्र पर इस काल में गुप्तों की सत्ता निर्बल होने लगी थी। मालवा में उसे कहाँ तक सफलता मिली होगी यह कहना कठिन है।

नरेन्द्रसेन का राज्यकाल ४७० ई० के लगभग समाप्त हुआ। परन्तु इसके पूर्व ही उसके राज्य पर एक संकट आया। बस्तर क्षेत्र में राज्य करते हुए नलवंशी भवदत्तवर्मा ने वाका-

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६८२
२. वही, क्रमांक ६७७
३. वही, क्रमांक ६७५
४. वही, क्रमांक ६७३
५. वही, क्रमांक ६८०
६. वही, क्रमांक ६७९
७. वही, क्रमांक ६८१-आ

टकों के राज्य पर आक्रमण कर एक बड़े भाग पर अधिकार कर लिया। उसका एक ताम्रपत्र महाराष्ट्र के अमरावती जिले के ऋद्धपुर नामक स्थान पर मिला है जिसमें भवदत्तवर्मा द्वारा आधुनिक यवतमाल जिले के कदंबगिरि ग्राम को दान में देने का उल्लेख है। इस ताम्रपत्र को वाकाटकों की प्राचीन राजधानी नन्दिवर्धन से प्रचलित किया गया जिससे स्पष्ट है कि वाकाटकों की राजधानी सहित भवदत्तवर्मा ने उनके राज्य के अन्तर्गत प्रदेश के एक बड़े भाग को जीत लिया। स्वयं वाकाटक भी इस बात को मानते हैं कि इस काल में उन बुरे दिन आ गये थे। नरेन्द्रसेन के उत्तराधिकारी पृथ्वीषेण द्वितीय के बालाघाट ताम्रपत्र में उसे 'निमग्न वंश का उद्धर्ता' कहा गया है। ऐसा प्रतीत होता है कि इस कठिन समय में नरेन्द्रसेन ने अपनी राजधानी प्रवरपुर से हटाकर आधुनिक भंडारा जिले में स्थित आमगाँव के निकट पद्मपुर नगरी ले गया! इसी पद्मपुर से प्रचलित एक अपूर्ण ताम्रपत्र दुर्ग जिले में प्राप्त हुआ है।[१]

नरेन्द्रसेन का उत्तराधिकारी पृथ्वीषेण द्वितीय ४७० ई० के लगभग गद्दी पर बैठा। पद्मपुर में रहकर उसने अपनी शक्ति को बढ़ाया। बालाघाट से उसका एक अपूर्ण ताम्रपत्र मिला है जिसमें उसके द्वारा वाकाटक वंश को अवनत दशा से उत्कर्षपूर्ण स्थिति में लाने का उल्लेख किया गया है। शक्ति अर्जन कर उसने नलवंशी राजाओं को न केवल विदर्भ से बाहर किया बल्कि उनके राज्य पर आक्रमण कर उनकी राजधानी पुष्करी तक पहुँच कर उसे उद्ध्वस्त कर दिया। पोड़ागढ़ से प्राप्त स्कन्दवर्मा के शिलालेख में शत्रु द्वारा पुष्करी के उद्ध्वस्त किये जाने का उल्लेख है। यह शत्रु पृथ्वीषेण द्वितीय ही रहा होगा। इन विजयों के पश्चात् वह अपनी राजधानी पुनः प्रवरपुर ले गया अथवा नहीं, यह कहना कठिन है।

पृथ्वीषेण द्वितीय ने उत्तर में भी अपनी सत्ता दृढ़ की तथा मेकल के उत्तर में चेदि देश पर्यन्त अपने साम्राज्य का विस्तार किया। उसके माण्डलिक व्याघ्रदेव के दो शिलालेख नचना[३] तथा गंज[४] से प्राप्त हुए हैं। यह व्याघ्रदेव यथासंभव उच्चकल्प-वंशी था जिसके पुत्र जयनाथ ने गुप्त संवत् १७० से १९० ( ४९० से ५१० ई० ) तक राज्य किया। अतः उसके पिता व्याघ्रदेव का काल ४९० के पूर्व प्रतीत होता है जिससे वह पृथ्वीषेण द्वितीय का समकालीन प्रमाणित हो जाता है। पाण्डववंशी राजाओं की तरह उच्चकल्प राजा भी गुप्त सम्राटों के माण्डलिक थे, परन्तु पाँचवी शताब्दी के अन्त में गुप्तों की सत्ता निर्बल होने पर सम्भवतः उन्होंने वाकाटकों की सत्ता स्वीकार कर ली।

पृथ्वीषेण द्वितीय के शासन का अन्त ४९० ई० के लगभग हुआ होगा। इसके पश्चात् वाकाटकों के इस शाखा का राज्य वत्सगुल्म शाखा के राजा हरिषेण के साम्राज्य में विलीन

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६७६
२. वही, क्रमांक ६८१-अ
३. वही, क्रमांक ६७८
४. वही, क्रमांक ६७४

हो गया। इस प्रकार लगभग १६० वर्ष शासन के पश्चात् वाकाटकों की इस शाखा का अन्त हो गया।

वत्सगुल्म शाखा के हरिषेण का शासन काल ४७५ ई० से ५०० ई० के बीच माना गया है। वह शूर और महत्वाकांक्षी था और उसने अपने राज्य की समस्त दिशाओं में विजय प्राप्त की। अजन्ता गुफा में प्राप्त उसके लेख में उसके द्वारा विजित अथवा कर देने के लिए बाध्य किये गये जिन राजाओं का उल्लेख है, उनमें अवन्ति (मालवा) तथा कोसला (दक्षिण कोसल) का भी नाम आया है। कहाँ तक ये प्रदेश उसके राज्य के अन्तर्गत आ सके अथवा आने के पश्चात् रह सके, यह कहना कठिन है।

हरिषेण वत्सगुल्म शाखा का अन्तिम ज्ञात राजा है। सम्भवतः उसके पश्चात् एक-दो राजा और हुए, परन्तु इस समय उनके सम्बन्ध में कुछ भी ज्ञात नहीं। प्रतीत होता है कि ५५० ई० के लगभग वाकाटक राजवंश का अन्त हो गया और विदर्भ पर माहिष्मती के कलचुरियों की सत्ता स्थापित हो गयी।

## हूण आक्रमण

हूण यायावर जंगलियों का एक गिरोह था और चीन के आस-पास उनका आदि निवास-स्थान था। मूलतः इनकी दो शाखायें थीं जिनमें से एक शाखा ने आक्सस नदी पार कर ईरान तथा इसके पश्चात् भारत पर आक्रमण किया। हूणों का भारत पर पहला आक्रमण गुप्त सम्राटों के राज्यकाल में हुआ जब स्कन्दगुप्त ने उन्हें ४६० ई० के लगभग करारी हार दी और उनके उत्पातों से अपने साम्राज्य की रक्षा की। हूणों का दूसरा आक्रमण पाँचवीं शताब्दी के अन्त अथवा छटी शताब्दी के प्रारम्भ में हुआ। उनका नेता तोरमाण पंजाब तथा पश्चिमी भारत को जीतता हुआ मध्यप्रदेश के सागर जिले तक पहुँच गया। सागर जिले में स्थित एरण में उपलब्ध एक विशालकाय **वराह** मूर्ति पर तोरमाण के शासन काल के प्रथम वर्ष का अभिलेख उत्कीर्ण है।[1] इस अभिलेख में तोरमाण को 'महाराजाधिराज' उपाधि से विभूषित किया गया है। एरण के उत्खनन में भी तोरमाण के ताँबे के सिक्के मिले हैं।[2] इन प्रमाणों से स्पष्ट है कि इस भाग पर तोरमाण का आधिपत्य स्थापित हो गया था। यह घटना गुप्त सम्राट बुधगुप्त के शासन काल के थोड़े पश्चात् ५१० ई० के लगभग हुई होगी, जैसा कि यहाँ से प्राप्त भानुगुप्त के गुप्त संवत् १९१ के अभिलेख से पता चलता है।[3] कुछ विद्वानों के विचार में तोरमाण हूण नहीं था वरन् कुषाण था जिसने हूणों से मैत्री करके उनका नेतृत्व ग्रहण कर लिया था। परन्तु अधिकांश विद्वान् तोरमाण को हूण शासक ही मानते हैं।

तोरमाण के पश्चात् उसका पुत्र मिहिरकुल ५१५ ई० के लगभग उसका उत्तराधिकारी बना। वह अपने पिता से भी अधिक निर्दयी और पैशाचिक प्रवृत्ति का व्यक्ति था। उसका

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६८३
२. वही, क्रमांक २३६३
३. वही, क्रमांक ६५७-इ

राज्य काश्मीर से मालवा तक फैला हुआ था। उसकी राजधानी साकल अर्थात् सियालकोट थी। उसके राज्य के १५वें वर्ष (५३० ई०) का एक अभिलेख ग्वालियर दुर्ग से प्राप्त हुआ है जिसमें गोप-पर्वत पर सूर्यमंदिर के निर्माण का उल्लेख है।[1] परन्तु वह अधिक समय तक इतने बड़े साम्राज्य पर राज्य नहीं कर सका। मन्दसौर में औलिकरवंशी यशोधर्मन् नामक राजा का उदय हुआ और उसने मिहिरकुल को पराजित कर मालवा से खदेड़ दिया। मन्दसौर अभिलेख[2] में यशोधर्मन् की गर्वोक्ति है कि '(विख्यात) राजा मिहिरकुल भी उसके चरणों में सम्मानोपहार लाया'। वस्तुतः मिहिरकुल की पराजय हुई थी, परन्तु उसका राज्य व प्रभुत्व नष्ट नहीं हुआ था। यशोधर्मन् का पतन, जो संभवतः बहुत देर बाद नहीं हुआ, के साथ ही मिहिरकुल फिर से रंगमंच पर आ पहुँचा और गुप्त साम्राज्य की कमजोरियों का लाभ उठाकर गुप्त साम्राज्य के एक बड़े भाग पर अपना अधिकार जमाने का प्रयत्न करने लगा। परन्तु समकालीन गुप्त सम्राट नरसिंहगुप्त बालादित्य द्वारा वह पराजित कर दिया गया और इस घटना के कुछ समय पश्चात् ही काश्मीर में उसकी मृत्यु हो गई।

मिहिरकुल के बाद हूणों का कोई योग्य नेता न हुआ। अतएव कुछ ही दिनों में हूणों का साम्राज्य छिन्न-भिन्न हो गया।

## दशपुर का औलिकर वंश

चौथी शताब्दी ई० के उत्तरार्ध में जब गुप्त साम्राज्य का विस्तार हो रहा था, प्राचीन दशपुर (आधुनिक मन्दसौर) में मालवों की एक शाखा औलिकरों ने अपना राज्य स्थापित किया। मन्दसौर और उसके आस-पास के क्षेत्र में कुछ अभिलेख प्राप्त हुए हैं जिनसे इस वंश के कुछ प्रतापी नरेशों का इस भूमि पर शासन करना ज्ञात होता है।

इस वंश का सर्वप्रथम शिलालेख मालव संवत् ४६१ का है जो नरवर्मन् के शासन काल का है।[3] इस अभिलेख में नरवर्मन् के पिता सिंहवर्मन् तथा पितामह जयवर्मन् का उल्लेख है। संभवतः समुद्रगुप्त के दिग्विजय के कारण जयवर्मन् तथा सिंहवर्मन् ने गुप्तों के राजवंश का लोहा मान लिया था, तथापि वे अपने आन्तरिक शासन-कार्य में स्वतन्त्र बने रहे। नरवर्मन् का एक और शिलालेख मन्दसौर के निकट मिला है जो मालव संवत् ४७६ का है।[4] नरवर्मन् का पुत्र विश्ववर्मन् था जिसका एक अभिलेख राजस्थान के गंगाधर नामक स्थान से प्राप्त हुआ है।[5] विश्ववर्मन् के पुत्र बन्धुवर्मन् का शिलालेख जिस पर मालव संवत् ४९३ तथा ५२९ उत्कीर्ण है, मन्दसौर से प्राप्त हुआ है।[6] इस वंश का यह प्रथम

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६८४
२. वही, क्रमांक ६८५
३. वही, क्रमांक ६६६-अ
४. वही, क्रमांक ६६६-आ
५. का० इ० इ० भाग ३, पृ० ७२
६. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६६६-इ

६

शिलालेख है, जिसमें गुप्त सम्राट की अधीनता स्पष्ट शब्दों में स्वीकार की गयी है। इसके पूर्व विश्ववर्मन् तथा नरवर्मन् के शिलालेख से यह कहीं नहीं ज्ञात होता कि वे गुप्त सम्राटों के अधीन हों। इन शिलालेखों में नरवर्मन् और विश्ववर्मन् का गुणगान स्वतन्त्र नरेशों की तरह किया गया है। यही नहीं, ये अभिलेख मालव संवत् में अंकित हैं, गुप्त संवत् में नहीं। ऐसा लगता है कि समकालीन गुप्त सम्राट चन्द्रगुप्त द्वितीय ने पश्चिमी मालवा तथा सौराष्ट्र के शकों के उन्मूलन में व्यस्त रहने के कारण इस वर्मन् राज्य के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप नहीं किया और इसलिये ये वर्मन् काफी हद तक स्वतन्त्र शासक बने रहे। बन्धुवर्मन् के शिलालेख से ज्ञात होता है कि वह गुप्त सम्राट कुमारगुप्त प्रथम के शासन काल में दशपुर का सामन्त शासक था। उसके शासन काल में उत्तरी मालवा ने सुख, शान्ति और समृद्धि के अपूर्व सुखद दिनों का उपभोग किया। बन्धुवर्मन् के शासन की शान्ति और समृद्धि से आकृष्ट हो लाट देश से बुनकरों की एक श्रेणी दशपुर आयी जिसे वन्धुवर्मन् ने संरक्षण प्रदान किया। इस श्रेणी की आज्ञा से दशपुर में मालव संवत् ४९३ में सूर्य के एक भव्य और अद्भुत मन्दिर का निर्माण किया गया। कालान्तर में दूसरे नृपतियों के शासन काल में मरम्मत न कराये जाने के कारण यह मन्दिर जीर्ण हो गया और अन्त में मालव संवत् ५२९ में उसी तन्तुवायों की श्रेणी ने इस मन्दिर का पुनरुद्धार किया। स्पष्ट है कि यह अभिलेख मालव संवत् ५२९ अथवा इसके ठीक बाद ही लिखा गया होगा। किन्तु वत्सभट्टी द्वारा रचित यह प्रशस्ति जिस ढंग से लिखी गयी है, उससे प्रशस्ति में उल्लिखित गुप्त सम्राट कुमारगुप्त का नाम काफी भ्रम पैदा करने वाला है। अभिलेखों के नियमानुसार प्रशस्ति का कुमारगुप्त वहीं गुप्त सम्राट होना चाहिये जो प्रशस्ति के लेखन के समय अर्थात् मालव संवत् ५२९ में शासन करता था। इस तरह नियमानुसार प्रशस्ति में उल्लिखित कुमारगुप्त गुप्त सम्राट कुमारगुप्त द्वितीय होना चाहिए। किन्तु अधिकांश इतिहासकारों के मतानुसार शिलालेख में उल्लिखित गुप्त सम्राट कुमारगुप्त प्रथम है। उनका यह निष्कर्ष तत्कालीन परिस्थिति के अध्ययन पर आधारित है।

स्कन्दगुप्त तथा परवर्ती गुप्त सम्राटों के समय में औलिकरवंशी इन वर्मन् नरेशों का क्या हुआ इस सम्बन्ध में हमें कुछ भी ज्ञात नहीं। इस बीच दशपुर में राज्य करते हुए राजा प्रभाकर तथा गोविन्दगुप्त, जिनका वर्णन मन्दसौर से प्राप्त मालव संवत् ५२४ के शिलालेख में आया है,[1] से वर्मन् वंश का क्या सम्बन्ध रहा, यह कुछ भी ज्ञात नहीं। इसी प्रकार ४९० ई० के लगभग दशपुर में राज्य करते हुए अज्ञात वंशी शासक महाराज गौरी, जिसका अभिलेख मन्दसौर से प्राप्त हुआ है,[2] से वर्मन् वंश का क्या सम्बन्ध था, यह ज्ञात नहीं। संभवतः दशपुर पर वर्मन् नरेशों का आधिपत्य थोड़े समय के लिए समाप्त हो गया।

मालव संवत् ५८९ (५३२-३३ ई०) में दशपुर पर यशोधर्मन् विष्णुवर्धन् नामक

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६६६-ई। देखिये गुप्त इतिहास से सम्बन्धित खण्ड।

२. वही, क्रमांक ६६६-ऊ। देखिये गुप्त इतिहास से सम्बन्धित खण्ड।

शासक के आधिपत्य का पता हमें मन्दसौर से प्राप्त उसके दो अभिलेखों से लगता है। इन अभिलेखों में तिथि रहित एक अभिलेख एक विजय-स्तम्भ पर उत्कीर्ण है तथा उसकी दोहरी प्रति दूसरे स्तम्भ पर खुदी है।[1] दूसरा अभिलेख जो मालव संवत् ५८९ का है, एक शिला पर उत्कीर्ण पाया गया है।[2] इन दोनों अभिलेखों से यशोधर्मन् के प्रारम्भिक जीवन का हमें कुछ भी पता नहीं लगता परन्तु क्योंकि यशोधर्मन् और पूर्ववर्ती वर्मन् नरेश नरवर्मन् दोनों ने अपने शिलालेखों में अपने को औलिकरवंशी तथा सूर्यवंशी इक्ष्वाकु का वंशज कहा है अतः इतिहासज्ञों का यह मत कि यशोधर्मन पूर्ववर्ती वर्मन् नरेशों का ही वंशज था तथा वर्मन् वंश की पुनः स्थापना का प्रयत्न करने वाला था, सत्य प्रतीत होता है।

यशोधर्मन् ने मन्दसौर शिलालेख में स्वतः को 'जनेन्द्र', 'नराधिपति', 'राजाधिराज', 'परमेश्वर', आदि उपाधियों से अलंकृत किया है। अभिलेख के अनुसार उसने अपनी दिग्विजय में लौहित्य (ब्रह्मपुत्र) से लेकर महेन्द्र पर्वत तक तथा हिमालय से लेकर पश्चिम समुद्र तक समस्त भू-भाग पर अपनी विजय पताकाएँ फहराई तथा उन क्षेत्रों पर भी अधिकार प्राप्त किया जिन पर गुप्त सम्राट तथा हूण नरेश भी न कर पाये थे। उसकी सबसे महत्व-पूर्ण उपलब्धि थी हूण शासक मिहिरकुल को पराजित करना। इस पराज्य का उल्लेख करते हुए अभिलेख में कहा गया है—'वह (यशोधर्मन्) जिसने स्थाणु (शिव) के अतिरिक्त किसी के सम्मुख अपना मस्तक झुका कर दीनता का परिचय नहीं दिया, जिसकी भुजाओं से रक्षित होने के कारण हिमालय पर्वत को दुर्गम होने का मिथ्याभिमान त्यागना पड़ा, जिसके युगल चरणों की अर्चना उस नृप मिहिरकुल ने अपनी अलकों के पुष्पों की भेंट चढ़ाकर दी थी, जिसका मस्तक अपने बाहुबल के कारण अधीन होकर नीचे झुकने में पीड़ित होता था।' यद्यपि यशोधर्मन् का हूणों को पराजित करना सत्य प्रतीत होता है परन्तु सम्पूर्ण उत्तर भारत पर उसके आधिपत्य को मानना, जैसा कि अभिलेख में वर्णित है, कठिन है।

यशोधर्मन् के शासन का अन्त कब और कैसे हुआ तथा औलिकर वंश में और कौन से शासक हुए इस सम्बन्ध में अभी तक कुछ भी ज्ञात नहीं। सम्भवतः यशोधर्मन् के पश्चात् दशपुर क्षेत्र पर औलिकरों की राजनीतिक सत्ता कुछ काल तक बनी रही। छठीं सदी के प्रारम्भ में कलचुरि शंकरगण तथा बाद में मैत्रकों का प्रभाव इस क्षेत्र पर फैलने पर औलिकरों का पतन हो गया।

## परिव्राजक राजवंश

बुन्देलखण्ड से प्राप्त कुछ अभिलेखों से पता चलता है कि ५वीं सदी ई० में जब उत्तर भारत पर गुप्तों का आधिपत्य था, उस समय पन्ना जिले में परिव्राजक नामक राजवंश के राजाओं का राज्य चला हुआ था। ये गुप्त सम्राटों के माण्डलिक हो गये थे तथा अपने दान-पत्रों में गुप्त संवत् का प्रयोग करते थे। अपने सभी अभिलेखों में इन्होंने गुप्त सम्राटों की प्रभुता स्वीकार करने का उल्लेख किया है।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६८६-अ-आ

२. वही, क्रमांक ६८५

परिव्राजक महाराजाओं का सर्वप्रथम अभिलेख खोह से प्राप्त महाराज हस्तिन् का गुप्त संवत् १५६ (४७५-७६ ई०) का ताम्रपत्र है[१] जिसमें इस वंश के राजाओं की वंशावली दी है। ताम्रपत्र के अनुसार इस वंश का सर्वप्रथम राजा देवाढ्य था। उसका पुत्र प्रभंजन और उसका पुत्र दामोदर हुआ। दामोदर का पुत्र हस्तिन् हुआ जो प्रतापी था। हस्तिन् के तीन और ताम्रपत्र खोह, जबलपुर तथा मझगवाँ से मिले हैं, जो क्रमशः गुप्त संवत् १६३ (४८२-८३ ई०) १७० तथा १९१ (५१०-११ ई०) के हैं।[२] इन सभी ताम्रपत्रों में इस वंश की वही वंशावली दी है जो हस्तिन् के प्रथम ताम्रपत्र में है। भूमरा से एक स्तम्भ-लेख मिला है[३] जिसको लगाने का उद्देश्य महाराज हस्तिन् तथा उनके पड़ोसी राज्य उच्चकल्प के महाराज सर्वनाथ के राज्यों का सीमा निर्धारण था। इससे ज्ञात होता है कि ये दोनों राजा समकालीन थे तथा इनका राज्य एक-दूसरे के पड़ोस में था।

महाराज हस्तिन् का पुत्र महाराज संक्षोभ हुआ जिसका एक ताम्रपत्र बैतूल से तथा दूसरा खोह से प्राप्त हुआ है। बैतूल के ताम्रपत्र[४] पर गुप्त संवत् १९९ की तिथि (५१८-१९ ई०) पड़ी है तथा उल्लिखित है कि वह डाहल तथा अठारह आटविक राज्यों का स्वामी था। इस दानपत्र द्वारा संक्षोभ ने त्रिपुरी प्रान्त स्थित कुछ ग्रामों को दान में दिया। इस उल्लेख से स्पष्ट है कि उसके राज्य में आधुनिक जबलपुर जिले का एक बड़ा भाग सम्मिलित था। महाराज संक्षोभ का दूसरा ताम्रपत्र[५] जो खोह से प्राप्त हुआ है, गुप्त संवत् २०९ (५२८-२९ ई०) में उत्कीर्ण किया गया था। इस अभिलेख में महाराज हस्तिन् को भी डाहल प्रदेश तथा अठारह आटविक राज्यों का स्वामी बतलाया गया है। संभवतः इन प्रदेशों पर महाराज हस्तिन् द्वारा ही अपनी प्रभुता का विस्तार कर लिया गया होगा।

महाराज संक्षोभ के बाद इस राजवंश का क्या हुआ इस सम्बन्ध में अभी तक कुछ भी ज्ञात नहीं।

## उच्चकल्प के महाराज

परिव्राजक महाराजाओं के पड़ोसी उच्चकल्प के महाराजा थे। उच्चकल्प का आधुनिक नाम ऊँचहरा है। क्योंकि इस राजवंश के सभी ताम्रपत्र उच्चकल्प से प्रचलित किये गये थे, अतः यही इनकी राजधानी प्रतीत होती है। इनके अभिलेखों से ज्ञात होता है कि इन्होंने गुप्त तथा वाकाटक दोनों वंशों का आधिपत्य स्वीकार किया था।

इस वंश का सर्वप्रथम ताम्रपत्र कारीतलाई से प्राप्त महाराज जयनाथ का है, जो गुप्त

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६८७-अ

२. वही, क्रमांक क्रमशः ६८७-आ, ६८८, ६९१

३. वही, क्रमांक ६९०

४. वही, क्रमांक ६८९

५. वही, क्रमांक ६८७-इ

संवत् १७४ (४९३-९४ ई०) में उच्चकल्प से प्रचलित किया गया था।[१] इसमें दी गयी वंशावली के अनुसार इस वंश का सर्वप्रथम राजा ओघदेव था जिसका विवाह कुमारदेवी के साथ हुआ था। ओघदेव का पुत्र कुमारदेव था जिसने जयस्वामिनी से विवाह किया। कुमारदेव का पुत्र जयस्वामिन् हुआ जिसने रामदेवी के साथ विवाह किया। उसका पुत्र व्याघ्र हुआ जिसकी पत्नी का नाम अज्जितादेवी था। व्याघ्र का पुत्र जयनाथ था। व्याघ्रदेव के दो शिलालेख नचने-की-तलाई[२] तथा गंज[३] से प्राप्त हुए हैं जिनमें उसे वाकाटक नृपति पृथ्वीषेण द्वितीय का माण्डलिक कहा गया है। अतः स्पष्ट है कि व्याघ्रदेव ने वाकाटकों के आधिपत्य को स्वीकार किया था। उसके पूर्व सम्भवतः इस वंश के शासकों ने गुप्तों की प्रभुता को स्वीकार किया था। महाराज जयनाथ का दूसरा ताम्रपत्र खोह से प्राप्त हुआ है जिस पर गुप्त संवत् १७७ (४९६-९७ ई०) की तिथि पड़ी है।[४]

खोह से प्राप्त महाराज सर्वनाथ के गुप्त संवत् १९३ के ताम्रपत्र[५] से पता चलता है कि महाराज जयनाथ का पुत्र महाराज सर्वनाथ हुआ। खोह से ही उसके तीन और ताम्रपत्र मिले हैं जिनमें से दो क्रमशः गुप्त संवत् १९७ (५१६-१७ ई०)[६] तथा २१४ (५३३-३४)[७] के हैं तथा एक अपूर्ण होने के कारण उसकी तिथि अज्ञात है।[८] ये सभी अभिलेख उच्चकल्प से प्रचलित किये गये थे तथा सभी में दी गई वंशावली एक ही समान है।

महाराज सर्वनाथ के पश्चात् इस वंश का क्या हुआ इस सम्बन्ध में कुछ भी ज्ञात नहीं।

## राजर्षितुल्य कुल

रायपुर जिले में आरंग नामक स्थान से भीमसेन द्वितीय का एक ताम्रपत्र प्राप्त हुआ है[९] जिससे विदित होता है कि ईसवी सन् की पाँचवीं शताब्दी के लगभग दक्षिण कोसल में राजर्षितुल्य कुल नामक कोई राजवंश राज्य करता था। अभिलेख में भीमसेन द्वितीय और उससे पहले की पाँच पीढ़ियों के राजाओं के नाम दिये हैं। इस ताम्रपत्र के अनुसार इस वंश का सर्वप्रथम राजा शूरा था। तत्पश्चात् जो राजा आये वे थे— क्रमशः दयित प्रथम, विभीषण, भीमसेन प्रथम, दयितवर्मा द्वितीय और अन्त में भीमसेन द्वितीय जो इस ताम्रपत्र का

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६९२
२. वही, क्रमांक ६७८
३. वही, क्रमांक ६७४
४. वही, क्रमांक ६९३-अ
५. वही, क्रमांक ६९३-आ
६. वही, क्रमांक ६९३-इ
७. वही, क्रमांक ६९३-ई
८. वही, क्रमांक ६९३-उ
९. वही, क्रमांक ६९५

नायक था । क्योंकि इन राजाओं के बारे में अन्यत्र कोई भी सूचना नहीं मिलती अतः इस वंश के सम्बन्ध में विशेष जानकारी अज्ञात है । इस ताम्रपत्र पर पड़ी तिथि के अनुसार इसे गुप्त संवत् १८२ अथवा २८२[1] में प्रचलित किया गया था जबकि भीमसेन द्वितीय राज्य करता था । अतः ऐसा प्रतीत होता है कि इस वंश की स्थापना ४थी-५वीं शताब्दी ई० में हुई और यह वंश ५वीं-६वीं शताब्दी ई० तक राज्य करता रहा ।

## नलवंश

नलवंशी शासक वाकाटकों के समकालीन थे । इनकी शक्ति का मुख्य केन्द्र बस्तर तथा बस्तर के उड़ीसा से लगे सीमा के आस-पास का क्षेत्र था । नलवंश का क्रमबद्ध इतिहास और उनके राज्य-विस्तार के सम्बन्ध में पूरी जानकारी अभी तक उपलब्ध नहीं है । इस वंश के केवल चार उत्कीर्ण लेख और थोड़े से सोने के सिक्कों के आधार पर ही इनके इतिहास का निर्माण करने का प्रयत्न किया गया है ।

नलवंश के प्राप्त चार लेखों में एक लेख महाराष्ट्र में स्थित ऋद्धिपुर नामक स्थान से,[2] दूसरा बस्तर की पूर्वी सीमा से उड़ीसा में ६ मील पर स्थित पोड़ागढ़ से[3], तीसरा उड़ीसा में स्थित केसरिबेढ़ा[4] तथा चौथा रायपुर जिले में स्थित राजिम के राजीवलोचन मन्दिर[5] से प्राप्त हुआ है । नलवंश के सिक्कों की एक निधि बस्तर जिले में स्थित एडेंगा से मिली है ।[6] प्रथम तीन लेखों का तथा सिक्कों का अध्ययन कर ज्ञात हुआ है कि इस वंश का सर्वप्रथम राजा भवदत्तवर्मा था जिसने बस्तर तथा कोसल क्षेत्र में राज्य करते हुए वाकाटकों को पराजित कर अपने साम्राज्य का विस्तार नागपुर तथा बरार तक कर लिया था । परन्तु वाकाटकों द्वारा पुनः शक्ति प्राप्त कर लेने पर नागपुर तथा विदर्भ का क्षेत्र उसके हाथों से छिन गया । किन्तु वह बस्तर तथा दक्षिण कोसल पर बराबर राज्य करता रहा । अभिलेखों में भवदत्तवर्मा के दो उत्तराधिकारियों का नाम स्कन्दवर्मा तथा अर्थपति भट्टारक मिलता है, परन्तु भवदत्तवर्मा के साथ उनका सम्बन्ध क्या था इसकी जानकारी नहीं मिलती । इन अभिलेखों में स्कन्दवर्मा को महान् शक्तिशाली बतलाया गया है क्योंकि उसने अपने शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर अपना खोया हुआ राज्य पुनः प्राप्त कर लिया था । नलवंश का चौथा लेख जो राजीम में स्थित राजीवलोचन मन्दिर के दीवाल में जड़ा हुआ मिला हैं, पृथ्वीराज, उसका पुत्र विरुपाक्ष तथा उसका उत्तराधिकारी विलासतुंग नामक राजाओं का उल्लेख करता है । इस शिलालेख में

---

१. तिथि के पढ़ने में विद्वानों में मतभेद है । स्व० रायबहादुर हीरालाल के अनुसार यह २८२ है, परन्तु महामहोपाध्याय वा० वि० मिराशी के अनुसार यह १८२ है ।
२. ए० इ० भाग १९, पृ० १०२
३. वही, भाग २१, पृ० १५३-५८
४. वही, भाग २८, पृ० १२
५. वही, भाग २६, पृ० ५४ (प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६९६)
६. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३४३

यद्यपि विलासतुंग और उनके पूर्वजों को पहले के नल राजाओं से सम्बन्धित होने का कोई उल्लेख नहीं मिलता है तथापि इनके वंश का प्रारम्भ नल राजा से होने के उल्लेख के आधार पर इन्हें भी नलवंश का माना जाता है।

इन तथ्यों से स्पष्ट है कि नलवंशी नरेश बस्तर तथा दक्षिण कोसल के भू-भाग पर काफी समय तक राज्य करते रहे। सम्भवतः उनका राज्य पाण्डुवंशियों द्वारा पराजित होने के कारण समाप्त हो गया।

## शरभपुरीय वंश

दक्षिण कोसल के शरभपुर नामक स्थान पर ई० सन् की पाँचवीं शताब्दी के अन्तिम भाग में अथवा छठी शताब्दी के प्रथम भाग में एक प्रमुख राजवंश का उदय हुआ जिसे शरभ-पुरीय वंश कहा गया है। इस वंश की राजधानी शरभपुर कहाँ थी यह अभी तक निश्चित नहीं हो पाया है। शरभपुरीय वंश के नरेश अपने आपको 'परमभागवत्' कहते थे, अर्थात् वे भागवत् धर्म को मानने वाले थे। उनके दानपत्रों की राजमुद्रा पर अंकित गजलक्ष्मी की खड़ी प्रतिमा से भी यह यही जान पड़ता है। उनकी एक और राजधानी श्रीपुर (वर्तमान सिरपुर, रायपुर जिला) में थी।

इस वंश का संस्थापक शरभ नामक राजा था और इसी के नाम पर इनकी राजधानी का नाम शरभपुर पड़ा। एक अन्य शरभराज का उल्लेख एरण से गोपराज के गुप्त संवत् १९१ (५१० ई०) के अभिलेख[1] में मिलता है। इसमें शरभराज को गोपराज का नाना कहा गया है जो गुप्तवंशी राजा भानुगुप्त का सामन्त था और एरण के युद्ध में मारा गया था। ये दोनों शरभराज एक ही व्यक्ति थे अथवा भिन्न इस सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है।

शरभ का उत्तराधिकारी उसका पुत्र नरेन्द्र हुआ जिसके शासन काल के दो ताम्रपत्र लेख अभी तक मिले हैं। पिपरदुला से प्राप्त पहला ताम्रपत्र[2] उसके शासन काल के तीसरे वर्ष में प्रचलित किया गया था। इसमें राहुदेव नामक भोगपति द्वारा ग्रामदान देने और महाराज नरेन्द्र द्वारा उसे अनुमोदित करने की सूचना मिलती है। कुरुद से प्राप्त दूसरा ताम्रपत्र लेख[3] नरेन्द्र के राज्यकाल के चौबीसवें वर्ष में प्रचलित किया गया था। इसमें भी नरेन्द्र द्वारा दिये गये ग्रामदान को अनुमोदित करने की सूचना मिलती है। नरेन्द्र के स्वयं के दान से सम्बन्धित कोई उत्कीर्ण लेख अभी तक प्राप्त नहीं हुआ है। इस नरेन्द्र का उल्लेख मेकल के पाण्डुवंशी राजा भरतबल के ताम्रपत्र लेख[4] में भी हुआ जान पड़ता है।

नरेन्द्र का उत्तराधिकारी कौन था यह अभी तक अज्ञात है। उसके बाद इस वंश में एक

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६५७-इ
२. वही, क्रमांक ७०२
३. वही, क्रमांक ६९८
४. ए० ई० भाग २७ पृ० १३२

प्रतापी राजा हुआ जिसका नाम प्रसन्नमात्र था। प्रसन्नमात्र ने अपने नाम के सोने के सिक्के चलाये जो पूर्व में कटक से पश्चिम में चाँदा जिले तक और छत्तीसगढ़ के कई स्थानों से मिले हैं।[१] सम्भवतः इस पूरे भू-भाग पर उसके राज्य का विस्तार था। उसने निडिला नदी के तट पर प्रसन्नपुर नामक नगर भी बसाया था।

अभी तक विद्वानों का यह मत था कि प्रसन्नमात्र का उत्तराधिकारी उसका पुत्र जयराज था तथा जयराज का उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई मानमात्र था जिसका दूसरा नाम दुर्गराज था। किन्तु नयी खोज के अनुसार अब यह माना जाने लगा है कि जयराज और मानमात्र एक ही व्यक्ति के दो नाम थे, अर्थात् जयराज-मानमात्र-दुर्गराज एक ही व्यक्ति था। इस नरेश के अब तक तीन ताम्रपत्र लेख प्राप्त हो चुके हैं जिनमें एक आरंग से[२] और दो मल्लार से[३] मिले हैं। आरंग का ताम्रपत्र तथा मल्लार से प्राप्त एक ताम्रपत्र उसके राज्यकाल के ५वें वर्ष में उत्कीर्ण किये गये थे। मल्लार से प्राप्त दूसरा ताम्रपत्र उसके नौवें वर्ष में प्रचलित किया गया था।

जयराज के तीन पुत्र थे—सुदेवराज, प्रवरराज और व्याघ्रराज। जयराज का उत्तराधिकारी उसका ज्येष्ठ पुत्र सुदेवराज हुआ जिसके सात ताम्रपत्र-लेख अब तक प्राप्त हो चुके हैं।[४] इन लेखों में रायपुर से प्राप्त ताम्रपत्र उसके राज्यकाल के दसवें वर्ष में प्रचलित किया गया था। अतः यह स्पष्ट है कि उसने कम से कम दस वर्ष तक राज्य किया होगा। उसके अभिलेखों में दो ताम्रपत्र श्रीपुर से प्रचलित किये गये थे तथा शेष शरभपुर से। इससे ऐसा लगता है कि उसके शासन काल में ही शरभपुर के अतिरिक्त श्रीपुर भी राजधानी बन गयी थी।

इस वंश का अन्तिम नरेश सुदेवराज का छोटा भाई प्रवरराज था जिसने अपनी राजाधानी श्रीपुर रखी थी। उसके केवल दो ताम्रपत्र-लेख अभी तक प्राप्त हो सके हैं - एक ठाकुरदिया से तथा दूसरा मल्लार से।[५] ये दोनों लेख उसके राज्यकाल के तीसरे वर्ष में प्रचलित किये गये थे। इससे कुछ विद्वानों ने अनुमान किया है कि उसका राज्य सम्भवतः अल्पायु होने के कारण अल्पकालीन रहा होगा।

सुदेवराज और प्रवरराज का छोटा भाई व्याघ्रराज प्रसन्नपुर में रहता था। वह स्वतन्त्र नहीं, बल्कि प्रवरराज के सामन्त के रूप में राज्य करता था। उसके राज्यकाल के चौथे वर्ष का एक ताम्रपत्र मल्लार से प्राप्त हुआ है जिसमें एक ग्राम-दान दिये जाने का उल्लेख है।[६]

---

१. ज० न्यू० सो० इ० भाग १६, पृ० २१५; प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३५७, २३५६ आदि

२. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ६९७-अ

३. वही, क्रमांक ७०४ अ-आ

४. वही, क्रमांक ६९७-आ, ६९९, ७००, ७०५, ७०६-अ-आ, ७०७

५. वही, क्रमांक ७०१ तथा ७०४-इ

६. वही, क्रमांक ७०४-ई

लगभग छठीं शताब्दी ईसवी के अन्तिम चरण में पाण्डुवंशियों ने दक्षिण कोसल की विजय कर शरभपुरीय राजवंश को समाप्त किया और श्रीपुर को अपनी राजधानी बनाया।

## वलभी का मैत्रक वंश

गुप्त वंश की शक्ति के ह्रास होने का लाभ उठाकर भारत के विभिन्न भागों में जिन राजवंशों का उदय हुआ उनमें वलभी के मैत्रक वंशी शासक भी थे। प्रारम्भ में ये गुप्त शासकों की अधीनता स्वीकार किये हुए थे। छठीं सदी ई० के मध्य में जब गुप्त शासकों की सत्ता का लोप हो गया, इसके पूर्व ही मैत्रकों ने अपने अभिलेखों में गुप्त अधीनता का उल्लेख करना बंद कर दिया, यद्यपि वे गुप्त संवत् का उपयोग अवश्य ही करते रहे। स्वतन्त्र होकर मैत्रक वंशी शासकों ने अपने साम्राज्य का विस्तार करना प्रारम्भ किया।

मैत्रक वंशी शासक महाराज शिलादित्य प्रथम धर्मादित्य ५८० ई० में वलभी में राज्य कर रहा था, ऐसा चीनी यात्री ह्यूयेनत्सांग के वर्णन से पता चलता है। उसने अपने साम्राज्य का विस्तार पश्चिमी मालवा तक कर लिया था। शिलादित्य का शासन काल ६१२ ई० तक चलता रहा। उसका उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई खरग्रह हुआ तथा उसके पश्चात् उसका पुत्र धरसेन तृतीय हुआ। धरसेन तृतीय का उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई ध्रुवसेन द्वितीय बालादित्य हुआ जो ६२९ ई० के पूर्व वलभी का शासक हुआ। वह चीनी यात्री ह्यूयेनत्सांग का समकालीन था तथा कम-से-कम ६४०-४१ ई० तक राज्य करता रहा। पश्चिमी मालवा क्षेत्र पर उसका प्रभाव बराबर बना रहा। यह रतलाम जिले से प्राप्त दो ताम्रपत्रों से पता चलता है। नोगवा से प्राप्त पहला ताम्रपत्र[१] गुप्त संवत् ३२० का है, जो वलभी से प्रचलित किया गया था तथा जिसमें मालवक भुक्ति (अर्थात् मालवा प्रान्त) में स्थित एक सौ 'भक्ती' भूमि को दान में देने का उल्लेख है। इसी स्थान से प्राप्त दूसरा ताम्रपत्र[२] गुप्त संवत् ३२१ का है, जो वन्दितपल्ली के विजित शिविर से प्रचलित किया गया था तथा जिसमें मालवक भुक्ति में स्थित एक सौ 'भक्ती' भूमि-दान में देने का उल्लेख आया है।

मैत्रकों का राजवंश ७६६ ई० तक बराबर चलता रहा तथा ७६६ से ७८३ के बीच इसका लोप हो गया। पश्चिमी मालवा क्षेत्र पर से इनका आधिपत्य कब समाप्त हुआ यह अज्ञात है।

## मौखरी वंश

मौखरी साम्राज्य की स्थापना भी गुप्त वंश की शक्ति के ह्रास होने के कारण हुई। इस वंश के पहले शासक भी गुप्त वंश के अधीन थे। छठी सदी ई० के मध्य में जब गुप्त वंश की शक्ति का लोप हुआ तो मौखरियों ने अपनी राजसत्ता स्थापित की।

मौखरियों की कई शाखाएँ थी, जिनमें कन्नौज की शाखा अधिक शक्तिशाली थी।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७०८-अ

२. वही, क्रमांक ७०८-आ

इनके शासकों में महाराज हरिवर्मन्, महाराज आदित्यवर्मन्, महाराज ईश्वरवर्मन्, महाराजाधिराज ईशानवर्मन्, महाराजाधिराज सर्ववर्मन्, महाराजाधिराज अवन्तिवर्मन् तथा महाराजाधिराज ग्राहवर्मन् हुए। उनके साम्राज्य का विस्तार लगभग आधुनिक उत्तर प्रदेश के क्षेत्र पर था। मध्यप्रदेश के पूर्व निमाड़ जिले में असीरगढ़ के किले से महाराजाधिराज सर्ववर्मन् का एक ताम्र-मुहर लेख प्राप्त हुआ है।[1] इस लेख की प्राप्ति से कुछ विद्वानों का यह मत है कि मौखरियों के साम्राज्य का पूर्व निमाड़ जिले तक विस्तार था तथा दक्कन की ओर असीरगढ़ का दुर्ग उनके राज्य का एक महत्वपूर्ण दुर्ग था। परन्तु अधिकांश विद्वान् इस मत को स्वीकार नहीं करते। किसी भी प्रमाण के आधार पर मौखरियों के साम्राज्य का मध्यप्रदेश के किसी भाग पर विस्तार का पता नहीं लगता।

## वर्धनवंश

छठी शताब्दी ई० के अन्तिम चरण में थानेश्वर के वर्धन वंश का उत्कर्ष हुआ। इस वंश के प्रारम्भिक राजा थे नरवर्धन, राज्यवर्धन, आदित्यवर्धन तथा प्रभाकरवर्धन। प्रभाकरवर्धन की कन्या राज्यश्री का विवाह मौखरी राजा गृहवर्मा के साथ हुआ था। हर्षचरित के अनुसार प्रभाकरवर्धन की मृत्यु के तत्काल बाद जब हर्षवर्धन तथा उसके बड़े भाई राज्यवर्धन एक-दूसरे को राज्य-भार सम्हालने के लिए मना रहे थे तो समाचार प्राप्त हुआ कि मालवा के राजा ने मौखरियों के राज्य पर आक्रमण कर गृहवर्मा का प्राणान्त कर दिया तथा राज्यश्री को कारागार में डाल दिया। मालवराज के दुष्कर्म का समाचार पाते ही राज्यवर्धन ने सन्यास ग्रहण करने का विचार छोड़ दिया तथा अपने बहनोई के हत्यारे को दण्डित करने के निश्चय से युद्ध-क्षेत्र की ओर प्रस्थान किया। वाण के अनुसार उसने बड़ी सरलता से मालवराज को पराजित कर दिया। परन्तु वह मालवराज के मित्र गौड़ नरेश के भुलावे में में आ गया जिससे गौड़ नरेश ने उसे एकाकी पाकर उसकी हत्या कर डाली।

राज्यवर्धन की हत्या के बाद हर्षवर्धन ही थानेश्वर राज्य का एकमात्र उत्तराधिकारी था। अतः १६ वर्ष की आयु में ही उसे राज्य का भार सम्हालना पड़ा। राज्य प्राप्त करते ही उसने अपने भाई के हत्यारे गौड़ नरेश शशांक को दण्ड देने की ठानी और सेना लेकर गौड़ की ओर प्रस्थान किया। मार्ग में उसे राज्यश्री के कारागार से भागने तथा विन्ध्याचल में पहुँचने का समाचार मिला। उसने तत्काल राज्यश्री को ढूँढ़ निकाल कर उसके प्राणों की रक्षा की। तत्पश्चात् उसने गौड़ राज्य की ओर प्रस्थान किया जिसका परिणाम अज्ञात है।

हर्ष को अपने राज्यकाल में गौड़ों के अतिरिक्त वलभी, चालुक्य तथा सिंध के शासकों के साथ युद्ध करना पड़ा। हर्ष के साम्राज्य का विस्तार कितना था इस सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। कुछ विद्वान उसे सम्पूर्ण उत्तर भारत का स्वामी मानते हैं, परन्तु यह मत आधुनिक विद्वानों द्वारा असंगत ठहराया गया है। जहाँ तक मध्यप्रदेश के इतिहास से हर्षवर्धन के साम्राज्य का सम्बन्ध है, कुछ विद्वानों के अनुसार विन्ध्य का आटविक क्षेत्र उसके राज्य के अन्तर्गत था।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७०६

हर्ष द्वारा प्रचलित संवत् उसके साम्राज्य के विभिन्न भागों में लम्बे समय तक चला। खजुराहों से प्राप्त एक मूर्ति पर हर्ष संवत् २१८ की तिथि उत्कीर्ण है।[1]

## दक्षिण कोसल का पाण्डववंश

ईसवी सन् की छठी शताब्दी में कोसल के बड़े भू-भाग पर पाण्डव वंशी राजाओं का राज्य था। पाण्डुवंशी राजा सोमवंशी थे तथा वैष्णव धर्मावलम्बी थे। इस वंश का सर्वप्रथम राजा उदयन था जो सम्भवतः ५वीं शताब्दी ई० के अन्तिम चरण में रहा होगा। कालन्जर से प्राप्त एक शिलालेख में सोमवंशी राजा उदयन का उल्लेख है, किन्तु क्या ये दोनों व्यक्ति एक ही थे, इस सम्बन्ध में अनुमान करना कठिन है।

सिरपुर से प्राप्त बालार्जुन के शिलालेख में उदयन का पुत्र इन्द्रबल बतलाया गया है। एक महासामन्त इन्द्रबल का उल्लेख शरभपुरीय राजा सुदेवराज के अभिलेख में भी मिला है[2] जो उसका प्रधान मन्त्री बताया गया है, किन्तु यह कहना कठिन है कि यह इन्द्रबल पाण्डुवंशी इन्द्रबल ही था या कोई अन्य।

भांदक से प्राप्त एक अभिलेख में[3] इन्द्रबल के चार पुत्रों का उल्लेख है। इनमें एक का नाम नन्न था जो पराक्रमी होने के नाते अपने राज्य को दूर तक विस्तार किये था। उसका सबसे छोटा भाई भवदेव ( जिसे रणकेसरी तथा चिन्तादुर्ग भी कहा गया है ) अपने बड़े भाई नन्न के सामन्त के रूप में चाँदा जिले ( आधुनिक महाराष्ट्र ) में राज्य करता था। भांदक से प्राप्त उपर्युक्त अभिलेख में उसके द्वारा पूर्वकाल में निर्मित कराये गये किसी बुद्ध मन्दिर के जीर्णोद्धार कराने का उल्लेख है। नन्न का छोटा भाई ईशानदेव था जिसका उल्लेख खरोद (बिलासपुर जिला) के लखनेश्वर मन्दिर में लगे शिलालेख में मिलता है।[4] इस प्रकार यह स्पष्ट है कि नन्न के राज्यकाल में पांडुवंशियों का राज्य दक्षिण कोसल के एक बड़े भाग पर तथा महाराष्ट्र में चाँदा जिला तक विस्तृत हो चुका था।

पाण्डुवंशियों की स्थिति को और भी सुदृढ़ करने का यश महाशिव तीवरदेव को प्राप्त हुआ, जो नन्नराज का पुत्र तथा उत्तराधिकारी था। उसके तीन ताम्रपत्र-लेख अब तक प्राप्त हुए हैं[5] जिनमें बतलाया गया है कि वह परम वैष्णव था (जैसा कि उसके ताम्रपत्रों पर संलग्न मुद्रा पर गरुड़ की प्रतिमा से भी स्पष्ट है) तथा कोसल, उत्कल और अन्य मण्डलों पर अधिकार प्राप्त करने के पश्चात् 'कोसलाधिपति' की उपाधि धारणा की थी। उसके राज्यकाल के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। किन्तु विष्णुकुन्डी राजा माधववर्मा प्रथम

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७१०

२. ए० ई० भाग ३१, पृ० ३१४

३. हीरालाल सूची, क्रमांक १४

४. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७१२

५. वही, क्रमांक ७१३, ७१५, ७१७

(५३५-८५ ई०) तथा मौखरी सूर्यवर्मा (५५३ ई०) के समकालीन होने के कारण उसका काल छटी शताब्दी ई० के तीसरे चरण में निश्चित किया जा सकता है।

महाशिव तीवरदेव का उत्तराधिकारी उसका पुत्र महानन्नराज हुआ। उसका केवल एक ताम्रपत्र अडभार (जिला बिलासपुर) से प्राप्त हुआ है[1] जिसमें उसके द्वारा अष्टद्वार में एक ग्रामदान दिये जाने का उल्लेख है।

सम्भवत महानन्नराज का शासन काल अल्पकालीन था और वह निसन्तान भी था। अत: उसका उत्तराधिकारी उसका चाचा चन्द्रगुप्त हुआ। उसकी उपलब्धियों के सम्बन्ध में कोई जानकारी नहीं है।

चन्द्रगुप्त का उत्तराधिकारी उसका पुत्र हर्षगुप्त हुआ। हर्षगुप्त ने मगधातिपति सूर्यवर्मा की बेटी वासटा से विवाह किया। हर्षगुप्त वैष्णव धर्म को मानता था और वासटा भी वैष्णव थी। हर्षगुप्त के स्वर्गवासी होने पर वासटा ने अपनी पति की स्मृति में श्रीपुर में हरि (विष्णु) का एक मन्दिर निर्माण करवाया था। हर्षगुप्त और वासटा के पुत्र महाशिवगुप्त बालार्जुन के शासन काल में निर्मित यह मंदिर आज भी लक्ष्मण मंदिर के नाम से सिरपुर में विद्यमान है और प्राचीन भारतीय वास्तुकला का बेजोड़ नमूना है। वासटा का उपर्युक्त स्मृति का अभिलेख इसी मन्दिर के भग्न मण्डप का मलवा साफ करते समय प्राप्त हुआ था।[2]

हर्षगुप्त का उत्तराधिकारी उसका पुत्र महाशिवगुप्त था। वह बालार्जुन भी कहलाता था क्योंकि छोटी अवस्था में ही वह धनुर्विद्या में प्रवीण हो चुका था। उसके अनेक ताम्रपत्र-लेख और शिलालेख बारदुला, लोधिया, मल्लार, सिरपुर आदि स्थानों से प्राप्त हुए हैं,[3] जिससे ज्ञात होता है कि उसके राज्य का विस्तार आधुनिक रायपुर, बिलासपुर, रायगढ़ जिलों को मिला कर छत्तीसगढ़ के एक बड़े भू-भाग पर था। लोधिया से प्रचलित ताम्रपत्र उसके राज्यकाल के ५७वें वर्ष का है, अत: स्पष्ट है कि उसका राज्यकाल लगभग ६० वर्ष का था। महाशिवगुप्त बालार्जुन के माता-पिता वैष्णव धर्मावलम्बी थे, परन्तु वह स्वयं शैव था। उसकी राजमुद्रा पर नन्दी बना हुआ है और लेखों में भी उसे परम-माहेश्वर कहा गया है। परन्तु शैव होने के बाद भी वह परम धर्मसहिष्णुता का पालन करने वाला था। उसके संरक्षण में श्रीपुर तथा साम्राज्य के अन्य स्थानों में शैव, वैष्णव, बौद्ध तथा जैन धर्म का समान रूप से विकास हुआ। चारों धर्मों से सम्बन्धित स्मारकों के अवशेष, जो आज भी विद्यमान हैं, उसकी धर्मसहिष्णुता की नीति की याद दिलाते हैं। महाशिवगुप्त बालार्जुन के शासन काल में उसकी राजधानी श्रीपुर की कीर्ति दूर-दूर तक फैल चुकी थी और वहाँ बौद्ध यात्रियों का आना-जाना लगा रहता था। सिरपुर में किये गये उत्खनन में बौद्ध विहार, विशाल प्रतिमाएँ तथा शिलालेख प्राप्त हुए हैं, जो समकालीन धार्मिक तथा

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७११

२. वही, क्रमांक ७१९

३. वही, क्रमांक ७१४, ७१५-आ, ७१६, ७१८, ७१९ अ- उ

सामाजिक व्यवस्था पर प्रकाश डालते हैं। महाशिवगुप्त बालार्जुन के राज्यकाल को छत्तीसगढ़ के इतिहास का स्वर्णयुग माना जाता है।

बालार्जुन के उत्तराधिकारियों के बारे में अभी तक कुछ भी ज्ञात नहीं। कुछ विद्वानों का विचार है कि वह चालुक्य नरेश पुलकेशी द्वितीय द्वारा ई० सन् ६३४ के पूर्व पराजित किया जा चुका था। इस वंश का अन्त कैसे हुआ तथा कोसल के उत्तरकालीन सोमवंशियों के साथ उनका क्या सम्बन्ध था, यह सब अभी तक अज्ञात है। अभिलेखों के आधार पर कुछ विद्वानों का यह विचार है कि महाशिवगुप्त बालार्जुन के शासन के कुछ ही समय पश्चात् कोसल के नलवंशी राजाओं ने इस वंश को समाप्त कर अपना राज्य स्थापित किया तथा उनका राज्य तब तक चला जब तक वे उत्तरकालीन सोमवंशियों द्वारा पराजित नहीं किये गये।

## मेकल का पाण्डव वंश

आधुनिक अमरकण्टक के निकटवर्ती क्षेत्र को प्राचीन काल में मेकल कहा जाता था। सम्भवतः यह नाम इस क्षेत्र के मैकाल पहाड़ियों पर बसे रहने के कारण पड़ा हो। यद्यपि पुराणों में मेकल के राजाओं के सम्बन्ध में उल्लेख आया है, तथापि इस क्षेत्र के प्राचीन इतिहास के सम्बन्ध में कोई जानकारी नहीं है। अभिलेखों के आधार पर ज्ञात होता है कि पाँचवीं शती ईसवी में इस क्षेत्र में पाण्डववंशियों की एक शाखा राज्य करती थी। इस शाखा का दक्षिण कोसल के पाण्डव वंश से क्या प्राचीन सम्बन्ध था, इस सम्बन्ध में अभी कुछ नहीं कहा जा सकता।

बह्मनी से प्राप्त एक ताम्रपत्र लेख[१], जो यहाँ के नरेश भरतबल के राज्यकाल के दूसरे वर्ष में प्रचलित किया गया था, मेकल के पाण्डववंशी नरेशों के इतिहास पर कुछ प्रकाश डालता है। इस अभिलेख के अनुसार इस वंश में सर्वप्रथम जयबल हुआ। जयबल का पुत्र वत्सराज था जिसकी रानी द्रोणभट्टारिका से महाराज नागबल का जन्म हुआ। महाराज नागबल की रानी इन्द्रभट्टारिका से महाराज भरत अर्थात् भरतबल का जन्म हुआ। भरतबल का अपर नाम इन्द्र था। इन नामों का उल्लेख करते हुए ताम्रपत्र में जयबल और वत्सराज के सम्बन्ध में कोई पदवी प्रयोग नहीं की गयी है। इसके विपरीत नागबल तथा भरतबल का उल्लेख करते हुए उन्हें केवल 'महाराज' की उपाधि से ही नहीं बल्कि 'परम-माहेश्वर, परमब्रह्मण्य तथा परम-गुरु-देवताधिदैवत-विशेषः' की उपाधियों से भी विभूषित किया गया है। इससे विदित होता है कि जयबल और वत्सराज सम्भवतः साधारण सामन्त थे और समकालीन मगध के गुप्त वंश के अधीन थे। बाद में गुप्त वंश की शक्ति क्षीण होने की परिस्थिति का लाभ उठाकर वे स्वतन्त्र राजा बन बैठे।

ब्रह्मनी के अभिलेख के अनुसार भरतबल ने कोसल की राजकुमारी लोकप्रकाशा से विवाह किया था। लोकप्रकाशा दक्षिण कोसल के किस राजवंश की राजकुमारी थी इस सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। कुछ विद्वानों के अनुसार वह दक्षिण कोसल के

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७२०

पाण्डव वंश की राजकुमारी थी। परन्तु यह असंगत जान पड़ता है क्योंकि भरतबल के राज्य-काल तक दक्षिण कोसल में पाण्डववंशीय नरेशों का आधिपत्य स्थापित नहीं हुआ था। अन्य विद्वानों के मतानुसार लोकप्रकाशा शूरा के वंश में हुई थी, किन्तु इसका भी कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं है। अधिकांश विद्वान् इस बात को मानते हैं कि वह दक्षिण कोसल के शरभपुरीय वंश की राजकुमारी थी और वह शरभ की बेटी तथा नरेन्द्र की बहिन थी। उसके पति भरतबल के बह्मनी के ताम्रपत्र में प्रच्छन्न रूप से महाराज नरेन्द्र का गुनगान किया गया है। इस ताम्रपत्र-लेख में लोकप्रकाशा को अमरजकुलजा भी कहा गया है जबकि शरभपुरीय व्याघ्रराज के लेख में उस वंश का नाम अमरार्यकुल मिलता है।

भरतबल के बाद मेकल के पाण्डव वंश का क्या हुआ, इस सम्बन्ध में कोई भी जानकारी उपलब्ध नहीं है।

## शैल वंश

आठवीं सदी ई० में महाकोशल के पश्चिम भाग में शैल वंश नामक एक राजवंश की स्थापना हुई। इस वंश का ताम्रपत्र बालाघाट जिले में स्थित राघोली से प्राप्त हुआ है जिसमें शैलवंशी नरेशों की वंशावली दी हुई है।[१] इस ताम्रपत्र के अनुसार इस वंश का प्रथम नरेश श्रीवर्धन था। उसका पुत्र पृथुवर्धन हुआ जिसने गुर्जर प्रदेश को जीता। उसका पुत्र सौरवर्धन था जिसके तीन पुत्र हुए। उनमें से एक ने पौंड्र (बंगाल तथा बिहार) के राजा को मारकर उसका देश जीत लिया। तीसरे पुत्र ने काशी के राजा को मारकर काशी को अपने अधीन कर लिया। उसका पुत्र जयवर्धन प्रथम हुआ जिसने विन्ध्य के नरेश को परास्त कर वहाँ पर अपना राज्य स्थापित किया। जयवर्धन का पुत्र श्रीवर्धन द्वितीय हुआ जो विन्ध्य का स्वामी था। उसका पुत्र जयवर्धन द्वितीय हुआ जिसने इस ताम्र-पत्र को श्रीवर्धनपुर से प्रचलित कर सूर्य-मन्दिर के भोगार्थ खड्डिका नामक ग्राम दान में दिया।

## राष्ट्रकूट वंश

राष्ट्रकूट वंश की कई शाखायें थीं। इनमें से कम से कम दो शाखाओं का राज्य मध्यप्रदेश के कुछ भाग पर सातवीं सदी ई० से लेकर दसवीं सदी ई० तक रहा।

राष्ट्रकूटों की एक शाखा सातवीं-आठवीं सदी में बैतुल—अमरावती क्षेत्र पर राज्य करती थी। इस वंश के चार ज्ञात राजाओं के नाम हैं—दुर्गराज, गोविन्दराज, स्वामिक-राज तथा नन्नराज युद्धासुर। नन्नराज युद्धासुर का एक ताम्रपत्र बैतूल जिले के तिवरखेड़ नामक स्थान से प्राप्त हुआ है।[२] यह ताम्रपत्र अचलपुर (महाराष्ट्र के अमरावती जिले में स्थित आधुनिक एलिचपुर) से शक संवत् ५५३ में प्रचलित किया गया था। सम्भवतः अचलपुर इस वंश की राजधानी थी। नन्नराज का दूसरा ताम्रपत्र मुलताई

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७२१

२. वही, क्रमांक ७२६

से प्राप्त हुआ है।[१] यह शक संवत् ६३१ (७०९-१० ई०) में प्रचलित किया गया था। इन्द्रगढ़ से प्राप्त एक अन्य शिलालेख में नन्नराज का उल्लेख है।[२] इतिहासज्ञों द्वारा नन्नराज युद्धासुर का काल ६९० ई० से ७३५ ई० के बीच माना गया है। सम्भवतः आठवीं सदी ई० के मध्य में दक्कन के प्रमुख राष्ट्रकूट शाखा के शासक दन्तिदुर्ग द्वारा इस शाखा का पराभव कर इसके राज्य को अपने साम्राज्य के अन्तर्गत सम्मिलित कर लिया गया।

राष्ट्रकूट राजवंश की दूसरी शाखा मान्यखेट से राज्य करती थी। इस शाखा से सम्बन्धित चार अभिलेख मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत प्राप्त हुए हैं। इनसे तथा इस शाखा के शासकों के अन्य अभिलेखों से ज्ञात होता है कि विभिन्न राजाओं के काल में मध्यप्रदेश के एक बड़े भाग पर इस राजवंश का आधिपत्य था।

मान्यखेट के राष्ट्रकूटों का सर्वप्रथम शक्तिशाली राजा दन्तिदुर्ग था जो ७३३ ई० के लगभग राजा बना। समनगढ़ तथा एलोरा से प्राप्त उसके अभिलेखों में उसके विजयों का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि उसने मही, महानदी तथा रेवा (अर्थात् नर्मदा) की तटों पर कई युद्ध किये तथा काँची, कलिंग, कोसल, श्रीशैल, मालव, लाट तथा टंक पर विजय प्राप्त की। एक अन्य अभिलेख में उसके मालवा-विजय के सम्बन्ध में कहा गया है कि उसने उज्जयिनी पर आक्रमण कर वहाँ के गुर्जर शासक को पराजित कर बन्दी बना लिया तथा विजय के उपलक्ष में वहाँ हिरण्यगर्भ दान दिया। इन वर्णनों से पता चलता है कि ७५० ई० के लगभग मध्यप्रदेश का एक बड़ा भाग उसके राज्य के अन्तर्गत हो गया था।

दन्तिदुर्ग के उत्तराधिकारी कृष्ण प्रथम, गोविन्द द्वितीय तथा ध्रुव के शासन काल में मध्यप्रदेश के कुछ भाग पर राष्ट्रकूटों का आधिपत्य यथावत रहा। ध्रुव का उत्तराधिकारी गोविन्द तृतीय अत्यन्त महत्वाकांक्षी शासक था। दक्कन में अपनी सत्ता को सुदृढ़ कर उसने अपना ध्यान उत्तर भारत की ओर किया। कन्नौज पर अधिकार करने के उद्देश्य से वह भोपाल-झांसी होता हुआ आगे बढ़ा। प्रतिहार शासक नागभट द्वितीय ने उसे रोकने का प्रयत्न किया परन्तु युद्ध में पराजित होकर राजपूताना भाग गया। कन्नौज का शासक चक्रायुध तथा बंगाल का पालवंशी शासक धर्मपाल ने आत्मसमर्पण कर अपनी रक्षा की। गोविन्द तृतीय के इस अभियान में उसका अनुज इन्द्र, जिसे मालवा का शासक नियुक्त किया गया था, सेना की एक बड़ी टुकड़ी लेकर मालवा में उसके आवागमन के मार्ग की रक्षा करता रहा। अभिलेखों के वर्णन के अनुसार अभियान करते हुए गोविन्द तृतीय हिमालय तक जा पहुँचा। तत्पश्चात् वह अपनी राजधानी की ओर लौटा और रास्ते में मालव, कोसल, कलिंग, वंग, डाहल तथा ओड्रक देशों को जीता। मालवा क्षेत्र में मन्दसौर जिले के इन्द्रगढ़ नामक स्थान से उसके शासन काल का एक अभिलेख

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७३१

२. वही, क्रमांक ७२२-अ

प्राप्त हुआ है।[१] कोसल में सम्भवतः उसने चन्द्रगुप्त नामक राजा को पराजित किया, जैसा कि संजान से प्राप्त ताम्रपत्र में उल्लिखित है। डाहल पर उसके विजय का कोई वर्णन प्राप्त नहीं है। गोविन्द तृतीय का राज्यकाल ७८३ ई० से ८१४ ई० के बीच माना गया है।

गोविन्द तृतीय का उत्तराधिकारी अमोघवर्ष प्रथम था जिसका शासन काल ८१४ ई० से ८७८ ई० तक था। उसके बाद उसका पुत्र कृष्ण द्वितीय गद्दी पर बैठा। उसने त्रिपुरी के कलचुरि राजा कोकल्ल प्रथम की कन्या से विवाह किया। इस वैवाहिक सम्बन्ध के कारण उसे अपने शत्रुओं के साथ युद्ध करने में कलचुरियों की बहुत सहायता मिली। यह सहायता विशेष रूप से उसके शत्रु पूर्वी-चालुक्य राजा विजयादित्य तृतीय के साथ संघर्ष के समय मिली। पीठापुरम से प्राप्त एक अभिलेख में कहा गया है कि विजयादित्य ने चक्रकूट (आधुनिक बस्तर जिले का मध्य भाग) को जला डाला तथा किरणपुर (आधुनिक बालाघाट जिले में स्थित) पर आक्रमण कर वहाँ निवास कर रहे कृष्ण तथा संकिल (कलचुरि युवराज शंकरगण) को भयभीत किया। मालवा पर अपना अधिकार सुरक्षित रखने के लिए कृष्ण द्वितीय को गुर्जर प्रतिहार शासक भोज के साथ युद्ध करना पड़ा। कृष्ण के पुत्र जगत्तुंग का विवाह त्रिपुरी के शासक शंकरगण की दो कन्यायें लक्ष्मी तथा गोविन्दाम्बा के साथ हुआ। कृष्ण की मृत्यु ९१४ ई० के अन्तिम भाग में हो गयी।

कृष्ण द्वितीय का उत्तराधिकारी उसका पोता इन्द्र तृतीय हुआ। उसका शासन काल ९१४ ई० से ९२२ ई० के बीच माना गया है। उसने भी त्रिपुरी के कलचुरि राजकन्या वैजम्बा से विवाह कर दोनों राजवंशों को और भी निकट लाने का प्रयत्न किया। अपने छोटे से शासन काल में उसने गुर्जर-प्रतिहार शासक महीपाल को पराजित कर तथा उसकी राजधानी कनौज पर अधिकार कर यश प्राप्त किया। इन्द्र तृतीय का एक अभिलेख मन्दसौर जिले में स्थित इन्द्रगढ़ से प्राप्त हुआ है।[२]

इन्द्र तृतीय का उत्तराधिकारी उसका पुत्र अमोघवर्ष द्वितीय हुआ। परन्तु शीघ्र ही उसके छोटे भाई गोविन्द चतुर्थ द्वारा उसकी हत्या कर सिंहासन हथिया लिया गया। गोविन्द चतुर्थ दुष्चरित्र था और इस कारण मंत्रियों द्वारा षड़यन्त्र कर उसके चाचा अमोघवर्ष तृतीय को सिंहासन पर बैठाने का प्रयत्न किया गया। अमोघवर्ष ने अपने सम्बन्धी त्रिपुरी के कलचुरि शासकों से सहायता माँगी। समकालीन कलचुरि शासक युवराजदेव प्रथम ने एक मजबूत सेना भेजकर गोविन्द को पराजित कर अमोघवर्ष को सिंहासन प्राप्त करने में सहायता प्रदान की। अमोघवर्ष का विवाह युवराजदेव की कन्या कन्दकदेवी से हुआ था, अतः कलचुरि शासक ने अपने दामाद को सहायता करने में कोई भी कसर बाकी न रखी।

अमोघवर्ष तृतीय का उत्तराधिकारी उसका पुत्र कृष्ण तृतीय ९३९ ई० के अन्तिम

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७२२-आ

२. वही, क्रमांक ७२२-आ

भाग में सिंहासन पर बैठा। उसके राज्यकाल की सबसे महत्वपूर्ण घटना थी उसके द्वारा उत्तर भारत पर आक्रमण। उसने बुन्देलखण्ड पर आक्रमण कर उसके एक बड़े भाग पर अधिकार कर लिया। मैहर के निकट जूरा से प्राप्त उसकी प्रशस्ति से युक्त एक शिलालेख से[1] इस बात की पुष्टि होती है। उसका उल्लेख करते हुए दो अन्य अभिलेख छिन्दवाड़ा जिले में स्थित नीलकण्ठी से प्राप्त हुए हैं।[2] कृष्ण तृतीय ने मालवा पर भी आक्रमण किया तथा परमार शासक सीयक को पराजित कर उज्जयिनी पर अधिकार कर लिया। सीयक ने इस पराजय का बदला कृष्ण तृतीय के उत्तराधिकारी खोट्टिग के समय में लिया। उसने राष्ट्रकूट राजधानी मान्यखेट पर आक्रमण कर उसे लूट लिया। इस घटना से हताश होकर खोट्टिग की ९७२ ई० में मृत्यु हो गयी। उसके दो कमजोर उत्तराधिकारी कर्क्क द्वितीय तथा इन्द्र चतुर्थ हुए। ९७५ ई० के लगभग चालुक्य वंशी तैल द्वितीय ने राष्ट्रकूटों के अंतिम नरेश इन्द्र चतुर्थ को पराजित कर राष्ट्रकूट साम्राज्य को अपने साम्राज्य के अन्तर्गत सम्मिलित कर लिया।

राष्ट्रकूट वंशी कुछ सामन्तों के अभिलेख भी मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत प्राप्त हुए हैं। जबलपुर जिले में बहुरीबन्द से राष्ट्रकूट महासामन्ताधिपति गोल्हणदेव का एक अभिलेख जैन मूर्ति पर उत्कीर्ण पाया गया है।[3] इसमें त्रिपुरी के कलचुरि शासक गयाकर्ण के शासन काल में गोल्हणदेव द्वारा शान्तिनाथ के जिनालय के निर्माण का उल्लेख है। इसी प्रकार दमोह जिले के पिपरिया से प्राप्त एक स्तम्भ लेख में, जो विक्रम संवत् ११९८ का है, राष्ट्रकूट महामाण्डलिक राणक जयत्सिंह का हेमसिंह के साथ युद्ध होने का उल्लेख है।[4] एक तीसरा अभिलेख, जो विदिशा जिले में स्थित पठारी से प्राप्त हुआ है, विक्रम संवत् ९१७ का है।[5] इसमें किसी राष्ट्रकूट परबल द्वारा गौरी (विष्णु या कृष्ण) के मंदिर में गरुड़ध्वज के निर्माण का उल्लेख है। निमाड़ जिले में स्थित जेठवई से एक राष्ट्रकूट साम्राज्ञी का शक संवत् ७०८ का एक ताम्रपत्र भी प्राप्त हुआ है।[6]

उपरोक्त वर्णन से स्पष्ट है कि मध्यप्रदेश के इतिहास में राष्ट्रकूटों का महत्वपूर्ण योगदान रहा।

## उज्जयिनी तथा कान्यकुब्ज का गुर्जर-प्रतिहार वंश

आठवीं सदी ईसवी के प्रथम चरण में उज्जयिनी में एक गुर्जर-प्रतिहार राजवंश की स्थापना हुई। इस वंश का सर्वप्रथम शासक नागभट प्रथम था। उसके पूर्वजों के सम्बन्ध

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७२४
२ वही, क्रमांक ७२७-अ-आ
३. वही, क्रमांक ७३०
४. वही, क्रमांक ७२९
५. वही, क्रमांक ७२८
६. वही, क्रमांक ७२५

में हमें कुछ भी ज्ञात नहीं। उसके राज्यकाल के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। अधिकांश विद्वान उसके राज्यारोहण की तिथि ७३० ई० के लगभग तथा शासन काल ७५६ ई० तक मानते हैं। उसकी सबसे महत्वपूर्ण उपलब्धि थी अरबों के आक्रमण का प्रतिरोध कर उन्हें खदेड़ देना। इस समय अरबों ने पश्चिम भारत पर आक्रमण कर अनेक राज्यों को जीत लिया था। अरबों पर प्राप्त विजय ने उसकी प्रतिष्ठा को बढ़ाया और उसका प्रभाव नान्दीपुरी के गुजरों तथा जोधपुर के प्रतिहारों पर भी हो गया। भड़ोंच के चाहमान शासक ने भी उसकी प्रभुता को स्वीकार किया। अपने राज्यकाल में नागभट को केवल एक राजा से पराजय स्वीकार करनी पड़ी थी और वह था दक्कन का राष्ट्रकूट वंशी दन्तिदुर्ग। राष्ट्रकूटों के अभिलेखों से ज्ञात होता है कि दन्तिदुर्ग ने उज्जयिनी पर आक्रमण कर गुर्जर शासक को पराजित किया तथा वहाँ हिरण्यगर्भ दान दिया। यह गुर्जर शासक नागभट प्रथम ही था, ऐसा अधिकांश विद्वानों का मत है। परन्तु दन्तिदुर्ग का यह आक्रमण अस्थायी रहा और वह शीघ्र ही वापस लौट गया।

नागभट प्रथम के दो उत्तराधिकारी उसके भतीजे ककुक्क तथा देवराज थे जिनके विषय में कुछ ज्ञात नहीं। देवराज का उतराधिकारी उसका पुत्र वत्सराज था जो एक महत्वाकांक्षी शासक था। उसका उल्लेख जैन ग्रन्थ कुवलयमाला तथा हरिवंश पुराण में आया है जिनसे ज्ञात होता है कि उसका अधिकार मालवा तथा पूर्वी राजपूताना पर था। राजस्थान से प्राप्त दो अभिलेखों से ज्ञात होता है कि मध्य राजपूताना पर भी उसका अधिकार था। कुछ विद्वानों के अनुसार उसने कन्नौज पर भी अधिकार करने का प्रयत्न किया तथा वहाँ के भंडीवंशी शासक को पराजित किया। राष्ट्रकूटों के अभिलेखों से पता चलता है कि उसने गौड़ पर भी आक्रमण किया तथा वहाँ के राजा को पराजित किया। गौड़ का शासक इस समय संभवतः पालवंशी धर्मपाल था। पालवंशी धर्मपाल भी महत्वाकांक्षी शासक था तथा उसने भी उत्तर भारत पर अपनी प्रभुता कायम करनी चाही। सम्भवतः वत्सराज और धर्मपाल का संघर्ष इसी कारण चल रहा था। इस समय दक्षिण से राष्ट्रकूटों का दूसरा आक्रमण हुआ। राष्ट्रकूट अभिलेखों के अनुसार राष्ट्रकूट शासक ध्रुव ने वत्सराज को पराजित कर उसे मरुभूमि में शरण लेने को विवश किया और इसी प्रकार उसने धर्मपाल को भी पराजित कर कन्नौज पर अधिकार कर लिया। परन्तु ध्रुव की तरह उसका आक्रमण भी अल्पकालीन था और उसके लौटने के पश्चात् कन्नौज पर धर्मपाल ने आक्रमण कर चक्रायुध को गद्दी पर बैठा दिया।

वत्सराज का उत्तराधिकारी नागभट द्वितीय था। उसका राज्यकाल ८०५ ई० से ८३३ ई० तक माना जाता है। अपने पैतृक राज्य को पुनः शक्तिशाली एवं विस्तृत करने के प्रयत्न में वह एक पराक्रमी योद्धा सिद्ध हुआ। राष्ट्रकूट अभिलेखों से ज्ञात होता है कि उसके शासन काल में राष्ट्रकूट नरेश गोविन्द तृतीय ने उत्तर भारत पर आक्रमण किया जिससे वह पराजित हुआ। यह युद्ध ८०६ ई० और ८०८ ई० के बीच हुआ होगा। संजान ताम्रपत्र से ज्ञात होता है कि नागभट के पराजय के पश्चात् कन्नौज नरेश चक्रायुध तथा गौड़ के नरेश धर्मपाल ने स्वयं ही गोविन्द के समक्ष आत्मसमर्पण कर दिया। इस प्रकार

गोविन्द तृतीय ने त्रि-राज्य-संघर्ष में राष्ट्रकूटों की महत्ता स्थापित की। परन्तु अपने पूर्वजों की तरह वह भी शीघ्र ही अपने राज्य को वापिस चला गया और अपने घरेलू झमेलों में फँस गया। उत्तर भारत में गोविन्द तृतीय की अनुपस्थिति ने नागभट को फिर से अपनी स्थिति सुधारने का अवसर प्रदान किया। उसने कन्नौज पर आक्रमण कर वहाँ के राजा चक्रायुध को पराजित किया और कन्नौज पर अधिकार कर लिया। इस समय से कन्नौज प्रतिहारों की नयी राजधानी बन गयी। कन्नौज के पतन का समाचार मिलते ही गौड़ नरेश धर्मपाल ने नागभट से मोर्चा लेने का निश्चय किया क्योंकि कन्नौज नरेश चक्रायुध को धर्मपाल का संरक्षण प्राप्त था। परन्तु इस संघर्ष में धर्मपाल की पराजय हुई। इन विजयों के अतिरिक्त मिहिरभोज के ग्वालियर अभिलेख के अनुसार उसने आनर्त (उत्तरी काठियावाड़) मालव (मालवा), किरात (हिमालय अंचल का राज्य), तुरुष्क (पश्चिम भारत का मुस्लिम राज्य), वत्स (कौशाम्बी प्रदेश) तथा मत्स्य (पूर्वी राजपूताना) पर आक्रमण कर जबरदस्ती छीन लिया। इस प्रकार नागभट द्वितीय अपने वंश के विप्लुत गौरव को पुनः प्राप्त करने में सफल हो गया।

नागभट द्वितीय का उत्तराधिकारी उसका पुत्र रामभद्र हुआ। उसका राज्यकाल ८३३ ई० से ८३६ ई० के बीच केवल तीन वर्ष का था और अशान्ति, अव्यवस्था और संकटों से पूर्ण था। इस संकटपूर्ण स्थिति का पता बराह तथा दौलपुर अभिलेखों से चलता है जिनमें उसके पिता द्वारा दिये गये दान सक्रम न रह सके और बाद में उसके उत्तराधिकारी मिहिरभोज के समय उनका पुष्टिकरण किया गया। मिहिरभोज के ग्वालियर अभिलेख से भी रामभद्र के शासन काल में संकट का अनुमान किया जा सकता है। यथासम्भव यह संकट पाल नरेश के आक्रमण के कारण आया होगा। उसके राज्य के विस्तार के विषय में भी कुछ निश्चित रूप से कहना कठिन है। इतना निश्चित है कि ग्वालियर का प्रदेश उसके अधीन था, क्योंकि वहाँ वाईलभट्ट नामक पदाधिकारी उसकी ओर से शासन कर रहा था। यह तथ्य उसके शासन काल के एक अभिलेख से पता चलता है, जो ग्वालियर से प्राप्त हुआ है।[1]

रामभद्र का उत्तराधिकारी उसका पुत्र मिहिरभोज प्रथम था। उसका शासन काल ८३६ ई० से ८८५ ई० के बीच माना जाता है। मिहिरभोज अपने वंश का पराक्रमी राजा था जिसने अपने पिता के कमजोर शासन काल में छिन्न-भिन्न होने वाले साम्राज्य को फिर से सुसंगठित कर समृद्ध बनाया।

भोज की एक महत्वपूर्ण उपलब्धि थी उसके द्वारा बुन्देलखण्ड पर पुनः अधिकार करना। बुन्देलखण्ड प्रतिहारों के अधीन था, परन्तु रामभद्र के कमजोर शासन काल का लाभ उठाकर सम्भवतः चन्देलों ने वहाँ अपनी स्वतन्त्रता घोषित कर दी थी। परन्तु भोज ने कालंजर-मण्डल पर अधिकार कर फिर से बुन्देलखण्ड पर अपनी प्रभुता स्थापित की। यह तथ्य बराह अभिलेख से स्पष्ट हो जाता है। इसी प्रकार भोज ने राजपूताने पर भी

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७३५-इ

अपनी प्रभुता पुन: स्थापित कर ली। रामभद्र के शासन काल में मण्डोर की प्रतिहार शाखा ने इस भू-भाग पर अपनी प्रभुता स्थापित कर ली थी तथा सम्भवत: स्वतन्त्र हो गये थे। भोज के इस भू-भाग पर पुन: अधिकार का पता दौलतपुर तथा प्रतापगढ़ के अभिलेखों से चलता है।

कहला अभिलेख से ज्ञात होता है कि सरयूपार के कलचुरि वंशी गुणाम्बोधिदेव ने भोजदेव से भूमि प्राप्त की थी। अधिकांश विद्वान् इस भोज को प्रतिहार मिहिरभोज मानते हैं। इससे स्पष्ट होता है कि सरयूपार का तत्कालीन कलचुरिवंश मिहिरभोज के अधीन था।

जयपुर से प्राप्त चाट्सू अभिलेख से पता चलता है कि गुहिल वंशी हर्षराज भोज का सामन्त था तथा उसकी ओर से सम्भवत: उसने गौड़ के राजा से युद्ध किया था। इसी प्रकार ८२२ ई० के पहेवा अभिलेख से सिद्ध होता है कि पंजाब पर, विशेषतया करनाल प्रदेश पर, भोज का अधिकार था। इसी प्रकार काठियावाड़ पर भोज के प्रभाव का पता उना ताम्रपत्र से लगता है जिसमें बलवर्मन् नामक शासक का उल्लेख है। कुछ विद्वानों के अनुसार यह बलवर्मन् भोज के सामन्त के रूप में काठियावाड़ में शासन कर रहा था।

मध्यप्रदेश में भोज के तीन अभिलेख मिले हैं जिनमें से वि० सं० ८३२ तथा ८३३ के दो लेख ग्वालियर से[१] तथा एक लेख ग्वालियर जिले के सागर-ताल नामक स्थान से प्राप्त हुआ है।[२] इन तीनों अभिलेखों से स्पष्ट हो जाता है कि मध्यप्रदेश के ग्वालियर क्षेत्र पर मिहिरभोज का अधिकार था।

मिहिरभोज का संघर्ष दक्कन के राष्ट्रकूटों से भी हुआ। वह राष्ट्रकूट नरेश अमोघवर्ष और उसके पुत्र तथा उत्तराधिकारी कृष्ण द्वितीय क्रमश: दोनों का ही समकालीन था। अमोघवर्ष के निर्बल शासन का लाभ उठाकर भोज ने उज्जैन प्रदेश पर अधिकार करते हुए नर्मदा नदी तक अपना राज्य विस्तार कर लिया। परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि अमोघवर्ष के गुजरात के सामन्त ध्रुव द्वितीय ने मिहिरभोज से लोहा लिया तथा उसे पराजित किया। भोज का राष्ट्रकूटों से यह संघर्ष अमोघवर्ष के उत्तराधिकारी कृष्ण द्वितीय के समय में भी चलता रहा और दोनों नरेशों के अभिलेख उज्जयिनी प्रदेश पर अपनी-अपनी विजय का दावा करते हैं। सम्भवत: सफलता कभी राष्ट्रकूटों को मिलती थी तो कभी प्रतिहारों को। अत: मिहिरभोज के शासन काल में यह झगड़ा अनिर्णित रहा।

इसी प्रकार गौड़ के पाल नरेश देवपाल के साथ भी उसका संघर्ष चला जिसमें उसे सफलता भी मिली और असफलता भी।

उपर्युक्त वर्णन से स्पष्ट है कि मिहिरभोज का राज्य उत्तर में हिमालय की तराई तक, पूर्व में पाल राज्य की पश्चिमी सीमा तक, दक्षिण में बुन्देलखण्ड और कौशाम्बी तक और पश्चिम में सौराष्ट्र तक विस्तृत था। इसके अन्तर्गत राजपूताना का अधिकांश भाग

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७३५-अ-आ

२. वही, क्रमांक ७४३

भी सम्मिलित था। अरब यात्री सुलेमान ने अपने वर्णन में जिस जुज्र के राजा का वर्णन किया है, वह मिहिरभोज के सम्बन्ध में ही था। मिहिरभोज की कुछ मुद्रायें भी मिली हैं जिन पर उसे 'आदिवराह' कहा गया है। पहेवा प्रशस्ति से भोज की अन्तिम तिथि ८८४ ई० ज्ञात होती है। अतः ८८५ ई० के लगभग उसकी मृत्यु हुई होगी।

मिहिरभोज का उत्तराधिकारी उसका पुत्र महेन्द्रपाल प्रथम ८८५ ई० के लगभग गद्दी पर बैठा। राजतरंगिणी से ज्ञात होता है कि पश्चिम पंजाब, जो उसके पिता के द्वारा जीता गया था, उसके हाथ से निकल गया था काश्मीर के शासक शंकरवर्मन् द्वारा जीत लिया गया। परन्तु पूर्वी पंजाब निश्चित रूप से उसके अधीन था। केवल पश्चिम पंजाब को छोड़ अपने पिता के द्वारा दिये गये बाकी साम्राज्य को महेन्द्रपाल ने सुरक्षित रखा। उसके राज्य-वर्ष दो और उन्नीस के सात अभिलेख दक्षिण बिहार तथा उत्तरी बंगाल में मिले हैं जिनसे ज्ञात होता है कि उसने पाल शासकों से मगध तथा उत्तरी बंगाल का भाग जीत लिया था। महेन्द्रपाल के अभिलेख काठियावाड़, पूर्वी पंजाब, झांसी जिला तथा अवध से भी मिले हैं जिनके अध्ययन से स्पष्ट होता है कि उसके साम्राज्य का विस्तार हिमालय से विन्ध्य तक तथा पूर्वी समुद्र से पश्चिमी समुद्र तक विस्तृत था। महेन्द्रपाल विद्या-प्रेमी एवं विद्वानों का आश्रयदाता था। उसकी सभा में संस्कृत का प्रसिद्ध विद्वान् राजशेखर रहता था जिसने अनेक ग्रन्थ लिखे जिनसे तत्कालीन भारत की सांस्कृतिक स्थिति पर प्रचुर प्रकाश पड़ता है।

महेन्द्रपाल की मृत्यु ९१० ई० के लगभग हो गयी और उसके पश्चात् सिंहासन के लिए सम्भवतः उसके दो पुत्र-भोज द्वितीय और महीपाल प्रथम में गृह-युद्ध हुआ। इस युद्ध में प्रारम्भ में भोज की विजय हुई और वह ९१० ई० से ९१३ ई० तक राज्य करता रहा। परन्तु कुछ समय पश्चात् महीपाल ने सिंहासन प्राप्त करने का पुनः प्रयत्न किया और अब उसे चन्देल नरेश हर्षदेव का समर्थन प्राप्त था। इस बार महीपाल भोज को पराजित कर कन्नौज पर अधिकार कर लिया।

विद्वानों ने महीपाल प्रथम का राज्यकाल ९१३ ई० से ९४५ ई० के बीच स्वीकार किया है। उसके तीन अन्य नाम भी मिलते हैं—विनायकपाल, हेरम्बपाल, क्षितिपाल। महीपाल बड़ा प्रतापी राजा सिद्ध हुआ यद्यपि उसे प्रारम्भ से ही अनेकानेक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा। गृहयुद्ध से छुटकारा पाते ही उसे राष्ट्रकूटों से युद्ध करना पड़ा। काम्बे के ताम्रपत्र के अनुसार राष्ट्रकूट नरेश इन्द्र तृतीय ने मालवा पर आक्रमण किया, उज्जैन पर अधिकार कर लिया और यमुना को पार कर कन्नौज को नष्ट-भ्रष्ट कर डाला। इस आक्रमण के समय इन्द्र के सामन्त चालुक्य नरेश नरसिंह भी उसके साथ था। महीपाल पराजित होकर भाग गया। परन्तु अपने पूर्वजों की तरह इन्द्र तृतीय शीघ्र ही उत्तर भारत छोड़कर वापस लौट गया। अतः महीपाल ने कन्नौज पर पुनः अधिकार कर लिया तथा व्यवस्था स्थापित कर अपने वंश के प्रतिष्ठा का पुनरुद्धार किया। तत्पश्चात् उसने विजय प्रारम्भ की जिसका उल्लेख राजकवि राजशेखर के ग्रन्थ प्रचण्डपाण्डव में मिलता है। राजशेखर के अनुसार महीपाल ने मुरल (नर्मदा नदी की तटीय जाति), मेखल (अमरकंटक

प्रदेश की जाति), कलिंग (उड़ीसा), केरल (दक्षिण की चेर जाति), कुलूत (कांगड़ा में रहने वाली जाति), कुन्तल (मैसूर में रहने वाली जाति) तथा रमठ (पंजाब की एक जाति) को पराजित कर अपने अधीन कर लिया था। कुछ विद्वानों के अनुसार महीपाल ने राष्ट्रकूट नरेश इन्द्र तृतीय की मृत्यु के पश्चात् उसके उत्तराधिकारियों को पराजित कर अपने प्रारम्भिक पराभव का बदला लिया था। महीपाल का साम्राज्य पूर्व में बिहार की पश्चिमी सीमा तक तथा पश्चिम में सौराष्ट्र तक विस्तृत था। उत्तर-पश्चिम में उसका राज्य पंजाब के कुछ भाग तक तथा दक्षिण में नर्मदा तक अवश्य विस्तृत था। परताबगढ़ (प्रतापगढ़) अभिलेख का साक्ष्य है कि उज्जैन महीपाल के राज्य के अन्तर्गत था। गुना जिले में प्राप्त विनायकपालदेव के वि० स० ९९९ के अभिलेख[1] से विदित होता है कि यह क्षेत्र भी विनायकपाल (महीपाल) के राज्य के अन्तर्गत था। ९४५ ई० के लगभग महीपाल की मृत्यु हो गयी।

महीपाल का उत्तराधिकारी उसका पुत्र महेन्द्रपाल द्वितीय हुआ। उसकी सर्वप्रथम तिथि ९४६ ई० के परताबगढ़ अभिलेख से ज्ञात होती है जिसमें महेन्द्रपाल द्वारा दशपुर (मन्दसौर) में एक ग्राम-दान देने का उल्लेख आया है। इससे स्पष्ट हो जाता है कि यह प्रदेश महेन्द्रपाल के राज्य के अन्तर्गत था जहाँ उसका महादण्डनायक माधव शासन कर रहा था। महेन्द्रपाल द्वितीय ने लगभग ९४८ ई० तक राज्य किया।

महेन्द्रपाल के पश्चात् अगले १५ वर्षों में चार राजाओं का उल्लेख मिलता है। ये थे देवपाल, विनायकपाल द्वितीय, महीपाल द्वितीय तथा विजयपाल। इनका आपसी सम्बन्ध क्या था यह कहना कठिन है। देवपाल का उल्लेख ९४८ ई० के सियदोनि अभिलेख में हुआ है। विनायकपाल द्वितीय का उल्लेख खजुहारो से प्राप्त ९५४ ई० के एक अभिलेख में मिलता है। महीपाल द्वितीय का उल्लेख बयाना से प्राप्त ९५५ ई० के एक अभिलेख में आया है। इसी प्रकार विजयपाल का नाम रजोर से प्राप्त ९६९ ई० के लेख में आया है। इन चार राजाओं के शासन काल में प्रतिहार सत्ता क्षीण होने लगी थी। प्रतिहार शासकों की कमजोरी का लाभ उठाकर उनके विभिन्न सामन्त विद्रोह घोषित कर स्वतन्त्र हो गये और स्वाधीन राज्य की स्थापना की। इन सामन्तों में प्रमुख थे—गुजरात के चौलुक्य, बुन्देलखण्ड के चन्देल, मालवा के परमार, डाहल के चेदी, शाकम्भरी के चाहमान, राजस्थान के गुहिल तथा पश्चिमोत्तर प्रदेश के शाही शासक। प्रतिहार वंश के अंतिम तीन नरेश राज्यपाल, त्रिलोचनपाल तथा यशःपाल हुए। इनके शासन काल में एक ओर सामन्तों का उत्पात मचा हुआ था तो दूसरी ओर गज़नी के मुस्लिम नरेश भारत पर आक्रमण किये हुए थे। चारों ओर की इन विपत्तियों का सामना न कर सकने के कारण ग्यारहवीं सदी के पूर्वार्ध में प्रतिहार वंश का पतन हो गया।

कन्नौज के प्रतिहारों के पतन के पश्चात् भी प्रतिहारों के तीन गौण शाखाओं के राज्य करने का पता हमें मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत प्राप्त कुछ अभिलेखों से चलता

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७४०

है। पहला वंश गुना जिले में चन्देरी के निकटवर्ती क्षेत्र पर ११वीं सदी ई० के प्रारम्भ से १३वीं सदी के अन्त तक राज्य करता था। इसका पता हमें चन्देरी तथा कदवाहा से प्राप्त अभिलेखों में चलता है।[1] अभिलेखों से प्राप्त वंश-वृक्ष से हमें नीलकण्ठ, हरिराज, भीमदेव, रणपाल, वत्सराज, स्वर्णपाल, कीर्तिपाल, अभयपाल, गोविन्दराज, राजराज, वीरराज, एवं जैत्रवर्मन के नामों का पता चलता है। इनमें से सातवें नरेश कीर्तिपाल ने कीर्तिदुर्ग (वर्तमान चन्देरी गढ़), कीर्ति-नारायण का मन्दिर तथा कीर्तिसागर का निर्माण किया। दूसरे प्रतिहार वंश का पता हमें शिवपुरी जिले में स्थित कुरैठा से प्राप्त मलयवर्मन् के वि० स० १२७७ तथा उसके भाई नरवर्मन् के वि० सं० १३०४ के ताम्रपत्रों से चलता है।[2] इन अभिलेखों से इस वंश के नटुल, प्रतापसिंह, विग्रह, मलयवर्मन तथा नरवर्मन नामक शासकों का पता चलता है। प्रतिहारों के एक तीसरे वश का पता जबलपुर तथा दमोह जिले से प्राप्त उनके लगभग दस अभिलेखों से चलता है। ये अभिलेख वि० सं० १३४४ से १३६६ के बीच के हैं तथा बाघदेव और गर्जसिंह नामक प्रतिहार शासकों से सम्बन्धित हैं[3]। इन वंशों के आपसी सम्बन्ध और तथ्य अज्ञात हैं।

## चन्देल राजवंश

प्रतिहार साम्राज्य के पतन के पश्चात् पश्चिम तथा मध्य भारत में कई नये राजवंशों का उदय हुआ। इनमें बुन्देलखण्ड का चन्देल वंश सबसे महत्वपूर्ण था।

चन्देलों के उत्कीर्ण लेख और परम्परा इस विषय में एकमत हैं कि इस वंश का सम्बन्ध पौराणिक चन्द्रवंश से है। इस वंश का सर्वप्रथम राजा नन्नुक था। उसका राज्यकाल ८२५ ई० से ८४० ई० के बीच माना जाता है। खजुराहो उसकी राजधानी थी तथा निकटवर्ती क्षेत्र पर उसका अधिकार था। सम्भवतः वह गुर्जर—प्रतिहारों का सामन्त मात्र था जैसा कि उसके विरुद् 'नृपति' अथवा 'महीपति' से पता चलता है।

नन्नुक का उत्तराधिकारी उसका पुत्र वाक्पति हुआ, जिसका राज्यकाल ८४५ ई० से ८६५ ई० तक माना जाता है। उसका भी विरुद् 'क्षितिप' अथवा 'पृथ्वीपति' से ऊँचा नहीं था जिससे स्पष्ट है कि उसकी स्थिति भी सामन्त की ही थी। उसने विन्ध्य की ओर शक्ति का विस्तार किया था।

वाक्पति के दो पुत्र थे—जयशक्ति और विजयशक्ति। जयशक्ति जिसे जेज्जाक अथवा जेजा भी कहा गया है, अपने पिता का उत्तराधिकारी हुआ। उसी के नाम से चन्देलों द्वारा शासित प्रदेश का नाम जेजाकभुक्ति पड़ा। उसकी एक कन्या का नाम नट्टा था जिसका विवाह त्रिपुरी के कलचुरि शासक कोकल्ल प्रथम के साथ कर दिया गया था।

जयशक्ति का उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई विजयशक्ति था जिसे विज्ज अथवा

---

१. प्रस्तुत ग्रंथ, क्रमांक ७३३ अ-इ तथा ७३६ अ-आ

२. वही, क्रमांक ७३४ अ-आ

३. वही, क्रमांक ७३२, ७३७, ७३८, ७३९, ७४१, ७४२, ७४४

विज भी कहा गया है। खजुराहो से प्राप्त एक अभिलेख में कहा गया है कि उसने अपनी विजय-योजना में सुदूर दक्षिण तक आक्रमण किया था। अभिलेख के उल्लेख से डॉ० मजुमदार का मत है कि उसने समकालीन पाल सम्राट देवपाल के सहयोगी के रूप में दक्षिण विजय की थी। किन्तु इतिहासकारों का एक वर्ग इस मत को स्वीकार नहीं करता।

विजयशक्ति का उत्तराधिकारी राहिल हुआ जिसका राज्यकाल ८८५ ई० से ९०५ ई० के बीच माना गया है। उसके शासन काल में कोई महत्वपूर्ण घटना नहीं घटी।

राहिल की मृत्यु के उपरान्त उसका पुत्र हर्षदेव सिंहासन पर बैठा। उसका राज्य-काल ९०५ ई० से ९२५ ई० के बीच माना गया है। वह चन्देल वंश का प्रथम महत्वपूर्ण राजा था। उसने उत्तर भारत की समकालीन राजनीति में भाग लेकर अपने वंश की प्रतिष्ठा में एक नये युग का प्रारम्भ किया। खजुराहो से प्राप्त एक अभिलेख के अनुसार उसने राजा क्षितिपालदेव को सिंहासन पर बैठाया। सम्भवतः यह क्षितिपालदेव कन्नौज का प्रतिहार शासक महीपाल प्रथम था जो दक्कन के राष्ट्रकूटों के आक्रमण के परिणामस्वरूप सिंहासनच्युत हो चुका था। इस उपलब्धि ने चन्देल-प्रतिष्ठा की अभूतपूर्व वृद्धि की। उसने चाहमान कुमारी कंचुका से विवाह किया जिसके परिणामस्वरूप चन्देलों की शक्ति और प्रतिष्ठा में और भी वृद्धि हुई।

हर्ष की मृत्यु के पश्चात् उसका पुत्र यशोवर्मन् सिंहासन पर बैठा। उसका शासन काल ९२५ ई० से ९५० ई० के बीच माना जाता है। प्रतिहार साम्राज्य के पतनोन्मुख स्थिति का लाभ उठाकर उसने अपने साम्राज्य का विस्तार किया। उसने कालंजर को जीतकर अपने अधिकार-क्षेत्र का विस्तार यमुना के तट तक कर लिया। बुन्देलखण्ड में अपनी स्थिति मजबूत कर उसने पूर्व तथा पश्चिम की ओर बढ़कर अपने साम्राज्य का विस्तार किया। खजुराहो से प्राप्त ९५४ ई० के अभिलेख के अनुसार उसने गौड़, खष, कोसल, चेदि, कुरु, मिथिला, मालवा, काश्मीर तथा गुर्जरों की विजय की। इस अभिलेख के अनुसार उसने एक भव्य विष्णु मन्दिर का निर्माण कराया जो खजुराहो का वर्तमान लक्ष्मण मन्दिर है। इस मन्दिर में प्रतिष्ठित वैकुण्ठनाथ की प्रतिमा को यशोवर्मन् ने हेरम्बपाल के पुत्र हयपति देवपाल से प्राप्त किया था।

यशोवर्मन् की मृत्यु के पश्चात् उसका पुत्र धंग गद्दी पर बैठा जिसका शासन काल ९५० ई० से १००८ ई० तक रहा। खजुराहो में उसके राज्यकाल के वि० सं० १०११ तथा १०५९ के अभिलेख मिले हैं।[1] इनके अतिरिक्त उत्तर प्रदेश के नन्यौरा से उसके राज्यकाल का वि० सं० १०५५ का अभिलेख मिला है। उसके तथा उसके उत्तराधिकारियों के अभिलेखों से ज्ञात होता है कि उसके राज्यकाल में चन्देल साम्राज्य और सुदृढ़ तथा विस्तृत हुआ। चन्देल वंश का वह सर्वप्रथम राजा था जिसने क्षीण प्रतिहार सत्ता को अस्वीकार करके स्वाधीनता की घोषणा की। गोपाद्रि (ग्वालियर) जो प्रतिहार सम्राट के अधिकार-क्षेत्र में था, पर आक्रमण कर धंग ने उसे अपने साम्राज्य में मिला लिया। परन्तु

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७४९ आ-३

उसकी ग्वालियर की विजय अस्थायी रही क्योंकि कच्छपघात् वज्रदामन् ने ९७७ ई० के पूर्व ग्वालियर को जीत लिया। धंग के साम्राज्य की सीमा कालिंजर से मालव नदी (अर्थात् बेतवा) तक, मालव नदी से कालिंदी (अर्थात् यमुना) तक, कालिंदी से चेदि राज्य तक तथा चेदि राज्य से गोपाद्रि तक फैली थी। उसने भारत के अन्य भागों पर भी दूर-दूर तक आक्रमण किया। खजुराहो से प्राप्त १२०२ ई० के अभिलेख के अनुसार कोसल, क्रथ, सिंहल तथा कुन्तल के नरेश उसकी आज्ञायें शिरोधार्य करते थे। काँची, आन्ध्र, राढ़ और अंग के शासकों की पत्नियाँ उसकी कारागारों में थीं। निस्सन्देह इस अभिलेख में वर्णित कुछ तथ्य अतिशयोक्तिपूर्ण हैं, परन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि धंग चन्देल वंश का प्रतिभाशाली और वीर शासक था। उसके शासन काल में पंजाब के शाही शासक जयपाल के राज्य पर अमीर सुबुक्तगीन द्वारा आक्रमण किया गया। जयपाल ने मुस्लिम आक्रमण का मुकाबला करने के लिए भारतवर्ष के हिन्दू राजाओं का गुट निर्माण किया। मुस्लिम इतिहासज्ञों के अनुसार इस गुट में कालिंजर का शासक भी था, जो यथासम्भव धंग ही था। विजेता के रूप में धंग महान् था, किन्तु कला और स्थापत्य के संरक्षक के रूप वह और भी महान् था। उसके राज्यकाल में खजुराहो के दो श्रेष्ठतम मन्दिरों—पार्श्वनाथ और विश्वनाथ का निर्माण हुआ।

धंग के पश्चात् उसका पुत्र गंड १००८ ई० के लगभग अल्पकाल के लिए सिंहासन पर बैठा। उसका शासन काल शान्तिपूर्ण रहा। खजुराहो के जगदम्बी तथा चित्रगुप्त मन्दिर सम्भवतः उसी के राज्यकाल में निर्मित हुए।

गंड के बाद उसका पुत्र विद्याधर १०१७ ई० के लगभग सिंहासन पर बैठा। उसका राज्यकाल १०२९ तक रहा। उसके राज्यकाल में १०१९ ई० तथा १०२२ ई० में कालंजर पर दो-बार सुलतान महमूद द्वारा आक्रमण किया गया जिसका उसने डटकर मुकाबला किया तथा किले की रक्षा की। इसके पूर्व १०१८ ई० में सुलतान महमूद ने कन्नौज पर आक्रमण किया था। उस समय कन्नौज नरेश राज्यपाल ने छिपकर अपनी प्राणरक्षा की थी। विद्याधर ने राज्यपाल को देश-द्रोही माना और महमूद के लौटते ही, दण्ड-स्वरूप उस पर आक्रमण कर उसे मार डाला। इसके अतिरिक्त विद्याधर ने मालवा के परमार शासक भोज तथा 'कलचुरि चन्द्र' के साथ युद्ध कर विजय प्राप्त किया। उसके पुत्र विजयपाल ने कलचुरि शासक गांगेयदेव को पराजित किया। कुछ विद्वानों का विचार है कि खजुराहो का कंदरिया महादेव मन्दिर उसी के द्वारा निर्मित हुआ होगा।

विद्याधर के पश्चात् उसका पुत्र विजयपाल सिंहासन पर बैठा। उसका राज्यकाल १०३० ई० से १०५० ई० के बीच माना गया है। उसके राज्यकाल का कोई अभिलेख प्राप्त नहीं हुआ है। अन्य प्रमाणों से ज्ञात होता है कि उसके कमजोर शासन काल में चन्देलों को त्रिपुरी के कलचुरि तथा ग्वालियर के कच्छपघातों का पराभव स्वीकार करना पड़ा।

विजयपाल का उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई देववर्मन् था जिसका राज्यकाल १०५० ई० से १०६० ई० के बीच माना गया है। उसका एक ताम्रपत्र जो वि० सं०

९

११०७ का है नन्यौरा[1] से तथा दूसरा ताम्रपत्र जो वि० सं० ११०८ का है, चरखारी[2] से प्राप्त हुआ है। उसका राज्यकाल विपत्तियों का समय था, जब त्रिपुरी के कलचुरि शासक कर्ण ने चन्देलों को पराजित कर उन्हें अपनी अधीनता स्वीकार करवायी।

देववर्मन् का उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई कीर्तिवर्मन् था जिसका राज्यकाल १०६० ई० से ११०० ई० के बीच माना गया है। उसके राज्यकाल के दो अभिलेख उत्तर प्रदेश में कालिंजर[3] तथा देवगढ़[4] से प्राप्त हुए हैं जो क्रमशः वि० सं० ११४७ तथा ११५४ के है। इन तथा अन्य अभिलेखों से और कृष्णमिश्र द्वारा रचित 'प्रबोधचन्द्रोदय' नामक नाटक से ज्ञात होता है कि उसने अपने शासन काल में चन्देल शक्ति का पुनरुत्थान किया। अपने सामन्त गोपाल की सहायता से उसने कलचुरि राजा कर्ण को पराजित कर अपने राज्य को कलचुरि साम्राज्य के आधिपत्य से मुक्त किया। कुछ विद्वानो के अनुसार १०९० ई० के पूर्व उसने पंजाब के शासक महमूद के कालिंजर पर आक्रमण के समय उसका मुकाबला कर दुर्ग की रक्षा की। उसके एक मन्त्री वत्सराज ने कीर्तिगिरि नामक दुर्ग का निर्माण करवाया। उसने सोने के सिक्के भी प्रचलित किये जो कलचुरि शासक गांगेयदेव के सिक्कों की शैली से मिलते हैं।

कीर्तिवर्मन् के पश्चात् उसका पुत्र सल्लक्षणवर्मन् गद्दी पर बैठा। उसका राज्यकाल ११०० ई० से १११५ ई० के बीच था। उसका कोई अभिलेख अभी तक प्राप्त नहीं हुआ है, परन्तु अन्य अभिलेखों के वर्णन से ज्ञात होता है कि उसने परमार शासक नरवर्मन् को पराजित कर मालवा को लूटा तथा त्रिपुरी के कलचुरि शासक को भी पराजित किया, जो सम्भवतः कर्ण का उत्तराधिकारी यशःकर्ण रहा होगा। उसने अन्तर्वेदी क्षेत्र (गंगा और यमुना के बीच का भाग) पर भी आक्रमण कर वहाँ पर राज्य कर रहे गाहड़वाल शासक को पराजित कर अपना प्रभाव स्थापित करने का प्रयत्न किया।

जयवर्मन् जो अपने पिता सल्लक्षणवर्मन् के पश्चात् गद्दी पर बैठा, १११५ ई० से ११२० ई० तक राज्य किया। उसका केवल एक अभिलेख जो वि० सं० ११७३ का है खजुराहो से प्राप्त हुआ है। यह अभिलेख धंग के खजुराहो अभिलेख के अन्त में उत्कीर्ण किया गया है।[5] उसके चाँदी तथा ताँबे के सिक्के भी मिले हैं। इस तथा अन्य अभिलेखों और सिक्कों से उसके राज्यकाल की घटनाओं का कोई विवरण नहीं मिलता। सम्भवतः उसे गाहड़वाल शासक गोविन्दचन्द्र के हाथों पराजय स्वीकार करना पड़ा, जिसके कारण उसने राज्य त्याग कर शासन-सूत्र को अपने चाचा पृथ्वीवर्मन् को समर्पित कर दिया।

जयवर्मन् का उत्तराधिकारी पृथ्वीवर्मन् हुआ जिसका शासन काल ११२० ई० से

---

१. इ० ए० भाग १६, पृ० २०१-२, २०४-७

२. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७५२-अ

३. आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९३५-३६, पृ० ९३-९४

४. इ० ए० भाग १८, पृ० २३७-३९

५. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७४९-उ

११२९ ई० के बीच माना जाता है। उसके राज्यकाल की कोई भी महत्वपूर्ण घटना का वर्णन प्राप्त नहीं है। जनरल कनिंघम को उसके कुछ ताँबे सिक्के मिले थे। ये ही इस राजा के इतिहास के एकमात्र साधन हैं।

पृथ्वीवर्मन् का उत्तराधिकारी उसका यशस्वी पुत्र मदनवर्मन् था। उसका राज्य-काल, जो ११२९ ई० से ११६३ ई० के बीच माना जाता है, चन्देलों के इतिहास में युगान्तरकारी सिद्ध हुआ। उसके प्रयत्नों से चन्देल शक्ति का एक बार फिर से उत्थान हुआ। उसके राज्यकाल के लगभग १३ प्राप्त अभिलेखों में छ अभिलेख मध्यप्रदेश के अजयगढ़,[१] छतरपुर,[२] खजुराहो,[३] और पपौरा[४] से प्राप्त हुए हैं तथा शेष उत्तरप्रदेश के कालिंजर, मऊ, औगासी तथा महोबा से मिले हैं। मदनर्मन् के चाँदी के ४८ सिक्कों की एक निधि भी रीवा जिले से प्राप्त हुई है।[५] इसके अतिरिक्त उसके राज्यकाल की घटनाओं का उल्लेख उसके परवर्ती शासक तथा समकालीन अन्य वंशों के शासकों के अभिलेखों में मिलता है। इन सबका अध्ययन कर विद्वानों ने उसके राज्य की सीमा को उत्तर में यमुना से लेकर दक्षिण में नर्मदा तक तथा पूर्व में रीवा से लेकर दक्षिण-पश्चिम में वेतवा नदी तक माना है। उसने मालवा के परमार शासक यशोवर्मन् को पराजित कर विदिशा को जीतकर अपने राज्य में मिला लिया। विदिशा के लिए सम्भवतः उसे गाहड़वाल शासक गोविन्दचन्द्र के साथ भी युद्ध करना पड़ा। उसके द्वारा चेदि शासक को भी पराजित करने का वर्णन मिलता है। यह चेदि शासक यथासम्भव गयाकर्ण था। उसके राज्यकाल में गुजरात के चौलुक्य शासक जयसिंह सिद्धराज ने धार तथा महोबा को जीतने के पश्चात् उसकी राजधानी पर आक्रमण किया जिसे मदनवर्मन् ने युद्ध कर रक्षा की। इस युद्ध के पश्चात् विदिशा का क्षेत्र मदनवर्मन् के हाथों से निकल गया। इन तथ्यों से ज्ञात होता है कि मदनवर्मन् के राज्यकाल में चन्देलों की शक्ति को केवल पुनर्जीवन ही प्राप्त नहीं हुआ बल्कि उसका विस्तार भी हुआ।

मदनवर्मन् का उत्तराधिकारी उसका पोता परमर्दीदेव था जिसका शासन काल ११६५ ई० से १२०२ ई० के बीच माना गया है। कुछ विद्वान् उसके तथा मदनवर्मन् के बीच यशोवर्मन् द्वितीय का शासन काल भी थोड़े समय के लिए मानते हैं। परमर्दीदेव के राज्यकाल के बारह अभिलेख अभी तक प्राप्त हो चुके हैं जिनमें से छः मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत अजयगढ़[६], अहाड़,[७] चरखारी,[८] मदनपुर[९] और

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७४५-अ
२. वही, क्रमांक ७५३
३. वही, क्रमांक ७४९ ऊ-ऐ
४. वही, क्रमांक ७५७
५. वही, क्रमांक २३९१
६. वहीं, क्रमांक ७४५ आ-इ
७. वही, क्रमांक ७४६-आ
८. वही, क्रमांक ७५२-आ
९. वही, क्रमांक ७५९

सेमरा[१] से प्राप्त हुए हैं तथा शेष उत्तर प्रदेश के महोबा, पचार, बटेश्वर, इच्छावर और कालंजर से मिले हैं। इन तथा अन्य अभिलेखों से पता चलता है कि उसने अपने राज्यकाल में चन्देल साम्राज्य को यथावत् सुरक्षित रखने का प्रयत्न किया। उनने गुजरात के समकालीन चौलुक्य शासक को पराजित कर बिदिशा क्षेत्र को फिर से अपने साम्राज्य के अन्तर्गत कर लिया। यह घटना ११७३ ई० के पश्चात् हुई। ११८२ ई० के लगभग दिल्ली के चौहान नरेश पृथ्वीराज तृतीय ने उसके राज्य पर आक्रमण कर उसे पराजित कर दिया। यद्यपि चन्देल अभिलेखों में इस महत्वपूर्ण घटना का कोई उल्लेख नहीं है, तथापि चन्दबरदाई द्वारा रचित पृथ्वीराजरासो में इसका विषद् वर्णन आया है। सारंगधरपद्धति तथा प्रबन्ध-चिन्तामणि में भी इस संघर्ष का उल्लेख किया गया है। परमर्दीदेव पर एक और संकट १२०२ ई० में आया जब कुतुबुद्दीन ने कालिजर पर आक्रमण किया। परमर्दीदेव ने थोड़े समय तक उसका सामना करने के पश्चात् आत्मसमर्पण कर दिया तथा अपमानजनक संधि कर ली। समकालीन मुस्लिम इतिहासकारों द्वारा वर्णित घटनाओं को आधार बनाकर कुछ विद्वानों का कहना है कि परमर्दीदेव के मंत्री अजयदेव ने इस अपमान-जनक संधि की शर्तों को ठुकरा दिया तथा परमर्दीदेव की हत्या कर प्रतिरोध को पुनः प्रारम्भ कर दिया। परन्तु अन्ततः अजयदेव को भी आत्मसमर्पण करना पड़ा और इस प्रकार कालिजर का पतन हो गया। कालिजर को जीतने के बाद कुतुबुद्दीन महोबा पहुँचा तथा उसे जीत कर अपने राज्य में मिला लिया। परन्तु शीघ्र ही इन इलाकों को परमर्दी-देव के उत्तराधिकारी द्वारा पुनः जीत लिया गया।

परमर्दीदेव का उत्तराधिकारी उसका पुत्र त्रैलोक्यवर्मन् हुआ जिसका शासन काल १२०३ ई० से १२५० ई० के बीच माना गया है। उसके राज्यकाल के आठ अभिलेख मिले हैं, जिनमें मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत पाये जाने वाले सात अभिलेख रीवा[२], अजयगढ़,[३], सागर,[४] गर्रा,[५] से प्राप्त हुए हैं तथा एक ताम्रपत्र सतना के निकट रामबन में संरक्षित है।[६] उत्तरप्रदेश में उसका एक अभिलेख तेरही से प्राप्त हुआ है। इन तथा समकालीन अभिलेखों से ज्ञात होता है कि उसने १२०५ ई० के पूर्व ककड़ादह में तुर्कों को पराजित कर कालंजर को पुनः जीत लिया। अतः उसके द्वारा धारण किया हुआ 'कालंजराधिपति' का विरुद् मिथ्या दम्भ नहीं था। १२३३ ई० के लगभग तुर्कों ने कालंजर को जीतने का फिर से प्रयत्न किया परन्तु वे असफल रहे। त्रैलोक्यवर्मन् ने

१. प्रस्तुत ग्रंथ, क्रमांक ७६३
२. वही, क्रमांक ७६१ अ-इ
३. वही, क्रमांक ७४५-ई
४. वही, क्रमांक ७६२
५. वही, क्रमांक ७५०
६. वही, क्रमांक ७६०

१२११-१२ ई० के लगभग रीवा को जीत कर बघेलखण्ड के एक भाग पर भी अधिकार कर लिया। उसने त्रिपुरी के समकालीन कलचुरि शासक विजयसिंह को भी पराजित कर डाहल मण्डल के एक भाग पर अधिकार कर लिया। इस प्रकार त्रैलोक्यवर्मन् का राज्य बेतवा नदी के पास ललितपुर के पश्चिम से लेकर पूर्व में सोन नदी के आरम्भिक भाग तक विस्तृत था। उत्तर प्रदेश के बाँदा जिले में प्राप्त उसके ताँबे सिक्कों से पता चलता है कि उसके साम्राज्य का उत्तर की ओर विस्तार यहाँ तक था। गर्रा से प्राप्त उसके अभिलेख से दक्षिण की ओर उसके साम्राज्य का विस्तार २४° अक्षांश तक प्रमाणित होता है। उसके अभिलेखों से उसके कुछ अधिकारियों के नामों का पता चलता है जिन्होंने संकट काल में शत्रुओं को पराजित कर त्रैलोक्यवर्मन् की प्रभुता को मजबूत किया। उसके राज्य की समुन्नत आर्थिक दशा का अन्दाज उसके द्वारा प्रचलित स्वर्ण द्रम्मों से लगता है।

त्रैलोक्यवर्मन् का उत्तराधिकारी उसका पुत्र वीरवर्मन् हुआ जिसका शासन काल १२५० ई० से १२८६ ई० के बीच माना जाता है। उसके राज्यकाल के दस अभिलेख प्राप्त हुए हैं जिनमें से झाँसी तथा कालिंजर से प्राप्त दो को छोड़ शेष सभी मध्यप्रदेश के सीमान्तर्गत अजयगढ़[१], गुड़हा[२], चरखारी[३], तथा दाहि[४] से प्राप्त हुए हैं। इन अभिलेखों से ज्ञात होता है कि उसने अपने पिता के साम्राज्य को अक्षुन्न रखा। कुछ साधारण संघर्षों को छोड़कर उसका राज्यकाल शान्ति से व्यतीत हुआ। अभिलेखों से उन कर्मचारियों के नामों का पता लगता है जिन्होंने राजा की महत्वपूर्ण सेवा की। दाहि ताम्रपत्र से ज्ञात होता है कि उसका पाने वाला मलय अत्यन्त यशस्वी और महत्वपूर्ण योद्धा था जिसने ग्वालियर के नरेश हरिराज को, नलपुर (नरवर) के नरेश गोपाल को तथा मथुरा के राजा को पराजित किया। उसके अधिकारी राउत् आभी ने दम्युडवर्मन् के विरुद्ध सोंधी में लड़े गये युद्ध में वीरता का प्रदर्शन किया। वीरवर्मन् का एक विशेष प्रकार का सोने का द्रम्म खजुराहो से प्राप्त हुआ है।[५]

वीरवर्मन् का उत्तराधिकारी भोजवर्मन् हुआ। उसका राज्यकाल १२८६ ई० से १२८८ ई० के बीच तीन वर्षों तक रहा। उसके राज्यकाल के तीन अभिलेख अजयगढ़ से[६] तथा एक ईश्वरमऊ[७] से प्राप्त हुए हैं। इन अभिलेखों से उसके राज्यकाल की घटनाओं का कोई पता नहीं चलता।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७४५-उ-ओ
२. वही, क्रमांक ७५१
३. वही, क्रमांक ७५२-इ
४. वही, क्रमांक ७५५
५. वही, क्रमांक २३९०
६. वही, क्रमांक ७४५-ओ-ख
७. वही, क्रमांक ७४७

भोजवर्मन् का उत्तराधिकारी हम्मीरवर्मन् १२८८ ई० के लगभग गद्दी पर बैठा तथा १३१० ई० तक राज्य करता रहा। उसके राज्यकाल के तीन अभिलेख अजयगढ़,[१] चरखारी[२] तथा बम्हनी[३] से प्राप्त हुए हैं जिससे विद्वानों का अनुमान है कि वह कालिंजर, अजयगढ़ तथा निकटवर्ती क्षेत्र के अतिरिक्त डाहल मण्डल पर भी अधिकार किये हुए था। अलाउद्दीन खिलजी ने १३०९ ई० में दमोह-जबलपुर क्षेत्र पर आक्रमण कर इस क्षेत्र (अर्थात् डाहल मण्डल) को अपने साम्राज्य के अन्तर्गत कर लिया। अतः १३०८-०९ ई० के बीच चन्देलों का आधिपत्य इस क्षेत्र पर से समाप्त हो गया। परन्तु वे अजयगढ़-कालिंजर क्षेत्र पर राज्य करते रहे।

हम्मीरदेव का उत्तराधिकारी वीरवर्मन् द्वितीय था, परन्तु उसके सम्बन्ध में कुछ भी ज्ञात नहीं। उसके बाद चन्देलों की सत्ता का तब दर्शन होता है, जब कालिंजर के राजा कीरतसिंह ने १५४४ ई० में शेरशाह सूरी का सामना किया था। उसकी कन्या दुर्गावती का परिणय गोंडवाना के राजा दलपतसिंह के साथ १५४५ ई० में हुआ। दलपति-सिंह की मृत्यु के पश्चात् वह अपने अल्पवयस्क पुत्र की संरक्षिका के रूप में शासन करती रही। मुगल सम्राट अकबर ने जब १५६४ ई० में गोंडवाना पर आक्रमण किया तो दुर्गावती ने अभूतपूर्व बहादुरी से उसका सामना किया तथा अन्तिम श्वास तक युद्ध को संचालित कर वीरगति को प्राप्त हुई। कालिंजर के चन्देल वंश की वह अन्तिम ज्ञात सन्तान थी जिसने अपने वंश के गौरव के अनुकूल वीरता का उदाहरण रखा।

## परमार राजवंश

नवीं सदी ई० के पूर्वार्ध में मालवा में एक नवीन राजवंश का उदय हुआ जो परमार राजवंश के नाम से प्रसिद्ध हुआ। इस वंश का सर्वप्रथम राजा उपेन्द्र माना जाता है। उसने अपना जीवन राष्ट्रकूट अथवा गुर्जर-प्रतिहारों के सामन्त के रूप में प्रारम्भ किया।

उपेन्द्र का उत्तराधिकारी उसका पुत्र वैरिसिंह प्रथम था। उसके शासन काल की कोई भी घटना ज्ञात नहीं है।

वैरिसिंह का उत्तराधिकारी सीयक प्रथम था। पद्मगुप्त वैरिसिंह और सीयक प्रथम का नामोल्लेख नहीं करता। इससे अनुमान होता है कि ये दोनों साधारण योग्यता के सामन्त शासक थे।

सीयक प्रथम की मृत्यु के पश्चात् उसका पुत्र वाक्पति प्रथम राजा हुआ। डॉ० गंगूली के मतानुसार इसने अपने स्वामी राष्ट्रकूट नरेश इन्द्र तृतीय के साथ प्रतिहार नरेश महीपाल के विरुद्ध युद्ध किया था। उसके राज्यकाल की और कोई घटना ज्ञात नहीं है।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७४५-घ
२. वही, क्रमांक ७५२-ई
३. वही, क्रमांक ७५८

वाक्‌पति का उत्तराधिकारी उसका पुत्र वैरिसिंह द्वितीय सिंहासन पर बैठा। उसके राज्यकाल में कन्नौज के प्रतिहार शासक महीपाल प्रथम ने अपने सामन्त सरयूपार के कलचुरि वंशी भामानदेव के साथ मिलकर मालवा पर आक्रमण किया तथा उसे जीत कर उज्जयिनी में एक प्रतिहार शासक नियुक्त किया। परन्तु उदयपुर प्रशास्ति से ज्ञात होता है कि कुछ समय पश्चात् ही वैरिसिंह ने मालवा फिर से जीत लिया।

वैरिसिंह द्वितीय के पश्चात् उसका पुत्र सीयक द्वितीय गद्दी पर बैठा। वह बड़ा प्रतापी एवं योग्य राजा सिद्ध हुआ। परमार वंश का यही सर्वप्रथम स्वतन्त्र राजा था, जिसने राष्ट्रकूटों की प्रभुता को अस्वीकार कर अपने वंश को स्वतन्त्र घोषित कर दिया। 'नवसाहसांक-चरित' के अनुसार उसने हूण मण्डल के राजा को पराजित किया। सम्भवतः इसने चालुक्य नरेश अवनिवर्मन् योगिराज द्वितीय से भी युद्ध कर उसे पराजित किया। उसे चन्देल वंश के नरेश यशोवर्मन् के साथ भी युद्ध करना पड़ा जिससे वह पराजित हो गया और चन्देलों का साम्राज्य बेतवा नदी तक विस्तृत हो गया। उसकी सबसे महत्वपूर्ण उपलब्धि थी—राष्ट्रकूटों के साथ युद्ध कर उन्हें पराजित करना। राष्ट्रकूट नरेश कृष्ण तृतीय की मृत्यु के पश्चात् सीयक ने राष्ट्रकूटों से सम्बन्ध विच्छेद कर स्वतन्त्रता की घोषणा कर दी। राष्ट्रकूट नरेश खोट्टिग ने उसे दमन करने के लिए उस पर आक्रमण कर दिया। नर्मदा नदी के तट पर दोनों पक्षों द्वारा भयंकर युद्ध लड़ा गया जिसमें सीयक विजयी हुआ। सीयक द्वितीय ने राष्ट्रकूटों की राजधानी मान्यखेट तक खोट्टिग का पीछा किया और उस नगरी को खूब लूटा। इस विजय के परिणामस्वरूप परमार राज्य दक्षिण में ताप्ती नदी तक विस्तृत हो गया।

९७२ ई० के लगभग सीयक द्वितीय की मृत्यु हो गयी और उसके पश्चात् उसका पुत्र मुंज सिंहासन पर बैठा। 'प्रबन्ध-चिन्तामणि' के अनुसार मुंज सीयक का गोद लिया हुआ पुत्र था, जिसके गोद लेने के पश्चात् सीयक के अपने पुत्र सिन्धुराज का जन्म हुआ। परन्तु सीयक ने निर्णय लिया था कि उसकी मृत्यु के बाद मुज ही राजा बने। मुंज बड़ा पराक्रमी राजा सिद्ध हुआ। उसके दो नाम वाक्‌पतिराज (द्वितीय) तथा उत्पलराज काफी प्रचलित थे। अभिलेखों में उसके विरुद् अमोघवर्ष, पृथ्वीवल्लभ तथा श्रीवल्लभ का प्रयोग किया गया है। वि० सं० १०३१ से १०४७ के बीच के उसके छः अभिलेख अभी तक प्राप्त हुए हैं।[१] इन तथा समकालीन अन्य अभिलेखों से उसके राज्यकाल की घटनाओं का पता चलता है।

मुंज को अपने पड़ोसी राज्य त्रिपुरी के कलचुरियों से युद्ध करना पड़ा। समकालीन त्रिपुरी शासक युवराजदेव द्वितीय था जिसे उसने पराजित कर उसकी राजधानी त्रिपुरी पर अधिकार कर लिया। परन्तु वह कलचुरि-राज्य के किसी भाग को अपने राज्य में मिला नहीं सका।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७६६-अ-इ, ७७५, ७७२

मुंज को मेवाड़ के गुहिल वंशी शासकों से भी युद्ध करना पड़ा। समकालीन गुहिल वंशी शासक शक्तिकुमार था। मुंज ने उसपर आक्रमण कर पराजित किया तथा उसकी राजधानी आघाट को खूब लूटा।

गुहिलों के पड़ोसी चाह्मान थे, जो नड्डुल से राज्य कर रहे थे। समकालीन चाह्मान शासक बलिराज था। मुंज ने उस पर आक्रमण कर आबू पर्वत तथा किराडू तक के प्रदेश पर अधिकार कर लिया। तत्पश्चात् मुंज ने चाह्मानों की राजधानी नड्डुल पर अधिकार करना चाहा परन्तु बलिराज ने उसके आक्रमण को विफल कर दिया।

मुंज को सम्भवतः हूणों से भी युद्ध करना पड़ा, जैसा कि कन्थेरी अभिलेख से ज्ञात होता है।

मुंज ने गुजरात के चालुक्य वंशी शासक मूलराज के राज्य पर भी आक्रमण किया। मूलराज ने उसे रोकने की कोशिश की, परन्तु पराजित होकर सपरिवार मारवाड़ के मरुस्थल में शरण ली।

गुजरात को जीतने के पश्चात् मुंज का ध्यान लाट देश की ओर गया, जो माही और ताप्ती नदियों के बीच में था। इस समय यहाँ दक्षिण के चालुक्य शासक तैलप द्वितीय का सेनापति बारप्प शासन कर रहा था। मुंज ने उसे पराजित कर दिया।

उदयपुर प्रशस्ति के अनुसार मुंज ने चोलों और केरलों को भी पराजित किया। परन्तु अधिकांश विद्वान् इस कथन को सन्देह की दृष्टि से देखते हैं।

मुंज का प्रमुख शत्रु दक्षिण का चालुक्य सम्राट तैलप द्वितीय था। मुंज इसे छः बार पराजित कर चुका था, परन्तु फिर भी उसका पूर्ण रूप से दमन नहीं हुआ था। अतः मुंज ने उसे पूर्णतया दमन करने के उद्देश्य से उस पर शक्तिशाली ढंग से आक्रमण करने की योजना बनायी। मेरुतुंग, जिसने इस युद्ध का वर्णन किया है, के अनुसार मुंज के मंत्री रुद्रादित्य ने इस योजना को क्रियान्वित करने से अपने स्वामी को रोका, परन्तु उसने उसके परामर्श को नहीं माना। परिणामस्वरूप युद्ध के दौरान मुंज तैलप द्वारा बन्दी बना लिया गया तथा उसकी हत्या कर दी गयी। मुंज की मृत्यु ९९३ ई० से ९९८ ई० के बीच मानी जाती है। उसके साम्राज्य का विस्तार पूर्व में विदिशा से लेकर पश्चिम में साबरमती तक और उत्तर में झालावार की दक्षिण सीमा से लेकर ताप्ती नदी तक विस्तृत था।

मुंज की मृत्यु के पश्चात् उसका छोटा भाई सिन्धुराज उत्तराधिकारी हुआ। अपने भाई की हत्या के पश्चात् अपने वंश के राज्य को बनाये रखने के लिए उसे अनेक युद्ध लड़ने पड़े और अधिकांश युद्धों में वह सफल रहा।

उसका पहला आक्रमण चालुक्य नरेश सत्याश्रय, जो तैलप का उत्तराधिकारी था, के राज्य पर था। सिन्धुराज ने सत्याश्रय को पराजित कर अपने राज्य के उस भाग को छीन लिया जिस पर तैलप ने अधिकार कर लिया था। इस प्रकार उसने अपने बड़े भाई के पराभव का बदला लिया।

सिन्धुराज ने लाट पर भी आक्रमण किया तथा समकालीन शासक गोंगिराज को परा-

जित किया। तत्पश्चात् उसने गुजरात पर आक्रमण किया परन्तु उसे वहाँ के राजा चामुण्ड-राज के हाथों पराजय स्वीकार करना पड़ा।

'नवसाहसांक चरित' से हमें ज्ञान होता है कि सिन्धुराज ने बस्तर के नागवंशियों को उनके पड़ोसी वैरागढ़ के नरेश को पराजित करने में सहायता प्रदान की। इसके परिणाम-स्वरूप नागवंशी राजकन्या शशिप्रभा का विवाह सिन्धुराज से कर दिया गया।

लगभग इसी समय सिन्धुराज ने कोसल के सोमवंशी नरेशों का भी दमन किया।

सिन्धुराज को हूणों के साथ भी युद्ध करना पड़ा, जिसमें उसने हूणों को पराजित किया।

मुंज के शासन काल में वागड़ के परमार शासक उसकी अधीनता स्वीकार करते थे परन्तु सिन्धुराज के राज्यकाल में वे विद्रोह घोषित कर स्वतन्त्र हो गये। सिन्धुराज ने उन पर आक्रमण कर उन्हें पराजित कर दिया।

अपरान्त को भी सिन्धुराज ने जीता। १००० ई० के लगभग उसकी मृत्यु हो गई।

सिन्धुराज का उत्तराधिकारी उसका पुत्र भोज प्रथम हुआ। उसकी विजय और सांस्कृतिक कार्यों के कारण उसकी गणना भारतीय इतिहास के महान् शासकों में होती है। उसके राज्यकाल के ग्यारह अभिलेख उज्जैन,[१] देपालपुर[२], धार[३], बेटमा[४], भोजपुर[५] तथा महन्दी[६] से प्राप्त हुए हैं। ये अभिलेख वि० सं० १०७४ तथा १०९१ के बीच के हैं। इन तथा समकालीन अन्य अभिलेख और भोज द्वारा रचित ग्रन्थों से उसके राज्यकाल के इतिहास पर प्रकाश पड़ता है।

भोज महान् विजेता था। उसका पहला आक्रमण परमार वंश के पुराने शत्रु चालुक्यों के राज्य पर हुआ। 'भोजचरित' तथा मेरुतुंग के अनुसार भोज ने चालुक्य राज्य पर आक्रमण कर समकालीन नरेश तैलप को पराजित किया। उसे बन्दी बनाकर बाद में हत्या कर दी। इस प्रकार उसने मुंज के पराभव और वध का बदला लिया। परन्तु अधिकांश विद्वान् इस वर्णन को स्वीकार नहीं करते। बेलगाँव-अभिलेख को आधार बना-कर अधिकांश विद्वानों का यह मत है कि भोज ने चालुक्यों के विरुद्ध कलचुरि नरेश गांगेयदेव और चोल नरेश राजेन्द्र चोल के साथ संधि कर तीन शक्तियों की सम्मिलित सेना द्वारा चालुक्यों के राज्य पर आक्रमण किया। परन्तु अन्त में उन्हें चालुक्यों के हाथों पराजय स्वीकार करना पड़ा।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७६६-ग-१ ७६६-ई
२. वही, क्रमांक ७७४
३. वही, क्रमांक ७७६-अ, ७७६-इ
४. वही, क्रमांक ७८०
५. वही, क्रमांक ७८१-अ
६. वही, क्रमांक ७८३

१०

उदयपुर प्रशस्ति के अनुसार भोज ने उड़ीसा के शासक इन्द्ररथ के राज्य पर आक्रमण कर उसे पराजित किया।

भोज ने लाट पर भी आक्रमण किया और वहाँ के शासक कीर्तिराज को पराजित किया।

कोंकण नरेश शिलाहार वंशी केशिदेव के राज्य पर भी भोज द्वारा आक्रमण किया गया तथा उसे पराजित कर उसके राज्य पर अधिकार कर लिया गया।

धार प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि भोज ने त्रिपुरी के कलचुरि शासक गांगेयदेव को पराजित किया था।

भोज का चन्देलों से भी युद्ध हुआ। समकालीन चन्देल शासक विद्याधर था। सम्भवतः बुन्देलखण्ड पर अपने राज्य-विस्तार के प्रयत्न में भोज विद्याधर द्वारा पराजित हुआ था।

भोज ने ग्वालियर का क्षेत्र कच्छपघात् शासक से छीनना चाहा। समकालीन कच्छपघात् शासक कीर्तिराज चन्देलों के अधीन था। उसने भोज को पराजित किया और इस प्रकार भोज का प्रयत्न असफल रहा। सम्भवतः इस युद्ध में चन्देल नरेश विद्याधर ने कीर्तिराज की सहायता की होगी।

ऐसा प्रतीत होता है कि भोज ने कन्नौज पर भी एक आक्रमण किया परन्तु यह आक्रमण भी असफल रहा और भोज अपने राज्य का विस्तार कन्नौज तक नहीं कर सका।

भोज ने शाकम्भरी के चाहमान-राज्य पर भी आक्रमण किया और उसके राजा वीर्यराम को पराजित किया।

नड्डुल की चाहमान शाखा पर भी भोज द्वारा आक्रमण किया गया। सुन्धा अभिलेख से ज्ञात होता है कि यह आक्रमण असफल रहा।

चिरवा अभिलेख से पता चलता है कि चित्रकूट का दुर्ग भोज के अधीन था। सम्भवतः वहाँ का गुहिल वंशी शासक भोज के अधीन था।

पंजाब के शाहि-नरेश आनन्दपाल द्वारा महमूद गज़नवी के आक्रमण के विरुद्ध १००८ ई० में जो हिन्दू नरेशों का संघ स्थापित किया गया था, उसमें भोज की भेजी हुई सेना भी सम्मिलित थी। १०४३ ई० में भोज ने अन्यान्य हिन्दू नरेशों से मिलकर मुसलमानों से हाँसी, थानेश्वर और नगरकोट आदि नगर छीन लिये।

भोज का गुजरात के चालुक्य वंशी नरेशों से भी युद्ध हुआ। समकालीन चालुक्य नरेश चामुण्डराज था। वाराणसी की तीर्थयात्रा के लिए जब वह मालवा से गुजरा तो भोज ने उसका बड़ा अपमान किया। चामुण्डराज के उत्तराधिकारी भीम प्रथम ने आबू प्रदेश पर अधिकार कर लिया। इस प्रदेश पर भोज का सहयोगी परमारवंशी धन्धुक राज्य कर रहा था। भीम की शक्ति को क्षीण करने के उद्देश्य से भोज ने उसके राज्य पर आक्रमण किया और राजधानी अण्हिलवाड़ को खूब लूटा।

अपने शासन काल के अन्तिम चरण में भोज को अपने शत्रुओं के एक संघ का सामना करना पड़ा। इस संघ में गुजरात का चालुक्य नरेश भीम प्रथम, कल्याणी का

चालुक्य नरेश सोमेश्वर, लाट नरेश त्रिलोचनपाल तथा त्रिपुरी का कलचुरि नरेश कर्ण सम्मिलित थे। इस संघ की सहायता से भीम और कर्ण ने भोज के राज्य पर आक्रमण किया। युद्ध के दौरान १०५५ ई० के लगभग भोज की एक रोग से मृत्यु हो गयी और मालवा पर कर्ण और भीम का अधिकार हो गया।

अपनी उन्नति की पराकाष्टा पर भोज का राज्य चितौड़, बाँसवाड़ा, डूंगरपुर, भिलसा, खानदेश, कोंकण और गोदावरी की घाटी के उत्तरी भाग तक विस्तृत था। इस विशाल राज्य की राजधानी धारा नगरी (आधुनिक धार) थी।

भोज प्रगाढ़ पण्डित और विद्या-प्रेमी था। वह ज्योतिष, राजनीति, दर्शन, वास्तु, काव्य, व्याकरण, चिकित्सा-शास्त्र आदि का ज्ञाता था तथा इन विषयों पर उसने दो दर्जन से भी अधिक ग्रन्थ लिखे थे। वह विद्वानों का महान् आश्रयदाता था। वह एक महान् निर्माता भी था। इन्हीं कारणों से वह भारत के महान् शासकों में गिना जाता है।

भोज का उत्तराधिकारी उसका पुत्र जयसिंह प्रथम था। उसने कल्याणी के चालुक्य नरेश सोमेश्वर प्रथम से सन्धि कर ली तथा उसकी सहायता से कलचुरि नरेश कर्ण तथा चालुक्य नरेश भीम को पराजित कर मालवा को मुक्त कर लिया। इस युद्ध में सोमेश्वर के पुत्र विक्रमादित्य ने उसकी बहुत सहायता की। इस घटना से जयसिंह और विक्रमादित्य में बहुत मित्रता हो गयी। जब विक्रमादित्य ने पूर्वी-चालुक्यों की राजधानी वेंगी पर आक्रमण किया तो जयसिंह ने स्वयं सेना सहित उसकी सहायतार्थ जाकर सहायता की। दोनों की संयुक्त सेना ने वेंगी पर अधिकार कर लिया परन्तु कुछ समय पश्चात् पूर्वी-चालुक्य शासक ने चोल नरेश वीरराजेन्द्र की सहायता से आक्रमणकारियों को खदेड़ दिया।

कल्याणी के चालुक्य वंश में सोमेश्वर प्रथम की मृत्यु के पश्चात् सोमेश्वर द्वितीय गद्दी पर बैठा। सिंहासन प्राप्ति के लिए उसे अपने छोटे भाई विक्रमादित्य से युद्ध करना पड़ा जिसमें विक्रमादित्य पराजित हुआ। जयसिंह प्रथम विक्रमादित्य का मित्र था, इस कारण सोमेश्वर द्वितीय ने जयसिंह के राज्य पर आक्रमण किया। इस आक्रमण में गुजरात के चालुक्य नरेश कर्ण ने भी सोमेश्वर की सहायता की। जयसिंह दोनों की सम्मिलित सेना का सामना करता हुआ युद्ध-क्षेत्र में मारा गया और मालवा पर सोमेश्वर द्वितीय तथा गुजरात के चालुक्य नरेश कर्ण ने अधिकार कर लिया। जयसिंह का एक ताम्रपत्र जो धार से वि० सं० १११२ में प्रचलित किया गया था, मान्धाता में प्राप्त हुआ है।[१] इसमें अमरेश्वर मंदिर स्थित पट्टशाला में निवास कर रहे ब्राह्मणों के लिए एक ग्राम देने का उल्लेख है।

जयसिंह का उत्तराधिकारी उदयादित्य था जो सम्भवतः भोज का भाई था। शत्रुओं के हाथ से मालवा का उद्धार करना उसकी सब से बड़ी समस्या थी। इस लक्ष्य की प्राप्ति के लिए उसने शाकम्भरी के चाहमान नरेश विग्रहराज तृतीय से संधि कर ली। दोनों की सम्मिलित सेना ने मालवा पर आक्रमण कर सोमेश्वर द्वितीय और कर्ण को पराजित किया और मालवा पर अधिकार कर लिया। इस प्रकार उदया-

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७८४-अ

दित्य पुनः मालवा का स्वामी होने में समर्थ हो सका। उसके राज्यकाल के आठ अभिलेख उज्जैन,[१] उदयपुर,[२] ऊन[३], धार[४] तथा भोपाल[५] से प्राप्त हुए हैं। उसके राज्य की सीमा दक्षिण में निमाड़ जिले तक, उत्तर में झालावाड़ तक तथा पूर्व में विदिशा तक थी। उसने विदिशा के निकट उदयपुर में नीलकण्ठेश्वर के मन्दिर का निर्माण किया।

उदयादित्य के पश्चात् उसका पुत्र लक्ष्मदेव राजा हुआ। डॉ० गंगूली के अनुसार उसका दूसरा नाम जगद्देव था। वह पराक्रमी राजा था। अपने राजत्व काल में उसने गौड़, अंग और कलिंग पर आक्रमण किये, परन्तु सम्भवतः इन युद्धों में उसे कोई प्रदेश प्राप्त नहीं हुआ। इसी समय उज्जयिनी पर पंजाब के मुसलमान शासक महमूद ने आक्रमण किया। लक्ष्मदेव ने उसे पराजित कर खदेड़ दिया। कलचुरि नरेश यशःकर्ण तथा चालुक्य नरेश कर्ण भी उसके द्वारा पराजित किये गये। अभिलेखों के कथनानुसार उसने पाण्ड्य देश और लंका को भी जीता। परन्तु यह कथन विश्वास योग्य नहीं है। अभिलेखों के अनुसार उसने बस्तर क्षेत्र में चक्रदुर्ग पर अधिकार कर लिया तथा मलहर और आन्ध्र नरेशों को पराजित किया। उसने द्वारसमुद्र के होयसलों के राज्य पर भी आक्रमण किया। परन्तु होयसल नरेश एरेयंग ने उसके आक्रमण को विफल कर दिया। १०९४ ई० के लगभग उसने सिंहासन को त्याग दिया और उसका उत्तराधिकारी उसका भाई नरवर्मन् हुआ।

नरवर्मन् का शासन काल परमारों के लिए असफलताओं का काल प्रमाणित हुआ। वह शाकम्भरी के चाहमान वंश के नरेश अजयराज तथा चन्देल नरेश सल्लक्षणवर्मन् द्वारा पराजित हुआ। गुजरात के चालुक्य नरेश जयसिंह सिद्धराज के साथ बारह वर्ष तक चले संघर्ष में वह पराजित हुआ तथा बन्दी बना लिया गया। यद्यपि कुछ समय पश्चात् उसने स्वतंत्रता प्राप्त कर ली, परन्तु इस घटना से परमारों की प्रतिष्ठा को गहरा आघात लगा। उसका राज्यकाल ११३३ तक रहा। उसके शासन काल के पाँच अभिलेख उज्जैन,[६] उदयपुर,[७] धार[८] तथा भोजपुर[९] से प्राप्त हुए हैं।

नरवर्मन् का उत्तराधिकारी यशोवर्मन् ११३३ के लगभग गद्दी पर बैठा। उसके

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७६६-औ
२. वही, क्रमांक ७६७-अ, आ, औ
३. वही, क्रमांक ७६९
४. वही, क्रमांक ७७६-उ
५. वही, क्रमांक ७८२ अ-आ
६. वही, क्रमांक ७६६-ओ, ७६६ ग-५
७. वही, क्रमांक ७६७-औ
८. वही, क्रमांक ७७६-ई
९. वही, क्रमांक ७८१-आ

राज्यकाल का वि० सं० ११९२ का एक ताम्रपत्र उज्जैन से प्राप्त हुआ है ।[१] उसे घोर विपत्तियों का सामना करना पड़ा। चन्देल नरेश मदनवर्मन् ने परमार राज्य के भिलसा क्षेत्र पर अपना अधिकार जमा लिया। मालवा में देवास के निकटवर्ती क्षेत्र पर विजयपाल नामक एक व्यक्ति ने अपने स्वतन्त्र राज्य की स्थापना की। इसी समय चालुक्य नरेश जयसिंह सिद्धराज ने नाडोल के चाहमान नरेश आशाराज की सहायता से मालवा पर आक्रमण कर यशोवर्मन् को पराजित कर बन्दी बना लिया और सम्पूर्ण मालवा पर अधिकार कर लिया। उसका यह अधिकार कम-से-कम ११३८ ई० तक यथावत् रहा जैसा कि उज्जैन से प्राप्त उसके वि० सं० ११९५ के अभिलेख से ज्ञात होता है ।[२]

यशोवर्मन् के पुत्र जयवर्मन् ने जयसिंह सिद्धराज के अन्तिम दिनों में मालवा पर आक्रमण कर अपने पैत्रिक राज्य पर पुनः अधिकार कर लिया। परन्तु यह अधिकार पुनः अस्थायी प्रमाणित हुआ क्योंकि कल्याणी के चालुक्य नरेश जगदेकमल्ल और द्वारसमुद्र के होयसल नरेश नरसिंह प्रथम ने मालवा पर आक्रमण कर जयवर्मन् को पराजित कर दिया तथा उसके स्थान पर सम्भवतः बल्लाल नामक एक व्यक्ति को गद्दी पर बैठा दिया। परन्तु बल्लाल भी अधिक समय तक मालवा पर राज्य न कर कर सका क्योंकि ११४३ ई० के लगभग गुजरात के चौलुक्य नरेश कुमारपाल ने मालवा पर आक्रमण कर उसे अपने राज्य में मिला लिया। मालवा पर चौलुक्यों का यह अधिकार १२वीं सदी ई० के सप्तम् दशक तक चला, जैसा कि उदयपुर (विदिशा) से प्राप्त कुमारपाल के वि० सं० १२२० और १२२२ के अभिलेख[३] तथा अजयपालदेव के वि० सं० १२२९ के अभिलेख[४] से ज्ञात होता है। इस बीच परमार शासक 'महाकुमार' की उपाधि धारण कर चौलुक्यों के अधीन भोपाल, निमाड़, होशंगाबाद, खानदेश आदि क्षेत्र पर शासन करते रहे। यह तथ्य कई अभिलेखों से ज्ञात होता है। परमार 'महाकुमार' लक्ष्मीवर्मन् का वि० सं० १२०० का एक ताम्रपत्र उज्जैन से प्राप्त हुआ है ।[५] इसी प्रकार पिपलियानगर (उज्जैन) से महाकुमार हरिश्चन्द्र का वि० सं० १२३५ तथा १२३६ के दो ताम्रपत्र मिले हैं ।[६] भोपाल से महाकुमार उदयवर्मन् का वि० सं० १२५६ का ताम्रपत्र प्राप्त हुआ है ।[७] यहाँ से महाकुमार लक्ष्मीवर्मदेव का स्तम्भ-लेख भी मिला है ।[८]

बारहवीं सदी ई० के सप्तम् दशक में जयवर्मन् के पुत्र विन्ध्यवर्मन् ने चौलुक्य

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७६६-उ
२. वही, क्रमांक ८७८
३. वही, क्रमांक ८७९-अ-आ
४. वही, क्रमांक ८७९-इ
५. वही, क्रमांक ७६६-ऊ
६. वही, क्रमांक ७७८-अ
७. वही, क्रमांक ७८२-इ
८. वही, क्रमांक ७८२-ऊ

नरेश मूलराज द्वितीय को पराजित कर मालवा पर फिर से अधिकार कर लिया। परन्तु वह शान्ति से राज्य नहीं कर सका क्योंकि होयसल तथा यादव नरेश मालवा पर लगातार आक्रमण करते रहे। होयसलों का दमन करने के लिए विन्ध्यवर्मन् ने चोलों के साथ मिल कर उनके राज्य पर आक्रमण किया, परन्तु होयसल नरेश बल्लाल द्वितीय ने उन्हें पराजित कर दिया। ११९३ ई० में विन्ध्यवर्मन् की मृत्यु हो गयी। अपनी मृत्यु के पूर्व उसने परमार साम्राज्य को फिर से सुदृढ़ कर दिया था।

विन्ध्यवर्मन् का उत्तराधिकारी सुभटवर्मन् हुआ। उसने गुजरात के चालुक्य वंश से लाट छीन लिया। तत्पश्चात् उसने गुजरात की राजधानी अन्हिलवाड़ पर आक्रमण किया और उस पर अधिकार कर लिया। परन्तु अन्त में गुजरात नरेश भीम द्वितीय के मंत्री लवणप्रसाद ने उसे पराजित कर गुजरात खाली करने के लिए विवश किया। सुभट-वर्मन् को यादवों से भी युद्ध करना पड़ा जिसमें वह यादव नरेश जैतुगि द्वारा पराजित कर दिया गया। सुभटवर्मन् की मृत्यु १२१० ई० के लगभग हो गयी।

सुभटवर्मन् का उत्तराधिकारी अर्जुनवर्मन् प्रथम हुआ। उसे जयसिंह के साथ युद्ध करना पड़ा। युद्ध में जयसिंह पराजित हुआ और उसने अपनी कन्या का विवाह अर्जुन-वर्मन् के साथ कर दिया। इसी घटना को आधार बना कर अर्जुनवर्मन् के राजगुरु मदन द्वारा 'पारिजातमंजरी' नामक नाटिका की रचना की गयी। इस नाटिका के प्रथम दो अध्याय धार के भोजशाला में शिलालेख पर उत्कीर्ण प्राप्त हुए हैं।[१] अर्जुनवर्मन् को यादव नरेश सिंहण के साथ युद्ध करना पड़ा। इस युद्ध में वह पराजित हुआ तथा उसका सामन्त सिन्धुराज मारा गया। अर्जुनवर्मन के राज्यकाल का वि० सं० १२६७ का एक ताम्रपत्र पिपलियानगर (उज्जैन) से[२] तथा दो ताम्रपत्र जो वि०सं० १२७० तथा १२७२ के हैं, भोपाल से[३] प्राप्त हुए हैं।

अर्जुनवर्मन् का उत्तराधिकारी देवपाल था जो १२१५ ई० तथा १२१८ ई० के बीच गद्दी पर बैठा। उज्जैन,[४] उदयपुर,[५] ओखला,[६] कर्णावद,[७] मान्धाता[८] तथा हरसौदा[९] से प्राप्त अभिलेखों से ज्ञात होता है कि ये क्षेत्र उसके राज्य के अन्तर्गत थे। पश्चिम में उसका राज्य भड़ोच तक विस्तृत था। उसके राज्यकाल में यादव नरेश सिंघण ने लाट देश

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक-७७६-आ
२. वही, क्रमांक ७७८-आ
३. वही, क्रमांक ७८२-ई-उ
४. वही, क्रमांक ७६६-ग-२
५. वही, क्रमांक ७६७-इ-ई
६. वही, क्रमांक ७७०
७. वही, क्रमांक ७७१-अ-आ
८. वही, क्रमांक ७८४-आ
९. वही, क्रमांक ७८८

पर आक्रमण कर वहाँ के शासक शंख को, जो देवपाल के अन्तर्गत राज्य कर रहा था, पराजित कर गिरफ्तार कर लिया। तत्पश्चात् देवपाल के साथ सिंघण की सन्धि होने पर उसे छोड़ दिया गया। कुछ समय पश्चात् देवपाल तथा शंख ने सिंघण के साथ मिल कर दक्षिण गुजरात पर आक्रमण किया, परन्तु देवपाल तथा सिंघण में मतभेद होने के कारण यह आक्रमण असफल रहा। शीघ्र ही दक्षिण गुजरात के नरेश वीरधवल ने शंख से भड़ोच का क्षेत्र छीन लिया। देवपाल के राज्यकाल में मालवा पर मुसलमानों का आक्रमण हुआ। १२३३ ई० में इलतुतमिश ने विदिशा जीत लिया तथा उज्जैन को लूटा परन्तु उसकी यह विजय अस्थायी सिद्ध हुई। १२४३ के पूर्व देवपाल का उत्तराधिकारी जैतुगिदेव गद्दी पर बैठा।

जैतुगिदेव के राजत्वकाल में मालवा पर कई आक्रमण हुए। यादव नरेश कृष्ण ने मालवा पर आक्रमण किया। १२५० ई० के लगभग बलबन ने मालवा पर चढ़ाई की और लगभग इसी समय गुजरात का शासक बाघेल वीसलदेव ने धार पर आक्रमण कर उसे लूटा।

१२५६ ई० के पूर्व जैतुगिदेव का उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई जयवर्मन् द्वितीय गद्दी पर बैठा। उसके राज्यकाल के तीन अभिलेख गोदरपुरा,[१] मोड़ी[२] तथा राहतगढ़[३] से प्राप्त हुए हैं।

जयवर्मन् द्वितीय के पश्चात् चार और परमार नरेशों का पता चलता है। परन्तु उनके आपसी सम्बन्ध अज्ञात हैं। तिथि के आधार पर ज्ञात होता है कि जयवर्मन् के पश्चात् जयसिंह द्वितीय ने राज्य किया। उसके चार अभिलेख उदयपुर[४], बलीपुर[५] तथा पठारी[६] से प्राप्त हुए हैं। उसके राज्यकाल में रणथम्भोर के चाहमान नरेश जैत्रसिंह ने मालवा पर आक्रमण किया। इस आक्रमण से रक्षार्थ जयसिंह ने मण्डप-दुर्ग (आधुनिक माण्डवगढ़) में शरण ली।

जयसिंह की मृत्यु में पश्चात् गद्दी के लिए अर्जुनवर्मन् द्वितीय तथा उसके मंत्री में संघर्ष हुआ जिसके परिणामस्वरूप दोनों ने मालवा के विभिन्न क्षेत्रों पर राज्य किया। इस समय मालवा पर चाहमान, यादव तथा बघेल नरेशों का आक्रमण हुआ।

परमार वंश का अगला शासक भोज द्वितीय था जो १२८३ ई० के कुछ समय पश्चात् गद्दी पर बैठा। उसके राज्यकाल में चाहमान नरेश तथा मुसलमानों का आक्रमण हुआ।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७७३
२. वही, क्रमांक ७८५
३. वही, क्रमांक ७८६
४. वही, क्रमांक ७६७-उ-ऊ
५. वही, क्रमांक ७८७
६. वही, क्रमांक ७७७

इस वंश का अन्तिम नरेश महलकदेव था जिसे हम १३०५ ई० में मालवा पर राज्य करता हुआ देखते हैं। उसके शासन काल में अलाउद्दीन खिलजी ने मालवा पर आक्रमण किया। महलकदेव ने मण्डप-दुर्ग में शरण लिया। वहाँ वह अलाउद्दीन के सेनापति आइन-उल-मुल्क द्वारा पराजित कर मार डाला गया। इस प्रकार परमार वंश का अन्त हुआ और मालवा पर मुस्लिम शासन की स्थापना हुई।

## कलचुरि राजवंश

मध्यप्रदेश के प्राचीन इतिहास में कलचुरि राजवंश का महत्वपूर्ण स्थान है। अभिलेखों में इस वंश के राजाओं ने अपने को चन्द्र-वंशी माना है तथा कार्तवीर्य सहस्रार्जुन की सन्तान बतलाया है। अभिलेखों में इनका नाम कटच्चुरि, कलत्सुरि, कलचुति, कालचुर्य तथा करचुलि मिलता है। इन शब्दों का अर्थ क्या है, यह न जानने के कारण भण्डारकर आदि कुछ विद्वानों ने इन्हें विदेशी जाति का कहना प्रारम्भ कर दिया था। परन्तु अधिकांश विद्वान् यह तर्क स्वीकार रहीं करते।

### माहिष्मती के कलचुरि

कलचुरियों की प्राचीन राजधानी माहिष्मती थी, जहाँ ये लोग छटी शताब्दी ईसवी के पूर्वार्द्ध में शक्तिशाली हुए। इस वंश का संस्थापक कौन था, इस विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं। इनका सर्वप्रथम शासक, जिसका नाम ज्ञात है—कृष्णराज था जिसने ५५० ई० से ५७५ ई० तक राज्य किया। उसके चाँदी के सिक्के बेसनगर, तेवर तथा पट्टन से प्राप्त हुए हैं।[१] तत्पश्चात् शंकरगण (५७५ ई० से ६०० ई०) तथा बुद्धराज आये। बुद्धराज को चालुक्य शासक मंगलेश से युद्ध करना पड़ा जिससे वह पराजित हुआ। परन्तु इसी बीच मंगलेश और पुलकेशी की आपसी लड़ाई से बुद्धराज को लाभ हुआ और वह बीच में कुछ समय के लिए फिर शक्तिशाली हो गया। अन्त में उसके राज्य का एक बड़ा भाग पुलकेशी द्वारा छीन लिया गया। इसके बाद कलचुरि वंश की शक्ति क्षीण हो गयी और उसकी राजनैतिक प्रवृत्तियाँ प्रायः समाप्त हो गयीं।

### त्रिपुरी के कलचुरि

चालुक्यों से पराजित होने के पश्चात् बुद्धराज के वंशज माहिष्मती छोड़ कर चेदि देश की ओर भाग आये तथा त्रिपुरी में अपनी राजधानी स्थापित की। अभिलेखों के आधार पर कुछ विद्वानों का मत है कि इस शाखा का संस्थापक वामराजदेव था, जिसने सातवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में कालंजर को जीत कर अपनी राजधानी वहाँ स्थापित की। शीघ्र ही उसने बघेलखण्ड को जीत लिया और उत्तर में गोमती नदी से दक्षिण में नर्मदा तक अपने साम्राज्य का विस्तार कर लिया। उसने 'परमभट्टारक महाराजाधिराज' तथा 'परमेश्वर' की उपाधि धारण कर ली और उसी के समय से कलचुरि चैद्य कहलाने लगे।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३९६, २४००, २४०५

सम्भवतः उसी के शासन काल में कलचुरियों की राजधानी कालंजर से नर्मदा के तट पर स्थित त्रिपुरी में स्थानान्तरित की गयी। माहिष्मती की तरह त्रिपुरी में भी उन्हें नर्मदा का पुण्य तट प्राप्त हुआ।

वामराज के पश्चात् दो-तीन पीढ़ियों तक के राजाओं के सम्बन्ध में कोई सूचना ज्ञात नहीं। बाद में शंकरगण प्रथम राजा हुआ। उसके शासन काल के केवल दो अभिलेख[1] प्राप्त हुए हैं जिनके आधार पर उसका शासन काल ८वीं शताब्दी ई० के मध्यभाग में अनुमानित किया गया है।

शंकरगण के उत्तराधिकारियों के सम्बन्ध में कोई सूचना नहीं मिलती। तत्पश्चात् लक्ष्मणराज प्रथम राजा हुआ। कारीतलाई में प्राप्त उसके शासन काल के कलचुरि संवत् ५९३ के शिलालेख[2] से ज्ञात होता है कि उसने राष्ट्रकूट राजाओं की अधीनता स्वीकार कर ली थी। उसके शासन काल की और कोई घटना ज्ञात नहीं है। उसका शासन काल ४२५ ई० से ४५० ई० के मध्य माना जाता है।

इस शाखा का अगला शासक कोकल्ल प्रथम था। लक्ष्मणराज से उसका क्या सम्बन्ध था यह ज्ञात नहीं है। उसके शासन काल का कोई अभिलेख अभी तक प्राप्त नहीं हुआ है, परन्तु उसके उत्तराधिकारियों के अभिलेखों से पता चलता है कि वह बहुत ही महत्वाकांक्षी तथा प्रतापी राजा था। उसने समकालीन राजवंशों से अच्छे सम्बन्ध स्थापित करने के उद्देश्य से चंदेल, राष्ट्रकूट तथा बंगाल के पाल शासकों से वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित किये। युवराजदेव द्वितीय के बिलहरी अभिलेख[3] में उल्लेख है कि समस्त पृथ्वी को जीत लेने के बाद कोकल्ल ने अपनी विजय के दो स्तम्भ खड़े किये—दक्षिण में कृष्ण[4] तथा उत्तर में भोजदेव[5]। बनारस से प्राप्त ताम्रपत्र में बतलाया गया है कि कोकल्ल ने भोज, वल्लभराज,[6] चित्रकूट के राजा श्रीहर्ष तथा शंकरगण[7] को अभय वचन दिया था। कलचुरियों के दक्षिण कोशल शाखा के राजा पृथ्वीदेव प्रथम के अमोदा ताम्रपत्र के अनुसार[8] कोकल्ल ने कर्नाट, वंग, गुर्जर, कोंकण, शाकम्भरी, तुरुष्क तथा रघू के एक उतराधिकारी को पराजित किया था। कोकल्ल का शासन काल ८५० ई० से ८९० ई० के मध्य अनुमानित किया जाता है।

कोकल्ल का उत्तराधिकारी उसका बेटा शंकरगण द्वितीय था जिसने प्रसिद्धधवल,

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७९७, ८१२
२. वही, क्रमांक ७९१-अ
३. वही, क्रमांक ८०४-अ
४. राष्ट्रकूट वंश का राजा
५. गुर्जर-प्रतिहार राजा
६. राष्ट्रकूट वंश का राजा
७. सरयूपारी कलचुरि वंश का राजा
८. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८१५-अ

मुग्धतुंग तथा रणविग्रह के विरुद् धारण किये थे। उक्त बिलहरी तथा बनारस अभिलेखों के अनुसार उसने समुद्र तट पर स्थित राज्यों को जीता तथा दक्षिण कोसल के सोमवंशी राजा से पालि के आस-पास के क्षेत्र को छीना। उसने राष्ट्रकूट कृष्ण द्वितीय को पूर्वी चालुक्यों के विरुद्ध सहायता प्रदान की। राष्ट्रकूटों से उसने वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित किये। सम्भतः उसका शासनकाल ८९०-९१० ई० के बीच था।

शंकरगण द्वितीय के पश्चात् उसका बेटा बालहर्ष सिंहासन पर बैठा। सम्भवतः उसका राज्य अल्पकालीन (९१०-९१५ ई०) था तथा वह संतानहीन था। अतः उसकी मृत्यु के पश्चात् उसका छोटा भाई केयूरवर्ष जिसे युवराजदेव प्रथम भी कहा जाता है, ९१५ के लगभग राजा हुआ। युवराजदेव के शासन काल की घटनाओं का उल्लेख उसके उत्तराधिकारियों के अभिलेखों से, उसके राजकवि राजशेखर के ग्रन्थों से तथा अन्य समकालीन अभिलेखों से ज्ञात होता है। युवराजदेव द्वितीय के शासन काल के बिलहरी शिलालेख[१] से ज्ञात होता है कि उसने बंगाल, कर्नाट, गुजरात, काश्मीर तथा उड़ीसा पर आक्रमण किये तथा इन देशों की कन्याओं से विवाह किया। राजशेखर के 'विद्धशालभंजिका' के अनुसार उसने मगध, मालव, पाँचाल, अवन्ति, जालन्धर तथा केरल की राजकुमारियों के साथ विवाह किया था। उसे 'उज्जयिनी-भुजंग' भी कहा गया है, जिससे लगता है कि उसने मालवा पर भी आक्रमण किया था। राष्ट्रकूट तथा चंदेल वंश के अभिलेखों से ज्ञात होता है कि युवराजदेव का राष्ट्रकूटों तथा चन्देलों से युद्ध हुआ था, जिसका युवराजदेव के राज्य पर कुछ विशेष प्रभाव नहीं पड़ा था। युवराजदेव ने गुजरात के चालुक्य राजा अवनिवर्मा की कन्या नोहला से विवाह किया था तथा अपनी कन्या कन्दकदेवी का विवाह राष्ट्रकूट राजा अमोघवर्ष तृतीय से कर दिया था। युवराजदेव तथा उसकी रानी दोनों ही शिव के परम भक्त थे। उन्होंने मधुमती से शैव आचार्य प्रभावशिव को बुला कर गुर्गी के मठ का प्रबन्ध सौंपा था। त्रिपुरी में उन्होंने गोलकी मठ की स्थापना की, जिसके अधिष्ठाता सद्भावशंभू नामक आचार्य को तीन लाख गाँव दान में दिये गये। इसके अतिरिक्त रानी नोहला ने ईश्वरशिव नामक शैव आचार्य को बाहर से बुलवा कर वैद्नाथ तथा नोहलेश्वर नामक मन्दिरों से संलग्न मठों का अधिष्ठाता बनाया था तथा अनेक गाँव दान में दिये थे। सुख्यात कवि और नाटककार कविराज राजशेखर युवराजदेव के आश्रय में रहते थे। त्रिपुरी में रहते हुए उन्होंने 'विद्धशालभंजिका' नामक नाटक तथा 'काव्यमीमांसा' नामक अलंकार-ग्रन्थ लिखे। युवराजदेव का शासन काल ९१५ से ९४५ ई० के बीच माना गया है।

युवराजदेव प्रथम के पश्चात् उसका पुत्र लक्ष्मणराज द्वितीय गद्दी पर बैठा। वह भी अपने पिता के समान महाप्रतापी राजा था। उसके शासन काल का एक अभिलेख कारीतलाई से प्राप्त हुआ है।[२] अभिलेखों से ज्ञात होता है कि उसने वंग, पाण्ड्य, लाट,

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८०४-अ

२. वही, क्रमांक ७९१-आ

गुर्जर, कश्मीर आदि देशों के राजाओं को पराजित किया तथा दक्षिण कोसल पर चढ़ाई की। उसने उड़ीसा तक आक्रमण कर उस देश के राजा को पराजित किया तथा उससे कालियनाग की रत्नजड़ित स्वर्ण मूर्ति छीन ली। इस मूर्ति को बाद में उसने सौराष्ट्र के सोमनाथ मन्दिर को अर्पित किया। अपने पिता के समान वह भी परम शिव भक्त था तथा मत्तमयूर के शैवाचार्यों को बुला कर सम्मानित किया। उसका शासन काल ९४५ से ९७० ई० के बीच माना जाता है।

लक्ष्मणराज के पश्चात् उसका पुत्र शंकरगण तृतीय गद्दी पर बैठा। उसके राज्य-काल की घटनाओं के सम्बन्ध में विशेष सूचना नहीं मिलती। उसे कन्नौज के प्रतिहार तथा महोबा के चन्देल नरेशों से युद्ध करना पड़ा। सम्भवत: चंदेलों से हुए युद्ध में वह मारा गया। कलचुरि नरेश बहुधा शिवोपासक होते थे, परन्तु शंकरगण तृतीय विष्णुभक्त था। उसका शासन काल ९७० से ९८० ई० के बीच रखा गया है।

इस शंकरगण के उपरान्त उसका छोटा भाई युवराजदेव द्वितीय गद्दी पर बैठा। उसके राज्यकाल का एक अभिलेख बिलहरी से प्राप्त हुआ है।[1] उसके शासनकाल में त्रिपुरी को बुरे दिन देखने पड़े। परमार नरेश वाक्पति मुंज ने त्रिपुरी पर आक्रमण कर उस पर अधिकार कर लिया। परन्तु दक्षिण भारत से चालुक्य नरेश तैलप के मालवा पर आक्रमण होने के कारण मुंज को कलचुरियों से संधि कर अपनी राजधानी को लौटना पड़ा। उसका शासन काल ९८० से ९९० ई० के बीच रखा गया है।

युवराजदेव द्वितीय के पश्चात् उसका पुत्र कोकल्ल द्वितीय गद्दी पर बैठा। उसके राज्यकाल का एक अभिलेख गुर्गी से प्राप्त हुआ है।[2] उसने कलचुरि राज्य को पुन: दृढ़ बनाने का प्रयत्न किया। उसने कन्नौज के प्रतिहार राजा राज्यपाल, गौड़ देश के राजा महीपाल और कुन्तलाधिपति चालुक्य नरेश विक्रमादित्य पंचम पर विजय प्राप्त की। उसका शासन काल ९९०-१०१५ ई० के बीच रखा जाता है।

कोकल्ल द्वितीय के उपरान्त १०१५ ई० के लगभग उसका पुत्र गांगेयदेव राज-सिंहासन पर बैठा। वह बड़ा प्रतापी और महत्वाकांक्षी था। उसके राज्यकाल के दो अभिलेख मकुन्दपुर तथा पिआवन से प्राप्त हुए हैं।[3] अपने राज्य के अल्पकाल में ही उसने कलचुरि वंश की कीर्ति को पुन: उज्ज्वल कर उत्तर भारत के राजाओं में सम्मान का स्थान प्राप्त कर लिया। चन्देलों के अभिलेखों से ज्ञात होता है कि प्रारम्भ में गांगेयदेव चन्देलों की अधीनता को स्वीकार किये था। परन्तु शीघ्र ही वह स्वतन्त्र हो गया। उसने मालवा के परमार शासक भोज तथा दक्षिण भारत के चोल शासक राजेन्द्र के साथ गुट बना कर कुन्तल के चालुक्य वंशी नृपति जयसिंह के राज्य पर आक्रमण कर दिया तथा विजय प्राप्त की। किन्तु कलचुरि और परमारों की सन्धि अधिक समय तक न चल सकी क्योंकि परमारों

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८०४-अ

२. वही, क्रमांक ७९४

३. वही, क्रमांक ८००, ८०७

के अभिलेखों और 'पारिजातमंजरी' नाटक से सूचना मिलती है कि भोज परमार ने चेदि पर आक्रमण कर विजय प्राप्त की थी। गांगेयदेव ने दक्षिण कोसल के राजा कमलराज की सहायता से उत्कल के करवंशी राजा को जीत कर पूर्व-समुद्र तक अपना विजय-स्तम्भ खड़ा करवाया। उत्कल विजय के बीच गांगेयदेव का दक्षिण कोसल के सोमवंशी राजा महाशिवगुप्त ययाति से युद्ध होना स्वाभाविक था। यह युद्ध लम्बे समय तक चला परन्तु अन्त में विजय गांगेयदेव की हुई। इस विजय के उपलक्ष में गांगेयदेव ने 'त्रिकलिंगाधिपति' की उपाधि धारण कर ली। इसके बाद से त्रिपुरी में राज्य करने वाले सभी कलचुरि नरेशों ने अपने लेखों में इस पदवी का उल्लेख बड़े गौरव के साथ किया है। उत्तर भारत में भी राज्य विस्तार करने का अवसर गांगेयदेव को मिला। १०२७ ई० के ठीक बाद गांगेयदेव ने गंगा-जमुना दो-आब को आक्रमण कर जीत लिया तथा अपने साम्राज्य का विस्तार करते हुए काँगड़ा तक पहुँच गया। काँगड़ा का नरेश उसके द्वारा बन्दी बना लिया गया तथा काँगड़ा को कलचुरि राज्य में मिला लिया गया। गंगा-जमुना दो-आब प्राप्त कर गांगेयदेव ने प्रयाग को अपनी दूसरी राजधानी बनाया और तत्पश्चात् काशी पर अधिकार कर लिया। इस प्रकार विस्तृत भू-भाग पर स्वामित्व प्राप्त कर लेने के पश्चात् गांगेयदेव ने 'महाराजाधिराज' और 'परमेश्वर' जैसी उपाधियाँ धारण कर लीं। गांगेयदेव के बढ़ते हुए प्रताप से चन्देल राजा विजयपाल चिंतित हो उठा। दोनों वंशों के बीच युद्ध होना अनिवार्य हो गया। युद्ध के प्रारम्भ में गांगेयदेव को कुछ समय के लिए झुकना पड़ा, परन्तु अन्त में गांगेयदेव की ही विजय हुई। गांगेयदेव ने अपने शासन काल के अन्तिम समय में अंग और मगध पर चढ़ाई की और पाल सेना के विरुद्ध कलचुरि सेना गया तक पहुँच गयी। इस सेना का नेतृत्व युवराज कर्ण कर रहा था। कहा जाता है कि उसने बौद्ध मठों को लूटकर भिक्षुओं और उपासकों की हत्या कर डाली। अन्त में अतिश दीपंकर नामक बौद्ध भिक्षु की मध्यस्थता से कलचुरि और पाल सेनाओं में सन्धि हो गयी। गांगेय शिवभक्त था। उसे प्रयाग के अक्षयवट के समीप निवास करने की बड़ी इच्छा थी। २२, जनवरी १०४१ ई० को इसी स्थल पर उसकी मृत्यु हो गयी। साथ ही उसकी सौ रानियाँ सती हुईं। उसके द्वारा प्रचलित सोने तथा चाँदी के सिक्के इसुरपुर,[१] तेवर,[२] बरेठा,[३] बरेला,[४] मांडु,[५] सागर,[६] सोनसारी[७] तथा त्रिपुरी[८] से प्राप्त हुए हैं।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक २३९४
२. वही, क्रमांक २३९६
३. वही, क्रमांक २४०२
४. वही, क्रमांक २४०३
५. वही, क्रमांक २४०७
६. वही, क्रमांक २४१०
७. वही, क्रमांक २४१२
८. वही, क्रमांक २४१३

गांगेयदेव का उत्तराधिकारी उसका पुत्र कर्ण हुआ। पिता से उत्तराधिकार में प्राप्त साम्राज्य का उसने विस्तार किया और बंगाल पर विजय प्राप्त की। उसके राज्य-काल के सात अभिलेख रीवा,[१] सिमरा,[२] बनारस, पैकोरे, गोहरवा तथा सारनाथ में प्राप्त हुए हैं। रीवा से प्राप्त कलचुरि संवत् ८०० के शिलालेख से ज्ञात होता है कि शासन के प्रथम सात वर्षों के भीतर ही उसने पल्लव, चोल और कुन्तल देशों को जीत लिया था। इसके बाद कर्ण ने गुर्जर देश पर आक्रमण कर वहाँ के राजा भीम को पराजित किया। बाद में उससे सन्धि कर उसकी सहायता से मालवा के परमार शासकों के राज्य पर आक्रमण किया। मालवा का समकालीन परमार शासक भोज था जिसने उसके पिता गांगेयदेव को पराजित किया था। इस पराजय का बदला लेने के लिए कर्ण ने मालवा पर आक्रमण करने की ठानी। आक्रमण दो-तरफा हो सके इसलिये उसने गुर्जर शासक भीम से सन्धि कर ली। मेरुतुंग ने अपने 'प्रबन्धचिन्तामणि' में लिखा है कि संधि की शर्त यह थी कि मालवा विजय के पश्चात् वह प्रदेश कर्ण तथा भीम के बीच बराबर-बराबर बाँटा जायेगा। किन्तु युद्ध में विजय प्राप्त करने के पश्चात् जब कर्ण ने परमारों की राजधानी धारा पर अपना अधिकार कर लिया तो वह अपने वचन से मुकर गया। इससे भीम नाराज हो गया और उसने चेदि देश पर आक्रमण कर दिया। कर्ण ने भीम को तरह-तरह के उपहार तथा लूट में प्राप्त हुए धन और स्वर्ण मण्डपिका आदि दे कर सन्तुष्ट किया।

तदनन्तर कर्ण ने चन्देलों के राज्य पर आक्रमण कर देववर्मा को पराजित किया। इसके बाद उसने मगध और गौड़ देशों के अधिपति विग्रहपाल तृतीय के राज्य पर चढ़ाई की। हेमचन्द्र के 'द्वयाश्रयमहाकाव्य' के अनुसार गौड़ राजा ने अपनी जान बचाने के लिए कर्ण को बहुत सा धन भेंट किया। गौड़-विजय का उल्लेख कलचुरियों के अभिलेखों में भी है। किन्तु उसके विपरीत संध्याकरनन्दी के रामचरित में लिखा है कि विग्रहपाल ने कर्ण को पराजित किया था। लेकिन अधिक सम्भावना यही दिखती है कि विजयश्री कर्ण को ही प्राप्त हुई थी, क्योंकि बंगाल स्थित बीरभूम जिले के पाइकोड़े नामक स्थान पर कर्ण का लेखयुक्त एक स्तम्भ प्राप्त हुआ है, जो कर्ण ने वहाँ की देवी को अर्पित किया था। इसके बाद कर्ण ने विग्रहपाल से अपनी कन्या यौवनश्री का विवाह कर उससे स्थायी मैत्री कर ली।

इस प्रकार ईसवी सन् १०५२ के लगभग कर्ण का ऐश्वर्य अपने शिखर पर पहुँच चुका था। वह चारों ओर के प्रदेश जीत चुका था और तत्कालीन प्रमुख राजवंशों को या तो हरा कर या उनसे सन्धि कर अपने साथ कर चुका था। इस प्रकार उसने चक्रवर्ती का पद प्राप्त कर लिया था। इसकी घोषणा करने के लिए उसने ई० सन् १०५२ में अपना दूसरा राज्याभिषेक कराया।

कर्ण की लगातार सैनिक उपलब्धियों के कारण उसे 'हिन्दू नेपोलियन' कहा जाता है। किन्तु यह भी सत्य है कि नेपोलियन की तरह उसे भी अपने राजत्वकाल के अन्तिम समय में विजयलक्ष्मी की अस्थिरता का परिचय मिला था। कर्ण अपने जीते हुए प्रदेशों

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८१०-अ-आ

२. वही, क्रमांक ८१३

पर अधिक समय तक अधिकार नहीं रख सका। एक-एक करके वे कर्ण के हाथ से निकलते गये। सबसे पहले मालवा उसके हाथ से निकल गया। मालवा के परमार राजा जयसिंह ने अपने शत्रु चालुक्यों से मित्रता कर ली तथा चालुक्य शासक सोमेश्वर (प्रथम) आहव-मल्ल की सहायता से मालवा पर आक्रमण कर अपना राजसिंहासन वापस ले लिया। उसी प्रकार चन्देल लोग भी स्वतन्त्र हो गये। कर्ण को पराजित कर स्वतन्त्र होने का श्रेय चन्देल शासक कीर्तिवर्मन् को है। कर्ण पर प्राप्त इस महान् विजय के उपलक्ष में कृष्ण-मिश्र द्वारा रचित 'प्रबोधचन्द्रोदय' नामक नाटक खेला गया था। इस नाटक में बताया गया है कि कीर्तिवर्मन् की यह महान् विजय उसके वीर सेनापति गोपाल के पराक्रम के कारण हुई थी।

कर्ण ने अपनी प्रतिष्ठा को फिर से स्थापित करने का प्रयत्न किया तथा इस उद्देश्य से अपने राज्यकाल के अन्तिम दिनों में मालवा पर आक्रमण किया। आक्रमण के पूर्व उसने चालुक्य सम्राट सोमेश्वर द्वितीय से सन्धि कर ली। दक्षिण भारत का गंग नरेश उदयादित्य भी अपने सामन्त एडेंयग के साथ कर्ण से आ मिला। इन तीनों राजाओं की संयुक्त सेना ने मालवा पर आक्रमण किया। मालवा में सर्वत्र हाहाकार मच गया तथा शत्रुओं का सामना करते हुए परमार शासक जयसिंह युद्ध क्षेत्र में मारा गया। इस समय मालव देश की क्या दुर्गति हुई इसका कुछ विवरण परमारों की उदयपुर-प्रशस्ति तथा उनके अन्य उत्कीर्ण लेखों में मिलता है। इस प्रकार कर्ण ने मालवा पर दूसरी बार विजय प्राप्त किया। यह घटना १०७० ई० के लगभग हुई थी। परन्तु मालवा की यह विजय भी कर्ण के लिए अस्थायी सिद्ध हुई। १०७३ ई० के लगभग परमार उदयादित्य ने कर्ण को फिर से पराजित कर दिया तथा मालवा पर परमारों का शासन स्थापित किया। उदयपुर-प्रशस्ति में कहा गया है कि उदयादित्य ने डाहलाधीश अर्थात् कर्ण का संहार किया था। इस प्रकार उत्तर भारत में अपना एक-छत्र राज्य स्थापित करने के कर्ण के सारे प्रयत्न असफल रहे। इससे कर्ण को बड़ी निराशा हुई और उसने राज्य-त्याग कर अपने स्थान पर अपने पुत्र यशःकर्ण का स्वयं राज्याभिषेक किया। इस प्रकार कर्ण का राज्य-काल १०४१ ई० से १०७३ ई० तक रहा।

राज्यारोहण के उपरान्त यशःकर्ण ने शीघ्र ही आन्ध्रदेश पर चढ़ाई कर द्राक्षाराम तक आक्रमण किया और वेंगी के चालुक्य नरेश विजयादित्य सप्तम को पराजित किया। इस चढ़ाई के समय उसे रत्नपुर के कलचुरि नरेश जाजल्लदेव प्रथम की सहायता प्राप्त हुई थी, ऐसा अनुमान किया जाता है। इसके विपरीत उत्तर भारत में यशःकर्ण की प्रतिष्ठा गिरने लगी। यशःकर्ण के दक्षिण भारत में रहने का लाभ उठा कर गहड़वालवंशी चन्द्रदेव ने यशःकर्ण के कब्जे से कन्नौज और उससे लगा हुआ प्रदेश जीत लिया। इसी प्रकार १०९० ई० के पूर्व ही काशी भी कलचुरियों के हाथ से निकल गया तथा वहाँ भी गहड़वालों का आधिपत्य स्थापित हुआ। इतने प्रदेश साम्राज्य के बाहर निकल जाने से यशःकर्ण को राज्य के पुर्नविस्तार की चिन्ता हुई। अतः उसने उत्तर भारत में अपने पूर्व प्रदेशों को फिर से प्राप्त करने के लिए प्रयत्न किये और बिहार में चम्पारण्य

तक चढ़ाई की। उसके ताम्रपट में वर्णित है कि आक्रमण कर उसने चम्पारन नगर को उजाड़ डाला था, परन्तु इसके बाद भी वह अपने राज्य का विस्तार नहीं कर सका। दूसरी ओर उसे परमार, चन्देल और चालुक्य राजाओं से तीन-तरफा हानि उठानी पड़ी। नागपुर की परमार-प्रशस्ति में कहा गया है कि समकालीन परमार नरेश लक्ष्मणदेव ने त्रिपुरी पर हमला कर कलचुरियों को पूरी तरह से पराजित किया और नर्मदा तट पर सेना स्थापित की। इसी प्रकार चन्देलों के लेखों में सल्लक्षणवर्मन् द्वारा यश:कर्ण की श्री को नष्ट कर देने की बात कही गयी है। चालुक्य नरेश विक्रमादित्य षष्ट के साथ हुए युद्ध में भी यश:कर्ण को पराजय मिली। इस प्रकार यश:कर्ण के समय में कलचुरि राज्य के बहुत से प्रदेश निकल गये और कलचुरि साम्राज्य बघेलखण्ड तक सीमित हो कर रह गया। उसके राज्यकाल के दो अभिलेख खैरहा तथा जबलपुर में प्राप्त हुए हैं।[१]

यश:कर्ण के बाद उसका पुत्र गयाकर्ण ११२३ ई० के लगभग राजसिंहासन पर बैठा। उसके राज्यकाल के दो अभिलेख तेवर तथा बहुरिबन्द में मिले हैं।[२] ऐसा लगता है कि चन्देल नरेश मदनवर्मन् के दबाव के कारण गयाकर्ण को बघेलखण्ड का प्रदेश छोड़ देना पड़ा था। इतना ही नहीं, छत्तीसगढ़ के कलचुरि नरेश, जो अब तक त्रिपुरी की मुख्य शाखा के अधीन राज्य करते थे, गयाकर्ण के शासन काल में स्वतन्त्र हो गये। इससे नाराज हो कर गयाकर्ण ने तत्कालीन राजा रत्नदेव को पराजित करने के लिए बड़ी भारी सेना भेजी परन्तु इसमें उलटे गयाकर्ण की ही पराजय हुई। गयाकर्ण ने गुहिलवंशी राजा विजयसिंह की बेटी अल्हणदेवी से विवाह किया था। क्योंकि वह परमार राजा उदयादित्य की बेटी श्यामलदेवी की बेटी थी, अत: इस वैवाहिक सम्बन्ध से परमारों और कलचुरियों के बीच बहुत काल से चले आये बैर-भाव का अन्त हुआ।

गयाकर्ण के दो पुत्र थे, नरसिंह और जयसिंह जो क्रम से गद्दी पर बैठे। नरसिंह के समय की राजनैतिक घटनाओं का विवरण नहीं मिलता। उसके राज्यकाल के तीन अभिलेख अल्हघाट, भेड़ाघाट तथा लालपहाड़ से प्राप्त हुए हैं।[३] उसका राज्यकाल सम्भवत: ११५३ ई० से ११६३ ई० तक रहा होगा।

नरसिंह के बाद उसका छोटा भाई जयसिंह त्रिपुरी का राजा हुआ। उसके शासन काल के पाँच अभिलेख करणबेल, तेवर, जबलपुर तथा रीवा से प्राप्त हुए हैं।[४] उसके अभिलेखों में यह वर्णन मिलता है कि उसके राज्याभिषेक का समाचार सुन कर गुर्जर, तुरुष्क और कुन्तल नरेशों का हृदय धड़क उठा था। परन्तु यह ज्ञात नहीं कि उसने उन राजाओं को वास्तविक पराजित किया ही था। शिवरीनारायण के एक लेख से ज्ञात होता है कि उसने दक्षिण कोसल पर आक्रमण किया था, परन्तु इसमें उसे पराजय स्वीकार

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७९३, ७९८-अ

२. वही, क्रमांक ७९९-आ, ८०२

३. वही, क्रमांक ७८९, ८०६-अ, ८११

४. वही, क्रमांक ७९०-अ, ७९८ अ, इ; ७९९-इ, ८१०-इ

करनी पड़ी। यह घटना ११६५ ई० के लगभग की है। चन्देलों के अभिलेखों से पता चलता है कि चन्देल नरेश परमर्दिदेव ने भी जयसिंह को त्रस्त कर रखा था। जयसिंह की दो रानियाँ थीं—केल्हणदेवी और गोसलदेवी। गोसलदेवी ने गोसलपुर नामक नगर बसाया जो कि गाँव के रूप में आज भी विद्यमान है। जयसिंह का शासन काल ११६३ ई० से ११८८ ई० तक रहा होगा।

जयसिंह का उत्तराधिकारी उसका पुत्र विजयसिंह था। उसके राज्यकाल के अभिलेख करणबेल, तेवर, भेड़ाघाट, कुम्भी तथा रीवा से प्राप्त हुए हैं।[१] उसके शासन काल में उसके एक सामन्त कौरववंशी सलक्षण ने कर्करेडी में विद्रोह घोषित कर दिया, परन्तु उसके मंत्री मलयसिंह ने विद्रोह को कुचल दिया। इसका उल्लेख रीवा से प्राप्त मलयसिंह के ११५३ ई० के अभिलेख में मिलता है। १२१० ई० के लगभग चन्देल नरेश त्रैलोक्यवर्मन् ने कलचुरियों के राज्य पर आक्रमण कर रीवा के आस-पास का प्रदेश जीत लिया। सम्भवतः यादववंशी सिंघण ने भी विजयसिंह को पराजित किया था। इस प्रकार विजयसिंह के समय कलचुरि राज्य की स्थिति डाँवाडोल हो रही थी क्योंकि सागर और दमोह वाला प्रदेश और उसी प्रकार बघेलखण्ड का प्रदेश चन्देलों के हाथ चला गया था। ऐसा लगता है कि विजयसिंह का राज्य केवल जबलपुर जिले तक ही सीमित था और वह भी कलचुरियों के हाथ से निकल गया। विजयसिंह त्रिपुरी के कलचुरि राजवंश का अन्तिम राजा था। उसका शासन काल कब समाप्त हुआ यह ज्ञात नहीं उसके उत्तराधिकारी महाराजकुमार अजयसिंह का उल्लेख उत्कीर्ण लेखों में मिलता है, किन्तु उसे राज्य करने का अवसर मिला या नहीं यह अज्ञात है। दमोह जिले के बटियागढ़ से प्राप्त १३२८ ई० के शिलालेख के आधार पर ऐसा प्रतीत होता है कि चौदहवीं शताब्दी ई० के आरम्भ में यह प्रदेश मुसलमानों के अधिकार में पूर्णतः चला गया था।

## रत्नपुर के कलचुरि

नवीं शताब्दी ईसवी के अन्त में त्रिपुरी के कलचुरियों ने दक्षिण कोसल में अपनी शाखा स्थापित करने का प्रयत्न किया। अभिलेखों से यह ज्ञात होता है कि कोकल्ल प्रथम के पुत्र शंकरगण द्वितीय अर्थात मुग्धतुंग-प्रसिद्धधवल ने कोसल नरेश से पालि प्रदेश (बिलासपुर जिले के पालि नामक स्थान के आस-पास का क्षेत्र) जीत लिया था। इस समय यहाँ बाणवंशी विक्रमादित्य प्रथम राज्य कर रहा था। इससे अथवा इसके उत्तराधिकारी से शंकरगण ने यह प्रदेश जीता होगा। शंकरगण ने इस प्रदेश पर अपने छोटे भाई की नियुक्ति की। उसका नाम अज्ञात है, परन्तु अभिलेख यह उल्लेख करते हैं कि उसकी राजधानी तुम्माण (बिलासपुर जिले का आधुनिक तुमाण) थी। यहाँ कलचुरियों ने दो-तीन पीढ़ियाँ बिताई होंगी। तदुपरान्त वे स्वर्णपुर (आधुनिक सोनपुर) के सोमवंशी राजा द्वारा पराजित कर दिये गये। अभिलेखों से ज्ञात होता है कि युवराजदेव प्रथम और उसके पुत्र लक्ष्मणराज

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ७६०-आ, ७६२, ७६६-ई, ८०६-आ, ८१०-ई, उ, ऊ

द्वितीय ने दक्षिण कोसल पर चढ़ाई कर वहाँ के राजा को पराजित किया था। सम्भवत: इन चढ़ाइयों का उद्देश्य सोमवंशी राजाओं को पराजित करना था। इनमें त्रिपुरी के राजाओं को विजय भी मिली होगी तो भी यह ज्ञात नहीं होता कि दक्षिण कोसल में कलचुरि शाखा की पुन: प्रतिष्ठापना हुई। परन्तु भविष्य में कोकल्ल द्वितीय के शासन काल में कलिंगराज नामक कलचुरि राजपुत्र ने अपने बाहुबल से दक्षिण कोसल को जीत कर तुम्माण नगर में, जहाँ उसके पूर्वजों ने राज्य किया था, अपनी राजधानी स्थापित की। यह घटना १००० ई० के लगभग हुई होगी। तुम्माण में राज्य करते हुए कलिंगराज ने अपने शत्रुओं का क्षय किया और राजश्री को बढ़ाया। परन्तु पद्मगुप्त रचित 'नवसाहसांकचरित' में कहा गया है कि मालवा के परमार नरेश सिन्धुराज ने कोसल के राजा को पराजित किया था। कुछ समय पश्चात् एक प्रणय प्रसंग के निमित्त सिंधुराज ने दक्षिण में दूसरी बार चढ़ाई की। उस प्रसंग का वर्णन भी इस काव्य में हुआ है।

कलिंगराज का उत्तराधिकारी कमलराज १०२० ई० के लगभग तुम्माण के राजसिंहासन पर बैठा। उसके शासन काल में त्रिपुरी के गांगेयदेव को उड़ीसा पर आक्रमण करने के लिए दक्षिण कोसल हो कर जाना पड़ा। अभिलेखों के अनुसार इस समय कमलराज ने न केवल गांगेयदेव की सहायता की बल्कि उत्कलराज की सम्पत्ति लूट कर उसे समर्पित कर दी। यह उत्कलराज सम्भवत: करवंशी शुभाकर द्वितीय होगा। उत्कल से वापस लौटते समय कमलराज के साथ साहिल्ल नामक एक योद्धा कोसल आया। उसने और सके वंशजों ने कलचुरियों के लिए छत्तीसगढ़ के अनेक राज्य जीत लिये।

कमलराज का उत्तराधिकारी रत्नराज प्रथम १०४५ ई० के लगभग सिंहासन पर बैठा। उसने कोमोमण्डल के अधिपति वज्जूक अथवा वजुवर्मन् की कन्या नोनल्ला से विवाह किया। इस विवाह से छत्तीसगढ़ पर उसका प्रभाव दृढ़ हो गया। रत्नदेव ने तुम्माण में वंकेश्वर, रत्नेश्वर आदि देवालय और अनेक उद्यान बनवा कर तुम्माण नगर को सुन्दर बना दिया। तत्पश्चात् उसने अपने नाम पर रत्नपुर (आधुनिक रतनपुर) नामक नगर बसाया और अपनी राजधानी तुम्माण से स्थानान्तरित कर वहाँ ले गया। कलचुरियों की इस शाखा की भविष्य की राजधानी यही नगरी रही।

रत्नदेव का पुत्र पृथ्वीदेव प्रथम १०६५ ई० के लगभग रत्नपुर के राजसिंहासन पर बैठा। उसके राज्यकाल के तीन अभिलेख अमोदा, रायपुर तथा लाफ़ा से प्राप्त हुए हैं।[1] पृथ्वीदेव के ताम्रपत्रों में उसे 'महामण्डलेश्वर' तथा 'समधिगताशेष पंचमहाशब्द' कहा गया है जिससे स्पष्ट है कि वह त्रिपुरी की मुख्य शाखा के सामन्त के रूप में कोसल में राज्य करता था। इतने पर भी उसने अपने साम्राज्य का विस्तार कर 'सकलकोसलाधिपति' की पदवी धारण कर ली और कोसल के इक्कीस हजार गाँवों का स्वामी बन गया। पृथ्वीदेव की रानी का नाम राजल्ला था। उसके दो मंत्री विग्रहराज और सोढ़देव के नाम

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८१५-अ, ८३१-अ, ८३२

उत्कीर्ण लेखों में मिलते हैं। उसने तुम्माण में पृथ्वीदेवेश्वर नामक शिवमंदिर का और रत्नपुर में विशाल सरोवर का निर्माण करवाया।

पृथ्वीदेव प्रथम का उत्तराधिकारी जाजल्लदेव प्रथम १०९० ई० के लगभग सिंहासन पर बैठा। उसके राज्यकाल के अभिलेख पालि तथा रतनपुर से प्राप्त हुए हैं।[1] शीघ्र ही उसने अपने राज्य-विस्तार के उद्देश्य से वैरागर (आधुनिक वैरागढ़-चाँदा जिला, महाराष्ट्र), लञ्जिका (बालाघाट जिले में स्थित आधुनिक लाँजी), भाणार (महाराष्ट्र में स्थित आधुनिक भण्डारा) और तलहारि-मण्डल (आधुनिक बिलासपुर जिले का दक्षिण भाग तथा रायपुर जिले का उत्तर भाग) को जीता। उसके बाद बंगाल में दण्डकपुर और आन्ध्र तथा खिमिड़ी पर विजय प्राप्त की। इनके अतिरिक्त नन्दावली और कुक्कुट के राजा भी उससे भयभीत हो कर उसे कर देना स्वीकार कर लिया। उसके सेनापति जगपाल ने उसके लिए मायुरिक और सामन्तों को जीता। रत्नपुर से प्राप्त शिलालेख के अनुसार जाजल्लदेव ने बस्तर के छिंदक नागवंशी राजा सोमेश्वर को पराजित कर उसे उसके मन्त्रियों और रानियों समेत कैद कर लिया परन्तु बाद में उसकी माता के अनुरोध पर उन्हें मुक्त कर दिया। इन विजयों के कारण उसकी कीर्ति इतनी बढ़ गयी कि न केवल त्रिपुरी के राजा यशःकर्ण ने अपितु कान्यकुब्ज के गहड़वाल और जेजाभुक्ति के चन्देल राजाओं ने भी उसे शूर मान कर उसके साथ मित्रता की। जाजल्लदेव ने उड़ीसा पर भी आक्रमण कर सुवर्णपुर के राजा भुजबल को पराजित किया। जाजल्लदेव के समय में रत्नपुर का राज्य काफी समृद्ध हो चुका था, जैसा कि उसके द्वारा प्रचलित किये गये सोने के सिक्कों से अनुमान लगाया जाता है। उसने अपने नाम पर जाजल्लपुर (आधुनिक जांजगीर—बिलासपुर जिला) नामक नगर बसाया तथा उसमें मन्दिर, मठ, सरोवर, आम्रवन आदि को बनवाया। उसी प्रकार पालि के शिवमन्दिर का भी उसने जीर्णोद्धार करवाया। उत्कीर्ण लेखों में जाजल्लदेव की रानी लाच्छल्लदेवी, गुरु रुद्रशिव, सान्धिविग्रहिक विग्रहराज तथा मन्त्री पुरुषोत्तम के नाम मिलते हैं।

जाजल्लदेव प्रथम के बाद उसका पुत्र रत्नदेव द्वितीय ई० सन् ११२० के लगभग रत्नपुर का राजा हुआ। उसके राज्यकाल के पाँच अभिलेख अकलतरा, खरोद, पारगाँव, शिवरीनारायण तथा सरखो से प्राप्त हुए हैं।[2] उसने त्रिपुरी की मुख्य शाखा की अधीनता को स्वीकार करने से इनकार कर दिया, अतः त्रिपुरी के राजा गयाकर्ण ने उसके विरुद्ध एक विशाल सेना भेजी। इस युद्ध में त्रिपुरी की सेना पराजित हुई। रत्नदेव के राज्यकाल की एक अन्य महत्वपूर्ण घटना थी उसके द्वारा गंगवंशी राजा अनन्तवर्मा चोड़गंग को पराजित करना। अनन्तवर्मा चोड़गंग दक्षिण भारत का अत्यन्त बलशाली राजा था तथा महाप्रतापी के रूप में विख्यात था। उसकी तूफानी चढ़ाइयों से अनेक राजाओं को

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८२४, ८२९-अ

२. वही, क्रमांक ८१४-अ, ८२०, ८२३-अ, ८३३-अ, ८३४।

हार खानी पड़ी थी। उसने जाजल्लदेव द्वारा पदच्युत किये गये उत्कल के अधिपति को फिर से गद्दी पर बैठाया। फिर रत्नदेव के राज्य पर चढ़ाई की। रत्नदेव तथा उसके सामन्त वल्लभराज और सेनापति जगपाल ने तलहारीमण्डल में अनन्तवर्मा के विरुद्ध घोर युद्ध किया तथा पराजित कर उसे अपने राज्य से भगा दिया। इस विजय से रत्नदेव की हिम्मत काफी बढ़ गयी और उसने गौड़ देश पर आक्रमण कर उसके राजा को हरा दिया। तत्पश्चात् उसने भंजराजाओं की राजधानी खिञ्जिग पर आक्रमण कर वहाँ के राजा हरवोहू को मृत्युलोक पहुँचा दिया। रत्नदेव के राज्यकाल में विद्या और कला को उदारतापूर्वक राजाश्रय मिला। उसने तथा उसके मन्त्री पुरुषोत्तम और सामन्त वल्लभराज ने अनेक मन्दिर बनवाये, तालाब खुदवाये और अन्न-सत्र स्थापित किये।

रत्नदेव द्वितीय का पुत्र पृथ्वीदेव द्वितीय ११३५ ई० के लगभग सिंहासन पर बैठा। उसके शासन काल के जो चौदह अभिलेख प्राप्त हुए हैं[1]। उनसे ज्ञात होता है कि उसके जगपाल नामक सेनापति ने सरहरागढ़ (आधुनिक सारंगढ़), मचका सिहवा (आधुनिक सिहावा) के किले जीते तथा भ्रमरवद्र (बस्तर का भाग), कान्तार, कुसुमभोग, कांडा-डोंगर और काकरय (कांकेर) के प्रदेशों पर आक्रमण कर तथा जीत कर पृथ्वीदेव के प्रभुत्व का विस्तार किया। तत्पश्चात् पृथ्वीदेव ने चित्रकूट (बस्तर जिला) पर आक्रमण कर उसे नष्ट कर दिया। इससे गंगवंशी राजा अनन्तवर्मा चोड़गंग इतना डर गया कि उसे समुद्र को पार कर भाग जाना ही अपनी जान बचाने का एकमात्र उपाय दिखा। इसी बीच अनन्तवर्मा की मृत्यु हो गयी और उसका पुत्र जटेश्वर गंगों का शासक हुआ। पृथ्वीदेव द्वितीय ने उसके राज्य पर चढ़ाई कर जटेश्वर को कैद कर लिया। इन युद्ध में पृथ्वीदेव के सामन्त ब्रह्मदेव ने बड़ी वीरता का परिचय दिया। अभिलेखों में उसके तथा उसके अधिकारियों द्वारा दिये गये कई दानों का उल्लेख है।

पृथ्वीदेव द्वितीय के बाद जाजल्लदेव द्वितीय ११६५ ई० के लगभग राजा हुआ। उसके राज्यकाल के तीन अभिलेख अमोदा, मल्लार तथा शिवरीनारायण से प्राप्त हुए हैं।[2] उसका राज्य अल्पकालीन और समस्याओं से पूर्ण था। उसके शासन काल में त्रिपुरी के कलचुरि राजा जयसिंहदेव ने उसके राज्य पर आक्रमण कर दिया क्योंकि वह जाजल्लदेव को अपने अधीन करना चाहता था। इस युद्ध में रतनपुर के छोटी शाखा के शासक उल्हणदेव ने जी-जान से लड़ कर जयसिंह को पराजित किया, परन्तु युद्ध में उल्हणदेव मारा गया तथा उसकी तीन रानियाँ सती हो गयीं। इसके कुछ समय पश्चात् जाजल्लदेव को थीरू नामक ग्राह ने पकड़ लिया था और ऐसा लगता था कि जाजल्लदेव के प्राण बचना बहुत ही कठिन हो गया किन्तु सौभाग्यवश वह ग्राह से मुक्त हो गया। इसकी खुशी में उसने अपने ज्योतिषी राघव और पुरोहित नामदेव को एक ग्राम दान में दिया। अभिलेखों के

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८१५-आ, इ, ८१६, ८१८, ८२१, ८२२, ८२३-आ, ८२६, ८२८, ८२९-आ, इ, ई, ८३०, ८३१-आ

२. वही, कमांक ८१५-ई, ८२७-अ, ८३३-आ

अनुसार जाजल्लदेव के राज्यकाल में अनेक देवालय बनवाये गये तथा तालाब खुदवाये गये । शिवरीनारायण में चन्द्रचूड़ का मन्दिर इसी समय उक्त उल्हणदेव ने बनवाया था ।

जाजल्लदेव द्वितीय के अन्तिम दिनों में कुछ संकट उपस्थित हुआ था, ऐसा प्रतीत होता है । खरोद से प्राप्त शिलालेख में बताया गया है कि जब जाजल्लदेव का स्वर्गवा हुआ तो चारों ओर अंधकार छा गया और अव्यवस्था फैल गयी । इस परिस्थिति के सम्हालने के लिए जाजल्लदेव द्वितीय का बड़ा भाई जगद्देव पूर्व देश से दौड़ा आया और उसने शान्ति तथा सुराज्य की स्थापना की । बड़े भाई के रहते हुए छोटे भाई का सिंहासन पर बैठ जाना तरह-तरह के अनुमानों का कारण बन गया है । किन्तु खरोद शिलालेख में स्पष्ट संकेत है कि जगद्देव ने अपनी इच्छा से सिंहासन त्याग कर द्वितीय जाजल्लदेव को सिंहासन पर बैठा दिया और स्वयं पूर्व में राज करने वाले गंगवंश के राजा के साथ युद्ध करने के लिए निकल पड़ा था । परन्तु ज्योंही रत्नपुर में अव्यवस्था फैली, वह तुरन्त वापस लौट आया और शासन की बागडोर सम्हाल कर शान्ति और सुव्यवस्था कायम की । उसने ई० सन् ११६८ से ११७८ तक लगभग दस वर्ष तक राज्य किया । उसका उत्तराधिकारी उसकी रानी सोमल्लादेवी से हुआ पुत्र रत्नदेव तृतीय था ।

रत्नदेव तृतीय के राज्यकाल में भी कुछ कारणों से देश में अव्यवस्था बनी रही । इस संकटकाल में उसने गंगाधर नामक विद्वान ब्राह्मण को अपना मन्त्री बनाया । उसने शीघ्र ही शत्रुओं को पराजित कर राज्य में सुव्यवस्था स्थापित की ।

रत्नदेव तृतीय के बाद उसका पुत्र प्रतापमल्ल ११९८ ई० में सिंहासन पर बैठा । इसके दो ताम्रपत्र प्राप्त हुए हैं, जो क्रमशः कलचुरि संवत् ९६५ और ९६९ में दिये गये थे ।[1] इन लेखों से तथा उसके द्वारा चलाये गये ताँबे के सिक्कों[2] से उसके समय की विशेष जानकारी प्राप्त नहीं होती ।

प्रतापमल्ल के बाद कलचुरि इतिहास में लगभग तीन सौ वर्षों तक कोई जानकारी नहीं मिलती । १५वीं शताब्दी के अन्त में वाहरेन्द्र नामक राजा के राज्य करने की सूचना मिलती है । इस बीच के इतिहास के सम्बन्ध में हेमाद्री के 'व्रतखण्ड' में किसी जाजल्ल नामक नरेश का नामोल्लेख आया है । सम्भवतः वह प्रतापमल्ल का उत्तराधिकारी था ।

वाहरेन्द्र तथा उसके पूर्वजों के सम्बन्ध में कोसगई तथा रतनपुर से प्राप्त वाहरेन्द्र[3] के तथा रायपुर और खलारी से प्राप्त ब्रह्मदेव के शिलालेखों से सूचना मिलती है । इन शिलालेखों का अध्ययन कर जो वंशवृक्ष तैयार किया जा सकता है उससे रत्नपुर और रायपुर के कलचुरि शाखाओं का आपसी सम्बन्ध स्पष्ट हो जाता है । वह वंशवृक्ष इस प्रकार है—

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८२५, ८२६-आ

२. वही, क्रमांक २४०४-आ

३. वही, क्रमांक ८१९-अ, आ; ८२९ उ, ऊ




उपर्युक्त वंशवृक्ष से स्पष्ट है कि १४वीं शताब्दी ई० के अन्तिम भाग में रतनपुर की कलचुरि शाखा का दो भागों में विभाजन हो गया। मुख्य शाखा रत्नपुर में राज्य करती रही तथा गौण शाखा ने रायपुर में राज्य स्थापित किया।

अभिलेखों में वाहरेन्द्र के पूर्वजों की उपलब्धियों के सम्बन्ध में कोई भी सूचना नहीं है। कोसगईं से प्राप्त वाहर के शिलालेख में बतलाया गया है कि उसने रत्नपुर से राजधानी को हटा कर कोसंग के किले में स्थापित किया तथा वहाँ से पठानों के विरुद्ध युद्ध संचालित किया। अभिलेख के अनुसार उसके मन्त्री माधव ने पठानों को पराजित किया।

वाहरेन्द्र के उत्तराधिकारियों के सम्बन्ध में कोई भी सूचना प्राप्त नहीं है। स्थानीय किवंदतियों के अनुसार 'बाहर-सहाय' (अर्थात् वाहर) के बारह उत्तराधिकारी थे। इस भू-भाग को नागपुर के भोसलों के सरदार भास्करपन्त द्वारा १७४० ई० में जीत लिया गया और इस प्रकार रत्नपुर के कलचुरि वंश की समाप्ति हुई।

## रायपुर के कलचुरि

जैसा कि हम ऊपर देख चुके हैं, रायपुर की कलचुरि शाखा की स्थापना चौदहवीं शताब्दी ईसवी के अन्तिम चरण में हुई। इस शाखा में हुए राजा ब्रह्मदेव के दो शिलालेख अभी तक प्राप्त हुए हैं, जिनमें से एक रायपुर से प्राप्त विक्रम संवत् १४५८ (१४०२ ईसवी) का है और दूसरा खलारी के प्राप्त विक्रम संवत् १४७० (१४१५ ईसवी) का।[1] खलारी अभिलेख से विदित होता है कि ब्रह्मदेव के पूर्वज रामचन्द्र ने फणि (नाग) वंश के राजा भोणिगदेव को पराजित किया था। यह नाग राजा कवर्धा के नागवंश का था अथवा बस्तर का, यह कहना कठिन है। उपर्युक्त लेख से यह भी विदित होता है कि ब्रह्मदेव की राजधानी खल्वाटिका (आधुनिक खलारी, रायपुर जिला) में थी।

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८३७, ८३८

ब्रह्मदेव के बाद राजाओं के उत्कीर्ण लेख नहीं मिलते। केवल अन्तिम राजा अमरसिंहदेव का एक ताम्रपत्र आरंग में मिला है जिसमें नन्दू ठाकुर को दी गयी छूट का वर्णन है।[१] यह ताम्रपत्र वि० सं० १७९२ में दिया गया था। इसके कुछ ही वर्ष बाद नागपुर के मराठों के हाथ अमरसिंह का पतन हुआ।

इस प्रकार मध्यप्रदेश के इतिहास में कलचुरि राजवंश का अन्त हुआ।

## त्रिकलिंगाधिपति सोमवंशी नरेश

श्रीपुर से राज्य करते हुए प्राचीन सोमवंशी नरेशों का इतिहास (ये नरेश अपने को पाण्डव वंशी भी कहते थे) हम ऊपर देख चुके हैं। दक्षिण कोसल पर ई० सन् की १०वीं शताब्दी में एक और सोमवंशी नरेश राज्य करते हुए पाये जाते हैं। इस वंश के नरेश सोमवंशी होते हुए भी अपने को पाण्डव वंश का नहीं बताते। इनकी राजधानी भी आधुनिक मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत न हो कर उड़ीसा में थी। वहीं से अपना साम्राज्य-विस्तार कर दक्षिण कोसल के एक बड़े भू-भाग पर उन्होंने अधिकार कर रखा था। ये नरेश अपने को 'त्रिकलिंगाधिपति' (अर्थात् कोसल, कलिंग और उत्कल के स्वामी) की उपाधि से विभूषित किये हुए थे। ताम्रपत्रों की राजमुद्राओं में भी इन नरेशों ने पाण्डव वंशियों के विपरीत तथा शरभपुरियों और कलचुरियों के समान गजलक्ष्मी की प्रतिमा का उपयोग किया। इस सोमवंशी नरेशों का पाण्डुकुल के सोमवंशियों से क्या सम्बन्ध था, इस सम्बन्ध में अभी तक कोई भी तथ्य ज्ञात नहीं।

इस सोमवंश का संस्थापक शिवगुप्त था जिसका शासन काल दसवीं सदी ई० के पूर्वार्ध में रखा गया है। यद्यपि उसका कोई अभिलेख अब तक प्राप्त नहीं हुआ है, तथापि उसके उत्तराधिकारी महाभवगुप्त के लेख में उसे 'परमभट्टारक महाराजाधिराज परमेश्वर' की उपाधि से विभूषित बताया गया है। उसके शासन काल में सम्भवतः त्रिपुरी के कलचुरि नरेश मुग्धतुंग ने दक्षिण कोसल पर आक्रमण कर पालि (आधुनिक बिलासपुर जिले में स्थित) को छीन लिया।

शिवगुप्त का उत्तराधिकारी उसका पुत्र जनमेजय प्रथम महाभवगुप्त सिंहासन पर बैठा। अपनी राजधानी सुवर्णपुर (उड़ीसा) से उसने अनेक ताम्रपत्र लेख प्रचलित किये; सुवर्णपुर के अतिरिक्त मुरसीमा तथा आराम से भी उसके ताम्रपत्र प्रचलित किये गये। इन राजाज्ञाओं से पता चलता है कि उसका राज्यकाल लगभग पैंतीस वर्ष का था। ताम्रपत्रों में उसे कोसल का अधिपति भी बताया गया है परन्तु इसमें कितनी सचाई है इसका निर्णय करना कठिन है क्योंकि सम्भवतः उसके शासन काल में त्रिपुरी के कलचुरि नरेश लक्ष्मणराज का दक्षिण कोसल पर आक्रमण हुआ जिसमें कलचुरि अभिलेखों के अनुसार, कोसलाधिपति को पराजित होना पड़ा।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८३६

जनमेजय महाभवगुप्त (प्रथम) का उत्तराधिकारी उसका पुत्र ययाति प्रथम महाशिवगुप्त हुआ जिसका शासन काल ई० सन् ९७० से १००० के बीच माना जाता है। अपने शासन काल में उसने भी अनेक दानपत्र प्रचलित किये जिनमें प्रारम्भिक दानपत्र विनीतपुर (उड़ीसा) से तथा राज्यकाल के अन्तिम भाग के दानपत्र ययातिनगर से जारी किये गये थे। सम्भवत: ययातिनगर नामक नये नगर को बसा कर उसने अपनी राजधानी वहाँ स्थापित की हो। उसके दानपत्रों में दक्षिण कोसल के ग्रामों के दान करने का उल्लेख मिलता है। इससे स्पष्ट है कि कोसल के भू-भाग पर उसका अवश्य ही स्वामित्व रहा होगा।

ययाति महाशिवगुप्त का उत्तराधिकारी उसका पुत्र भीमरथ महाभवगुप्त द्वितीय था जिसका शासन काल ई० सन् १००० से १०१५ के बीच माना जाता है। उसका सामन्त माठरवंशी राणक पुंज था जिसकी राजधानी सम्भवत: वामण्डापाटि थी। पुंज का एक ताम्रपत्र लेख रायपुर संग्राहलय में संरक्षित है।

भीमरथ का उराधिकारी उसका पुत्र धर्मरथ था जिसका शासन काल ई० सन् १०१५ से १०२० तक माना जाता है। वह राजमल्ल तथा महाशिवगुप्त द्वितीय भी कहलाता था। उसका राज्यकाल अल्पकाल का था और वह निस्संतान मरा।

धर्मरथ का उत्तराधिकारी उसका भाई नहुष था जो महाभवगुप्त तृतीय भी कहलाता था। उसका शासन कठिनाइयों से पूर्ण था। शत्रुओं के आक्रमण के कारण उसके राज्य के कुछ भागों पर शत्रुओं का अधिकार हो गया था। ऐसी परिस्थिति में ययाती चण्डीहर महाशिवगुप्त तृतीय राजा बना।

ययाती चण्डीहर प्रतापी राजा था। उसने राज्य शासन को सम्हाल कर कोसल तथा उत्कल प्रदेशों को शत्रुओं से मुक्त कर लिया। सम्भवत: कलचुरियों द्वारा उसके अधिकृत दक्षिण कोसल के कुछ भाग को छीन लिया गया था जिसे उसने वापस ले लिया।

चण्डीहर के बाद उसका पुत्र उद्योतकेसरी महाभवगुप्त चतुर्थ १०५५ ई० में राजा हुआ। वह इस वंश का अन्तिम महान सम्राट था। उसका राज्यकाल २५ वर्ष का था। सम्भवत: उसका युद्ध कलचुरियों के साथ हुआ। कलचुरियों ने इस समय तक रत्नपुर में अपनी शाखा स्थापित कर ली थी। कलचुरियों की इस शाखा द्वारा दक्षिण कोसल का वह भाग सदा के लिए छीन लिया गया जो अभी तक सोमवंशियों के राज्य का एक भाग था।

## चक्रकोट के छिंदक नाग

बस्तर जिले से प्राप्त कुछ अभिलेखों से ज्ञात होता है कि ग्यारहवीं सदी ई० के प्रारम्भ में बस्तर में नागवंशी राजाओं ने अपने राज्य की स्थापना की। उस समय बस्तर क्षेत्र को चक्रकोट कहा जाता था। अत: ये राजा चक्रकोट के राजा कहलाते थे। चक्रकोट के नागवंशी नरेश अपने को काश्यप गोत्रीय और छिंदक कुल के मानते थे तथा उन्होंने भोगावती-पुरवरेश्वर की उपाधि धारण की थी।

छिंदकों के प्रथम राजा नृपतिभूषण का उल्लेख एर्राकोट से प्राप्त शक संवत् ९४५ (१०२३ ई०) के खण्डित शिलालेख[1] में मिलता है। उसकी उपलब्धियों के सम्बन्ध में और कोई उल्लेख नहीं मिलता।

छिंदक नागों का दूसरा राजा धारावर्ष जगदेकभूषण था जिसके शासन काल का शक संवत् ९८३ (१०६० ई०) का एक शिलालेख बारसूर में प्राप्त हुआ है।[2] इस अभिलेख से विदित होता है कि जगदेकभूषण के शासन काल में उसके एक सामन्त महामण्डलेश्वर चन्द्रादित्य द्वारा बारसूर में चन्द्रादित्य समुद्र नामक तालाब खुदवाया गया था तथा उसके तट पर चन्द्रादित्येश्वर नामक शिव मन्दिर का निर्माण करवाया गया था। मन्दिर की प्रतिष्ठापना के समय जगदेकभूषण को स्वयं उपस्थित रहते हुए बतलाया गया है। अभिलेख में चन्द्रादित्य को अम्मग्राम का स्वामी बतलाया गया है।

छिंदक नागों का तीसरा राजा मधुरान्तकदेव हुआ। यद्यपि वह छिंदक कुल का और नागवंशी ही था, किन्तु जगदेकभूषण से उसका क्या सम्बन्ध था यह ज्ञात नहीं है। मधुरान्तकदेव के राजपुर से प्राप्त शक संवत् ९८७ (१०६५ ई०) के ताम्रपत्र[3] से ज्ञात होता है कि उसने भ्रमरकोट्य मण्डल में स्थित राजपुर नामक ग्राम दान में दिया। मधुरान्तकदेव अधिक समय तक राज्य नहीं कर सका क्योंकि उसका वध धारावर्ष जगदेकभूषण के पुत्र सोमेश्वर प्रथम के द्वारा कर दिया गया। इस प्रकार सोमेश्वर प्रथम ने अपने पैतृक राज्य को प्राप्त किया।

सोमेश्वर प्रथम के शासन काल के कई अभिलेख प्राप्त हुए हैं जिनमें सर्वप्रथम कुरुसपाल से प्राप्त शक-संवत् ९९१ (१०६९ ई०) का है[4] तथा अन्तिम वहीं से प्राप्त शक संवत् १०१९ (१०९७ ई०) का है।[5] अतः स्पष्ट है कि उसका राज्यकाल लगभग तीस वर्ष का था। सोमेश्वर प्रथम का सबसे महत्वपूर्ण लेख कुरुसपाल से प्राप्त एक खण्डित शिलालेख है[6] जिसमें उसकी उपलब्धियों का वर्णन है। इस शिलालेख के अनुसार सोमेश्वर को चक्रकूट का राज्य विंध्यवासिनी देवी के प्रसाद से प्राप्त हुआ था और उसने मधुरान्तक का वध किया था। अभिलेख में उल्लेख आया है कि उसने वेंगी को जला डाला था तथा भद्रपट्टन और वज्र को जीत लिया था एवं दक्षिण कोसल के ६ लाख ९६ गाँवों पर अपना अधिकार कर लिया था। ऐसा लगता है कि उसने दक्षिण कोसल के बहुत बड़े भाग पर अपना अधिकार कर लिया था। इन्ही विजय-यात्राओं के समय उसका संघर्ष रतनपुर के कलचुरि राजाओं के साथ हुआ होगा। रतनपुर के कलचुरि नरेश जाजल्लदेव प्रथम के कलचुरि संवत ८६६

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८५३
२. वही, क्रमांक ८६१-अ
३ वही, क्रमांक ८६३
४. वही, क्रमांक ८५४-आ
५. वही, क्रमांक ८५४-अ
६. वही, क्रमांक ८५४-ई

के शिलालेख[१] से विदित होता है कि जाजल्ल ने युद्ध में सोमेश्वर को मन्त्रियों और रानियों समेत कैद कर लिया था परन्तु बाद में उसकी माता के अनुरोध पर छोड़ दिया था। यह युद्ध ११११ ई० के पूर्व हुआ था, क्योंकि सोमेश्वर की माता गुण्डमहादेवी के नारायनपाल शिलालेख[२] से ज्ञात होता है कि ११११ ई० में सोमेश्वर प्रथम का पुत्र तथा उत्तराधिकारी कन्हर राज्य कर रहा था।

बारसूर से गंगमहादेवी का शक संवत् ११३० (१२०८ ई०) का एक शिलालेख[३] प्राप्त हुआ है जिसमें राजभूषण सोमेश्वर का उल्लेख है। गंगमहादेवी उसकी रानी थी। कुछ विद्वान् इस सोमेश्वर को सोमेश्वर द्वितीय मानते हैं, परन्तु स्व० रायबहादुर हीरालाल आदि का मत है कि इस शिलालेख में पड़ी हुई तिथि गलत है और वह शक संवत् ११३० के स्थान पर १०३० होना चाहिये। यहाँ उल्लेखनीय है कि गढ़िया से प्राप्त एक अन्य तिथि-रहित शिलालेख[४] में भी राजभूषण महाराज का उल्लेख आया है।

इसी प्रकार बारसूर से प्राप्त एक अन्य शिलालेख में[५] में कन्नरदेव नामक राजा का उल्लेख आया है जिसे कुछ विद्वान् कन्हर द्वितीय मानते हैं।

जटनपाल से प्राप्त शक संवत् ११४० (१२१८ ई०) के शिलालेख[६] में तथा दन्तेवाड़ा से प्राप्त शक संवत् ११४७ के स्तम्भ-लेख में[७] जगदेकभूषण महाराज नरसिंहदेव का उल्लेख आया है। इसी प्रकार भैरमगढ़ के एक तेलगु शिलालेख में महाराज जगदेकभूषण को माणिक्य देवी का भक्त बताया गया है। जगदेकभूषण नरसिंह के समय से ही छिंदक नागवंश का क्रमबद्ध इतिहास नहीं मिलता।

सुनारपाल से प्राप्त एक तिथि-रहित शिलालेख में[८] जयसिंहदेव का वर्णन मिलता है। इस जयसिंहदेव का जगदेकभूषण नरसिंह से क्या सम्बन्ध रहा होगा यह अज्ञात है। इसके पश्चात् टेमरा से प्राप्त शक संवत् १२४६ के सती प्रस्तर-लेख[९] में एक अन्य राजा हरिश्चन्द्र का नाम मिलता है जो चक्रकोट में राज्य करता था। यद्यपि अभिलेख में हरिश्चन्द्र के वंश का नामोल्लेख नहीं किया गया है, फिर भी अनुमान किया जाता है कि वह नागवंशी राजा था।

---

१. का० इं० इं० भाग ४, खण्ड २, पृ० ४०६, ४१७
२. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८५६
३. वही, क्रमांक ८६१-आ
४. वही, क्रमांक ८५५-आ
५. हीरालाल सूची, क्रमांक २९२
६. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८५६
७. वही, क्रमांक ८५८-आ
८. वही, क्रमांक ८६४
९. वही, क्रमांक ८५७

## कवर्धा का नागवंश

कवर्धा के नागवंश की स्थापना लगभग ९वीं सदी ई० के प्रारम्भ में हुई थी। इस फणि (नाग) वंश का विवरण कवर्धा से लगभग १६ किलोमीटर दूर चौरा नामक ग्राम के निकट जंगल में स्थित मड़ुवा महल नामक मन्दिर के निकट पड़े एक शिलालेख में मिलता है। यह शिलालेख फणि (नाग) वंशी राजा रामचन्द्र द्वारा शिवमन्दिर-निर्माण के उपलक्ष में विक्रम संवत् १४०६ (१३४९ ई०) में उत्कीर्ण किया गया था।[१] अभिलेख में इस नागवंश की उत्पत्ति से ले कर रामचन्द्र तक हुए सभी राजाओं की वंशावली दी है।

इस अभिलेख में दी गयी वंशावली के अनुसार इस वंश का पहला राजा अहिराज था। उसके बाद क्रमशः राजल्ल, धरणीधर, महिमदेव, सर्ववंदन (शक्तिचन्द्र ?), गोपालदेव, नलदेव और भुवनपाल हुए। भुवनपाल के बाद उसका उत्तराधिकारी उसका पुत्र कीर्तिपाल हुआ। परन्तु उसके कोई सन्तान न होने के कारण उसका छोटा भाई जयत्रपाल राजा हुआ। जयत्रपाल के उत्तराधिकारी थे क्रमशः—महिपाल, विषमपाल, जन्हु, जनपाल (अथवा विजनपाल अथवा जुवपाल), यशोराज, कन्हडदेव (अथवा वल्लभदेव) और लक्ष्मवर्मा। लक्ष्मवर्मा का उत्तराधिकारी उसका ज्येष्ठ पुत्र खड्गदेव हुआ और उसकी परम्परा में क्रमशः भुवनैकमल्ल, अर्जुन, भीम और भोज हुए। किन्तु भोज के बाद लक्ष्मीवर्मा के दूसरे पुत्र तथा खड्गदेव के लघु भ्राता चन्दन का प्रपौत्र लक्ष्मण राजा हुआ। लक्ष्मण का पुत्र रामचन्द्र था जिसने इस प्रशस्ति की रचना की। वह १३४९ ई० में राज्य करता था।

कवर्धा के नागवंशी राजा रत्नपुर के कलचुरि वंश का प्रभुत्व स्वीकार करते थे। इस वंश के राजाओं में सर्ववंदन के पुत्र गोपालदेव का उल्लेख कवर्धा से १२ किलोमीटर दूर स्थित बोरमदेव के मन्दिर में प्राप्त कलचुरि संवत् ८४० के अभिलेख में आया है।[२] इसी प्रकार जनपाल के पुत्र यशोराज का कलचुरि संवत् ९३४ का एक शिलालेख चौरा से लगभग ३० किलोमीटर दूर साहसपुर से प्राप्त हुआ है।[३]

## कांकेर का सोमवंश

बस्तर जिले में स्थित कांकेर से प्राप्त कुछ अभिलेखों से यहाँ राज्य करते हुए सोमवंशी राजाओं का पता चलता है, जो रत्नपुर के कलचुरि राजाओं का प्रभुत्व मानते थे। यहाँ से प्राप्त भानुदेव के शासनकालीन शक संवत् १२४२ (१३२० ई०) के अभिलेख[४] में भानुदेव के पूर्वजों की वंशावली दी है। तदनुसार इस सोमवंश का सर्वप्रथम राजा सिंहराज था। उसके पश्चात् जो राजा हुए वे थे—सिंहराज का पुत्र व्याघ्रराज, व्याघ्रराज

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ, क्रमांक ८६६
२. वही, क्रमांक ८६७-अ
३. वही, क्रमांक ८७०
४. वही, क्रमांक ८७१-अ

६४३. बालोद (दुर्ग)

लगभग दूसरी शताब्दी ईसवी का स्तम्भ-लेख। क० आ० स० इ० रि०, भाग ७, पृ० १३७; हीरालाल सूची, क्रमांक २३३।

६४४. बुढ़िखार (बिलासपुर)

लगभग दूसरी शताब्दी ईसवी का वैष्णव-मूर्ति लेख, जिसमें प्रजावती नामक स्त्री द्वारा दिये गये दान का उल्लेख है। म० पु० रू० पृ० ४६।

६४५. बेसनगर (विदिशा)

(अ) खामबाबा स्तम्भ-लेख जिसमें भागभद्र के शासनकाल में यवन शासक अन्तलिकित के राजदूत हेलियोदोर द्वारा गरूड-ध्वज की स्थापना का उल्लेख है। आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, भाग ८, पृ० १२७; वही, भाग १३, पृ० १८६; वही, भाग २३, पृ० ६६; वही, भाग २४, पृ० १२८; ज० र० ए० सो०, १६०६, पृ० १०५३; इ० हि० क्वा० भाग ८, पृ० ६१०; इ० ए० भाग १०, लूडर्स की सूची, सं० ६६६, ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७४, क्रमांक ६६; जर्नल ऑफ़ ओरियन्टल रिसर्च मद्रास, भाग १५ (१९४५-४६), पृ० १३५-३७।

(आ) स्तम्भ-लेख, जिसमें गौतमीपुत्र भागवत द्वारा वासुदेव के मन्दिर में महाराज भागवत के बारहवें वर्ष में गरुड-ध्वज बनवाने का उल्लेख है। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७४, क्रमांक ७० तथा सम्वत् १९८४, क्रमांक ११८; इ० ए० भाग १०, कीलहार्न की सूची, क्रमांक ६१६; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, सन १९१३-१४, पृ० १९०; भाग २३, पृ० १४४।

(इ) बौद्ध-स्तूप की वेदिका के उष्णीष-प्रस्तर पर ब्राह्मी अभिलेख जिसकी भाषा प्राकृत है। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८४, क्रमांक १२० तथा १९७४, क्रमांक ७२; ए० ई० भाग ५।

(ई) बौद्ध-स्तूप की वेदिका-स्तम्भ पर ब्राह्मी अभिलेख। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८४, क्रमांक १२२ तथा सम्वत् १९७४, क्रमांक ७४; लूडर्स सूची क्रमांक ६७३; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ३९।

(उ) बौद्ध-स्तूप की वेदिका की सूची पर ब्राह्मी अभिलेख। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८४, क्रमांक १२३ तथा सम्वत् १९७४, क्रमांक ७५।

(ऊ) बौद्ध-स्तूप की वेदिका पर ब्राह्मी अभिलेख। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८४, क्रमांक १२४ तथा १९७४, क्रमांक ७६; लूडर्स सूची, क्रमांक ६७४; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ३९।

(ए) बौद्ध-स्तूप की वेदिका की सूची पर ब्राह्मी अभिलेख। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८४, क्रमांक १२१।

(ऐ) बौद्ध-स्तूप की वेदिका के खण्ड पर ब्राह्मी अभिलेख। क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ३८।

(ओ) बौद्ध-स्तूप की वेदिका के स्तम्भ पर ब्राह्मी लेख जिसमें अजामित्र के दान का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ३६; **लूडर्स सूची, क्रमांक ६७१, ६७२।**

६४६. **भरहुत (सतना)**

(अ) ब्राह्मी लिपि में उत्कीर्ण अनेक शिलालेख। **बरुआ बी० एम० तथा सिन्हा जी०–'भरहुत इन्सक्रिपशन्स' (१९२६); कनिंगघम : 'दी स्तूप आफ भरहुत' (१८७९), पृ० १२७-४३।**

(आ) रामवन (सतना) में सुरक्षित भरहुत स्तूप के अनेक खण्डों पर उत्कीर्ण ब्राह्मी लेख। **कृ० द० बाजपेयी — मध्यभारती (सागर विश्वविद्यालय शोध पत्रिका), वर्ष ३, अंक ३ (१९६०), पृ० १–५; ज० म० प्र० इ० प० भाग ५ (१९६७), पृ० १–७; ज० इ० न्यू० भाग १७-२० (१९६१-६४), पृ० ३४-३७।**

(इ) शुंग-कालीन तीन संकलिपत लेख, जिनमें दान-दाताओं का उल्लेख है। **इ० आ० रि० १९६१-६२, पृ० ८१।**

६४७. **भेड़ाघाट (जबलपुर)**

कुषाण-कालीन दो मूर्ति-लेख जो धुआंधार के निकट प्राप्त हुए थे, जिनमें भूमक अथवा भूवक की कन्या द्वारा मूर्तियों की स्थापना का उल्लेख है। **हीरालाल—'जबलपुर ज्योति', पृ० १९२; डायरेक्टर जनरल आफ आर्केयलजी रिपोर्ट १९१८-१९, पृ० ३३; हीरालाल सूची, क्रमांक ४५।**

६४८. **भोजपुर (विदिशा)**

स्तूप के खण्डहरों से प्राप्त अभिलेख। **भि० टो०, पृ० २११-२०।**

६४९. **भोपाल (भोपाल)**

बैरागढ़ के निकट शिलाश्रय में उत्कीर्ण शंख-लिपि में लेख। **इ० आ० रि० १९५६-५७, पृ० ७९।**

६५०. **मल्लार (बिलासपुर)**

लगभग दूसरी शताब्दी ई० पू० का ब्राह्मी-लेख जो 'चतुर्भुज भगवान' की मूर्ति पर उत्कीर्ण है। **इ० आ० रि० १९६०-६१, पृ० ५९; दि० च० सरकार, सेलेक्ट इन्सक्रिपशन्स, भाग १ (द्वितीय संस्करण), पृ० ५२९-३०।**

६५१. **शिलाहर**

लगभग दूसरी शताब्दी ईसवी का गुफा लेख। **भण्डारकर : ए० इ० भाग २२, पृ० ३०-३२।**

६५२. **सतधारा (रायसेन)**

स्तूप के अवशेषों से प्राप्त शिलालेख। **भि० टो०, पृ० २०७-१०।**

६५३. **सेमरसाल (बिलासपुर)**

लगभग दूसरी शताब्दी ईसवी का खण्डित शिलालेख। **आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९३०-३४, चित्र क्रमांक ७६-अ।**

६५४. सोनारी (रायसेन)

स्तूप के अवशेषों से प्राप्त शिलालेख। भि० टो०, पृ० १९९-२०६।

६५५. साँची (रायसेन)

(अ) स्तूप क्रमांक १, २, ३ तथा मन्दिर क्रमांक ४० से प्राप्त लगभग दूसरी-प्रथम शताब्दी ईसवी पूर्व के संकल्पित लेख। म० सा०, पृ० ३०१-३८३, लेख क्रमांक १५-८२७।

(आ) लगभग दूसरी-प्रथम शताब्दी ईसवी पूर्व के अवशेष-मंजूषाओं पर उत्कीर्ण ब्राह्मी लेख। म० सा०, पृ० २८९-९६, लेख क्रमांक १-१४।

(इ) कुषाण कालीन शिलालेख, जो वासश्क के शासन काल के २८वें वर्ष में उत्कीर्ण किया गया था। म० सा० लेख क्रमांक ८२८, पृ० ३८५-८६; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९१०-११, पृ० ४२; के० म्यू० आ० सा० पृ० ३०।

(ई) कुषाण कालीन बुद्ध-प्रतिमा लेख जो वस्कुशाण के शासन काल के २२वें वर्ष में उत्कीर्ण किया गया था। म० सा० पृ० ३८६, लेख क्रमांक ८२९।

(उ) कुषाण कालीन बोधिसत्व-प्रतिमा लेख। म० सा०, पृ० ३८७, लेख क्रमांक ८३०।

## इ—गुप्त शासकों के अभिलेख

६५६. उदयगिरि (विदिशा)

(अ) चन्द्रगुप्त द्वितीय के शासन काल का गुप्त सम्वत् ८२ का गुफा-लेख, जिसमें सनकानिक वंश के चन्द्रगुप्त द्वितीय के सामन्त छगलग के पौत्र विष्णुदास के पुत्र के दान का उल्लेख है। भि० टो० पृ० १५०;–विल्सन—'प्रिन्सिप्स एसेज', भाग १, पृ० २४६; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ५०; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० २१-२५; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२६०।

(आ) गुप्त सम्वत् १०६ का जैन गुफा-लेख, जिसमें गुप्त सम्राट (कुमारगुप्त) के शासन काल में शंकर द्वारा पार्श्वनाथ की मूर्ति की प्रतिष्ठा का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ५३; हुल्ज : इ० ए० भाग ११, पृ० ३०९; फ्लीट–क० इ० इ० भाग ३, पृ० २५८; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७४, क्रमांक ८०; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२६५।

(इ) अमृत-गुहा में वि० सं० १०९३ का स्तम्भ-लेख जिसमें चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य का उल्लेख है। अभिलेख में कान्हा द्वारा विष्णु मन्दिर के पुनर्निर्माण का उल्लेख है जो मूलतः चन्द्रगुप्त के शासन काल में निर्मित किया गया होगा। फ्लीट–इ० ए० भाग १३, पृ० १८५ तथा भाग १४, पृ० ३५२; भण्डारकर—प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९१४-१५, पृ० ६५; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७४, क्रमांक ८१; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२२।

(ई) चन्द्रगुप्त द्वितीय के शासन काल का गुहा-लेख, जिसमें शाब वीरसेन द्वारा शिव गुहा के निर्माण का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ५१; इ० ए० भाग ११, पृ० ३१२; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० ३४-३६; वीयना ओरियन्टल जर्नल, भाग ५, पृ० २२६; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७४, क्रमांक ७९; भण्डारकर सूची, क्रमांक १५४१।**

(उ) गुफा क्रमांक १ की छत पर उत्कीर्ण गुप्त लिपि में अभिलेख। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८८, क्रमांक ५।**

(ऊ) गुहा क्रमांक ६ की छत पर गुप्त लिपि में अभिलेख, जिसमें कारीगर का नाम है। शेष अस्पष्ट है। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८८, क्रमांक ६।**

६५७. एरण (सागर)

(अ) गुप्त सम्राट समुद्रगुप्त का खण्डित शिलालेख जिसमें स्वभोगनगर ऐरिकिण में सम्भवत: विष्णु के मन्दिर के स्थापना का उल्लेख है। **फ्लीट--क० इ० इ० भाग ३, पृ० १८-२१; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ८९; ज० इ० हि० भाग १९ (१९४०), पृ० २७-२९; भण्डारकर सूची, क्रमांक १५३९; हीरालाल सूची, क्रमांक ७९।**

(आ) गुप्त सम्राट बुधगुप्त के शासन काल का गुप्त सम्वत् १६५ का स्तम्भ-लेख जिममें महाराज मातृविष्णु तथा उसके छोटे भाई धन्यविष्णु द्वारा भगवान विष्णु के 'ध्वज-स्तम्भ' के स्थापना का उल्लेख है। **फ्लीट--क० इ० इ० भाग ३, पृ० ८८-९०; ज० ए० सो० ब० भाग ७, पृ० ६३३; वही, भाग ३०, पृ० १७; वही, भाग ३१, पृ० १२७; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ८२; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२८७; हीरालाल सूची, क्रमांक ८०।**

(इ) गुप्त सम्राट भानुगुप्त का गुप्त सम्वत् १९१ का स्तम्भ-लेख, जिसमें गोपराज के युद्ध में मारे जाने का तथा उसकी पत्नी द्वारा सती होने का उल्लेख है। **फ्लीट--क० इ० इ० भाग ३, पृ० ९१-९३; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ८९; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२९०; हीरालाल सूची, क्रमांक ८३।**

(ई) लगभग ५वीं शताब्दी ईसवी का वराह-मूर्ति लेख, जिसमें महेशदत्त तथा वराहदत्त के नाम उत्कीर्ण हैं। **क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ९७; हीरालाल सूची, क्रमांक ८२।**

६५८. घनिया (जबलपुर)

गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण एक खण्डित शिलालेख। **हीरालाल सूची, क्रमांक ७३।**

६५९. तुमेन (गुना)

कुमारगुप्त प्रथम के शासन काल का गुप्त सम्वत् ११६ का शिलालेख, जिसमें तुम्बवन के शासक घटोत्कचगुप्त का उल्लेख है। **गर्दे—इ० ए० भाग ४९, पृ० ११४; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट भाग १८, खण्ड १, पृ० २१; ए० इ० भाग २६, पृ० ११५; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२६९।**

६६०. धरमपुरी (सिहोर)
शिलाश्रय में चार पंक्तियों का गुप्त कालीन अभिलेख। इ० आ० रि० १९५८-५९, पृ० ६०।

६६१. पढ़ावली (मोरेना)
(अ) गुप्त-लिपि में अस्पष्ट स्मारक-स्तम्भ लेख। ग्वा० पु० रि० १९२९-३०, पृ० ३३।
(आ) गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण स्तम्भ-लेख। अस्पष्ट। ग्वा० पु० रि० १९२९-३०, पृ०३३।

६६२. पवाया (ग्वालियर)
(अ) गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण ईंट पर लेख, जिसमें गंगादत्त के पुत्र सोमदत्त का उल्लेख है। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९९७, क्रमांक २।
(आ) गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण मूर्ति-लेख। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७९, क्रमांक ३१-३२।

६६३. बड़ोह (विदिशा)
गुप्त-लिपि में खण्डित शिलालेख जिसमें महाराज जयत्सेन का उल्लेख है। ए० इ० भाग २६, पृ० ११७, पाद-टिप्पणी २; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ७४; प्रो० रि० आ० स० इ० वे० स० भाग १३, पृ० २२।

६६४. बिहार (राजगढ़)
मालव सम्वत् ४७४ का नरवर्मन् के शासन काल का अभिलेख। प्रो० रि० आ० स० इ० वे० स० भाग २०, पृ० ११०, ए० इ० भाग २६, पृ० १३०।

६६५. बेसनगर (विदिशा)
बौद्ध-स्तूप की वेदिका के उष्णीष-प्रस्तर पर उत्कीर्ण गुप्त-लिपि में अभिलेख। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८४, क्रमांक ११९ तथा सम्वत् १९७४, क्रमांक ७।

६६६. मन्दसौर (मन्दसौर)
(अ) मालव सम्वत् ४६१ का खण्डित प्रस्तर-लेख, जिसमें जयवर्मन् के पौत्र, सिंहवर्मन् के पुत्र नरवर्मन् और दशपुर नगर का उल्लेख है। सम्भवत: नरवर्मन् चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के अधीन सामन्त था। प्रो० रि० आ० स० इ० वे० स० १९१२-१३, पृ० ५४; इ० ए० भाग ४२, पृ० १६१, १९९, २१७; ए० इ० भाग १२, पृ० ३२०; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९२२-२३, पृ० १८७; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७०, क्रमांक १३; भण्डारकर सूची, क्रमांक ३।
(आ) नरवर्मन् के शासन काल का वि० सं० ४७६ का शिलालेख। ए० इ० भाग २६, पृ० १३०; ज० बि० ओ० रि० सो० भाग २९, पृ० १२७।
(इ) मालव सम्वत् ४९३ का बन्धुवर्मन् का शिलालेख जिसमें कुमारगुप्त के शासन काल में लाट के बुनकरों द्वारा दशपुर में आकर सूर्य मन्दिर निर्माण करने का उल्लेख है। ज० ब० ब्रा० र० ए० सो०, भाग १६, पृ० ३८२; वही, भाग १७, खण्ड २, पृ० ९४; इ० ए० भाग १५, पृ० १९६ तथा भाग १८, पृ० २२७; फ्लीट : क० इ० इ० भाग ३, 'गुप्ता इन्सक्रिप्सन्स', पृ० ८१, चित्र क्रमांक ११; इ० क० भाग ५ (१९३८-३९), पृ० ३३; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६।

(ई) मालव सम्वत् ५२४ का प्रस्तर-लेख जिसमें चन्द्रगुप्त द्वितीय, उसके पुत्र गोविन्दगुप्त तथा स्थानीय शासक प्रभाकर का उल्लेख है। **गर्दे आ० स० इ०, वार्षिक रिपोर्ट १९२२-२३, पृ० १८७; ए० इ० भाग २७ (१९४७) (१), पृ० १२-१८; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७९, क्रमांक २७; भण्डारकर सूची, क्रमांक ७।**

(उ) महाराज गौरी का खण्डित शिलालेख।
**चौबे—'दशपुर जनपद संस्कृति' (१९६२) पृ० १६; सरकार दि० च०—ए० इ० भाग ३०, खण्ड ४; मिराशी—इ० हि० क्वा० भाग ३३, पृ० ३१४।**

६६७. **विठ्ठलपुर (मन्दसौर)**
गुप्त-लिपि में लेख, जिसमें यात्री का उल्लेख है। **प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० भाग १९, पृ० ९७।**

६६८. **विदिशा (विदिशा)**

(अ) तीन तीर्थंकर प्रतिमाओं पर उत्कीर्ण लगभग ४थी शताब्दी ईसवी के ब्राह्मी लिपि के लेख, जिनमें महाराजाधिराज रामगुप्त के शासन काल में प्रतिमाओं की प्रतिष्ठा का उल्लेख है। रामगुप्त गुप्त सम्राट चन्द्रगुप्त द्वितीय का भाई था। **ज० ओ० इ० भाग १८, अंक ३, पृ० २४७-५२; २५२-५३; २५४; म० पु० पृ० १४।**

(आ) गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण शिलालेख, जिसमें किसी तालाब का वर्णन है, जो अनेक वृक्षराजि से सुशोभित था। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् २०००, क्रमांक १।**

६६९. **सुपिया (रीवा)**
गुप्त सम्राट स्कन्दगुप्त के शासन काल का गुप्त सम्वत् १४१ का स्मारक-स्तम्भ लेख। **इ० आ० रि० १९५९-६०, पृ० ५७; ए० इ० भाग ३३, पृ० ३०६।**

६७०. **सेसई (शिवपुरी)**

(अ) गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण स्मारक-स्तम्भ लेख, जिसमें कुछ ब्राह्मण युवकों का किसी युद्ध में मारे जाने का तथा उनकी माता द्वारा दुःख में जल मरने का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८६, क्रमांक ३७।**

(आ) लगभग ६वीं शताब्दी ईसवी का स्मारक-स्तम्भ लेख। **ग्वा० पु० रि० १९२९-३०, पृ० २६, ६३।**

६७१. **सांची (रायसेन)**

(अ) गुप्त सम्राट चन्द्रगुप्त द्वितीय के काल का गुप्त संवत् ९३ का शिलालेख, जिसमें आम्रकार्दव नामक अधिकारी द्वारा काकनादबोट (अर्थात साँची) के महाविहार के आर्यसंघ को दो दान देने का उल्लेख है। **प्रिंसेप—ज० ए० सो० ब० भाग ३, पृ० ४८८ तथा भाग ६, पृ० ४५१; फ्लीट - क० इ० इ० भाग ३, पृ० २९-३४; म० सा० पृ० ३८३-८४; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२६२।**

(आ) गुप्त सम्वत् १३१ का शिलालेख, जिसमें काकनादबोट के महाविहार के आर्यसंघ को दान देने का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ५९; प्रिन्सेप—**

ज० ए० सो० ब० भाग ६, पृ० ४५१; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० २६०; म० सा० पृ० ३८९-९०; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२७४।

(इ) लगभग ५वीं शताब्दी ईसवी का स्तम्भ-लेख, जिसमें विहारस्वामिन् रुद्र का उल्लेख है। म० सा० पृ० ३९१; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८६८।

(ई) लगभग ६वीं शताब्दी ईसवी का शिलालेख। म० सा० पृ० ३९२।

(उ) लगभग ६वीं शताब्दी ईसवी का मूर्ति-लेख। म० सा० पृ० ३९२।

(ऊ) लगभग ६वीं शताब्दी ईसवी का बुद्ध-मूर्ति लेख। म० सा० पृ० ३९४।

(ए) मठ क्रमांक ४३ से प्राप्त लगभग ७वीं शताब्दी ईसवी का खण्डित शिलालेख। म० सा० पृ० ३९४-९६।

(ऐ) स्तूप क्रमांक १ के आंगन में स्थित स्तम्भ-लेख। म० सा० पृ० ३९१।

६७२. हासलपुर (मोरेना)

(अ) लगभग ५वीं शताब्दी ईसवी का अभिलेख, जिसमें सामन्त महाराज नरवर्मन् का उल्लेख है। आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, भाग १६, खण्ड १, पृ० २०।

(आ) नागवर्मन् के शासन काल का गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण स्तम्भ-लेख। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७३, क्रमांक २१।

## ई—वाकाटक शासकों के अभिलेख

६७३. इन्दौर (इन्दौर)

प्रवरसेन द्वितीय के शासन काल के २३वें वर्ष का ताम्रपत्र। बसु एस० के०—ए० इ० भाग २४, पृ० ५२-५६; वा० रा० इ० अ० पृ० १७४-७९।

६७४. गंज

पृथ्वीषेण तथा उसके सामन्त व्याघ्रदेव का शिलालेख जिसमें दान देने का उल्लेख है। बैनर्जी—प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९१८-१९, पृ० ४५; ए० इ० भाग १७, पृ० १३; ज० आ० हि० रि० सो० भाग १ (१९२६-२७), पृ० २२८-३३; वा० रा० इ० अ०, पृ० २४०-४१; भण्डारकर सूची, क्रमांक १७१०।

६७५. तिरोड़ी (बालाघाट)

प्रवरसेन द्वितीय के शासन काल के २३वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें बेनाकट अपरपट्ट में कोसम्बखण्ड नामक ग्राम को दान में देने का उल्लेख है। मिराशी—ए० इ० भाग २२, पृ० १६७-७६; वा० रा० इ० अ० पृ० १८५-९०।

६७६. दुर्ग (दुर्ग)

पद्मपुर के प्रचलित सम्भवतः नरेन्द्रसेन का अपूर्ण ताम्रपत्र। मिराशी—ए० इ० भाग २२, पृ० २०७; वा० रा० इ० अ०, पृ० २२०-२३।

६७७. दुडिया (छिन्दवाड़ा)

प्रवरपुर से प्रचलित प्रवरसेन द्वितीय के शासन काल के २३वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें चन्द्रपुर संगमिका (चन्द्रभागा और सरस्वती नदियों के संगम) पर स्थित

दर्भमलक ग्राम तथा हिरण्यपुर 'भाग' में से, जो आरम्भी विभाग में स्थित था, कर्मकार नामक ग्राम को दान में देने का उल्लेख है। **कीलहार्न--ए० इ० भाग ३, पृ० २६०; वा० रा० इ० अ०, पृ० १८०-८४; भण्डारकर सूची, क्रमांक १७०७; हीरालाल सूची, क्रमांक १६८।**

६७८. **नचने-की-तलाई**

पृथ्वीषेण तथा उसका सामन्त व्याघ्रदेव का शिलालेख। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ९७-९८; फ्लीट--क० इ० इ० भाग ३, पृ० २३३; वा० रा० इ० अ० पृ० २३६-३९; भण्डारकर सूची, क्रमांक १७०९।**

६७९. **पण्डुर्ना (छिन्दवाड़ा)**

प्रवरसेन द्वितीय के शासन काल के २९वें वर्ष का ताम्रपत्र। **वा० रा० इ० अ० पृ० २०४-११।**

६८०. **पट्टण (बैतूल)**

प्रवरपुर से प्रचलित प्रवरसेन द्वितीय के शासन काल के २७वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें अश्वत्थखेटक नामक ग्राम में से, महापुरुष विष्णु की पादुका के देवालय में आयोजित सत्र के लिए भूमि दान देने का उल्लेख है। **मिराशी—ए० इ० भाग २३, पृ० ८१; वा० रा० इ० अ०, पृ० १९७-२०३।**

६८१. **बालाघाट (बालाघाट)**

(अ) वेम्बार से प्रचलित पृथ्वीषेण द्वितीय का अपूर्ण ताम्रपत्र, जिसमें वाकाटक वंश को अवनत दशा से उत्कर्षपूर्ण स्थिति में लाने का उल्लेख किया गया है। **कीलहार्न— ए० इ० भाग ९, पृ० २७०; वा० रा० इ० अ० पृ० २२४-२७; भण्डारकर सूची, क्रमांक १७०८; हीरालाल सूची, क्रमांक २६।**

(आ) प्रवरसेन द्वितीय का ताम्रपत्र जिसमें ग्रामदान देने का उल्लेख है। **ज० बि० ओ० रि० सो० भाग १४, पृ० ४७२; मिराशी– ना० यु० ज० भाग २ (१९३६), पृ० ५०; वा० रा० इ० अ० पृ० २१२-१५।**

६८२. **सिवनी (सिवनी)**

प्रवरसेन द्वितीय के शासन काल के १८वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें वेनाकट कर्पर भाग में से करंजविरक भाग के ब्रह्मपुरक ग्राम को दान में देने का उल्लेख है। **प्रिन्सेप—ज० ए० सो० ब० भाग ५, पृ० ७२६; मिराशी— ना० यु० ज० भाग १ (१९३५), पृ० ३; वा० रा० इ० अ०, पृ० १६२-६६; भण्डारकर सूची, क्रमांक १७०५; हीरालाल सूची, क्रमांक १२६।**

## उ—हूण शासकों के अभिलेख

६८३. **एरण (सागर)**

विशालकाय वराह-मूर्ति पर उत्कीर्ण हूण शासक तोरमाण के शासन काल के प्रथम वर्ष का अभिलेख, जिसमें एक मन्दिर निर्माण का उल्लेख है। **फ्लीट—क० इ० इ०**

भाग ३, पृ० १५८; ज० ए० सो० ब० भाग ७, पृ० ६३१; वही, भाग ३०, पृ० २०; हीरालाल सूची, क्रमांक ८१; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८७७।

६८४. ग्वालियर (दुर्ग) (ग्वालियर)

हूण शासक मिहिरकुल के १५वें वर्ष का शिलालेख जिसमें गोप-पर्वत पर सूर्य-मन्दिर निर्माण का उल्लेख है। मित्रा—ज० ए० सो० ब० भाग ३०, पृ० २६७ तथा भाग ३१, खण्ड १, क्रमांक १; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १६२; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८६, क्रमांक ४३; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८६८ तथा २१०९।

## ऊ—दशपुर के औलिकरवंशी शासकों के अभिलेख

६८५. मन्दसौर (मन्दसौर)

मालव सं० ५८९ का शिलालेख, जिसमें औलिकर वंश के महाराजाधिराज परमेश्वर यशोधर्मन् विष्णुवर्धन् का उल्लेख है। फ्लीट—इ० ए० भाग १५, पृ० २२४ तथा क० इ० इ० भाग ३, पृ० १५०; कीलहार्न—इ० ए० भाग १८, पृ० २२० तथा भाग २०, पृ० १८८; भण्डारकर—ज० ब० ब्रा० र० ए० सो० भाग २०, पृ० ३९२; हार्नले—ज० ए० सो० ब० भाग ५८ (१) पृ० ९६; ज० र० ए० सो० १९०३, पृ० ५५०; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८६, क्रमांक ८१; भण्डारकर सूची, क्रमांक ९।

६८६. सोंधनी (मन्दसौर)

(अ) यशोधर्मन् का स्तम्भ-लेख जिसमें उसकी विजयों का वर्णन तथा हूण शासक मिहिरकुल द्वारा उसके पादपद्म अर्चित करने का उल्लेख है। फ्लीट—इ० ए० भाग १५, पृ० २५६; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १४२; ज० ब० ब्रा० र० ए० सो० भाग २२, पृ० ९६; इ० ए० भाग १८, पृ० २१९ तथा भाग २०, पृ० १८८; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९२२-२३, पृ० १८५ तथा १८७; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७९, क्रमांक २८; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८७०।

(आ) ऊपर के अभिलेख युक्त एक दूसरा स्तम्भ जो खण्डित है। इ० ए० भाग १५, पृ० २५८; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १४९; ग्वा० पु० रि० संवत् १९७९, क्रमांक २९।

(इ) यशोधर्मन् के खम्भे पर एक पंक्ति का गुप्त-लिपि में उत्कीर्ण लेख जिसमें एक दान देने का उल्लेख है। ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७१, क्रमांक ३०।

## ए—परिव्राजक राजवंश के अभिलेख

६८७. खोह (पन्ना)

(अ) परिव्राजक शासक महाराज हस्तिन् का गुप्त सम्वत् १५६ का ताम्रपत्र। थामस तथा विल्सन—'प्रिंसेप्स एसेज,' भाग १, पृ० २५१; हाल—ज० ए० सो० ब० भाग ३०, पृ० ६; क० आ० स० इ० रि० भाग ९, पृ० ११, क्रमांक १; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० ९३-१००; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२८२।

(आ) महाराज हस्तिन् का गुप्त सम्वत् १६३ का ताम्रपत्र। फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १०२; थामस तथा बिल्सन—'प्रिन्सेप्स एसेज', भाग १, पृ० २५१; ज० ए० सो० ब० भाग ३०, पृ० १०; क० आ० स० इ० रि० भाग ६, पृ० ११; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२८५।

(इ) महाराज संक्षोभ का गुप्त सम्वत् २०९ का ताम्रपत्र। क० आ० स० इ० रि० भाग ६, पृ० १५, क्रमांक ७; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० ११२-१७; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२९८।

६८८. जबलपुर (जबलपुर)

परिव्राजक शासक महाराज हस्तिन् का गुप्त सम्वत् १७० का ताम्रपत्र। पाण्डेय रा० ब०—ए० इ० भाग २८ (६), १९५०, पृ० २६४-६७।

६८९. बैतूल (बैतूल)

परिव्राजक महाराज संक्षोभ का गुप्त सम्वत् १९९ का ताम्रपत्र, जिसमें त्रिपुरी प्रान्त में स्थित प्रस्तरवाटक तथा द्वारवाटिका ग्रामों के कुछ भाग को एक ब्राह्मण को दान देने का उल्लेख है। हीरालाल—ए० इ० भाग ८, पृ० २८४; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२९२; हीरालाल सूची, क्रमांक १६०।

६९०. भूमरा (पन्ना)

(अ) परिव्राजक महाराज हस्तिन् तथा उच्चकल्प महाराज शर्वनाथ का स्तम्भ-लेख। क० आ० स० इ० रि०, भाग ९, पृ० ८, १६, चित्र ४; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १११; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६६१।

(आ) गुप्त कालीन स्तम्भ-लेख। गांगुली डी० सी०—इ० हि० क्वा० भाग २१, पृ० १३७।

६९१. मझगवाँ (जबलपुर)

परिव्राजक शासक महाराज हस्तिन् का गुप्त सम्वत् १९१ का ताम्रपत्र। फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १०६-१०९; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९२२-२३, पृ० १७१; क० आ० स० इ० रि० भाग ९, पृ० ७, १३; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२९१।

## ऐ—उच्चकल्प के शासकों के अभिलेख

६९२. कारीतलाई (जबलपुर)

उच्चकल्प शासक महाराज जयनाथ का गुप्त सम्वत् १७४ का ताम्रपत्र जिसमें छन्दापल्लिका नामक ग्राम को दान में देने का उल्लेख है। फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० ११७-२०; क० आ० स० इ० रि० भाग ९, पृ० १२; भण्डारकर सूची, क्रमांक ११९४; हीरालाल सूची, क्रमांक ३२।

६९३ खोह (पन्ना)

(अ) उच्चकल्प शासक महाराज जयनाथ का गुप्त सम्वत् १७७ का ताम्रपत्र। क० आ०

स० इ० रि० भाग ६, पृ० १३, क्रमांक ४; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १२१-२५, भण्डारकर सूची, क्रमांक ११६५।

(आ) उच्चकल्प शासक महराज शर्वनाथ का गुप्त संवत् १९३ का ताम्रपत्र। फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १२५; भण्डारकर सूची, क्रमांक ११९७।

(इ) उच्चकल्प शासक महाराज शर्वनाथ का गप्त सम्वत् १९७ का ताम्रपत्र। क० आ० स० इ० रि० भाग ६, पृ० १४, क्रमांक ६; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १३२; भण्डारकर सूची, क्रमांक ११९८।

(ई) महाराज शर्वनाथ का गुप्त सम्वत् २१४ का ताम्रपत्र। क० आ० स० इ० रि०, भाग ६, पृ० १४, १६, क्रमांक ६, ८; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १३५; भण्डारकर सूची, क्रमांक १२०१।

(उ) उच्चकल्प शासक महाराज शर्वनाथ का ताम्रपत्र। फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० १२९; क० आ० स० इ० रि० भाग ६, पृ० १५, क्रमांक ८; भण्डारकर सूची, क्रमांक १७०२।

६६४. सोहावल

उच्चकल्प शासक महाराज शर्वनाथ का कलचुरि सम्वत् १९१ का ताम्रपत्र। ओझा जी० एस०—'एनुअल रिपोर्ट, राजपूताना म्यूजियम,' अजमेर, १९२३-२४, पृ० २; ए० इ० भाग १९, पृ० १२९; भण्डारकर सूची, क्रमांक ११९६।

## ओ—राजर्षितुल्य कुल के शासकों के अभिलेख

६६५. आरंग (रायपुर)

सुवर्ण नदी से प्रचलित भीमसेन द्वितीय का गुप्त सम्वत् २८२ का ताम्रपत्र, जिसमें वटपल्लिका नामक ग्राम को दो ब्राह्मणों को दान देने का उल्लेख है। ए० इ० भाग ९, पृ० ३४४; भण्डारकर सूची, क्रमांक १३२९; हीरालाल सूची, क्रमांक १७०।

## औ—नलवंशी शासकों के अभिलेख

६६६. राजिम (रायपुर)

नलवंशी विलासतुंग का शिलालेख, जिसमें विष्णु मन्दिर निर्माण का उल्लेख है। मिराशी—ए० इ० भाग २६, पृ० ४९-५८।

## क—शरभपुरीय शासकों के अभिलेख

६६७. आरंग (रायपुर)

(अ) शरभपुर से प्रचलित महाजयराज के शासन काल के ५वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें पूर्वराष्ट्र में स्थित पम्वा नामक ग्राम दान करने का उल्लेख है। क० इ० इ० भाग ३, पृ० १९१-९५; क० आ० स० इ० रि० भाग १७, पृ० ५५; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८७८; हीरालाल सूची, क्रमांक १७५।

(आ) शरभपुर से प्रचलित महासुदेवराज के शासन काल के ८वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें तृसद्धभूक्ति में स्थित शिवलिंगक नामक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। **पाण्डेय लो० प्र०—ए० इ० भाग २३, पृ० १८; हीरालाल सूची, क्रमांक १७७-क।**

६९८. **कुरुद (रायपुर)**
शरभपुरीय शासक नरेन्द्र के शासन काल के २४वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें अपने पिता के द्वारा दिये गये दान की सम्पुष्टि है। **इ० आ० रि० १९५७-५८, पृ० ५७; ए० इ० भाग ३१ पृ० २६३-२६६, २६७।**

६९९. **कौआताल**
महासुदेवराज के शासन काल के ७वें वर्ष का ताम्रपत्र, जो श्रीपुर से प्रचलित किया गया था। **ए० इ० भाग ३२, पृ० ३१४-१५।**

७००. **खरियार (रायपुर)**
शरभपुर से प्रचलित महासुदेवराज के शासनकाल के दूसरे वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें क्षितिमण्डहार में स्थित तथा शाम्बिलक के समीप नवण्णक नामक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। **स्टेन कोनो—ए० इ० भाग ९, पृ० १७०-७२; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८७९; हीरालाल सूची, क्रमांक १७७।**

७०१. **ठाकुरदिया**
श्रीपुर से प्रचलित महाप्रवरराज के शासन काल के तीसरे वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें तुण्डराष्ट्र में स्थित आषाढक नामक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। **मिराशी—ए० इ० भाग २२, पृ० १५-२३; पाण्डेय लो० प्र०—ज० आ० हि० रि० सो० १९३८-३९, पृ० २९-३२।**

७०२. **पिपरदुला (रायगढ़)**
शरभपुर से प्रचलित महाराज शरभ के पुत्र महाराजा नरेन्द्र के शासन काल के तीसरे वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें राहुदेव की प्रार्थना पर नन्दपुर भोग में शर्करापद्र नामक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। **सरकार दि० च०—इ० हि० क्वा० भाग १९, पृ० १३८-४६; चतुर्वेदी—वही, पृ० ३५८।**

७०३. **मलगा (बिलासपुर)**
इन्द्रराज का ताम्रपत्र, जो उसके शासन काल के ११वें वर्ष में प्रचलित किया गया था। **इ० आ० रि० १९५७-५८, पृ० ५६।**

७०४. **मल्लार (बिलासपुर)**

(अ) महाजयराज के शासन काल के ५वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें एक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। **इ० आ० रि० १९५७-५८, पृ० ५७; ए० इ० भाग ३३, पृ० १५५।**

(आ) महाजयराज के शासन काल के ९वें वर्ष का ताम्रपत्र, जो उसके अधिकारी वत्स

द्वारा प्रचलित किया गया था, तथा जिसमें एक ग्राम के दान देने का उल्लेख है। **इ० आ० रि० १९५८-५९, पृ० ६०; ए० इ० भाग ३४, पृ० २८।**

(इ) प्रवरराज के शासन काल के तीसरे वर्ष का ताम्रपत्र जो श्रीपुर से प्रचलित किया गया था तथा जिसमें शंखचक्रा भोग में स्थित मित्रग्राम के दान में देने का उल्लेख है। **इ० आ० रि० १९५८-५९, पृ० ६०; ए० इ० भाग ३४, पृ० ५१।**

(ई) प्रसन्नपुर से प्रचलित व्याघ्रराज का ताम्रपत्र, जिसमें एक ग्राम के दान करने का उल्लख है। **इ० आ० रि० १९५८-५९, पृ० ६०; ए० इ० भाग ३४, पृ० ४५।**

७०५. **रायपुर (रायपुर)**

शरभपुर से प्रचलित महासुदेवराज के शासन काल के १०वें वर्ष का ताम्रपत्र जिसमें पूर्वराष्ट्र में स्थित श्रीसाहिका नामक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग १७, पृ० ५५; फ्लीट— क० इ० इ० भाग ३, पृ० १९६; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८८०; हीरालाल सूची, क्रमांक १७६।**

७०६. **सारंगढ़ (रायगढ़)**

(अ) श्रीपुर से प्रचलित महासुदेवराज के शासन काल के ७वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें धकरीभोग में सुणिका नामक ग्राम-दान करने का उल्लेख है। **पाण्डेय लो० प्र०— इ० हि० क्वा०, भाग २१, पृ० २९४-९५।**

(आ) शरभपुर से प्रचलित महासुदेवराज का ताम्रपत्र, जिसमें तुण्डरक भुक्ति में स्थित चुल्लण्डर्क नामक ग्रामदान करने का उल्लेख है। **मित्रा रा० ला०—ज० ए० सो० ब० भाग ३५, पृ० १९५; हीरालाल—ए० इ० भाग ९, पृ० २८३; भण्डारकर सूची, क्रमांक १८८१; हीरालाल सूची, क्र० ३१०।**

७०७. **सिरपुर (रायपुर)**

महासुदेवराज का खण्डित ताम्रपत्र। **ए० इ० भाग ३१, पृ० १०३-१०८; हीरालाल सूची, क्रमांक १७६।**

## ख—वलभी के मैत्रकवंशी शासकों के अभिलेख

७०८. **नोगवा (रतलाम)**

(अ) मैत्रक शासक ध्रुवसेन द्वितीय बालादित्य का गुप्त सम्वत् ३२० का ताम्रपत्र, जो वलभी से प्रचलित किया गया था तथा जिसमें एक सौ 'भक्ती' भूमि को, जो मालवक भुक्ति में थी, दान देने का उल्लेख है। **हुल्त्ज—ए० इ० भाग १८, पृ० १९०; भण्डारकर सूची, क्रमांक १३४६।**

(आ) मैत्रक शासक ध्रुवसेन द्वितीय बालादित्य का गुप्त सम्वत् ३२१ का ताम्रपत्र, जो वन्दितपल्ली के विजित शिविर से प्रचलित किया गया था तथा जिसमें मालवक भुक्ति में स्थित एक सौ 'भक्ती' भूमि दान देने का उल्लेख है। **हुल्त्ज—आ० स० इ०**

वार्षिक रिपोर्ट १९०२-३, खण्ड २, पृ० २३५; ए० इ० भाग ८, पृ० १६६; भण्ड-राकर सूची, क्रमांक १३४७।

## ग—मौखरी शासकों के अभिलेख

७०९. असीरगढ़ (पूर्व-निमाड़)

मौखरी शासक शर्ववर्मन् का ताम्र-मुहर लेख। प्रिन्सेप—ज० ए० सो० ब० भाग ५, पृ० ४८२; विल्सन—ज० र० ए० सो० (नयी) भाग ३, पृ० ३७७; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० २१९; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६०२; हीरालाल सूची, क्रमांक १४१।

## घ—हर्ष-सम्वत् के अभिलेख

७१०. खजुराहो (छतरपुर)

हर्ष-सम्वत् २१८ का मूर्ति-लेख। क० आ० स० इ० रि० भाग १०, चित्र ६-१; वही, भाग २१, चित्र १६-अ; कीलहार्न—इ० ए०, भाग २६, पृ० ३१; भण्डारकर सूची, क्रमांक १४०८।

## ङ—दक्षिण कोसल के पाण्डववंशी शासकों के अभिलेख

७११. अडभार (बिलासपुर)

महानन्नराज का ताम्रपत्र जिसमें एक ग्रामदान देने का उल्लेख है। इ० आ० रि० १९५६-५७, पृ० ३९; ए० इ० भाग ३१, पृ० २१९।

७१२. खरोद (बिलासपुर)

लखनेश्वर मन्दिर का खण्डित तथा अस्पष्ट शिलालेख जिसमें पाण्डववंशी इन्द्रबल तथा उसके पुत्र ईशानदेव का उल्लेख है। भण्डारकर—प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९०३-४, पृ० ५४; क० प्र० रि० १९०४, पृ० ५४; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६५१; हीरालाल सूची, क्रमांक २०८।

७१३. बलोदा (रायपुर)

तीवरदेव के शासन काल के ९वें वर्ष का ताम्रपत्र। ए० इ० भाग ७, पृ० १०६; हीरालाल सूची, क्रमांक १७१।

७१४. बारदुला (रायगढ़)

महाशिवगुप्त के शासन काल के ९वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें केशरीनन्दनपुर विषय में वटपद्रक नामक ग्राम दान देने का उल्लेख है। देसाई पी० बी०—ए० ई० भाग २७, पृ० २८७-९१।

७१५. बोंडा (बिलासपुर)

(अ) महाशिव तीवरदेव के शासन काल के ५वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिनमें दो ग्रामों के दान देने का उल्लेख है। इ० आ० रि० १९५९-६०, पृ० ५७।

(आ) महाशिवगुप्त के शासन काल के २२वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें एक ग्राम दान देने का उल्लेख है। इ० आ० रि० १९५९-६०, पृ० ५७।

७१६. **मल्लार (बिलासपुर)**

महाशिवगुप्त का ताम्रपत्र, जिसमें तरडंशक भोग में कैलाशपुर नामक ग्राम बौद्ध भिक्षुओं के 'विहारिका' मठ के लिए दान में देने का उल्लेख है। **मिराशी तथा पाण्डेय—ए० इ० भाग २३, पृ० ११३।**

७१७. **राजिम (रायपुर)**

श्रीपुर से प्रचलित तीवरदेव के शासन काल के ७वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें पेन्ठम भुक्ति में स्थित पिंपरीपद्रक नामक ग्रामदान करने का उल्लेख है। ए० रि० भाग ५, पृ० ४९९; क० आ० स० इ० रि० भाग १७, पृ० १७; फ्लीट—क० इ० इ० भाग ३, पृ० २९१; कीलहार्न—इ० ए० भाग १८, पृ० २९०; मिराशी—ना० यु० ज० भाग २ (१९३६) पृ० ४८; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६५२; हीरालाल सूची, क्रमांक १७२।

७१८. **लोधिया (रायगढ़)**

महाशिवगुप्त के शासन काल के ५७वें वर्ष का ताम्रपत्र, जिसमें ओगि-भोग में वैद्द-पद्रक नामक ग्राम के दान देने का उल्लेख है। **पाण्डेय लो० प्र०—ए० इ० भाग २८, पृ० ३१९-२५।**

७१९. **सिरपुर (रायपुर)**

(अ) महाशिवगुप्त का लक्ष्मण-मन्दिर शिलालेख, जिसमें महाशिवगुप्त की माता वासटा के द्वारा हरि (विष्णु) के मन्दिर को निर्माण करने का उल्लेख तथा मन्दिर के लिए ६ ग्रामों के दान देने का उल्लेख है। **हीरालाल—ए० इ० भाग ११, पृ० १९०; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६५४; हीरालाल सूची, क्रमांक १७४।**

(आ) सुरंग नामक टीले पर प्राप्त अत्यन्त क्षतिग्रस्त शिलालेख जिसमें महाशिवगुप्त का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग १७, पृ० २७; क० प्र० रि० १९०४, पृ० ४८; **हीरालाल सूची, क्रमांक १८६।**

(इ) नदी के घाट पर देवालय के द्वार के समीप संरक्षित महाशिवगुप्त के समय का शिलालेख। **हीरालाल सूची, क्रमांक १८७।**

(ई) उत्खनन में प्राप्त एक चौदह पंक्तियों का उत्कीर्ण लेख जिसमें आनन्दप्रभ नामक एक भिक्षु द्वारा महाशिवगुप्त के शासन काल में एक बौद्ध मठ बनवाने का उल्लेख है। राजा ने मठ में निवास करने वाले भिक्षुकों को भोजन आदि के लिए एक सत्र की व्यवस्था की थी। **शु० अ० ग्र० पृ० १८६-१८९; ए० इ० भाग ३१, पृ० १९७-१९८।**

(उ) गंधेश्वर मन्दिर का शिवगुप्त बालार्जुन के शासन काल का शिलालेख, जिसमें गंधर्वेश्वर देवालय के लिए माला इत्यादि देने का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग १७, पृ० २५; कीलहार्न—इ० ए० भाग १८, पृ० १७६; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६५५; हीरालाल सूची, क्रमांक १७३।

७१६/१. सेनकपाट (रायपुर)

सिरपुर के निकटवर्ती इस ग्राम से प्राप्त शिवगुप्त बालार्जुन का अभिलेख। ए० इ० भाग ३१, पृ० ३१-३६।

## च—मेकल के पाण्डववंशी शासकों के अभिलेख

७२०. बह्मनी (रीवा)

भरतबल के राज्यकाल के दूसरे वर्ष का ताम्रपत्र। छाबड़ा बी० सी०—ए० इ० भाग २७, पृ० १३२-१४५।

## छ—शैलवंशी शासकों के अभिलेख

७२१. राघोली (बालाघाट)

श्रीवर्धनपुर से प्रचलित शैलवंशी शासक जयवर्धन् द्वितीय के शासन काल के तीसरे वर्ष का ताम्रपत्र जिसमें जयवर्धन् द्वारा सूर्यदेव को कटेरक विषय में खड्डिका नामक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। इस लेख में शैलवंशी शासकों की वंशावली दी हुई है। हीरालाल—ए० इ० भाग ९, पृ० ४१; हीरालाल सूची, क्रमांक २७।

## ज—राष्ट्रकूट शासकों के अभिलेख

७२२. इन्द्रगढ़ (मन्दसौर)

(अ) लगभग ८वीं शताब्दी ईसवी का शिलालेख, जिसमें राष्ट्रकूट नन्नराज का उल्लेख है। इ० आ० रि० १९५३-५४, पृ० १४।

(आ) राष्ट्रकूट नन्नप, गोविन्द तृतीय तथा इन्द्र तृतीय के तीन अभिलेख। इ० आ० रि० १९५४-५५, पृ० २८; ज० बि० ओ० रि० सो० भाग ४१, खण्ड ३, १९५५।

७२३. उण्डिकवाटिका (होशंगाबाद)

राष्ट्रकूट अभिमन्यु का ताम्रपत्र, जिसमें दक्षिण-शिव मन्दिर को ग्रामदान देने का उल्लेख है। ए० इ० भाग ८, पृ० १६३; इ० ए० भाग ३०, पृ० ५०९; ज० ब० ब्रा० र० ए० सो० भाग १६, पृ० ८८; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६६९; हीरालाल सूची, क्रमांक १२९।

७२४. जूरा (रीवा)

लगभग ९६३-६४ ईसवी का कृष्ण तृतीय का कन्नड़ भाषा में शिलालेख। राव ल० ना०—ए० इ० भाग १९, पृ० २८९।

७२५. जेठवई (निमाड़)

एक राष्ट्रकूट सम्राज्ञी का शक सम्वत् ७०८ का ताम्रपत्र। ए० इ० भाग २२, पृ० ९८।

**७२६. तिवरखेड़ (बैतूल)**

राष्ट्रकूट नन्नराज द्वारा शक सम्वत् ५५३ में अचलपुर से प्रचलित ताम्रपत्र जिसमें तिवेरेखेटक तथा घुईखेटक नामक ग्रामों के दान देने का उल्लेख है। उसके दो अधिकारियों द्वारा सारसवाहला तथा दर्भवाहला नदियों के तट पर करंजमलय नामक क्षेत्र के दान का उल्लेख है। काल का उल्लेख तथा लिपि इत्यादि के असंगतियों के आधार पर यह ताम्रपत्र बनावटी माना जाता है। **हीरालाल—ए० इ० भाग ११, पृ० २७९; भण्डारकर सूची, क्रमांक १०८२; हीरालाल सूची, क्रमांक १६१।**

**७२७. नीलकंठी (छिन्दवाड़ा)**

(अ) खण्डित स्तम्भ-लेख जिसमें राष्ट्रकूट कृष्ण तृतीय का नाम पाया जाता है। **हीरालाल सूची, क्रमांक १६९; छिन्दवाड़ा गज़ेटियर (पुराना), पृ० २२२।**

(आ) खण्डित शिलालेख जिसमें राष्ट्रकूट कृष्ण का नाम आया है। यह ठीक तरह से नहीं पढ़ा जा सकता। **हीरालाल सूची, क्रमांक १६९; छिन्दवाड़ा गज़ेटियर (पुराना), पृ० २२३।**

**७२८. पठारी (विदिशा)**

वि० सं० ९१७ का प्रस्तर-स्तम्भ लेख, जिसमें राष्ट्रकूट परवल द्वारा गौरी (विष्णु या कृष्ण) के मन्दिर में गरुड-ध्वज के निर्माण का उल्लेख है। क० आ० स० इ० **रि० भाग १०, पृ० ७०; ज० ए० सो० ब० भाग १७(१), पृ० ३०५; कीलहार्न—ए० इ० भाग ९, पृ० २५२; भण्डारकर—इ० ए० भाग ४०, पृ० २३९; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, भाग १८, पृ० ११६; प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० भाग १८, पृ० २२; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९८०, क्रमांक ७; भण्डारकर सूची, क्रमांक २९।**

**७२९. पिपरिया (दमोह)**

वि० सं० ११९८ का राष्ट्रकूट शासक महामाण्डलिक राणक जयत्सिंह का स्तम्भ-लेख, जिसमें जयत्सिंह का हेमसिंह के साथ युद्ध होने का उल्लेख है। युद्ध का दृश्य स्तम्भ पर चित्रित किया गया है। **हीरालाल - 'दमोह दीपक', पृ० ११; हीरालाल सूची, क्रमांक ९८।**

**७३०. बहुरीबन्द (जबलपुर)**

राष्ट्रकूट महासामन्ताधिपति गोल्हणदेव का जैन-मूर्ति लेख, जिसमें त्रिपुरी के कल-चुरि शासक गयाकर्ण के शासन काल में शान्तिनाथ के जिनालय के निर्माण का उल्लेख है। क० आ० स० इ० **रि० भाग १०, पृ० ४०; क० प्र० रि० १९०३-४, पृ० ५४; मिराशी—क० इ० इ० भाग ४, खण्ड १, पृ० ३०९; भण्डारकर सूची, क्रमांक १५८०; हीरालाल सूची, क्रमांक ४७।**

७३१. मुलताई (बैतूल)

नन्नराज युद्धासुर द्वारा प्रचलित शक सम्वत् ६३१ का ताम्रपत्र जिसमें गलोकुट्टे नामक ग्राम के दान करने का उल्लेख है। **प्रिन्सेप—ज० ए० सो० ब० भाग ६, पृ० ८६९; फ्लीट—इ० ए० भाग १८, पृ० २३४; भण्डारकर सूची, क्रमांक १०८३; हीरालाल सूची, क्रमांक १६२।**

## झ—गुर्जर-प्रतिहार शासकों के अभिलेख

७३२. ईश्वरमऊ (दमोह)

वि० सं० १३४४ का वाघदेव के शासन काल का शिलालेख। **हीरालाल सूची, क्रमांक ६६।**

७३३. कदवाहा (गुना)

(अ) शिवमन्दिर पर उत्कीर्ण शिलालेख जिसमें किसी राजा गोपाल के अतिरिक्त जयन्त-वर्मन् (जिसे जैत्रवर्मन् प्रतिहार भी लिखा है) का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९९६, क्रमांक ३२।**

(आ) तिथिरहित शिलालेख जिसमें प्रतिहार रणपाल, वत्सराज, स्वर्णपाल, कीर्तिराज तथा उसके भाई उत्तम का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९९६, क्रमांक ३१।**

(इ) लगभग ११वीं शताब्दी का शिलालेख जिसमें प्रतिहार वंश के महाराज हरिराज तथा गुरु धर्मशिव का उल्लेख है। **ए० इ० भाग ३७, पृ० ११७-१२५; ग्वा० पु० रि० वि० सं० १९९८-२०००, पृ० २३-२४।**

७३४. कुरैठा (शिवपुरी)

(अ) प्रतिहार मलयवर्मन् का वि० सं० १२७७ का ताम्रपत्र, जिसमें सूर्यग्रहण के अवसर पर कुदवठ (कुरैठा) ग्राम दान देने का उल्लेख है। इस लेख में प्रतिहार वंशावली दी हुई है। **भण्डारकर—प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९१५-१६, पृ० ५९; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७२, क्रमांक ६४; भण्डारकर सूची, क्रमांक ४७५; ए० इ० भाग ३०, पृ० १४४।**

(आ) वि० सं० १३०४ का ताम्रपत्र जिसमें प्रतिहार मलयवर्मन् के भाई नरवर्मन् द्वारा वत्स नामक गौड़ ब्राह्मण को जुढ्हा नामक ग्राम दान देने का उल्लेख है। **भण्डारकर-प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९१५-१६, पृ० ५०; ए० इ०, भाग २६, पृ० २८०; वही, भाग ३०, पृ० १५०; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १९७२, क्रमांक ६५; भण्डारकर सूची, क्रमांक ५४१।**

७३५. ग्वालियर (ग्वालियर)

(अ) वि० सं० ९३२ का शिलालेख, जिसमें कन्नौज के प्रतिहार रामदेव के पुत्र आदि-वराह (भोजदेव) का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग २, पृ० ३५६; ए०**

**इ० भाग १, पृ० १५६; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १६८४, क्रमांक २; भण्डारकर सूची, क्रमांक ३५ ।**

(आ) वि० सं० ६३३ का शिलालेख, जिसमें प्रतिहार परमेश्वर भोजदेव के उल्लेख के अतिरिक्त रुद्रा, पूर्णाशा आदि नवदुर्गाओं को तथा वाइल्लभट्टस्वामिन् नामक विष्णु के मन्दिर को दान देने का उल्लेख है। इस शिलालेख में अनेक पद तथा पदाधिकारियों का उल्लेख है। **मित्रा—ज० ए० सो० ब० भाग ३१, पृ० ४०७; ए० इ० भाग १, पृ० १५६; ग्वा० पु० रि० सम्वत् १६८४, क्रमांक ३; भण्डारकर सूची, क्रमांक ३६ ।**

(इ) प्रतिहार रामदेव का तिथि रहित शिलालेख जिसमें विशाख (स्वामी कार्तिकेय) के मन्दिर तथा आनन्दपुर के वाइलभट्ट का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० संवत् १६८०, क्रमांक ४३ तथा ४४ ।**

**७३६. चन्देरी (गुना)**

(अ) प्रतिहार वंश का शिलालेख, जिसमें हरिराज से लेकर जैत्रवर्मन् तक प्रतिहार वंशावली दी हुई है। कुछ स्मारकों के निर्माण का भी उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् २१०७। गाइड टू चन्देरी, पृ० ८; भण्डारकर सूची, क्रमांक २१०७।**

(आ) प्रतिहार वंश का शिलालेख जिसमें महाराज हरिराज से लेकर अभयपाल तक प्रतिहार राजाओं का वंश-वृक्ष दिया हुआ है। **ग्वा० पु० रि० सम्वत् १६६७, क्रमांक ३ ।**

**७३७. पाटन (जबलपुर)**

वि० सं० १३६१ का सती-प्रस्तर लेख, जिसमें प्रतिहार राजपुत्र वाघदेव का उल्लेख आया है। **हीरालाल—ए० इ० भाग २६, पृ० ११; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६५५; हीरालाल सूची, क्रमांक ७८ ।**

**७३८. बह्मनी (दमोह)**

वि० सं० १३६५ अथवा १३०८ का वाघदेव का सती-प्रस्तर लेख। **ए० इ० भाग १६, पृ० १०; प्रो० अ० इ० ओ० का०—४था सत्र, इलाहाबाद, भाग १; हीरालाल—'दमोह दीपक', पृ० ६५-६६; हीरालाल सूची, क्रमांक १०० ।**

**७३९. बरतरा (जबलपुर)**

वि० सं० १३५७ का वाघदेव के शासन काल का सती-प्रस्तर लेख। **हीरालाल सूची, क्रमांक ७८ ।**

**७४०. रखेतरा (गुना)**

वि० सं० ६६६ का चट्टान पर अंकित शिलालेख जिसमें विनायकपालदेव द्वारा जल सिंचाई के प्रबन्ध का उल्लेख है। विनायकपालदेव का अस्तित्व सन्देहपूर्ण है। वि० सं० १००० की दो अन्य तिथियों का भी उल्लेख है। **गर्दे—आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १६२४-२५, पृ० १६८; ग्वा० पु० रि० सम्वत्, १६८१, क्रमांक ३२; भण्डारकर सूची, क्रमांक २११० ।**

७४१. **रोण्ड (दमोह)**

वि० सं० १३५९ का वाघदेव के शासन काल का शिलालेख, जो सून नदी के तट पर प्राप्त हुआ था। **हीरालाल सूची, क्रमांक ११८।**

७४२. **सलैया (दमोह)**

वि० सं० १३६२ का महाराजपुत्र वाघदेव के शासन काल का सती-प्रस्तर लेख। **हीरालाल—ए० इ० भाग १६, पृ० ११; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६५६; हीरालाल सूची, क्रमांक १०१।**

७४३. **सागर-ताल (ग्वालियर)**

प्रतिहार मिहिरभोज का शिलालेख जिसमें नरकद्विष (विष्णु) के अन्तःपुर के निर्माण का उल्लेख है। **आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९०३-४, पृ० २८०; मजुमदार आर० सी०—ए० इ० भाग १८, पृ० १०७; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६६३।**

७४४. **सिंगोरगढ़ (दमोह)**

वि० सं० १३६४ का प्रतिहार शासक राजसिंह का स्तम्भ-लेख, जिसमें स्थानीय दुर्ग को गर्जसिंह-दुर्ग के नाम से पुकारा गया है। तीन सती-प्रस्तर लेख भी यहाँ से उपलब्ध हुए हैं, जिनमें वि० सं० १३५७, १३६३ तथा १३६६ की तिथि पड़ी है तथा वाघदेव के शासन काल का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग ९, पृ० ४९-५०; हीरालाल—'दमोह दीपक', पृ० ११२; रसल—दमोह गज़ेटियर (पुराना), पृ० २०९; हीरालाल सूची, क्रमांक ९७।**

## ञ—चन्देल शासकों के अभिलेख

७४५. **अजयगढ़ (पन्ना)**

(अ) वि० सं० १२०८ का मदनवर्मन् के शासन काल का शिलालेख। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ४९; भण्डारकर सूची, क्रमांक २८२।**

(आ) वि० सं० १२३७ का परमर्दिदेव के शासन काल का शिलालेख। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ४९-५०।**

(इ) वि० सं० १२४३ का परमर्दिदेव के शासन काल का शिलालेख। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५०; भण्डारकर सूची, क्रमांक ४०८।**

(ई) वि० सं० १२६९ का चन्देल त्रैलोक्यवर्मदेव के शासन काल का शिलालेख। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५०; भण्डारकर सूची, क्रमांक ४५९।**

(उ) वि० सं० १३१७ का वीरवर्मदेव के शासनकाल का शिलालेख जिसमें महाराज्ञी कल्याणदेवी द्वारा एक कूप निर्माण का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५१; कीलहार्न—ए० इ० भाग १, पृ० ३२५-३०।**

(ऊ) वि० सं० १३२५ का वीरवर्मदेव के शासनकाल का शिलालेख, जिसमें अश्व-वैद्य ठक्कुर भोजक के पुत्र अभयदेव द्वारा भगवान के पूजन का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५१।**

(ए) वि० सं० १३३१ का वीरवर्मदेव के शासनकाल का जैन-मूर्ति लेख, जिसमें मूल-संघ के आचार्यों द्वारा मूर्ति की स्थापना का उल्लेख है। च० जे० टा० परिशिष्ट—अ, क्रमांक ५४।

(ऐ) वि० सं० १३३५ का वीरवर्मदेव के शासनकाल का जैन-मूर्ति लेख जिसमें जयपुर-दुर्ग निवासी सोढल द्वारा मूर्ति की स्थापना का उल्लेख है। चक्रवर्ती—आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९३५-३६, पृ० ९१-९२; हीरालाल—'माधुरी', भाग ५, खण्ड २, क्रमांक २।

(ओ) वि० सं० १३३७ का वीरवर्मन् के शासनकाल का शिलालेख, जिसमें गणपति की मूर्ति स्थापना का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५२; चक्रवर्ती—आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९३५-३६, पृ० ९१; हीरालाल—'माधुरी', भाग ५, खण्ड २, क्रमांक २; ए० इ० भाग ५, परिशिष्ट ३४; भण्डारकर सूची, क्रमांक ५९९।

(औ) वि० सं० १३४५ का भोजवर्मन् के शासनकाल का शिलालेख, जिसमें नान नामक एक अधिकारी द्वारा विष्णु की प्रतिमा स्थापना का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५२; प्रिन्सेप—ज० ए० सो० ब० भाग ६, पृ० ८८२; कील-हार्न—ए० इ० भाग १, पृ० ३३२; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६२०।

(क) वि० सं० १३४६ का भोजवर्मन् के काल का एक अस्पष्ट शिलालेख। क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० १५३; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९३५-३६, पृ० ९३; ए० इ० भाग २०, पृ० १३५; माधुरी, भाग ५, खण्ड २, क्रमांक २।

(ख) किले की दीवाल पर उत्कीर्ण भोजवर्मन् के शासनकाल का वि० सं० १३४६ का शिलालेख। च० जे० टा० परिशिष्ट-ब, क्रमांक १८।

(ग) वि० सं० १३४९ का सती-प्रस्तर लेख। क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५३।

(घ) वि० सं० १३६८ का हम्मीरवर्मदेव के शासन काल का सती-प्रस्तर लेख। हीरा-लाल-ए० इ० भाग २०, पृ० १३४; माधुरी, भाग ५, खण्ड २, क्रमांक २।

(ङ) मन्दिर के द्वार-पक्ष पर उत्कीर्ण वि० सं० १३७१ का शिलालेख। क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ५३।

(च) भोजवर्मन् के शासनकाल का एक तिथि रहित शिलालेख, जिसमें एक मन्दिर के निर्माण का उल्लेख है। कीलहार्न—ए० इ० भाग १, पृ० ३३०-३८; क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ४७, ५३, ८८; चक्रवर्ती – आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९३५-३६, पृ० ९३।

(छ) सुहदेव का तिथि-रहित शिलालेख। च० जे० टा० परिशिष्ट-ब, क्रमांक २२।

(ज) तिथि-रहित एक अन्य शिलालेख, जिसमें कई व्यक्तियों द्वारा चण्डिका की पूजा का उल्लेख है। वही, क्रमांक २३।

७४६. अहाड़ (टीकमगढ़)

(अ) वि० सं० ११२३ तथा १८६६ के बीच के अनेक जैन-मूर्ति लेख। **'अनेकान्त', भाग ९ तथा १०।**

(आ) वि० सं० १२३७ का परमर्दिदेव के शासन काल का जैन-मूर्ति लेख, जिसमें श्रेष्ठिन् गोल्हन द्वारा मूर्ति-स्थापना का उल्लेख है। **प्रेमी अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० ६२४-२६; नागरी प्रचारिणी पत्रिका, भाग १७, पृ० १५-१६।**

७४७ इश्वरमऊ (दमोह)

भोजवर्मदेव तथा उसके सामन्त वाघदेव का वि० सं० १३४४ का शिलालेख। **हीरालाल सूची, क्रमांक ६६।**

७४८ कुण्डेश्वर (टीकमगढ़)

वि० सं० १२०१ का नन्दी-मूर्ति लेख। **च० जे० टा० परिशिष्ट-ब, क्रमांक ४।**

७४९. खजुराहो (छतरपुर)

(अ) हर्षदेव के शासनकाल का तिथि रहित अस्पष्ट तथा खण्डित शिलालेख। **ए० इ० भाग १, पृ० १२१-२२।**

(आ) वि० सं० १०११ का धंग के शासन काल का शिलालेख, जिसमें यशोवर्मन् द्वारा एक मंदिर निर्माण का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग २, पृ० ४२५-२६; वही, भाग २१, पृ० ६५-८४; ए० इ० भाग १, पृ० १२२-३५।**

(इ) वि० सं० १०११ का धंगदेव के शासन काल का जैन-मंदिर लेख, जिसमें पाहिल्ल द्वारा कई दानों का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग २, पृ० ४३३; वही, भाग २१, पृ० ६७; ज० ए० सो० ब० भाग ३२, पृ० २७९; कीलहार्न—ए० इ० भाग १, पृ० १३६; भण्डारकर सूची, क्रमांक ९६।**

(ई) वि० सं० १०५८ का ग्रहपति कोकल्ल का शिलालेख, जिसमें शिव-मन्दिर निर्माण का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ६६; कीलहार्न—ए० इ० भाग १, पृ० १४७-५२; भण्डारकर सूची, क्रमांक ९९।**

(उ) वि० सं० १०५९ का धंगदेव का शिलालेख, जिसे वि० सं० ११७३ में जयवर्मदेव द्वारा फिर से प्रचलित किया गया। इसमें एक शिव-मन्दिर निर्माण का उल्लेख है जिसमें दो शिव-लिंग थे। कुछ और यानों का भी उल्लेख किया गया है। **सदरलैण्ड—ज० ए० सो० ब० भाग ८, पृ० १५९; क० आ० स० इ० रि० भाग २१, चित्र १८; कीलहार्न—ए० इ० भाग १, पृ० १४०; भण्डारकर सूची, क्रमांक १००।**

(ऊ) मदनवर्मन् के शासन काल का वि० सं० १२०५ का जैन-मूर्ति लेख जिसमें ग्रहपति वंश के कुछ सदस्यों द्वारा मूर्ति-स्थापना का उल्लेख है। **कीलहार्न—ए० इ० भाग १, पृ० १५३।**

(ए) वि० सं० १२१२ का वीरनाथ-मूर्ति लेख। **क० आ० स० इ० रि० भाग २, पृ० ४४८।**

(ऐ) वि० सं० १२१५ का मदनवर्मन् के शासन काल का जैन-मूर्ति लेख जिसमें ग्रहपति साधु साल्हे द्वारा मूर्ति-स्थापना का उल्लेख है। **कीलहार्न—ए० इ० भाग १, पृ० १५३।**

**७५०. गर्रा (छतरपुर)**

वडवाड से प्रचलित वि० सं० १२६१ का त्रैलोक्यवर्मन् का ताम्रपत्र, जिसमें राउत सामन्त को ग्राम दान करने का उल्लेख है। **दीक्षित—ए० इ० भाग १६, पृ० २७२-७७; भण्डारकार सूची, क्रमांक ४४८।**

**७५१. गुड़हा**

वि० सं० १३४२ का वीरवर्मदेव के शासन काल का शिलालेख। **होर्नले—ए० इ० भाग ५, परिशिष्ट, पृ० ३५, क्रमांक २४२; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६०८।**

**७५२. चरखारी**

(अ) वि० सं० ११०८ का देववर्मदेव के शासन काल का ताम्रपत्र, जिसमें चन्द्रग्रहण के समय एक ब्राह्मण को ग्राम दान करने का उल्लेख है। **ए० इ० भाग २०, पृ० १२५-२८; भण्डारकर सूची, क्रमांक १९१०।**

(आ) वि० सं० १२३६ का परमर्दिदेव के शासन काल का ताम्रपत्र, जिसमें चार ब्राह्मणों को ग्राम दान करने का उल्लेख है। **हीरालाल—ए० इ० भाग २०, पृ० १२८-३१; भण्डारकर सूची, क्रमांक १९१३।**

(इ) विलासपुर से प्रचलित वि० सं० १३११ का वीरवर्मदेव का ताम्रपत्र, जिसमें सोन्धी के युद्ध में दभ्युहडवर्मन् के विरुद्ध विजयी होने के उपलक्ष में राउत अभि को उसकी वीरता प्रदर्शित करने के कारण ग्राम दान देने का उल्लेख है। **हीरालाल—ए० इ० भाग २०, पृ० १३२-३४; भण्डारकर सूची, क्रमांक १९१४।**

(ई) वि० सं० १३४६ का हम्मीरवर्मदेव का ताम्रपत्र, जिसमें दो ब्राह्मणों को ग्राम दान करने का उल्लेख है। **हीरालाल—ए० इ० भाग २०, पृ० १३४-३६; भण्डारकर सूची, क्रमांक १९१६।**

**७५३. छतरपुर (छतरपुर)**

वि० सं० १२०३ का मदनवर्मन् के शासन काल का जैन-मूर्ति लेख, जिसमें मूर्ति की स्थापना का उल्लेख है। **आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९३५-३६, पृ० ९४।**

**७५४. टीकमगढ़ (टीकमगढ़)**

वि० सं० १२१६ के दो जैन-मूर्ति लेख। **च० जे० टा० परिशिष्ट—ब क्रमांक १०।**

७५५. दाहि

विo संo १३३७ का वीरवर्मदेव का ताम्रपत्र, जिसमें एक अधिकारी को वीरता प्रदर्शित करने के कारण ग्राम दान करने का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० ७४; कीलहार्न—ए० इ० भाग ५, परिशिष्ट, पृ० ३४, क्रमांक २४०; कनिंघम—'क्वायन्स आफ़ मेडिवल इण्डिया'; गर्दे—इ० ए० १९१८, पृ० २४१; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६००।

७५६. पन्ना (पन्ना)

संवत् १३६६ का चन्देल अभिलेख। आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९३५-३६, पृ० ९४।

७५७. पपौरा (टीकमगढ़)

विo संo १२०२ का मदनवर्मन् के शासन काल का जैन-मूर्ति लेख, जिसमें साहु गोपाल द्वारा मूर्ति-स्थापना का उल्लेख है। 'पपौरा', पृ० २०।

७५८. बम्हनी (दमोह)

विo संo १३६५ का हम्मीरवर्मदेव तथा उसके सामन्त महाराजपुत्र वाघदेव का सती—स्तम्भ लेख। हीरालाल—ए० इ० भाग १६, पृ० १०; वही, भाग २०, पृ० १३५; प्रो० अ० इ० ओ० का० इलाहाबाद, भाग १; हीरालाल 'दमोह दीपक' पृ० ९५-९६; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६६०।

७५९. मदनपुर

विo संo १२३९ का अभिलेख, जिसमें चौहान पृथ्वीराज तृतीय द्वारा चन्देल परमर्दिदेव को युद्ध में हराने का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० ९८; वही, भाग २१, पृ० १७३-७४; भण्डारकार—प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९०३-०४, पृ० ५५, क्रमांक २०५०; भण्डारकर सूची, क्रमांक ३९८।

७६०. रामबन (सतना)

विo संo १२८३ का त्रैलोक्यवर्मन् के शासन काल का ताम्रपत्र, जिसमें ब्राह्मणों को ग्राम दान करने का उल्लेख है। इ० आ० रि० (सा० रि०) १९६५-६६, पृ० २-४।

७६१. रीवा (रीवा)

(अ) कलचुरि संवत् ९६३ का त्रैलोक्यमल्लदेव के शासन काल का ताम्रपत्र जो शैवाचार्य शान्तिशिव द्वारा राणक धारेक को दिये गये विलेख-बन्धक सम्बन्धी है। चक्रवर्ती—आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९३५-३६, पृ० ९०-९१; ए० इ० भाग २५, पृ० १-६; मिराशी—क० इ० इ० भाग ४, खण्ड १, पृ० ३६९।

(आ) विo संo १२९७ का त्रैलोक्यवर्मदेव के शासन काल का ताम्रपत्र, जिसमें कर्करेडी के

२५

महाराणक कुमारपालदेव द्वारा ग्रामदान करने का उल्लेख है। क० आ० स० इ० रि० **भाग २१, पृ० १४५-४८; कीलहार्न—इ० ए० भाग १७, पृ० २२४, २३०-३४।**

(इ) वि० सं० १२९८ का त्रैलोक्यवर्मन् का ताम्रपत्र, जिसमें कर्करेडी के महाराणक हरि-राज द्वारा ५ ब्राह्मणों को ग्राम दान करने का उल्लेख है। **क० आ० स० इ० रि० भाग २१, पृ० १४८; कीलहार्न—इ० ए० भाग १७, पृ० २१४, २३४-३६।**

**७६२. सागर (सागर)**

वि० सं० १२६४ का त्रैलोक्यवर्मदेव का ताम्रपत्र। **बरुआ—ज० ब० ब्रा० र० ए० सो० (नया) १९४७, भाग २३, पृ० ४७-४८।**

**७६३. सेमरा**

सोनसर से प्रचलित वि० सं० १२२३ का परमर्दिदेव के शासन काल का ताम्रपत्र, जिसमें मदनवर्मन् द्वारा वि० सं० १२१९ में दिये गये दान का पुटिष्करण है। **कार्टेलियरी—ए० इ० भाग ४, पृ० १५३-७४; भण्डारकर सूची, क्रमांक ३२५।**

## ट—परमार शासकों के अभिलेख

**७६४. अमेरा (विदिशा)**

एक पुराने तालाब के किनारे से प्राप्त वि० सं० ११५१ का शिलालेख, जिसमें पर-मार शासक नरवर्मन् के काल में विक्रम नामक ब्राह्मण द्वारा उस तालाब के निर्माण का उल्लेख है। **आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९२३-२४, पृ० १३५; ग्वा० पु० रि० संवत् १९८०, क्रमांक १; भण्डारकर सूची, क्रमांक १५९।**

**७६५. इन्दौर (इन्दौर)**

इन्दौर के प्रमुख चिकित्सक डा० नागू के निजी संग्रह में संरक्षित परमार नरवर्मन् का ताम्रपत्र जो अभी तक अप्रकाशित है। **(डा० नागू द्वारा सूचना प्राप्त)।**

**७६६. उज्जैन (उज्जैन)**

(अ) परमार वापक्पतराजदेव उपनाम अमोघवर्ष का वि० सं० १०३६ का ताम्रपात्र जो भगवत्पुर से प्रचलित किया गया था। **मित्रा—ज० ए० सो० ब० भाग १९, पृ० ४७५; कीलहार्न—इ० ए० भाग १५, पृ० १६०; कीलहार्न सूची, क्रमांक ४९; भण्डारकर सूची, क्रमांक ८७।**

(आ) वि० सं० १०३८ का ताम्रपत्र, जिसमें परमार वाक्पपतिराज (द्वितीय) का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० संवत् १९८७, क्रमांक ९।**

(इ) वि० सं० १०४७ का ताम्रपत्र जिसमें परमार वाक्पतिराज (द्वितीय) का उल्लेख है। इस दानपत्र में एक ग्राम दान करने का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० संवत् १९८७, क्रमांक १०।**

(ई) परमार भोजदेव के उल्लेख युक्त वि० सं० १०७८ के दो ताम्रपत्र जिसमें गोविन्दभट्ट के पुत्र धनपतिभट्ट को वीराणक नामक ग्राम दान में दिये जाने का उल्लेख है। **इ० ए० भाग ६, पृ० ५३; भण्डारकर सूची, क्रमांक १११।**

(उ) परमार महाराज यशोवर्मदेव का वि० सं० ११६२ का ताम्रपत्र, जिसमें दो ग्रामों के दान देने का तथा तीसरे ग्राम का उल्लेख है। यह दान मोमलादेवी की अन्त्येष्टि के समय दिया गया। **कीलहार्न—इ० ए० भाग १६, पृ० ३४६; भण्डारकर सूची, क्रमांक २३४।**

(ऊ) परमार महाकुमार लक्ष्मीवर्मदेव का वि० सं० १२०० का ताम्रपत्र, जिसमें अपने पिता यशोवर्मदेव द्वारा दिये गये एक दान की लक्ष्मीवर्मदेव द्वारा पुष्टि का उल्लेख है। **इ० ए० भाग १६, पृ० ३५२; भण्डारकर सूची, क्रमांक २५७।**

(ए) महाकाल मन्दिर के निकट प्राप्त अभिलेख, जिसमें एक परमार शासक का अयोध्या पर अधिकार करने का उल्लेख है। **इ० आ० रि० १६५८-५६, पृ० ६०।**

(ऐ) तिथि रहित स्तम्भ-लेख, जिसमें केवल परमार पढ़ा जाता है। **ग्वा० पु० रि० संवत् १६६२, क्रमांक ५६।**

(ओ) निर्वाण नारायण (परमार नरवर्मदेव की उपाधि) का तिथि रहित शिलालेख, जिसमें अयोध्या की वाटिका, सरयू नदी, हिमालय तथा मलयपर्वत आदि के विजयों का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० संवत् १६६२, क्रमांक ५२; नागरी प्रचारिणी पत्रिका (नवीन संस्करण), भाग १६, पृ० ८७-८८।**

(औ) परमार उदयादित्य का तिथि रहित शिलालेख, जिसमें महाकाल एवं उदयादित्य की प्रशंसा है। इसमें नागरी वर्णमाला तथा व्याकरण सम्बन्धी नियम दिये हुए हैं। **ग्वा० पु० रि० संवत् १६७४, क्रमांक २०।**

(क) परमार शासक जयवर्मदेव प्रथम द्वारा वर्धमानपुर से प्रचलित ताम्रपत्र, जिसमें एक ग्राम दान करने का उल्लेख है। यह तिथि रहित अभिलेख है। **कीलहार्न— इ० ए० भाग १६, पृ० ३५०; कीलहार्न सूची, क्रमांक ५२; भण्डारकर सूची, क्रमांक १६५६।**

(ख) परमार विजयसिंह का शिलालेख। **'पुरातत्व', भाग २, पृ० ६५।**

(ग) विक्रम विश्वविद्यालय के विक्रम कीर्ति मन्दिर संग्रहालय में निम्नलिखित परमार अभिलेख संग्रहीत हैं, जो अप्रकाशित हैं :—

(१) परमार भोज का अभिलेख जिसमें साकेत विजय का उल्लेख है।

(२) परमार देवपालदेव का अभिलेख जिसमें 'तुरक्का' को पराजित करने का उल्लेख है।

(३) विज्जसिह अरिशंकू का अभिलेख जिसमें खुरासानी खरों को पराजित करने का उल्लेख है।

(४) भोज का अभिलेख जिसमें खर्जुरवाहक को पराजित करने का उल्लेख है।

(५) नरवर्मन् का अभिलेख जिसमें नरवर्मन् द्वारा अपने बड़े भाई लक्ष्मदेव के स्मरण में अखण्ड दीप जलाने के लिये भूमिदान दिये जाने का उल्लेख है। प्रारम्भ में ही उदयादित्य का उल्लेख आया है। **(श्री वी० श्री० वाकणकर द्वारा सूचना प्राप्त)।**

७६७ **उदयपुर (विदिशा)**

(अ) परमार उदयादित्य का वि० सं० १११६ का शिलालेख, जिसमें शिव-मन्दिर बनाने का उल्लेख है। **ज० ए० सो० ब० भाग ९, पृ० ५४९; ज० अ० ओ० सो० भाग ७, पृ० ३५; प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९१३-१४, पृ० ६६; ग्वा० पु० रि० संवत् १९७४, क्रमांक १२६; भण्डारकर सूची, क्रमांक १३४।**

**(आ)** परमार उदयादित्य का वि० सं० ११३७ का अभिलेख, जिसमें मन्दिर पर ध्वज लगाये जाने का उल्लेख है। **कीलहार्न—इ० ए० भाग २०, पृ० ८३; क० आ० स० इ० रि० भाग १०, पृ० १०९; ग्वा० पु० रि० संवत् १९७४, क्रमांक १०५; प्र० रि० आ० स० इ० वे० स० १९१४, पृ० ६६; भण्डारकर सूची, क्रमांक १४७।**

(इ) वि० सं० १२८६ का उदयेश्वर मन्दिर स्तम्भ-लेख, जिसमें परमार देवपालदेव के राज्यकाल में दान देने का उल्लेख है। **कीलहार्न—इ० ए० भाग २०, पृ० ८३; ग्वा० पु० रि० संवत् १९७४, क्रमांक १२१; भण्डारकर सूची, क्रमांक ४८३।**

(ई) वि० सं० १२८९ का उदयेश्वर मन्दिर में स्तम्भ-लेख, जिसमें धार के परमार महाराज देवपालदेव का उल्लेख है। **ब्यूलर—इ० ए० भाग २०, पृ० ८३; ग्वा० पु० रि० संवत् १९७४, क्रमांक १२०; भण्डारकर सूची, क्रमांक ५०८।**

(उ) उदयेश्वर मन्दिर की पूर्वी दीवाल में उत्कीर्ण परमार जयसिंह का वि० सं० १३११ का अभिलेख। **कीलहार्न—इ० ए० भाग २०, पृ० ८४ तथा भाग १८, पृ० ३४१; ग्वा० पु० रि० संवत् १९८०, क्रमांक ८; भण्डारकर सूची, क्रमांक ५५०।**

(ऊ) वि० सं० १३६६ का परमार जयसिंहदेव का शिलालेख। **कीलहार्न—इ० ए० भाग २०, पृ० ८४; ग्वा० पु० रि० संवत् १९७४, क्रमांक ११६; भण्डारकर सूची, क्रमांक ६६१।**

**(ए)** परमार उदयादित्य का उदयेश्वर मन्दिर स्तम्भ-लेख, जिसमें उदयादित्य द्वारा उदयपुर नगर की स्थापना तथा उदयेश्वर मन्दिर एवं उदयसमुद्र झील के निर्माण का उल्लेख है। **ग्वा० पु० रि० संवत् १९७१, क्रमांक १११।**

**(ऐ)** परमार उदयादित्य के काल का शिलालेख जिसमें, विष्णु मन्दिर के निर्माण के उल्लेख के साथ मालवा के परमारों की विस्तृत वंशावली, उपेन्द्र से भोज तक, दी

## अभिलेख

इस संग्रह में क्षेत्रीय इतिहास से सम्बन्धित एक उत्कीर्ण लेख संरक्षित किया गया है। इसका संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है—

| क्रमांक | व्यक्ति अथवा राजा का नाम | वंश | तिथि | भाषा | शिला अथवा ताम्र-लेख | प्राप्ति स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १— | दिक्पालों की वन्दना नमोयमः इत्यादि | — | ११वीं सदी | संस्कृत लिपि नागरी | पाषाण पूगीफल | कोनी (सिहोरा) जबलपुर |

सप्तम अध्याय

•

# मध्यप्रदेश में पुरातत्त्व उत्खनन

मध्यप्रदेश के इतिहास की महत्ता को देखते हुए मध्यप्रदेश की सीमा के अन्तर्गत स्थित अनेक स्थलों पर उत्खनन का कार्य करवाया गया। यह कार्य विभिन्न वर्षों में केन्द्रीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण विभाग तथा मध्यप्रदेश शासन के पुरातत्त्व विभाग के अतिरिक्त कुछ विश्वविद्यालयों द्वारा सम्पन्न हुआ। विभिन्न स्थलों पर किये गये पुरातत्त्व उत्खनन का वर्णन इस प्रकार है—

## २४७१. आदमगढ़ (१९६०-६१)

होशंगाबाद नगर की बाहरी सीमा पर नर्मदा नदी के दक्षिण तट पर स्थित आदमगढ़ की विश्वविख्यात चित्रित शैलकृत गुफाएँ हैं। इनकी महत्ता को देखते हुए भारतीय पुरातत्त्व विभाग द्वारा यहाँ श्री आर० व्ही० जोशी तथा श्री एम० डी० खरे के निर्देशन में १९६०-६१ में उत्खनन करवाया गया।

कुल मिलाकर यहाँ अठारह खदानें (ए० डी० जी०-१ से ए० डी० जी० १८ तक) लगायी गयीं, जिनमें कुछ गुफाओं के अन्दर लगायी गईं तथा कुछ बाहर। इस उत्खनन में सबसे प्राचीन औज़ार पूर्व-पाषाणयुगीन हस्त-कुठार, विदारणी, अंडिल, चक्रिक उपकरण, खुरचनी, शल्क तथा क्रोड प्राप्त हुए। खदान क्रमांक ए० डी० जी०-१ में कालानुक्रमिक तीन स्तर पाये गये। खदान क्रमांक ए० डी० जी०-१० तथा ए० डी० जी०-१२ में भी यही स्तर तथा मिलते-जुलते औज़ार प्राप्त हुए। सभी खदानों में सर्वोपरि दो स्तरों में काँच के टुकड़े, काँच की चूड़ियों के टुकड़े तथा केल्सेडोनी के टुकड़ों के अतिरिक्त और कोई औज़ार प्राप्त नहीं हुए। इसके विपरीत काली मिट्टी के स्तर से प्रचुर मात्रा में लघुपाषाणीय औज़ार प्राप्त हुए। काली मिट्टी के ऊपरी भाग में कुछ मृद्भाण्डों के टुकड़े तथा हड्डियों के टुकड़े भी मिले।

**इ० आ० रि० १९६०-६१, पृ० १३; चित्र २, पृ० १२, चित्र ३, पृ० १४, चित्र ४, पृ० १६ तथा फलक २०-२३।**

## २४७२. आवरा (१९६०-६१)

मन्दसौर जिले में चन्दवासा नगर के ६ मील पश्चिम की ओर स्थित आवरा (प्राचीन 'अपरा') ग्राम स्थित है। इस गाँव तथा गाँव से आधे मील की दूरी पर स्थित चम्बल नदी के

बीच के भाग में टीलों की एक शृंखला विद्यमान थी जो अब चम्बल बाँध बनने के कारण जल में समा चुकी है। इन टीलों में प्राचीन 'अपरा' नगर के खण्डहर थे, अतः डूबने से पहले इनका सीमित उत्खनन मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व विभाग द्वारा १९६०-६१ में डा० एच० व्ही० त्रिवेदी के निर्देशन में करवाया गया। इस उत्खनन से मालवा के प्राचीन इतिहास पर (विशेष रूप से ताम्रपाषाण युग से गुप्त काल तक) महत्वपूर्ण प्रकाश पड़ा है।

उत्खनन में प्राप्त सामग्री के आधार पर यहाँ पर बसी सभ्यता को निम्नलिखित छः कालों में विभाजित किया गया है—

| | |
|---|---|
| प्रथम काल— | पाषाण युग |
| द्वितीय काल— | ताम्रपाषाण युग (१५०० ई० पू० से ६०० ई० पू० तक) |
| तृतीय काल— | ५०० ई० पू० से १०० ई० पू० तक |
| चतुर्थ काल— | १०० ई० पू० से ३०० ईसवी तक |
| पंचम् काल— | ३०० ईसवी से ५०० ईसवी तक |
| षष्ठ काल— | उत्तर-मध्ययुग (मुस्लिम मराठा काल) |

उपरोक्त विभिन्न कालों की महत्वपूर्ण विशेषताएँ निम्नलिखित हैं—

**प्रथम काल (पाषाण युग)**

चम्बल घाटी की खोज में आवरा के निकटवर्ती क्षेत्र से पाषाण युगीन औज़ार प्राप्त हुए हैं। ये औज़ार इस स्थल पर बसी सर्वप्रथम सभ्यता के सूचक हैं।

**द्वितीय काल (ताम्रपाषाण युग) (१५०० ई० पू० से ६०० ई० पू० तक)**

इस उत्खनन के सीमित होने के कारण इस काल से सम्बन्धित लोगों के रहन-सहन, खान-पान आदि के विषय में स्पष्ट प्रकाश नहीं पड़ सका। कुछ मकानों की नींव तथा फर्श के अवशेष मिले हैं। यह ज्ञात नहीं हो सका कि इस काल के निवासी आर्य थे अथवा अनार्य। उनकी खाद्य सामग्री क्या थी, यह कहना भी कठिन है। उत्खनन में कुछ मछली की हड्डियाँ अवश्य ही प्राप्त हुई हैं। विभिन्न प्रकार के लघु पाषाण औज़ार प्राप्त होने से ज्ञात होता है कि ये लोग इस प्रकार के औजार घरेलू उपयोग में लाते थे। ताँबे का उपयोग भी इन्हें ज्ञात था। उत्खनन में ताँबे की एक कुल्हाड़ी इस काल से सम्बन्धित स्तर से प्राप्त हुई है। घरेलू उपयोग में इस काल के निवासी चित्रित 'लाल पर काले', 'लाल और काले', सफेद रंग से रँगे, अनगढ़ लाल, काले तथा भूरे और उत्कर्तित भांडों का उपयोग करते थे। इन विभिन्न प्रकार के मृद्भाण्डों के अनेक ठीकरे उत्खनन में प्राप्त हुए हैं। इनके अतिरिक्त बहुत थोड़े से अन्य महत्वपूर्ण प्रकार के ठीकरे भी प्राप्त हुए हैं। यह सभ्यता महेश्वर-नावडा-टोली, नागदा आदि के ताम्रपाषाण युगीन सभ्यता के समकालीन थी।

**तृतीय काल (५०० ई० पू० से १०० ई० पू० तक)**

ताम्रपाषाण युगीन निवासियों की अपेक्षा इस युग के लोगों के जीवन के विभिन्न पहलुओं पर अधिकप्रकाश पड़ा है।

इस युग से सम्बन्धित स्तर से जले हुए मकानों के अवशेष प्राप्त हुए हैं, जिससे ज्ञात होता है कि यहाँ के निवासी कच्चे मकानों में रहते थे जिनकी दीवारें बाँस, लकड़ी, मिट्टी आदि से बनती थीं तथा छतों पर लोहे के खीलों के सहारे रखे गये टाइल्स का उपयोग होता था। इस युग के निवासी लोहे का उपयोग अच्छी तरह जानते थे। उत्खनन में प्राप्त होने की सामग्रियों में वाणाग्र, शूलाग्र, खीले, हँसिया, छैनी, टाँगने योग्य दीप, कुल्हाड़ी आदि प्राप्त हुए हैं। ताँबे की बनी अनेक वस्तुएँ भी मिली हैं जिनमें चूड़ियाँ, छल्ले, छड़ आदि उल्लेखनीय हैं।

पत्थर की बनी वस्तुओं में तीन चक्कियाँ प्रमुख हैं। स्टिटाइट पत्थर के बने दो गोलाकार मंजूषा के ढक्कन भी महत्वपूर्ण हैं। मूल्यवान पत्थरों के बने विभिन्न आकार तथा प्रकार के मनके भी इस स्तर से प्राप्त हुए हैं।

शंख की बनी चूड़ियाँ, हड्डी की वस्तुएँ तथा हाथीदाँत की कृतियाँ भी महत्वपूर्ण हैं। हाथीदाँत की वस्तुओं में मातृदेवी की आकृति, कटार-नुमा वस्तु तथा एक मुद्रांक महत्वपूर्ण हैं। हाथीदाँत के बने इस मुद्रांक पर मौर्यकालीन ब्राह्मी लिपि में 'जिधवस' खुदा है।

मिट्टी की बनी वस्तुओं में बच्चों के खिलौने, मनुष्य तथा पशु आकृतियाँ, मनके तथा मुद्राएँ महत्वपूर्ण हैं। एक मिट्टी के मुद्रांक पर '(अ) पराय' शब्द खुदा है, जिससे पता लगता है कि इस स्थान का प्राचीन नाम 'अपरा' था। मिट्टी के बने विभिन्न आकार-प्रकार के जो भाण्ड इस काल में उपयोग में लाये जाते थे, वे थे : काले ओपदार उत्तरी भाण्ड, काले और लाल भाण्ड, अनगढ़ लाल तथा सादे काले भाण्ड।

इस युग की सबसे महत्वपूर्ण विशेषता इस काल की उन्नत जल-निकास-व्यवस्था थी। जल की निकासी पकायी गयी मिट्टी के बने पाइपों से होती थी। इसके अतिरिक्त वलय कूप, शोषक गर्त, शोषक कूप आदि के अवशेष भी प्राप्त हुए हैं।

इस काल के स्तर से आहत तथा ढले हुए सिक्के भी प्राप्त हुए हैं।

**चतुर्थ काल (१०० ई० पू० से ३०० ईसवी तक)**

इस युग के निवासी पकी ईंटों के बने मकानों में रहते थे। उत्खनन में प्राप्त मकानों के अवशेषों से अवश्य ही मकानों के विभिन्न आकारों का स्पष्ट चित्र सामने नहीं आ सका। लोहे तथा ताँबे का उपयोग इस काल में बहुत होता था, जैसा कि प्राप्त सामग्री से ज्ञात होता है। शंख तथा हाथीदाँत की चूड़ियाँ तथा अन्य आभूषण बनाना इस काल का एक मुख्य उद्योग प्रतीत होता है। पकी मिट्टी की बनी चूड़ियाँ तथा कान के आभूषण प्रचुर मात्रा में मिले हैं। इस युग से सम्बन्धित स्तर से जो मिट्टी की गेंद, छिद्रयुक्त ढक्कन, मनुष्य तथा पशुओं की आकृतियाँ प्राप्त हुई हैं, वे शैली के दृष्टिकोण से तृतीय काल की वस्तुओं से उन्नत हैं। मिट्टी के बने एक बैल का खण्डित पिछला भाग भी प्राप्त हुआ है जिस पर दूसरी-तीसरी शताब्दी के ब्राह्मी अक्षरों में '....सवय' लेख उत्कीर्ण है। सजावट के लिए काम में आने वाली एक गोलाकार मिट्टी के टुकड़े के एक ओर कमल पर खड़ी एक देवी का चित्र है तथा दूसरी

ओर कमल अंकित किया गया है। दो मिट्टी की बनी मुद्रांक भी इस काल के स्तर से मिली हैं। एक गोलाकार मुद्रांक पर दूसरी शताब्दी ईसवी की ब्राह्मी लिपि में चार अक्षरों का लेख 'गोसमस' खुदा हुआ है। एक अन्य तिकोनाकार मुद्रांक के एक ओर 'समरसतस' तथा दूसरी ओर 'यसोमितस' लेख खुदे हैं। ये लेख लगभग चौथी शताब्दी ईसवी की लिपि में हैं। इस काल से सम्बन्धित मृद्भाण्ड हैं : लाल ओपदार भाण्ड, सादे लाल भाण्ड, अनगढ़ लाल तथा अनगढ़ काले भाण्ड। जल-निकासी व्यवस्था में भी इस काल के निवासी उतने ही उन्नत थे जितने कि पिछले काल के। उत्खनन में प्राप्त सिक्कों में पंचमार्क, ढले, उज्जैन चिह्न युक्त तथा क्षत्रप सिक्के प्रमुख हैं। रोमन सभ्यता से सम्पर्क इस काल की एक प्रमुख विशेषता है, जैसा कि उत्खनन में प्राप्त एक मिट्टी के बने बैल के पिछले भाग पर बने रोमन सिक्के के छाप से प्रतीत होता है।

**पंचम् काल (३०० ईसवी से ५०० ईसवी तक)**

आवरा के सीमित उत्खनन में इस काल से सम्बन्धित अवशेष केवल एक टीले (ए० व्ही० आर० में टीला क्रमांक ३) में उपलब्ध हुए हैं। उत्तर-क्षत्रप काल से सम्बन्धित इन अवशेषों में भवनों के कुछ अवशेषों के अतिरिक्त मिट्टी की बनी टोटियाँ, मृद्भाण्डों के ठीकरे, मनके, मनुष्याकृतियाँ, खिलौने आदि प्राप्त हुए हैं। इस काल से सम्बन्धित मृद्भाण्ड हैं : अनगढ़े लाल रंग के भाण्ड जिन पर सफेद पृष्ठभूमि पर काले रंग की चित्रकारी की है, गहरे धूसर वर्ण के भाण्ड, लाल रंगे मोटे भाण्ड तथा चमकीले भांड।

**षष्ठ काल (उत्तर-मध्ययुग—मुस्लिम-मराठा काल)**

लगभग पाँचवीं-छठी शताब्दी ईसवी के पश्चात् यह स्थान उजड़ गया, ऐसा प्रतीत होता है। परन्तु सतह से प्राप्त मुस्लिम-मराठा कालीन सिक्के तथा अन्य अवशेषों से ऐसा ज्ञात होता है कि उत्तर-मध्य युग में यह स्थान फिर से आवाद हो गया।

**एच० व्ही० त्रिवेदी—रिपोर्ट ऑफ़ दी एस्कावेशन्स एट आवरा; ज० म० प्र० इ० प० अंक ४ (१९६२), पृ० १३-४०; इ० आ० रि० १९५९-६०, पृ० २४-२५।**

## २४७३. इन्द्रगढ़ (१९५८-५९)

मन्दसौर जिले में स्थित इन्द्रगढ़ नामक स्थान से एक शिलालेख प्राप्त हुआ, जिसके अनुसार राष्ट्रकूट नन्नप के शासन काल में इस स्थान पर एक शिव-मन्दिर का निर्माण कराया गया था, जिसके कुछ अवशेष प्राप्त हुए। इस मन्दिर का पूर्ण रूप ज्ञात करने के लिए १९५८-५९ में इस मन्दिर के अवशेषों का उत्खनन करवाया गया।

इन्द्रगढ़ में यह उत्खनन तीन स्थलों पर करवाया गया। पहला स्थल देवालय के क्षेत्र में था। इस स्थल पर देवालय के जो अवशेष मिले, उनमें चौकोर, त्रिकोण तथा अन्य आकृतियों की सादी और कोरी प्रस्तर शिलाएँ, स्तम्भ, देहली, दासा, तोरण आदि के भाग तथा विभिन्न देव प्रतिमाएँ और उनके खण्ड प्रमुख थे। प्रमुख प्रतिमाएँ नन्दी, भैरव, पार्वती, विष्णु,

लक्ष्मी और वाराही की मिलीं। कुछ प्रतिमाएँ ऐसे स्थल पर मिलीं जिनसे वहाँ उस मन्दिर के उप-मन्दिर के अस्तित्व का पता चलता है। इनके अतिरिक्त उत्खनन में छोटी-छोटी वस्तुएँ भी मिलीं, जैसे काँच और मिट्टी की मणि, ताँबे के पुराने सिक्के, जला हुआ धान्य, काँच और हाथीदाँत की चूड़ियाँ इत्यादि। इन सबमें लोहास्त्रों की संख्या अधिक पायी गयी जिनमें कटारों और नुकीले अग्रभागों की विपुलता दिखी जो यहाँ किसी समय हुए युद्ध के द्योतक हैं। बारहवीं सदी ई० के एक शिलालेख के खण्ड भी मिले जिनके आधार पर मंदिर के उस समय तक अस्तित्व का अनुमान किया जा सकता है। अत: यह मन्दिर ८वीं से १२वीं सदी ई० तक विद्यमान था, ऐसा अनुमान लगाया गया है।

उपरोक्त स्थल के अतिरिक्त एक दूसरे स्थल पर भी उत्खनन करवाया गया जो पहले स्थल से लगभग दो फर्लांग पूर्व में था। इसमें यहाँ की प्राचीन बस्ती के अवशेष, जिसमें ईंट और पत्थरों की पुरानी दीवालों के भाग, चूड़ियों के टुकड़े, मनके, अन्य आभूषण, तोलने के बाँट तथा लोहास्त्र आदि प्राप्त हुए। एक अस्तिपंजर भी मिला जिससे यहाँ पर हुए युद्ध का अनुमान लगाया जा सकता है।

एक तीसरे स्थल पर भी उत्खनन करवाया गया जो मन्दिर के दक्षिण-पूर्व की ओर था। इसमें दो मंजिले जले हुए मकान के अवशेष, घरेलू उपयोग की अन्य वस्तुएँ तथा तीन अस्तिपंजर मिले जिनमें से दो में फँसे लोहे के तीर के फलक मिले। इससे यहाँ पर हुए युद्ध की सत्यता और भी प्रमाणित होती है। यह आक्रमण सम्भवत: मुस्लिम काल में हुआ होगा।

इ० आ० रि० १९५८-५९, पृ० २८; गा० पु० पृ० ९-१४

## २४७४. उज्जैन (१९३८-३९, १९५५-५८, १९६४-६५)

प्राचीन भारत के सांस्कृतिक केन्द्रों में उज्जयिनी को जितना महत्व मिला, उतना इस देश के बहुत कम नगरों को मिल सका। क्षिप्रा नदी के तट पर बसी इस नगरी का स्थान धर्म, साहित्य, विज्ञान, कला और व्यवसाय के क्षेत्रों में प्रमुख रहा। हिन्दू, बौद्ध तथा जैन तीनों साहित्यों में इस नगरी का गुणगान किया गया है। उज्जयिनी के प्राचीन वैभव के सम्बन्ध में जितना साहित्यिक प्रमाण उपलब्ध है, उतनी ही महत्वपूर्ण पुरातत्व की सामग्री भी उपलब्ध है। अत: इसमें कोई आश्चर्य नहीं कि इस नगरी ने पुरातत्त्वविदों का ध्यान कई बार अपनी ओर आकर्षित किया तथा आज भी कर रही है।

उज्जयिनी की प्राचीन महत्ता को देखते हुए यहाँ कई बार पुरातत्त्व उत्खनन किये गये। यहाँ पर सर्वप्रथम उत्खनन ग्वालियर राज्य के पुरातत्त्व विभाग द्वारा श्री मो० ब० गर्दे के निर्देशन में १९३८-३९ ई० में करवाया गया। इस उत्खनन में कई टीलों को खुदवाया गया, जिसमें से महत्वपूर्ण अवशेष प्राप्त हुए। इनका संक्षिप्त वर्णन इस प्रकार है—

आधुनिक नगर के उत्तर की ओर क्षिप्रा नदी के तट पर बसे ३० से ५० फुट ऊँचे कई टीले हैं जो लगभग एक वर्ग मील के क्षेत्र में फैले हुए हैं। ये 'गढ़' कहलाते हैं।

१९३८-३९ में यहाँ नरीक्षण-उत्खनन किया गया, जिसमें मौर्यकालीन सभ्यता के अवशेष प्राप्त हुए। अवशेषों में मिट्टी के बने वलय-कूप, वृहदाकार भाण्ड, मृद्-मुद्राएँ, मिट्टी के खिलौने, आहत सिक्के आदि प्राप्त हुए।

दूसरा उत्खनन आधुनिक नगर की उत्तर-पूर्व दिशा में तीन मील की दूरी पर स्थित 'वैश्या टेकरी' नामक टीले का किया गया। इस टीले के उत्खनन में एक विशाल स्तूप के अवशेष प्राप्त हुए, जिसका निर्माण सम्भवत: 'वैश्य-पुत्री' सेट्ठि-धीता द्वारा अशोक के शासन काल में करवाया गया था। यह विशाल स्तूप मानों एक वृहदाकार पहाड़ी ही है, जिसका व्यास ३५० फुट तथा ऊँचाई १०० फुट है। श्यामल मुरुम को कूट-कूट कर इस वृत्ताकार स्तूप का निर्माण किया गया था। उत्खनन-काल में भीतर से इसे पोला पाया गया। सम्भवत: भीतर से यह लकड़ी के लट्ठों से बनायी हुई अर्ध-वृत्ताकार मेहराब पर आधारित था। स्तूप को बाहर से ईंटों की जुड़ाई से आवेष्टित कर दिया गया था। वृहदाकार इन ईंटों के माप अधिकतम २२॥ इंच × १८॥ इंच × ३॥। इंच, तथा २२॥ इंच × १५॥ इंच × ३॥। इंच थे, जिससे इनका मौर्यकालीन होना ही प्रतीत होता है। ये ईंटें अच्छी तरह पकी हुई नहीं थीं, जिसके फलस्वरूप इनके नष्ट हो जाने के कारण स्तूप का कुछ भाग खुल गया था। उत्खनन में स्तूप के ऊपर चाँदी की एक आहत मुद्रा तथा ढाली हुई एक अवन्ति-मुद्रा प्राप्त हुए थी।

वैश्या-टेकरी के लगभग १०० गज पश्चिम की ओर स्थित एक अन्य टीला था। इसका भी उत्खनन किया गया, जिसमें एक छोटे अपूर्ण स्तूप के अवशेष प्राप्त हुए।

वैश्या-टेकरी के लगभग १०० गज दक्षिण-पश्चिम की ओर स्थित एक और टीला था जिसे 'पल्लेवाली टेकरी' अथवा 'ककंर-टेकरी' के नाम से पुकारा जाता था। इस वर्ष इस टीले का भी उत्खनन किया गया जिसमें एक अन्य स्तूप के अवशेष मिले जिसकी बनावट 'वैश्या-टेकरी' के स्तूप से मिलती-जुलती थी।

वैश्या-टेकरी के पूर्व की ओर लगभग १ किलोमीटर की दूरी पर स्थित 'कुम्हार टेकरी' नामक एक अन्य टीला था। यह टीला २२० फुट लम्बा, ११० फुट चौड़ा तथा १५ फुट ऊँचा था। इस टीले से अधिक संख्या में मृद्भाण्ड प्राप्त होने के कारण इसे 'कुम्हार टेकरी' के नाम से पुकारा जाता था। १९३८-३९ में इसका भी उत्खनन करवाया गया जिससे यह ज्ञात हुआ कि यह एक श्मशान-भूमि थी। यहाँ उत्खनन में प्राप्त मुद्राओं से यह स्पष्ट हो गया कि यह कि यह टीला ई० पू० दूसरी शताब्दी के पूर्व का था। उत्खनन काल में टीले की ऊपरी सतह से केवल २।३ फुट की गहराई से कंकाल प्राप्त हुए जिनकी संख्या कुल ४२ थी। इनमें से १८ कंकालों की जाँच, निरीक्षण तथा अध्ययन के लिए भारतीय मानव शास्त्रीय सर्वेक्षण विभाग द्वारा कलकत्ता ले जाया गया। उनके अभिवेदन के अनुसार इन कंकालों से सम्बन्धित लोगों को 'इण्डो-आर्यन' जाति का माना जा सकता है।

कुम्हार टेकरी के पूर्वोक्त भागों की खुदाई में प्रमुख पुरातत्वीय अवशेषों में विभिन्न आकार के मृद्भाण्ड तथा शंख, मणि, खिलौने आदि प्राप्त हुए। उपर्युक्त मानव कंकालों के

साथ सीपों के तथा अन्य प्रकार के मणि काफी मात्रा में मिले। इस टेकरी पर तथा उसकी ऊपरी सतहों में उज्जैन के 'हाथी और चैत्य' चिन्हांकित तांबे के ढले हुए सिक्के प्राप्त हुए हैं जिसके आधार पर यह कहा गया है कि यह ई० पू० दूसरी या उसके पूर्व के समय की है। सम्भवतः यह श्मशान समीप के विहार के भिक्षु तथा भिक्षुणियों से ही सम्बन्धित था।

उज्जैन का महत्वपूर्ण उत्खनन भारतीय पुरातत्त्व विभाग द्वारा १९५५ में श्री एन० आर० बनर्जी के निर्देशन में प्रारम्भ करवाया गया। यह उत्खनन १९५८ तक चलता रहा। इन तीनों वर्ष उत्खनन का स्थल था क्षिप्रा तट पर स्थित गढ़कालिका टीला। टीले के उत्खनन में कुल चार कालों से सम्बन्धित पुरातत्त्व की सामग्री प्रकाश में आयी जिनका संक्षिप्त वर्णन इस प्रकार है—

**प्रथम काल (७५० ई० पू० से ५०० ई० पू० तक)**

इस काल से सम्बन्धित स्तर से 'काले और लाल', लाल रंग से पुते हुए तथा अनगढ़े मृद्भाण्डों के ठीकरे प्राप्त हुए। लोहे का प्रयोग प्रारम्भ से ही दिखने में आता है। मकान मिट्टी के बने पाये गये। इस काल के उत्तरार्ध से सम्बन्धित एक चौकोर परकोटे के अवशेष भी मिले, जो क्षिप्रातट को छोड़ नगर को तीनों ओर से घेरे हुए था। यह परकोटा आधार पर ७५ मी० चौड़ा था तथा इसकी ऊँचाई १३ मी० थी। इसके चारों ओर २४ मी० चौड़ी खाई थी जो प्रतिरक्षा का कार्य सुदृढ़ करती थी। इस परकोटे में कई बार दरारें बनीं तथा उन्हें सुधारा गया। नगर में प्रवेश का प्रमुख द्वार उत्तर-पश्चिम की ओर था, जहाँ कई सड़कों के अवशेष प्राप्त हुए हैं।

**द्वितीय काल (५०० ई० पू० से २०० ई० पू० तक)**

इस काल से सम्बन्धित स्तर से प्रथम काल में प्राप्त मृद्भाण्डों के अतिरिक्त काले ओपदार उत्तरी भाण्डों के ठीकरे प्राप्त हुए। काले ओपदार उत्तरी भांडों की संख्या अत्यधिक होने के कारण ऐसा प्रतीत होता है कि ये स्थानीय ही तैयार किये जाते थे। अधिक संख्या में हड्डी के बने वाणाग्र भी इस स्तर से प्राप्त हुए हैं। अन्य वस्तुओं में सिक्के, उत्कीर्ण मुद्रा, लोहे के बने वाणाग्र तथा शूलाग्र और मिट्टी, ताँबे तथा मूल्यवान पत्थरों के बने विभिन्न प्रकार के आभूषण महत्वपूर्ण हैं। यह निर्माण-परक काल प्रतीत होता है जिसमें पकी तथा कच्ची ईंटों के अनेक भवन आदि बनाये गये, जिनके अवशेष उत्खनन में प्राप्त हुए हैं। पकी ईंटों का बना १० मी० × ८ मी० के एक तालाब के अवशेष भी प्राप्त हुए हैं। पकी ईंटों से बने एक नहर के अवशेष भी ५६ मी० की दूरी तक प्राप्त हुए हैं। पत्थरों के मनके, वाणाग्र आदि बनाने के एक कारखाने के अवशेष भी इस काल से सम्बन्धित स्तर से प्राप्त हुए हैं।

**तृतीय काल (२०० ई० पू० से १३०० ईसवी तक—शुंग काल से परमार काल तक)**

इस काल से सम्बन्धित स्तर से उज्जैयिनी चिन्हांकित सिक्के तथा मिट्टी की प्रतिमाएँ अधिक मात्रा में प्राप्त हुई हैं। कुषाण काल से सम्बन्धित मिट्टी की बनी स्त्री प्रतिमा उल्लेखनीय है। मूल्यवान पत्थरों के मनके बनाये जाना इस काल का एक प्रमुख उद्योग प्रतीत होता

है। यहाँ उल्लेखनीय है कि 'पेरिप्लस आफ़ दी एरिथ्रीयन सी' नामक पुस्तक में उज्जैन के मूल्यवान पत्थरों के बने हुए वस्तुओं के एक प्रमुख व्यापार-केन्द्र के रूप में होने का उल्लेख आया है। इस काल से सम्बन्धित स्तर से कच्चे मकानों के अवशेष मिले हैं। इनके अतिरिक्त वलय-कूप, शोषक भाण्ड तथा नालियों के अवशेष प्राप्त हुए हैं। सार्वजनिक प्रयोग में लाये गये एक चूल्हे के अवशेष भी मिले हैं।

**चतुर्थ काल (१४वीं शताब्दी ईसवी-परमार काल के अन्त से मुस्लिम काल के प्रारम्भ तक)**
इस काल से सम्बन्धित स्तर से १४वीं शताब्दी ईसवी के सिक्के, चमकीले मृद्भाण्डों के ठीकरे तथा अन्य ठीकरे, ईंट तथा पत्थर के बने भवनों के अवशेष आदि प्राप्त हुए हैं। लगता है इस काल के निवासी केवल थोड़े समय के लिए यहाँ रहे तथा इसके बाद इसे छोड़कर चले गये।

केन्द्रीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण विभाग द्वारा १९६४-६५ में उज्जैन में फिर से एक लघु-उत्खनन करवाया गया। श्री के० एम० श्रीवास्तव के निर्देशन में किये गये इस उत्खनन का प्रमुख उद्देश्य था कार्बन-१४ की विधि के द्वारा तिथि निर्धारण करने के लिये उज्जैन के विभिन्न कालों से सम्बन्धित स्तरों से सामग्री एकत्रित करना। इस उत्खनन में द्वितीय काल से सम्बंधित स्तर से एक चूने का बना पात्र प्राप्त हुआ जिसका आकार ५० × ५० × ४० से० मी० था तथा जिसमें नलिकाएँ लगी थीं। यह पात्र खण्डित अवस्था में प्राप्त हुआ, अत. इसका उपयोग समझ में न आ सका।

इसी वर्ष मध्यप्रदेश शासन के पुरातत्त्व विभाग को चौबीस-खम्भा द्वार के निकट एक लघु-उत्खनन कर लगभग ११वीं शताब्दी में बने एक मन्दिर के अवशेषों को निकालना पड़ा। स्थानीय नगर-पालिका द्वारा बनाये जा रहे एक सड़क के निर्माण काल में इस मन्दिर के अवशेष दिखने में आये। प्राप्त अवशेषों से ज्ञात हुआ कि लगभग १५वीं शताब्दी ईसवी में इस मन्दिर के भग्नावशेषों को इसी स्थल पर बने एक मसजिद में उपयोग में लाया गया। कुछ समय पश्चात् यह मसजिद भी त्यागे जाने के कारण खण्डहरों में परिवर्तित हो गया।

**ग्वा० पु० रि० १९३८-३९, पृ० १३-१४; इ० आ० रि० १९५५-५६, पृ० १९; वही, १९५६-५७, पृ० २०-२८, चित्र २६-३५; वही, १९५७-५८, पृ० ३२-३६, चित्र ३८-४५; वही, १९६४-६५, पृ० १८, चित्र १४, १८; स० का० दीक्षित—'उज्जैयिनी : इतिहास तथा पुरातत्त्व'।**

## २४७५. एरण (१९६०-६५)

सागर जिले में सागर नगर से ४७ मील उत्तर-पश्चिम की ओर स्थित एरण (प्राचीन ऐरिकिण) नामक स्थान पर सागर विश्वविद्यालय की ओर से प्रो० कृष्णदत्त बाजपेयी के निर्देशन में १९६०-६१ में उत्खनन कार्य प्रारम्भ किया गया। यह कार्य पाँच वर्षों (१९६०-६५ तक चलता रहा, जिससे यहाँ के इतिहास पर नया प्रकाश पड़ा है।

आधुनिक एरण ग्राम बीना (प्राचीन वेण्वा) नदी के दक्षिण तट पर उसके द्वारा तीनों ओर से घेरे हुए एक प्राचीन टीले पर बसा हुआ है। प्राचीन ऐरिकिण नगर लगभग १ मील × १/४ मील के क्षेत्रफल पर बसा हुआ था। नदी के क्षरण के कारण इस नगर के भग्नावशेष अब केवल कुछ टीलों के रूप में ही रह गये हैं, जिनमें सबसे बड़ा टीला ४० फुट ऊँचा है। इन टीलों के उत्खनन द्वारा स्तरण प्रमाण तथा उपलब्ध सामग्रियों के आधार पर यहाँ पर बसे सभ्यता को निम्नलिखित चार कालों में विभाजित किया गया है—

| | |
|---|---|
| प्रथम काल— | (ताम्रपाषाण युग) २००० ई० पू० से ७०० ई० पू० तक |
| द्वितीय—(अ) काल— | (पूर्व-ऐतिहासिक) ७०० ई० पू० से २०० ई० पू० तक |
| द्वितीय—(ब) काल— | २०० ई० पू० से १०० ई० तक |
| तृतीय काल — | प्रथम शताब्दी ईसवी से ६वीं शताब्दी ईसवी तक |
| चतुर्थ काल — | मध्यकालीन से १८०० ईसवी तक। |

**प्रथम काल**

उत्खनित सामग्री के आधार पर इस काल को ताम्रपाषाण युग माना गया है। अवशेषों में लघुपाषाण औज़ार, 'काले और लाल' तथा चित्रित 'लाल-पर-काले' मृद्भाण्ड, मिट्टी की मूर्तियाँ तथा विभिन्न पत्थरों एवं मिट्टी की गुरियाँ प्राप्त हुई हैं। कुछ भूरे रंग के मृद्-पात्र भी मिले जो मोटे तथा पतले दोनों प्रकार के हैं। मिट्टी की मूर्तियों में जानवरों की प्रतिमाएँ अधिक हैं। ताँबे की आदिम कुल्हाड़ियों के टुकड़े, गोलाकार सोने का टुकड़ा, मिट्टी तथा शंख की चूड़ियों के टुकड़े भी प्राप्त हुए हैं। समकालीन एक गोल चूल्हा भी मिला है जिसके किनारे उठे हुए हैं तथा जिसकी फर्श पक्की है। उत्खनन में नगर की प्राचीन रक्षा-दीवाल मिली है जो कड़ी मिट्टी की बनी है। इसकी चौड़ाई १५४ फुट तथा ऊँचाई २१ फुट है। इसके दक्षिण में खाई बनायी गयी थी जो रक्षा कार्य को और मजबूत बनाती थी।

**द्वितीय—(अ) काल**

इस काल में ताँबे के स्थान पर लोहे का प्रयोग होने लगा था, जिसके कई टुकड़े उत्खनन में प्राप्त हुए हैं। ताम्रपाषाण-युगीन 'काले और लाल' भाण्ड इस काल में भी मिलते हैं, परन्तु बनावट के आकार-प्रकार में पूर्वकाल की अपेक्षा ये भिन्न हैं। 'लाल-पर-काले' भाण्डों से मिलते-जुलते कुछ टुकड़े इस युग के स्तर में भी मिलते हैं, परन्तु ताम्रपाषाण युगीन विशेष प्रकार के भाण्डों का उपयोग इस युग में बन्द हो चुका था। इस युग के उत्तरार्ध काल के स्तर से 'काले ओपदार उत्तरी भाण्ड' के कुछ ठीकरे मिलते हैं। इसी स्तर से कुछ आहत तथा कबीले सिक्के और सीसे का एक अर्धवृत्ताकार टुकड़ा (तौल २.६७ किलोग्राम) मिला है, जिस पर मौर्य कालीन ब्राह्मी लिपि में एवं पाली भाषा में 'रञो ईदगुतस' लिखा है। इस राजा का नाम अभी तक अज्ञात था। इस काल के अवशेषों में कोई भी निर्मित भवन के अवशेष प्राप्त नहीं हुए, यद्यपि ईंट तथा पत्थरों के टुकड़े अवश्य ही मिले हैं। अन्य उल्लेखनीय वस्तुओं में मिट्टी की मूर्तियाँ तथा गुरियाँ, शंख तथा चमकीले पत्थरों के आभूषण, बाँट आदि हैं।

**द्वितीय—(ब) काल**

इस काल में 'काले और लाल' मृद्भाण्डों का प्रयोग प्रायः बन्द हो गया। अधिकतर मृद्भाण्ड सादे लाल हैं तथा कुछ पर काले रंग की चित्रकारी है। इस काल से सम्बन्धित स्तर से ३२६८ आहत सिक्कों की एक निधि प्राप्त हुई जो लगभग दूसरी-पहली शताब्दी ई० पू० की हैं। इनमें से अधिकतर सिक्के ताँबे के हैं तथा कुछ पर चाँदी की परत चढ़ी है। अन्य उल्लेखनीय वस्तुओं में मिट्टी की बनी जानवर तथा मनुष्याकृतियाँ, लोहे के टुकड़े, गुरियाँ, शंख तथा चमकीले पत्थरों के आभूषण आदि हैं।

**तृतीय काल**

इस काल में पूर्वोक्त दोनों समयों जैसे मृद्भाण्ड नहीं मिलते। उनके स्थान पर लाल पालिश युक्त मृद्भाण्ड मिले हैं जिनमें कुछ पर काले रंग से खड़ी रेखाएँ चित्रित हैं। पकी ईंटों का प्रयोग इस काल में अधिक हुआ। ईंटों के मकान छोटे आकार के हैं तथा उनकी निर्माण कला बहुत साधारण है। इस काल की प्राप्त अन्य वस्तुओं में चाँदी और ताँबे के सिक्के, मिट्टी, शंख तथा पत्थरों के मनके, शंख की चूड़ियाँ, लोहे तथा हड्डी की वस्तुएँ, मिट्टी की बनी पशु तथा मनुष्य मूर्तियाँ तथा कुछ पत्थर के अवशेष हैं। सिक्कों में क्षत्रप, नाग, गुप्त सम्राट राम-गुप्त तथा हिन्द सासानी सिक्के उपलब्ध हुए हैं। हूण शासक तोरमाण की भी मुद्राएँ मिली हैं। पश्चिमी शक क्षत्रप राजा की मुद्रा बनाने के लिए प्रयुक्त पकी मिट्टी के साँचे का एक टुकड़ा भी मिला है। इस पर सिक्के के आमने-सामने वाले दोनों भाग डाले जाते थे। इस काल की प्राप्त एक अन्य मिट्टी की मुद्रा के ऊपरी भाग में गजलक्ष्मी का चित्र बना है तथा निम्न भाग में ब्राह्मी लिपि में 'ऐरिकिणे गोमिक विष (या) धिकर (णस्य)' उत्कीर्ण है। एक ताँबे के टुकड़े पर कीर्तिमुख अंकित है। एक अन्य मिट्टी की मुद्रा पर गुप्त लिपि में 'महादण्डनायक सिंहनन्दि' उत्कीर्ण है।

**चतुर्थ काल**

एरण के उत्खनन में उत्तर-मध्यकाल की कुछ वस्तुएँ भी मिली हैं, जिनका समय १६वीं से १८वीं शताब्दी तक ठहरता है। सम्भवतः इसी काल में पत्थर की एक नगर दीवाल का निर्माण हुआ जिसके अवशेष आज भी देखे जा सकते हैं।

**इ० आ० रि० १९६०-६१ पृ० १७-१८, चित्र २४-२९; वही, १९६१-६२, पृ० २४-२५, चित्र ३९-४२; वही, १९६२-६३, पृ० ११-१२. चित्र ३०-३५; वही, १९६३-६४, पृ० १५-१६, चित्र ९-१०; वही, १९६४-६५, पृ० १६-१८; बाजपेयी कृ० द०—'सागर थ्रू दी एजेज़', पृ० २६-३१; ज० म० प्र० इ० प० अंक ४ (१९६२), पृ० ४१-४४; बुलेटिन ऑफ एनशियन्ट इण्डियन हिस्ट्री एण्ड आर्कयलाजी, यूनिवर्सिटी ऑफ़ सागर, अंक १ (१९६७), पृ० २९-३८; बाजपेयी कृ० द०—'मध्यप्रदेश का पुरातत्त्व,' पृ० १७-१९।**

## २४७६. कसरावद (१६३६-३६)

पश्चिम-निमाड़ जिले में कसरावद नगर के दक्षिण में तीन मील की दूरी पर तथा महेश्वर से ६ मील दूर नर्मदा के तट पर स्थित इतबर्डी नामक टीला है। १६३६ में 'नर्मदा व्हैली रिसर्च बोर्ड' के सचिव श्री व्ही० आर० करन्दिकर द्वारा इस टीले का उत्खनन प्रारम्भ करवाया गया। उनके आकस्मिक निधन के कारण इस उत्खनन को इन्दौर संग्रहालय के क्यूरेटर श्री व्ही० एन० सिंह द्वारा जारी रख कर अगले दो वर्षों में पूरा किया गया। उत्खनन में प्राप्त सामग्री को इन्दौर संग्रहालय में ले जाया गया, जहाँ वे आज भी सुरक्षित हैं।

उत्खनन में प्राप्त सामग्री के आधार पर यहाँ के अवशेषों को निम्नलिखित भागों में बाँटा गया है—

(१) बौद्ध स्तूप तथा निवास गृह
(२) मृद्भाण्ड तथा मिट्टी की बनी अन्य वस्तुएँ
(३) धातु की बनी वस्तुएँ
(४) सिक्के
(५) पत्थर की बनी वस्तुएँ
(६) शिलालेख
(७) विविध वस्तुएँ

इनका संक्षिप्त विवरण निम्नलिखित है—

### (१) बौद्ध स्तूप तथा निवास गृह

यहाँ के उत्खनन में कुल मिलाकर ग्यारह स्तूपों के अवशेष प्राप्त हुए हैं जिनमें से एक स्तूप टीले के केन्द्र में तथा अन्य दस टीले के पूर्वी भाग में स्थित पाये गये। एक को छोड़ सभी स्तूप वृहदाकार पकी ईंटों के बनाये गये थे। बनावट में ये साधारण स्तूपों के समान ही पाये गये हैं।

मुख्य स्तूप के उत्तर-पूर्व की ओर स्थित एक कुण्ड के आकार की बनावट मिली। यह किस काम में लाया जाता होगा, यह ज्ञात नहीं।

उत्खनन में टीले के पश्चिम खण्ड में कुछ भवनों की नींवें प्राप्त हुई हैं। मुख्य स्तूप के उत्तर की ओर ७५ फुट लम्बे २० फुट चौड़े आकार के एक बड़े कमरे के अवशेष प्राप्त हुए हैं। सड़कों तथा नालियों की व्यवस्था पर भी कुछ प्रकाश पड़ा है। टीले के अन्य भागों में भी भवनों के कुछ अवशेष मिले हैं। ये सभी वृहदाकार ईंटों के बने थे। मकानों की छत पर लगाये गये टाइलों के भी अवशेष प्राप्त हुए हैं।

### (२) मृद्भाण्ड तथा मिट्टी की बनी अन्य वस्तुएँ

यहाँ के उत्खनन में विभिन्न आकार तथा प्रकार के मृद्भाण्ड प्राप्त हुए हैं। इनमें से कुछ चमकीले, लाल, काले तथा पीले हैं। कुछ ठीकरों पर ब्राह्मी लिपि में लेख उत्कीर्ण हैं।

ठीकरे इतने अधिक खण्डित हैं कि किन्हीं भी दो टुकड़ों को जोड़कर किसी लेख को पूरा कर पढ़ सकना असम्भव है। अक्षरों की बनावट तीसरी-दूसरी शताब्दी ई० पू० के बेसनगर अभिलेख तथा भरहुत स्तूप के अभिलेखों से मिलती-जुलती है। लेखों की भाषा प्राकृत है तथा अधिकतर व्यक्तियों के नाम उत्कीर्ण हैं। कुछ ठीकरों पर स्वस्तिक, फूल, पत्ते, मछली, मुर्गे, ज्यामितिक आकार आदि बने हैं।

मिट्टी की बनी अन्य वस्तुओं में दो वृहदाकार भाण्ड, ३९ गोलाकार वस्तुएँ, तिकोनी ईंटें, गोलाकार छिद्रयुक्त वस्तुएँ, मनके आदि प्राप्त हुए हैं। यहाँ उल्लेखनीय है कि उत्खनन में मिट्टी की बनी मनुष्य तथा पशु आकृतियों तथा खिलौनों का जो समकालीन युग के प्रायः सभी उत्खननों में प्राप्त हुई हैं, सम्पूर्ण अभाव है।

### (३) धातु की बनी वस्तुएँ

उत्खनन में प्राप्त धातु की बनी वस्तुओं में स्वर्ण का एक छोटा आभूषण, चाँदी के २९ आहत तथा ताँबे के २६ अन्य सिक्के, ताँबे की बनी एक छोटी मंजूषा, लोहे की कीलें आदि महत्वपूर्ण हैं।

### (४) सिक्के

जैसा कि ऊपर कहा गया है, इस उत्खनन में चाँदी के २९ तथा ताँबे के १२६ सिक्के प्राप्त हुए हैं, जिनका विभाजन निम्न प्रकार किया गया है—

(क) आहत सिक्के, २९, चाँदी के, चौकोर।

(ख) आहत सिक्के, १०, ताँबे के, चौकोर।

(ग) ढले हुए सिक्के, १६, ताँबे के।

(घ) उज्जयिनी चिह्नांकित सिक्के, १००, ताँबे के।

इन सिक्कों के अतिरिक्त एक ताँबे का चौकोर टुकड़ा तथा कौड़ियाँ भी मिली हैं।

### (५) पत्थर की बनी वस्तुएँ

पत्थर की बनी वस्तुओं में दो नरम पत्थर की बनी मंजूषा, तीन गेंदनुमा वस्तुएँ तथा अन्य विविध वस्तुएँ महत्त्वपूर्ण हैं।

### (६) शिलालेख

स्तूप क्रमांक २ के निकट एक गोलाकार शिलालेख प्राप्त हुआ। आठ पंक्तियों का यह शिलालेख दूसरी शताब्दी ई० पू० की लिपि में लिखा गया था। परन्तु अब यह लेख केवल कुछ अक्षरों को छोड़कर पूर्ण रूप से मिट चुका है।

### (७) विविध वस्तुएं

विविध वस्तुओं में दो मृदभाण्डों में संरक्षित हड्डियाँ, दो हाथीदाँत के टुकड़े, चार काँच के मनके तथा लगभग १ दर्जन शंख महत्वपूर्ण हैं।

उक्त विवरण से स्पष्ट है कि कसरावद के उत्खनन में प्राप्त वस्तुएँ केवल दूसरी शताब्दी ई० पू० से सम्बन्धित हैं। इसके बाद की कोई भी वस्तु उत्खनन में प्राप्त नहीं हुई। ऐसा लगता है कि दूसरी शताब्दी ई० पू० के बाद यह स्थान उजाड़ हो गया तथा सम्भवतः यहाँ के निवासी बौद्ध भिक्षु निकटस्थ बाघ गुफा में चले गये।

इ० हि० क्वा० भाग २५, अंक १ (१९४९) पृ० १-१८; रि० अ० ह्री० स्टे० १९३६, पृ० ७३; वही, १९३७, पृ० ८६; वही, १९३८, पृ० १३५; वही १९४१, पृ० १३७।

## २४७७. कायथा (१९६५-६६ से १९६७-६८)

उज्जैन के १५ मील पूर्व की ओर छोटी काली-सिन्ध नदी पर स्थित कायथा (प्राचीन कापित्थ) नामक ग्राम है जो वराहमिहिर की जन्मभूमि होने के नाते विख्यात है। १९६५-६६ में विक्रम विश्वविद्यालय के पुरातत्त्व एवं संग्रहालय विभाग की ओर से श्री वि० श्री० वाकणकर के निर्देशन में यहाँ उत्खनन का कार्य प्रारम्भ करवाया गया जो तीन वर्षों तक चला। तीसरे वर्ष डेकन कालेज रिसर्च इंस्टीट्यूट, पूना, के द्वारा भी इस उत्खनन में योगदान दिया गया। कायथा के उत्खनन ने इस क्षेत्र की ताम्रपाषाणयुगीन सभ्यता के इतिहास में एक नया मोड़ दिया है जिससे मालवा के प्राचीन इतिहास पर महत्वपूर्ण प्रकाश पड़ा है।

कायथा उत्खनन में प्राप्त सामग्री के आधार पर यहाँ पर विभिन्न काल में स्थित सभ्यताओं को निम्नलिखित दस काल-खण्डों में विभाजित किया गया है—

प्रथम काल— २२०० ई० पू० से २००० ई० पू०,
द्वितीय काल—१९०० ई० पू० से १६०० ई० पू०,
तृतीय काल—१७५० ई० पू० से १३०० ई० पू०,
चतुर्थ काल —छठी शताब्दी ई० पू० से दूसरी शताब्दी ई० पू०,
पंचम् काल—शुंग-कुषाण युग,
षष्ट काल—गुप्त तथा गुप्तोत्तर युग,
सप्तम् काल—परमार युग,
अष्टम् काल —मुस्लिम युग,
नवम् काल—मराठा युग,
दशम् काल—आधुनिक युग ।

**प्रथम काल (२२०० ई० पू० से २००० ई० पू०)**

श्री वी० श्री० वाकणकर ने इस सभ्यता को 'कायथा सभ्यता' के नाम से पुकारा है। इसका कारण यह है कि इस काल के अवशेष अपनी एक विशिष्टता रखते हैं तथा अभी तक मनोटी को छोड़कर अन्य किसी भी उत्खनन में ऐसे अवशेष नहीं मिले हैं। सबसे महत्वपूर्ण दो उपलब्धियाँ हैं। एक तो मिट्टी के विविध भाण्ड तथा दूसरे ताम्र या कांस्य के अनेक उपकरण। उत्खनन में प्राप्त मृद्भाण्डों की विशेषता यह है कि बनावट तथा आकार में कुछ अंशों तक ये

७९

हरप्पीय भाण्डों से साम्य रखते हैं । परन्तु यहाँ से प्राप्त मृद्भाण्डों पर उपलब्ध अलंकरण, चित्रण तथा लेपन हरप्पीय भाण्डों से भिन्न हैं । चित्रण अधिकतर ज्यामितिक आकार के हैं । लेपों में गहरा ललिया-काला, लाल, गहरा बैंगनी तथा हल्का लाल रंग काम में लाया गया है, जबकि चित्रण के लिए लाल, सफेद, गहरा लाल व काला रंग काम में लाया गया है । कुछ मृद्भाण्डों पर पकाने के पूर्व एवं पश्चात् विशिष्ट चिह्न अंकित किये जाते थे जिनका साम्य अवश्य ही हरप्पीय लिपि से है ।

उत्खनन में अनेक ताम्र उपकरण प्राप्त हुए हैं जिनमें २९ कंकण, १ छेनी तथा २ कुल्हाड़ियाँ हैं । कुल्हाड़ियाँ अन्य स्थानों से प्राप्त कुल्हाड़ियों से भिन्न हैं तथा ढली हुई हैं । ये आकार में सुन्दर, वजन में भारी तथा बिन्दु-चिन्हांकित हैं । प्राचीन ताम्रोपकरण में मालवा में यह सबसे बड़ा संग्रह होगा । इनके अतिरिक्त अकीक की दो मालाएँ तथा ७० हजार के लगभग स्टीएटाइट की मणियाँ भाण्ड में रखी पायी गयी हैं । मालाएँ मोहनजोदड़ो के समान हैं, जिनमें अकीक, स्फटिक तथा स्टिएटाइट काम में लायी गयी हैं । इनके अतिरिक्त इस काल से सम्बन्धित स्तर से स्फटिक व चकमक पत्थर के लघुपाषाण औज़ार भी प्राप्त हुए हैं । यहाँ के निवासियों की विकसित सभ्यता को देखकर ऐसा लगता है कि ये लोग किसी अन्य क्षेत्र से पर्याप्त विकसित सभ्यता को लेकर यहाँ आये थे । रेडियो-कार्बन की विधि से इस सभ्यता का काल २२०० ई० पू० से २००० ई० पू० तक आँका गया है ।

**द्वितीय काल (१९०० ई० पू० से १६०० ई० पू०)**

प्रथम काल के अन्त से दूसरे काल के प्रारम्भ के बीच लगभग १०० वर्ष का अन्तर प्रतीत होता है । इस अन्तर-काल के सम्बन्ध में हमें कुछ भी ज्ञात नहीं । इस काल से सम्बन्धित स्तर से प्राप्त सामग्री प्रथम काल की सामग्री से भिन्न है तथा ये राजस्थान में पाये गये, 'आहाड़' सभ्यता से साम्य रखते हैं । इस काल के भाण्ड चित्रित 'काले और लाल', चमकीले घर्षित लाल एवं मटियाले भूरे हैं । इन भाण्डों पर सफेद अथवा गुलाबी रंग से चित्रकारी की गयी है । ऐसे भाण्ड लोथल के उत्खनन में हरप्पीय भाण्डों के साथ, मनोटी के उत्खनन में 'मनोटी-भाण्डों' के साथ व उनसे स्वतन्त्र, आवरा के उत्खनन में स्वतन्त्र तथा नागदा, महेश्वर-नावडाटोली एवं एरण के उत्खननों में 'मालवा-भाण्डों' के साथ उपलब्ध हुए हैं । यहाँ उनका अस्तित्व 'कायथा-भाण्डों' के पश्चात् तथा 'मालवा-भाण्डों' के पूर्व पाया गया है । अन्य सामग्री में लघुपाषाण औज़ार, ताँबा, मिट्टी की बनी पशु तथा मनुष्याकृतियाँ हैं । इस स्तर से एक हरप्पीय मुहर के प्राप्त होने की भी सूचना मिली है । रेडियो-कार्बन की तिथि से इस सभ्यता का काल १९०० ई० पू० से १६०० ई० पू० के बीच स्वीकार किया गया है ।

**तृतीय काल (१७५० ई० पू० से १३०० ई० पू०)**

इस युग में भौतिक-सभ्यता के उपकरण अधिक उन्नत हुए । मिट्टी की बनी हुई विविध मानवाकृतियाँ तथा पशु आकृतियाँ इस काल से सम्बन्धित स्तर से प्राप्त हुई हैं । यहाँ के

निवासी मिट्टी से बनाये गये घरों में रहते थे जिनके जले हुए अवशेष उत्खनन में प्राप्त हुए हैं। इन तथ्यों से स्पष्ट है कि तत्कालीन युग के लोग सभ्यता की दृष्टि से अपने पूर्ववर्ती लोगों की अपेक्षा अधिक उन्नत हो गये थे।

इस काल के लोग जो भाण्ड प्रयोग में लाते थे, उन्हें 'मालवा-भाण्ड' कहते हैं। इसी प्रकार इस काल की सभ्यता को 'मालवा-ताम्रपाषाण-सभ्यता' कहा जाता है। भाण्डों में हल्के लाल रंग के पात्रों पर गहरे काले रंग से ज्यामितिक चित्र मिले हैं। इनके अतिरिक्त हिरन, कुत्ते, बैल आदि के रेखात्मक चित्र भी मिले हैं। इस काल में पर्याप्त मात्रा में गेहूँ होता था। उत्खनन में प्राप्त जले हुए चावल के अवशेष से ज्ञात होता है कि चावल का ज्ञान भी इन लोगों को था। मांसाहार भी प्रचलित था। ये लोग मातृदेवी की उपासना के साथ अग्नि-पूजा भी करते थे। ताम्रप्रयोग के साथ ये लोग लघुपाषाण औज़ार भी काम में लाते थे। यह सभ्यता प्रादेशिक परिवर्तन के साथ सम्पूर्ण मालव, चेदि, विदर्भ व महाराष्ट्र में फैली हुई थी। रेडियो-कार्बन की विधि से इस सभ्यता का काल १७५० ई० पू० से १३०० ई० पू० के बीच स्वीकार किया गया है।

**चतुर्थ काल (६वीं शताब्दी ई० पू० से दूसरी शताब्दी ई० पू०)**

तृतीय काल के अन्त से चतुर्थ काल के प्रारम्भ के बीच लगभग ६-७ सौ वर्षों का मध्यान्तर प्रतीत होता है जिसके सम्बन्ध में कुछ भी ज्ञात नहीं। इस काल के निवासी लोहे का उपयोग करते थे तथा घरेलू उपयोग में चित्रित भूरे पात्र तथा 'काले ओपदार उत्तरी भाण्ड' प्रयोग करते थे। उत्खनन में प्राप्त सामग्री में लोहे के उपकरण, ताँबे के आभूषण, हाथीदाँत की बनी मातृदेवी की प्रतिमाएँ, विभिन्न प्रकार के पत्थरों के बने मनके, मिट्टी की मनुष्य तथा पशुआकृतियाँ आदि प्रमुख हैं। इस काल में मातृदेवी की उपासना होती रही।

**पंचम् काल (शुंग-कुषाण युग)**

यह काल शुंग-कुषाण युग से सम्बन्धित है। इस काल के स्तर से शुंग कालीन मिट्टी की विशिष्ट मनुष्याकृतियाँ प्राप्त हुई हैं। इसके अतिरिक्त ढले हुए सिक्के भी मिले हैं जिनके एक ओर स्वस्तिक तथा दूसरी ओर चक्र अथवा मनुष्याकृति बनी है।

**षष्ठ काल (गुप्त तथा गुप्तोत्तर काल)**

इस काल से सम्बन्धित स्तर से पकी ईंटों के बने मकानों के अवशेष, चूल्हे आदि प्राप्त हुए हैं। इसके अतिरिक्त गुप्त शैली में एक बुद्ध की प्रतिमा भी मिली है। एक चक्की भी इस स्तर से प्राप्त हुई है।

**सप्तम् से दशम् काल (परमार, मुस्लिम, मराठा तथा आधुनिक काल)**

इस स्थान पर परमार, मुस्लिम, मराठा से आधुनिक काल तक बस्ती रही है, ऐसा प्रतीत होता है। सभी कालों से सम्बंधित कुछ-न-कुछ अवशेष उत्खनन में प्राप्त हुए हैं।

परन्तु ये सामग्रियाँ इतनी महत्वपूर्ण नहीं हैं कि कुछ नवीन ऐतिहासिक तथ्य प्रकाश में आ सके।

इ० आ० रि० १९६४-६५, पृ० १६-१७; वही १९६७-६८; कला भारती शोध विवरण पत्र, सामयिक परिपत्र क्रमांक ५, पृ० १-५; दी विक्रम (विक्रम यूनिवर्सिटी जर्नल) कायथा एस्कवेशन नम्बर, १९६७, पृ० १-५२।

## २४७८. ग्यारसपुर (१९३३)

ग्वालियर राज्य के पुरातत्त्व विभाग द्वारा हिंडोला- तोरण के निकट मई, १९३३ में उत्खनन करवाया गया। उत्खनन का मुख्य उद्देश्य था उस मूल मन्दिर के आकार तथा प्रकार के बारे में मत निश्चित करना जिसका यह तोरण एक अंग था। उत्खनन में मूल मन्दिर के आधार का पता लग गया जिससे यह ज्ञात हुआ कि पूर्व से पश्चिम की ओर इसकी लम्बाई १५० फुट तथा उत्तर से दक्षिण की ओर चौड़ाई ८५ फुट थी। मन्दिर में एक गर्भगृह, दो छज्जों से युक्त एक बड़ा कमरा तथा एक आँगन था जिसमें प्रवेश के लिए दो द्वार थे। द्वारों को तोरणों से सुसज्जित किया गया था तथा जो तोरण आज विद्यमान है, वह इन दोनों द्वारों में से दक्षिण की ओर बने प्रवेश द्वार पर लगा था। गर्भगृह का शिखर आम्लशिलों से सुशोभित था तथा उसका मुख पूर्व की ओर था। चार स्तम्भ जो आज विद्यमान हैं, वे बड़े कमरे के केन्द्र भाग में लगे हुए थे। मूल मन्दिर लगभग ८ फुट ऊँचे चबूतरे पर बना था। यह वैष्णव मन्दिर था। उत्खनन में जो पुरावशेष प्राप्त हुए, उनमें खण्डित प्रतिमाएँ तथा अलंकरण, दो लघु लेख तथा १०वीं शताब्दी ईसवी का एक बड़ा लेख मिला जिसमें शिवगण, चामुण्डराज तथा महेन्द्रपाल का उल्लेख है। उत्खनन में केवल एक ताँबे का सिक्का मिला जो मालवा के शासक गयासुद्दीन तुगलक का था।

ग्वा० पु० रि० १९३२-३३, पृ० ६-७।

## २४७९. धनोरा (१९५६-५७)

रायपुर जिले में धमतरी के निकट स्थित धनोरा नामक स्थान पर महापाषाणयुगीन लगभग ५०० स्मारक विद्यमान हैं। महापाषाणयुगीन स्मारकों का अध्ययन करने हेतु १९५६ ५७ में स्व० डा० मो० ग० दीक्षित के निर्देशन में यहाँ के कुछ स्मारकों का उत्खनन करवाया गया। अध्ययन की सुविधा की दृष्टि से इन्हें चार वर्गों में विभाजित किया गया। कुल मिलाकर प्रथम वर्ग के तीन तथा दूसरे वर्ग के एक स्मारक का उत्खनन किया गया। उत्खनन में हड्डियों के टुकड़े, मनके, कांच की चूड़ियों के टुकड़े तथा ताँबे के एक पात्र के खण्डित भाग प्राप्त हुए। उत्खनन में उपलब्ध प्रमाण अपूर्ण रहे।

इ० आ० रि० १९५६-५७, पृ० ३५, चित्र ५१-५२।

## २४८०. नागदा (१९५५-५६)

उज्जैन जिले के नागदा नामक स्थान पर चम्बल नदी के तट पर कई प्राचीन टीले स्थित हैं। इनमें से एक टीले का उत्खनन केन्द्रीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण विभाग द्वारा श्री एन०

आर० बनर्जी के निर्देशन में १९५५-५६ में करवाया गया। उत्खनन का मुख्य उद्देश्य था—मध्यभारतीय ताम्रपाषाण युगीन सभ्यता के स्तरीय प्रमाण प्राप्त करना। नब्बे फुट ऊँचे इस टीले के उत्खनन में जो पुरावशेष प्राप्त हुए उन्हें तीन काल खण्डों में विभाजित किया गया जिनका संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है —

**प्रथम काल**

इस काल से सम्बन्धित २२ फुट ऊँचे स्तर से कच्ची तथा पकी ईंटों के बने भवन तथा दीवारों के अवशेष प्राप्त हुए। इनमें एक दीवार दुर्ग की प्राचीर रही होगी, ऐसा प्रतीत होता है। उत्खनन में जो मृद्भाण्ड प्राप्त हुए, उनमें लाल तथा मखनिया रंग के भाण्ड थे जिनके बाहरी भाग पर काले रंग से विभिन्न प्रकार की चित्रकारी की गयी थी। इनके अतिरिक्त कुछ धूसर तथा सादे भाण्डों के ठीकरे भी प्राप्त हुए। मृद्भाण्डों के अतिरिक्त कैल्सेडोनी, क्वार्टज़, कार्नेलियन आदि पत्थरों के बने विभिन्न प्रकार के लघुपाषाणास्त्र पर्याप्त मात्रा में प्राप्त हुए। इस काल के लोग ताँबे का उपयोग सीमित मात्रा में करते थे। मिट्टी के बने मनके, खिलौने तथा घरेलू उपयोग की अन्य वस्तुएँ भी इस काल से सम्बन्धित स्तर से प्राप्त हुईं।

**द्वितीय काल**

प्रथम काल से सम्बन्धित ही यह दूसरा काल था, परन्तु इस काल से सम्बन्धित स्तर से काले तथा मखनिया रंग के भाण्ड के स्थान पर 'काले और लाल' भाण्डों के ठीकरे प्राप्त हुए। इस काल में रचनात्मक काम प्रथम काल के समान ही चलता रहा तथा पक्की और कच्ची ईंटों के मकान आदि बनते रहे।

**तृतीय काल**

इस काल में भी पकी तथा कच्ची ईंटों के भवन आदि बनते रहे। इस काल से सम्बन्धित स्तर से जो मृद्भाण्ड प्राप्त हुए, उनमें काले ओपदार उत्तरी भाण्ड, विभिन्न प्रकार के लाल भाण्ड तथा कणिकात्मक भाण्ड के ठीकरे प्रमुख हैं। इसके अतिरिक्त घरेलू उपयोग की विभिन्न वस्तुएँ, वृहदाकार भाण्ड तथा साधारण उपयोग के भाण्ड प्राप्त हुए। घरेलू उपयोग की वस्तुओं में मिट्टी के बने मनके, खिलौने तथा चक्के, हाथीदाँत के बने लटकन तथा पिन, हड्डी की बनी वस्तुएँ, ताँबे के बने आभूषण तथा लोहे की वस्तुएँ मिलीं। इस काल से सम्बन्धित स्तर के ऊपरी भाग से प्राप्त एक ठीकरे पर उत्कीर्ण लगभग दूसरी शताब्दी ई० पू० के एक लेख से ज्ञात होता है कि यहाँ पर बसे इस सभ्यता का अन्त इस काल के पश्चात् हो गया।

**इ० आ० रि० १९५५-५६, पृ० ११-१९, चित्र २०-२५।**

## २४८१. पवाया (१९२४-२५. १९३३-३४, १९३९-४०, १९४०-४१)

ग्वालियर से दक्षिण-पश्चिम की ओर लगभग ४० मील की दूरी पर पदम-पवाया अथवा पवाया नामक ग्राम है जो सिन्धु तथा पार्वती नदी के संगम पर बसा हुआ है। आज

के विद्वान् विशद चर्चा के पश्चात् इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि यही प्राचीन पद्मावती नगरी का स्थल है जो नाग शासकों की तीन राजधानियों में से एक थी। महाकवि भवभूति ने अपने प्रसिद्ध नाटक 'मालती माधव' में इस नगरी की भौगोलिक, सामाजिक तथा सांस्कृतिक दशा का सजीव एवं विशद वर्णन किया है।

पद्मावती प्रथम शताब्दी ईसवी से ११वीं शताब्दी ईसवी तक अत्यन्त समृद्ध नगरी थी, जिसके कुछ अवशेष आज भी प्राप्त हुए हैं। इन अवशेषों में महत्वपूर्ण हैं—यक्ष मणिभद्र की प्रतिमा जिस पर शिवनन्दी के शासन काल का लेख उत्कीर्ण है, खण्डित ताड़-स्तम्भ शीर्ष, गुप्तकालीन विष्णु मन्दिर के अवशेष, प्रस्तर की विष्णु-प्रतिमा, मन्दिर के तोरण का अत्यन्त सुन्दर दृश्यों सहित प्रस्तर खण्ड, पीठ-से-पीठ लगाये दोनों ओर पुरुषाकृति का स्तम्भ-शीर्ष जो सम्भवतः सूर्य-स्तम्भ था तथा अनेक मृण्मूर्तियाँ। ये सभी अवशेष अब ग्वालियर संग्रहालय में संरक्षित हैं।

पार्वती नदी के दोनों ओर ऊँचे टीले हैं, जिनमें पद्मावती नगरी के भग्नावशेष स्थित हैं। इनमें से एक टीले का उत्खनन कार्य ग्वालियर राज्य के पुरातत्त्व विभाग द्वारा श्री मो० ब० गर्दे के निर्देशन में १९२४-२५, १९३३-३४, १९३९-४० तथा १९४०-४१ के वर्षों में सम्पन्न किया गया। यह टीला पार्वती नदी के उत्तर की ओर आधुनिक ग्राम से लगभग १ मील की दूरी पर स्थित था। उत्खनन किये गये टीले का आकार २००×२००×३० फुट का था जिसके चारों ओर प्रस्तर, प्राचीन मृद्भाण्डों के खण्ड आदि बिखरे हुए थे। इन्हीं अवशेषों में ताड़-स्तम्भ शीर्ष प्राप्त हुआ था। टीले के उत्खनन में एक मन्दिर के केवल आधार के अवशेष प्राप्त हुए। यह आधार तीन विशाल चबूतरों के रूप में था जो एक के ऊपर एक निर्मित किये गये थे। इनकी पूरी ऊँचाई ३२ फुट के लगभग थी। ईंटें आकार में १८ इंच लम्बी, ९ इंच चौड़ी, ३ इंच ऊँची थीं। ऐसा लगता है कि ईंटों पर मूलतः चूने का पलस्तर किया गया था जिसके कुछ अवशेष उत्खनन में प्राप्त हुए हैं। इस मन्दिर का ऊपरी भाग कैसा बना होगा, इसकी कल्पना करना कठिन है, परन्तु इसी मन्दिर के पास लगभग १२ फुट लम्बा तोरण प्रस्तर प्राप्त हुआ है। इसके आधार पर यह कहा जा सकता है कि इन चबूतरों के ऊपर कोई अत्यन्त मनोरम निर्माण था, जिसमें सम्भवतः ईंट, लकड़ी आदि से गर्भगृह, प्रदक्षिणा-पथ आदि बने थे। इस प्रकार के मन्दिर का उदाहरण केवल रामनगर (प्राचीन अहिच्छत्रा) के ईंटों के बने मन्दिर में ही मिल सकता है। इस मन्दिर के पास एक विष्णु प्रतिमा मिली है, जिससे यह परिणाम निकाला गया है कि यह विष्णु मन्दिर ही था। इस मन्दिर के पास अधिक संख्या में मृण्मूर्तियाँ मिली हैं। सम्भवतः इनका उपयोग मन्दिर की दीवारों को सजाने में किया जाता होगा। पास ही एक स्तम्भ-शीर्ष मिला है, जिसमें दोनों ओर सूर्य की आकृति बनी हुई है। यह स्तम्भ-शीर्ष सम्भवतः इसी मन्दिर के प्रांगण में स्थित होगा।

**ग्वा० पु० रि० १९२४-२५, पृ० ९; वही १९३३-३४, पृ० ९; वही, १९३९-४०, पृ० १५; वही, १९४०-४१, पृ० १७-२०; आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९२४-२५,**

पृ० १६५-६६; वही, १९२५-२६, पृ० १६०; वही, १९१५-१६, पृ० १०१-१०९; पाटिल डी० आर०—'दी कल्चरल हेरिटेज ऑफ मध्यभारत (१९५२)', पृ० ८०।

## २४८२. पसेवा (१९५७-५८)

मन्दसौर जिले में स्थित इस स्थान पर मध्यप्रदेश शासन की ओर से स्व० डॉ० मो० ग० दीक्षित के निर्देशन में १९५७-५८ में एक लघु उत्खनन करवाया गया। उत्खनन में ईंटों की बनी कई दीवारों के अवशेष प्राप्त हुए। विभिन्न आकार के अनेक मात्रा में मृद्भाण्ड भी प्राप्त हुए। इसके अतिरिक्त मिट्टी की बनी विभिन्न वस्तुएँ तथा शीशे के मनके मिले।

इ० आ० रि० १९५७-५८, पृ० २८।

## २४८३. पिपरिया (१९६८-६९)

सतना जिले में पिपरिया नामक स्थान पर हाल ही में एक गुप्तकालीन मन्दिर के अवशेष खोज निकाले गये। इस मन्दिर के आकार-प्रकार का पूर्ण ज्ञान प्राप्त करने के लिए सागर विश्वविद्यालय के पुरातत्त्व विभाग द्वारा प्रो० कृष्णदत्त बाजपेयी के निर्देशन में १९६८-६९ में यहाँ उत्खनन करवाया गया। उत्खनन से ज्ञात हुआ कि यहाँ एक विष्णु मन्दिर का निर्माण ५वीं शताब्दी के उत्तरार्ध में किया गया था। यह मन्दिर भूमरा में स्थित गुप्त मन्दिर की शैली का था। द्वार के खण्डित चौखट तथा मण्डप के स्तम्भों के खण्डित भागों पर उत्कृष्ट चित्रकारी देखी गयी। कुछ प्रतिमाओं के खण्डित अवशेष भी प्राप्त हुए।

इ० आ० रि० १९६८-६९।

## २४८४. बिलावली (१९६२-६३)

देवास जिले में देवास से तीन कि० मी० उत्तर-पूर्व की ओर कालीसिन्ध नदी के दक्षिण तट पर स्थित एक टीले का लघु-उत्खनन केन्द्रीय पुरातत्त्व विभाग द्वारा श्री व्ही० के० मिश्र के निर्देशन में १९६२-६३ में करवाया गया। उत्खनन में निम्नलिखित काल से सम्बन्धित सामग्री प्रकाश में आयी है। इन कालों की प्रमुख विशेषताएँ निम्नलिखित हैं—

**प्रथम काल**

इस काल के स्तर से प्राप्त मृद्भाण्डों में 'काले और लाल' तथा लाल रंग से पोते गये भाण्ड प्राप्त हुए।

**द्वितीय काल**

इस काल के स्तर से आहत सिक्के तथा मौर्यकालीन ओपदार पत्थर मिले।

**तृतीय काल**

इस काल के स्तर से प्रथम शताब्दी ईसवीं के लगभग के मृद्भाण्ड तथा अन्य सामग्री प्राप्त हुई।

**चतुर्थ काल**

चतुर्थ काल के स्तर से पूर्व-मध्यकालीन सामग्री प्राप्त हुई।

इ० आ० रि० १९६२-६३, पृ० १०, चित्र २८-२९।

### २४८५. बेसनगर १९१०, (१९१३-१४, १९१४-१५, १९६३-६६)

मध्यप्रदेश के प्राचीन नगरों में विदिशा का नाम उल्लेखनीय है। प्राचीन बौद्ध, जैन तथा ब्राह्मण ग्रन्थों में इसके अनेक उल्लेख आये हैं। यहाँ से पुरातत्त्व की सामग्री भी प्रचुर मात्रा में प्राप्त हुई है। इस नगर की प्राचीन महत्ता को देखते हुए यहाँ कई बार पुरातत्त्वीय उत्खनन किये गये।

बेसनगर का सर्वप्रथम उत्खनन श्री एच० एच० लेक के नेतृत्व में १९१० में किया गया। उत्खनन का स्थल खामबाबा का निकटवर्ती भाग था जहाँ कई टीलों को खुदवाया गया। यह उत्खनन अवैज्ञानिक ढंग से किया गया अतः इससे कोई विशेष उपलब्धि नहीं हो सकी। इस उत्खनन का वर्णन 'जर्नल ऑफ दी बाम्बे एशियाटिक सोसायटी' के भाग २३, पृ० १३५-४६ में प्रकाशित किया गया।

अगले तीन वर्षों तक यहाँ कोई और उत्खनन नहीं किया गया। वैज्ञानिक ढंग का सर्वप्रथम उत्खनन केन्द्रीय पुरातत्त्व विभाग द्वारा १९१३-१४ में श्री डी० आर० भण्डारकर के निर्देशन में करवाया गया। यह कार्य १९१४-१५ में पूरा हुआ। १९१३-१४ के उत्खनन का मुख्य उद्देश्य हेलियोदोर स्तम्भ में उल्लिखित वासुदेव के मन्दिर के भग्नावशेषों को खोज निकालना था। अतः हेलियोदोर स्तम्भ के निकट खदानें ली गयीं। उत्खनन में एक चबूतरे के अवशेष प्राप्त हुए। इस चबूतरे पर वासुदेव का मन्दिर तथा हेलियोदोर स्तम्भ स्थापित किये गये थे। चबूतरे के दक्षिण की ओर निकट ही एक भवन की नींव मिली। यह भवन सम्भवतः वासुदेव के मन्दिर की देखरेख करने वाले पुजारी आदि के लिए बनाया गया होगा। मकान तथा मन्दिर को घेरे हुए एक अनोखे प्रकार की प्रस्तर वेदिका थी। ऐसी वेदिका भारत के अन्य किसी भी स्थान से प्राप्त नहीं हुई है। ६६ फुट लम्बी एक अन्य दीवार के अवशेष भी इस वर्ष के उत्खनन में मिले। हेलियोदोर के निकटवर्ती क्षेत्र के अतिरिक्त गणेशपुरा में भी खदान लगायी गयी। परन्तु वहाँ कोई उल्लेखनीय भवन के अवशेष प्राप्त नहीं हुए।

१९१४-१५ के उत्खनन में मौर्य अथवा पूर्व-मौर्य काल की नहर के अवशेष प्राप्त हुए, जो सम्भवतः बेस नदी से जोड़ी गयी थी। बेसनगर से उदयगिरि जाने वाले मार्ग पर स्थित एक अन्य टीले का उत्खनन भी इस वर्ष किया गया। उत्खनन में कुछ कुण्ड तथा बड़े कमरों के अवशेष मिले। कमरों से अथवा उनके निकट से २६ उत्कीर्ण मृद्-मुद्रांकन प्राप्त हुए। मौर्यकालीन एक बौद्ध स्तूप के अवशेष भी प्राप्त हुए।

इन दोनों वर्षों के उत्खननों में महत्त्वपूर्ण पुरावशेष थे : मिट्टी के बने मनुष्य तथा पशु-पक्षी की आकृतियाँ और खिलौने, शंख तथा हाथीदाँत की बनी चूड़ियाँ, लोहे, ताँबे तथा काँसे की बनी घरेलू उपयोग की वस्तुएँ तथा आभूषण, मौर्य, शुंग तथा गुप्तकालीन मृद्भाण्डों

के ठीकरे, पत्थर की बनी मंजूषा तथा मनके और लोहे के बने अस्त्र। इनके अतिरिक्त महत्व-पूर्ण सिक्के भी मिले। १९१३-१४ के उत्खनन में हेलियोदोर स्तम्भ के निकट उत्खनन में ६८ सिक्के मिले जिनमें ४६ आहत, ५ क्षत्रप, ५ नाग, १ सातवाहन, १ अस्पष्ट तथा ७ कलचुरि थे। गणेशपुरा के निकट टीले के उत्खनन से ३२ आहत सिक्के मिले। १९१४-१५ के उत्खनन में ६६ सिक्के मिले जिनमें ५६ आहत तथा शेष क्षत्रप, नाग और विविध सिक्के थे। बेसनगर से उदयगिरि जाने वाले मार्ग पर स्थित टीले के उत्खनन में प्राप्त २६ मृद्-मुद्रांकनों में २ शासकों के, ३ अधिकारियों के तथा अन्य व्यक्तिगत थे।

बेसनगर का फिर से उत्खनन १९६३ में केन्द्रीय पुरातत्त्व विभाग द्वारा प्रारम्भ कर-वाया गया। श्री एम० डी० खरे के निर्देशन में यह कार्य १९६६ तक चलता रहा।

प्रथम वर्ष (१९६३-६४) में उत्खनन के लिए तीन स्थानों पर खदानें ली गयीं। प्रथम खदान (बी० एस० एन०-१) बेतवा तथा बेस नदियों के संगम पर ली गयी। दूसरी खदान (बी० एस० एन०-२) विदिशा से अशोकनगर जानेवाले मार्ग के किनारे ली गयी। इसी प्रकार तीसरी खदान (बी० एस० एन०-३) हेलियोदोर स्तम्भ के क्षेत्र में ली गयी। अगले वर्ष चौथी खदान (बी० एस० एन०-४) भी ली गयी। वहाँ ताम्रपाषाण युगीन सभ्यता के अवशेष प्राप्त हुए।

उत्खनन में बेतवा तथा बेस नदियों के संगम वाला क्षेत्र सबसे महत्वपूर्ण सिद्ध हुआ। यहाँ छह युगों की सभ्यता प्रकाश में आयी जिनकी प्रमुख विशेषताएँ निम्नलिखित हैं—

**प्रथम काल (ताम्रपाषाण युग)**

१९६३-६४ के उत्खनन में बी० एस० एन०-१ के खदान में इस काल से सम्बन्धित स्तर से 'काले और लाल', काले तथा कुछ सादे मृद्भाण्ड प्राप्त हुए। इनके अतिरिक्त जान-वरों की हड्डियाँ तथा लोहे की वस्तुएँ भी मिलीं। १९६४-६५ के उत्खनन में बी० एस० एन०-१ तथा बी० एस० एन०-४ के खदानों के उत्खननों से यह बात प्रमाणित हो गयी कि विदिशा का प्रथम काल ताम्रपाषाण युगीन सभ्यता का था। उत्खनन में इस काल से सम्बन्धित 'लाल पर काले', 'लाल और काले' तथा कुछ भूरे मृद्भाण्डों के ठीकरों के अतिरिक्त लघु-पाषाणास्त्र, मिट्टी के मनके आदि प्राप्त हुए।

**द्वितीय काल**

इस काल के स्तर से 'काले ओपदार उत्तरी भाण्ड' का मिलना प्रारम्भ हो जाता है। प्रथम काल से सम्बन्धित 'लाल और काले', 'लाल पर काले' तथा लाल मृद्भाण्डों के ठीकरे भी मिलते हैं परन्तु उनकी संख्या बहुत कम है। इनके अतिरिक्त ताँबे तथा लोहे की विभिन्न वस्तुएँ, मिट्टी के मनके, हड्डी की बनी वस्तुएँ, पकी मिट्टी के बने दान-सर, पत्थर के सिल-बट्टे तथा पंचमार्क सिक्के प्राप्त हुए हैं। इस काल का अन्त किसी संघर्ष के पश्चात् हुआ प्रतीत होता है, जैसा कि जले हुए अवशेषों के प्रमाण के लगातार मिलने से ज्ञात होता है।

एक मजबूत नगर-रक्षा दीवाल और उसके भीतर निर्मित एक दूसरी दीवाल के अवशेष भी इस काल से सम्बन्धित स्तर से प्राप्त हुए हैं। कुछ वलयकूप के अवशेष भी मिले हैं।

**तृतीय काल (शुंग-सातवाहन युग)**

इस काल के स्तर से प्राप्त मृद्भाण्डों में सादे लाल, 'लाल और काले', तथा 'केओलिन' के भाण्ड प्रमुख हैं। अन्य प्राप्त वस्तुओं में संगमरमर की वस्तुएँ, शंख की चूड़ियाँ, मिट्टी तथा पत्थर के मनके, पत्थर के सिल-बट्टे, ओप युक्त हड्डी के उपकरण तथा आहत सिक्के हैं। एक पत्थर की मुहर भी प्राप्त हुई है जिस पर प्रथम शताब्दी ई० पू० की ब्राह्मी लिपि में 'निकुम्भ नागस्य' लेख अंकित है। सम्भवतः इस प्रकार की मुद्रा निकुम्भ नामक देवता के मन्दिर के प्रसाद के रूप में प्रयोग में लायी जाती होगी।

**चतुर्थ काल (नाग-कुषाण युग)**

इस काल के स्तर से प्राप्त वस्तुओं में लाल मृद्भाण्ड, जिनमें कुछ काले रंग से चित्रित हैं, मिट्टी के बने मनके, कान के आभूषण, खेलने की मुहरें, दान-सर आदि प्रमुख हैं। उत्खनन में ताँबे के सिक्के भी प्राप्त हुए हैं, जिनमें अनेक सिक्के नाग शासकों के हैं। इन सिक्कों पर एक ओर शिव का वाहन नन्दी दिखलाया गया है तथा दूसरी ओर नाग शासक का नाम 'महाराज' उपाधि के साथ दिया हुआ है।

**पंचम् काल (गुप्त युग)**

इस काल में मृद्भाण्डों की पुरानी परम्परा चलती रही, यद्यपि उसमें कमी आ गयी। इस युग में प्रचलित नये प्रकार के मृद्भाण्डों पर उत्कर्तित तथा ठप्पे लगे अलंकरण मिलने लगे जो काफी संख्या में प्राप्त हुए हैं। इनके अतिरिक्त मिट्टी की बनी मानव तथा पशु प्रतिमाएँ, बर्तनों को अलंकृत करने वाले मिट्टी के ठप्पे तथा मिट्टी और शंख की बनी चूड़ियाँ प्राप्त हुईं। ईंट का एक गोल चबूतरा भी मिला जो सम्भवतः धार्मिक कार्यों के लिए उपयोग में लाया जाता था। इस काल के पश्चात् कुछ शताब्दियों तक यह स्थान उजड़ा रहा।

**षष्ठ काल (पूर्व-मध्य युग)**

इस काल की वस्तुएँ पूर्व-मध्ययुगीन हैं। उत्खनन में कुछ दीवालों के अवशेष मिले हैं जो लगभग आधे दर्जन पशु-हड्डियों से पूर्ण मृद्भाण्डों को घेरे हुए हैं। इनके अतिरिक्त एक ताँबे का सिक्का, एक खण्डित प्रतिमा, मिट्टी के मनके, गोलाकार तौल तथा चित्रित धूसर और सादे लाल मृद्भाण्डों के ठीकर प्राप्त हुए हैं।

बी० एस० एन०-२ की खदान विदिशा—अशोक नगर सड़क पर सड़क की दाहिनी ओर खोदी गयी। इस खदान में प्रथम काल से पंचम काल तक सम्बन्धित स्तरों से प्राप्त वस्तुएँ बी० एस० एन०-१ के उन्हीं कालों के स्तरों से प्राप्त सामग्री से आकार तथा प्रकार में मिलती-जुलती हैं। यहाँ गुप्तोत्तर काल की कोई सामग्री प्राप्त नहीं हुई।

बी० एस० एन०-३ की खदान हेलियोदोर स्तम्भ के निकट ली गयी। इसमें तीनों वर्ष उत्खनन किया गया जिससे यहाँ पर स्थित प्राचीन विष्णु मन्दिर तथा गरुड-शीर्ष-स्तम्भ पर अत्यन्त महत्वपूर्ण प्रकाश पड़ा है। तीन वर्ष के उत्खनन से इस निष्कर्ष पर पहुँचा गया कि इस मन्दिर का मूलत: निर्माण मौर्ययुग में किया गया होगा। मन्दिर का निचला भाग दीर्घ-वृत्ताकार मिला है। इस प्रकार का स्थापत्य प्राचीन भारतीय स्थापत्य के इतिहास में अनूठा है। इस मन्दिर का पुन:निर्माण शुंग युग में हुआ तथा इसके चारों ओर प्रदक्षिणा-पथ बनाया गया। प्रारम्भिक मन्दिर के ऊपरी भाग में लकड़ी की शहतीरों का उपयोग किया गया था। शुंगकाल में इस मन्दिर की ख्याति सुनकर तक्षशिला के यवनराज अन्तलिकित के राजदूत हेलियोदोर ने मन्दिर के सामने प्रसिद्ध गरुड-ध्वज का निर्माण कराया। मन्दिर क्षेत्र में आठ गोलाकार गर्त मिले हैं जिनमें सम्भवत: पाषाण स्तम्भ लगे थे। इनमें से सम्भवत: दोनों किनारों के स्तम्भों पर उसी प्रकार के गरुड-शीर्ष लगे थे जिस प्रकार का शीर्ष हेलियोदोर के स्तम्भ पर था। कुछ स्तम्भों पर उत्कीर्ण लेख भी रहे होंगे। इस स्थल के उत्खनन में मिट्टी के विविध भाण्ड तथा आहत सिक्के भी प्राप्त हुए हैं।

मन्दिर के उपयोग के बन्द होने के समय से १९वीं शताब्दी तक यह क्षेत्र उजड़ा रहा। तत्पश्चात् आज तक यह क्षेत्र फिर से आबाद रहा है।

अ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट, १९१३-१४, पृ० १८६-२२६; वही, १९१४-१५, पृ० ६६-८८; जर्नल आफ बाम्बे एशियाटिक सोसायटी भाग २३, पृ० १३५-४६; इ० आ० रि० १९६३-६४, पृ० १६-१७ तथा चित्र ११-१२; वही, १९६४-६५, पृ० १७-१८, चित्र १५-१६; वही, १९६५-६६ (सा० रि०) पृ० १-४३-४५।

## २४८९. मन्दसौर (१९२२-२३)

केन्द्रीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण विभाग द्वारा १९२२-२३ में मन्दसौर (प्राचीन दशपुर) के निकट सोंधनी गाँव में स्थित यशोधर्मन् के स्तम्भ के निकट परीक्षण उत्खनन करवाया गया। उत्खनन का उद्देश्य स्थानीय स्मारकों का संरक्षण तथा और भी पुरावशेष प्राप्त करना था। भूमि पर पड़े यशोधर्मन् कालीन स्तम्भों के निकट किये उत्खनन से ज्ञात हुआ कि स्तम्भ आज भी अपने मूल स्थान पर ही पड़े हैं। स्तम्भों की नींव भूमि की आधुनिक सतह से केवल डेढ़ फीट नीचे ही मिल गयी। स्तम्भ के सिंह-शीर्ष के निकट उत्खनन में एक द्वि-मुखी पुरुष का सिर प्राप्त हुआ जो सम्भवत: स्तम्भ के ऊपर लगा हुआ था।

यशोधर्मन् कालीन स्तम्भ के नींव के लगभग ७५ फुट पश्चिम की ओर स्थित एक टीले का उत्खनन भी किया गया। उत्खनन में ईंटों के बने एक वृहदाकार भवन के अवशेष मिले। निकट ही एक वृहदाकार शिवलिंग की प्राप्ति से अन्दाज लगाया गया कि वह एक शिवमन्दिर रहा होगा। मनुष्याकार के द्वारपालों की दो प्रतिमाएँ जो निकट ही प्राप्त हुईं, सम्भवत: इस मन्दिर के द्वार पर लगी होंगी। सम्भवत: यह शिवमन्दिर भी यशोधर्मन् द्वारा ही बनाया गया होगा।

सोंधनी के निकट खिलचीपुर ग्राम में एक तोरण स्तम्भ प्राप्त हुआ जो भूमि में आधा गड़ा हुआ था। इस लेख की कला से यह ५वीं-६वीं सदी ईसवी का प्रतीत हुआ। अतः इस स्थल पर भी उत्खनन किया गया। भूमि की आधुनिक सतह के १२ फुट नीचे तक उत्खनन करने के पश्चात् पूरे तोरण को तथा उसके मूलस्थान को देखा जा सका। यह तोरण एक मन्दिर के द्वार पर लगाया गया था। इस मन्दिर के अवशेष भी उत्खनन में प्राप्त हुए। यह तोरण मूल तोरण का केवल एक ओर का स्तम्भ था। दूसरे स्तम्भ को सम्भवतः मुस्लिम काल में यहाँ से हटा लिया गया था तथा मन्दसौर के दुर्ग के निर्माण में उपयोग में लाया गया था। तोरण पर उत्कीर्ण शैव धर्म सम्बन्धित पौराणिक चित्रणों से अनुमान लगाया गया कि जिस मन्दिर के सम्मुख यह लगाया गया था, वह शैव मन्दिर रहा होगा।

मन्दसौर के मुस्लिम कालीन किले के दक्षिण-पूर्व की ओर एक गुप्तकालीन विशालकाय शिव की प्रतिमा भूमि में आधी गड़ी प्राप्त हुई। इस प्रतिमा के चारों ओर १६ फुट गहरे उत्खनन से पता चला कि यह एक गुप्तकालीन मन्दिर में स्थित थी। मुस्लिम काल में गिर जाने के पश्चात् सम्भवतः इसे फिर एक दीवाल के सहारे खड़ा करने का प्रयत्न किया गया।

इन सभी उत्खननों में मूल मन्दिरों की नीवों के केवल कुछ ही अवशेष प्राप्त हो सके। उत्खननों में प्राप्त पुरावशेषों की संख्या भी कम थी।

**आ० स० इ० वार्षिक रिपोर्ट १९२२-२३, पृ० १८५-८६।**

## २४८७. मनोटी (१९५९-६०)

मन्दसौर जिले में स्थित इस ग्राम में मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व विभाग द्वारा डॉ० एच० व्ही० त्रिवेदी के निर्देशन में तथा श्री वी० श्री० वाकणकर की सहायता से १९५९-६० में उत्खनन करवाया गया।

कुल मिलाकर यहाँ तीन खदानें लगायी गयीं जिनमें एक लम्बी तथा दो छोटी थीं। दो खदानों में सात कालों से सम्बन्धित अवशेष प्राप्त हुए। इस स्थान पर विभिन्न काल में बसी सभ्यताओं द्वारा जो मृद्भाण्ड उपयोग में लाये गये उन्हें निम्नलिखित समूहों में बाँटा जा सकता है :—

(१) 'काले और लाल' मृद्भाण्ड, जिनमें भीतरी भाग चित्रित हों। ये आहाड़ तथा नागदा के मृद्भाण्डों से मिलते-जुलते हैं।

(२) लाल भाण्ड जिन पर काले रंग से चित्रकारी की गयी है। इनमें टोंटी-दार भाण्ड महेश्वर से प्राप्त भाण्डों के समान हैं।

(३) उक्त प्रकार के पतले भाण्ड, जिनके आकार लोथल के परवर्ती काल के स्तरों से प्राप्त भाण्डों से मिलते-जुलते हैं।

(४) अनगढे काले भाण्ड।

उत्खनन से यह ज्ञात हुआ कि यहाँ पर बसी प्रारम्भिक सभ्यता बाढ़ आने के कारण उजड़ गयी। तत्पश्चात् यहाँ के निवासियों ने बाढ़ से रक्षार्थ कच्ची ईंटों की एक मोटी दीवाल

बनवायी। इसके बाद यहाँ के निवासी एक बार और बाढ़ग्रस्त हुए और यह स्थान छोड़कर चले गये। तत्पश्चात् यहाँ पर एक नयी सभ्यता की बस्ती स्थापित हुई। उक्त घटनाएँ आद्यैतिहासिक काल तक हुई। तत्पश्चात् ऐतिहासिक काल से लेकर मध्ययुग तक से सम्बन्धित स्तर मिले हैं।

इ० आ० रि० १९५९-६०, पृ० २५।

## २४८८. महादेव पिपरिया (१९६२-६३, १९६४-६५)

नर्मदा नदी के तट पर स्थित विभिन्न स्थानों से पूर्व-पाषाण कालीन, मध्य-पाषाण कालीन तथा उत्तर-पाषाण कालीन औज़ार प्राप्त हुए हैं। अतः पाषाण कालीन संस्कृति का अध्ययन करने के लिए नर्मदा का तट अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस दृष्टिकोण से नर्मदा तट के स्तर-अनुक्रम का ज्ञान प्राप्त करना अत्यन्त आवश्यक समझा गया। अतः १९६२-६३ तथा १९६४-६५ के वर्षों में श्री जी० एस० सुपेकर के निर्देशन में नरसिंहपुर जिले में महादेव पिपरिया नामक स्थान पर नर्मदा के बायें तट पर स्थित एक पाषाण युगीन स्थल का उत्खनन करवाया गया। उत्खनन में नर्मदा के बायें तट के स्तर-अनुक्रम का जो चित्र प्रस्तुत हुआ वह निम्नप्रकार था—

ऊपर से नीचे की ओर जाते हुए निम्नलिखित स्तर—

(१) हल्के-पीले भूरे रंग की मिट्टी का स्तर (१५ मी०)

(२) रेत तथा मिट्टी का स्तर, जिसमें मध्य-पाषाण कालीन औज़ार मिले (५ मी०)

(३) मिले-जुले अस्पष्ट स्तर

(४) लाल-भूरे रंग की मिट्टी का स्तर (३ मी०)

(५) संगुटिक बजरी का स्तर जिसमें एक शल्क प्राप्त हुआ (२५ मी०)

(६) पीली-भूरी कड़ी कंकड़ युक्त मिट्टी का स्तर (१·५ मी०)

(७) पीली-भूरी रेतीली मिट्टी का स्तर (१·५ मी०)

(८) संगुटिक गोलाश्म का स्तर जिसे १·५० मी० तक खोदा गया तथा यह और भी गहरा पाया गया। इसमें मध्य तथा उत्तर पाषाण युगीन औज़ार प्राप्त हुए।

इ० आ० रि० १९६२-६३; वही, १९६४-६५, पृ० १६।

## २४८९. महेश्वर-नावडाटोली (१९५२-५३, १९५७-५९)

मध्यप्रदेश के पश्चिम निमाड़ जिले में इन्दौर से लगभग ५० मील दक्षिण नर्मदा के उत्तरी तट पर महेश्वर नामक स्थान है। इतिहासकार यहीं प्राचीन माहिष्मती नगरी की स्थिति मानते हैं, जो बौद्ध ग्रन्थों के अनुसार अवन्ति जनपद की राजधानी थी। माहिष्मती की प्राचीन महत्ता का उल्लेख महाभारत और अन्य पुराणों में तथा कालिदास, दण्डी, राजशेखर आदि के ग्रन्थों में आया है। महेश्वर के ठीक सामने नर्मदा के दूसरे तट पर नावडाटोली नामक स्थान है जहाँ से ताम्रपाषाण युगीन सभ्यता के अवशेष प्राप्त हुए हैं। इन दोनों स्थलों

का उत्खनन डेक्कन कालेज रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना के संचालक डॉ० हंसमुख धीरजलाल सांकलिया के निर्देशन में पहले १८५२-५३ में तथा बाद में १९५७-५९ में करवाया गया।[१] इस उत्खनन से महेश्वर तथा नवडाटोली से प्राप्त अवशेषों के आधार पर इन स्थानों पर बसी सभ्यता को निम्नलिखित सात कालों में विभाजित किया गया है—

| | |
|---|---|
| प्रथम काल— | पूर्व-पाषाण युग |
| द्वितीय काल— | मध्य-पाषाण युग |
| तृतीय (अ) काल— | ताम्रपाषाण युग |
| तृतीय (आ) काल— | —वही— |
| तृतीय (इ) काल— | —वही— |
| तृतीय (ई) काल— | —वही— |
| चतुर्थ काल— | ४०० ई० पू० से १०० ई० पू० तक |
| पंचम् काल— | १०० ई० पू० से १०० ईसवी तक |
| षष्ठम् काल— | १०० ई० से ५०० ई० तक |
| सप्तम् काल— | उत्तर-मध्य युग (मुस्लिम-मराठा काल) |

उपरोक्त विभिन्न कालों की महत्त्वपूर्ण विशेषताएँ निम्नलिखित हैं—

**प्रथम काल**

सहस्त्रधारा, महेश्वर तथा मण्डलेश्वर की खोज में ४०० से अधिक पूर्व-पाषाण युगीन औज़ार प्राप्त हुए। महेश्वर-नावडाटोली के निकट प्राप्त ये औज़ार इन स्थलों पर बसी सर्व-प्रथम सभ्यता से सूचक हैं।

**द्वितीय काल**

उपरोक्त स्थानों की खोज में मध्यपाषाण युगीन औज़ार भी प्राप्त हुए। मध्यपाषाण युगीन कुछ औज़ार महेश्वर की पाँचवें खदान में भी निम्नतम स्तर से मिले। ये औज़ार इन स्थलों पर बसे मध्यपाषाण युगीन सभ्यता के सूचक हैं।

**तृतीय काल**

तृतीय (अ) काल से सम्बन्धित लोग झोपड़ीनुमा मिट्टी के घरों में रहते थे जो चौकोर, गोल अथवा आयताकार होते थे। उनकी छतें सपाट होती थीं। दीवालें तथा छतें घास मिली हुई मिट्टी की बनती थीं। छत को रोकने के लिए बाँसों का प्रयोग होता था। दीवालों को

---

१. महेश्वर में मण्डल खोह का उत्खनन सर्वप्रथम १९३५-३६ में करवाया गया। कुछ मनके चमकीले मृद्‌भाण्डों के टुकड़े तथा पंचमार्क सिक्के प्राप्त हुए (**देखिये, रि० ए० हो० स्टे० १९३६, पृ० ७५; वही, १९४५, पृ० १६८**)।

सफेद मिट्टी या चूने से पोत दिया जाता था। फर्श के बनाने में चूना और पीली या काली मिट्टी का इस्तेमाल किया जाता था। घरों के चूल्हों पर भी चूने का पलस्तर होता था। लोग गेहूँ, चना, मटर, मसूर और मूँग की खेती करते थे तथा भैंस, भेड़, बकरी, सूअर आदि जानवरों का पालन करते थे। वे पत्थर के बने फलक तथा ताँबे और काँसे के विविध औज़ारों का उपयोग करते थे। यात्रा के लिए ये लोग गाड़ियों का उपयोग करते थे। घरेलू उपयोग के लिए ये लोग चाक पर बने हुए सुन्दर मिट्टी के बने बरतनों का उपयोग करते थे। ये 'काले और लाल,' 'लाल पर काले' मृद्भाण्ड कहलाते हैं। इनके अतिरिक्त सफेद रंगे हुए बरतन जिन पर काले रंग से आकर्षक चित्रकारी की है, भी प्राप्त हुए हैं। महाराष्ट्र तथा कर्नाटक से प्राप्त भाण्डों के सदृश यहाँ कुछ भूरे मृद्भाण्ड भी मिले हैं।

तृतीय (आ) काल के स्तर से कुछ जले हुए प्रमाणों के अतिरिक्त चावल की खेती करने के सर्वप्रथम प्रमाण मिले हैं। मृद्भाण्डों के उपयोग में प्रमुख परिवर्तन यह है कि इस स्तर में 'लाल और काले' मृद्भाण्ड पूर्ण रूप से अनुपस्थित हैं। इनके अतिरिक्त छोटे आकार के साधार पानपात्रों का अधिक मात्रा में मिलना उल्लेखनीय है।

तृतीय (इ) काल से सम्बन्धित स्तर से जलने के प्रमाण की अधिकता है तथा इसी के साथ कतिपय विदेशियों के आगमन के प्रमाण उपस्थित हैं। ये विदेशी सम्भवत: पश्चिम से आये थे। पश्चिम देशों से मिलते-जुलते नये मृद्भाण्डों का इस स्तर से पाया जाना इस बात की ओर संकेत करता है। नये मृद्भाण्डों में एक उच्च कोटि के लाल रंग के मृद्भाण्ड हैं जिनपर काले रंग से चित्रकारी की है। ये 'जोरवे-वेयर' कहलाते हैं। इनके साथ टोंटीदार बर्तनों का भी प्रचलन प्रारम्भ हुआ।

तृतीय (ई) काल से सम्बन्धित स्तर से टोंटीदार प्याले तथा उत्कृष्ट चमकीले लाल मृद्भाण्ड प्राप्त हुए। ये मृद्भाण्ड आकार तथा प्रकार में समकालीन ईरान के मृद्भाण्डों से मिलते-जुलते हैं, अत: इनका आगमन उसी ओर से यहाँ आये हुए विदेशियों (सम्भवत: आर्यों) की ओर संकेत करता है।

उत्खनन में प्राप्त ताम्रपाषाण युगीन विभिन्न स्तरों से प्राप्त कुछ स्तरों को कार्बन तिथि निर्धारण के लिए अमेरिका के पेन्सलवानिया विश्वविद्यालय तथा बम्बई के टाटा इन्स्टीट्यूट ऑफ फण्डामेन्टल रिसर्च की प्रयोग शालाओं में भेजा गया। प्राप्त तिथियों से महेश्वर-नावडाटोली में इस काल का प्रारम्भ लगभग ई० पू० १७वीं शताब्दी में तथा अन्त लगभग ई० पू० १५वीं शताब्दी में निर्धारित किया गया है।

**चतुर्थ काल**

महेश्वर-नावडाटोली में आद्य-इतिहास का युग लगभग ई० पू० १४वीं शताब्दी में अन्त हो गया। उत्खनन के साक्ष्य से ऐसा लगता है कि आगामी लगभग १००० वर्षों तक यह स्थल उजाड़ रहा। लगभग ई० पू० ४०० में इस स्थान पर फिर से नयी आबादी बसी। इस काल के निवासी 'काले और लाल' तथा 'काले ओपदार उत्तरी भाण्ड' का उपयोग करते थे। ये लोग लोहे के उपकरण तथा आहत और ढले सिक्कों का उपयोग करने वाले थे। कच्चे

मकानों के स्थान पर ये लोग पकी ईंटों के बने मकानों में रहते थे। इस काल से सम्बन्धित स्तर से मिट्टी की बनी मूर्तियाँ, खिलौने, आभूषण विभिन्न प्रकार के पत्थरों से बने मनके आदि प्राप्त हुए हैं। नावडाटोली से प्राप्त तीसरी शताब्दी ई० पू० के एक स्तूप के अवशेष भी इसी काल से सम्बन्धित हैं। स्तूप में प्रयोग लाये गये कुछ ईंटों पर तीसरी शताब्दी ई० पू० के ब्राह्मी अक्षर उत्कीर्ण हैं। इस स्तूप का विनाश बाढ़ आ जाने के कारण हुआ प्रतीत होता है।

**पंचम् काल**

इस काल से सम्बन्धित स्तर केवल महेश्वर में लगायी गयी खदानों में मिले हैं। इस काल में 'काले और लाल' मृद्भाण्डों का उपयोग बहुत कम हो गया तथा इनके स्थान पर सफेद और लाल रंग के मृद्भाण्डो का उपयोग बढ़ गया।काँच की वस्तुओं का उपयोग भी इस काल में बहुत बढ़ गया प्रतीत होता है। लोग पकी ईंटों के बने मकानों में रहते थे।

**षष्ठ काल**

प्राचीन इतिहास से सम्बन्धित यहाँ का यह अन्तिम काल था। इसके अवशेष महेश्वर के टीले क्रमांक १ तथा २ के उत्खनन में मिले हैं। चमकीले लाल मृद्भाण्डों का उपयोग इस काल की विशेषता है। 'काले और लाल' मृद्भाण्डों के उपयोग में कमी तथा अनगढ़ लाल और काले मृद्भाण्डों के उपयोग में वृद्धि इस काल में स्पष्टतः दिखायी पड़ती है। उत्खनन में इस काल से सम्बन्धित आवास गृहों के कुछ भग्नावशेष भी प्राप्त हुए हैं।

**सप्तम् काल**

यह काल उत्तर-मध्ययुग से सम्बन्धित है जब यह क्षेत्र मुस्लिम तथा मराठों के अधिकार में था। इसके पूर्व के पूर्व-मध्ययुगीन तथा पूर्व-मुस्लिम युगीन अवशेषों के कोई भी प्रमाण महेश्वर-नावडाटोली के उत्खनन में प्राप्त नहीं हुए।

**संकालिया, सुब्बाराव तथा देव:'दी एस्कवेशन्स ऐट महेश्वर एण्ड नावडाटोली १९५२-५३' पृ० १-२५७; इ० आ० रि० १९५७-५८, पृ० ३०-३१, चित्र ३२-३७; वही, १९५३-५४, पृ० ८ चित्र ८।**

## २४९०. मोड़ी (१९५८-५९)

मन्दसौर जिले में मोड़ी नामक स्थान पर स्थित एक चित्रित शैलकृत्त निवास में १९५८-५९ में उत्खनन करवाया गया। उत्खनन में आठ स्तर प्रकाश में आये, जिनमें से विभिन्न प्रकार के पाषाणयुगीन औज़ार प्राप्त हुए। इन औज़ारों में प्रमुख थे, कैलसेडोनी के बने शल्क तथा फलक, तिकोने तथा अर्ध-चन्द्राकार औज़ार तथा अन्य औज़ार। साथ ह मृद्भाण्डों के भी चार ठीकरे प्राप्त हुए।

**इ० आ० रि० १९५८-५९, पृ० २८।**

## २४६१. सिरपुर (१६५३-५६)

रायपुर जिले में सिरपुर ( प्राचीन श्रीपुर ) ग्राम रायपुर के ३७ मील उत्तर-पूर्व में महासमुन्द तहसील में महानदी के दाहिने तट पर स्थित है। वर्तमान ग्राम नदी और रायकेड़ा तालाब के मध्यवर्ती स्थान में बसा हुआ है। सातवीं शताब्दी ईसवी के पूर्व इस स्थान के प्राचीन इतिहास का कुछ भी ज्ञान नहीं है। सातवीं शताब्दी के अन्तिम चरण में यहाँ सोमवंशी या शरभपुरीय राजाओं की राजधानी स्थापित हुई। आठवीं शताब्दी ईसवी से श्रीपुर के उल्लेख बहुत अधिक मिलने लगते हैं, परन्तु महाशिवगुप्त बालार्जुन के शासन के बाद के प्राचीन सिरपुर के विषय में पर्याप्त सूचना उपलब्ध नहीं है। नौवीं शताब्दी ईसवी से श्रीपुर ने फिर से अपनी गौरवपूर्ण ख्याति प्राप्त कर ली तथा तीवरदेव के शासन काल में श्रीपुर सम्पूर्ण महाकोशल की राजधानी बन गया।

सिरपुर के तीन उल्लेखनीय स्मारक है—लक्ष्मण मन्दिर, राम मन्दिर तथा गन्धर्वेश्वर मन्दिर। इनके अतिरिक्त यहाँ के प्राचीन अवशेष टीलों के रूप में चार वर्ग-मील के विस्तृत क्षेत्र में फैले हुए हैं। इनमें से कुछ टीलों के उत्खनन का कार्य सागर विश्वविद्यालय द्वारा १६५३-५४ में तथा अन्य टीलों का उत्खनन मध्यप्रदेश शासन के पुरातत्त्व विभाग द्वारा १६५४-५५ तथा १६५५-५६ में किया गया। उत्खनन का निर्देशन स्वर्गीय डॉ० मो० ग० दीक्षित ने किया।

प्रथम वर्ष (१६५३-१६५४) में लक्ष्मण मन्दिर के उत्तर-पूर्व में स्थित एक ऊँचे टीले का उत्खनन करवाया गया। उत्खनन में पंचायतन शैली के एक प्राचीन शैव-मन्दिर के भग्नावशेष प्राप्त हुए। यह मन्दिर ८-१० फुट ऊँचे पत्थरों के आधार पर बना हुआ था जिसके सम्मुख ईंटों का कोठरीनुमा ढाँचा था। पश्चिम दिशा के सामने ४॥ फुट ऊँचा एक बड़ा शिवलिंग मिला तथा निकट ही कुछ छोटी मूर्तियाँ मिलीं। इस क्षेत्र में मिली महत्वपूर्ण उपलब्धियों में महिषासुरमर्दिनी, द्वारपालिका तथा राजकीय दम्पति की प्रतिमाएँ उल्लेखनीय हैं।

दूसरे वर्ष (१६५४-५५) में लक्ष्मण मन्दिर के एक मील दक्षिण में सुरक्षित जंगल में स्थित दो टीलों का अधिक व्यापक रूप से उत्खनन किया गया। प्रथम टीले से दो बौद्ध मठों के भग्नावशेष प्राप्त हुए जो एक-दूसरे के बगल में बनाये गये थे। दूसरे टीले से कई छोटे भवनों के तथा विहारों के भग्नावशेष मिले। मुख्य मन्दिर में एक विशिष्ट प्रकार की योजना देखने को मिली जिसमें उत्तर-गुप्त कालीन मन्दिर और मठ का सम्मिश्रण दिखता है। छते हुए द्वार, एक सभामण्डप, पूजास्थान आदि की उपस्थिति से यहाँ मन्दिर की सब आवश्यकताएँ पूरी हो जाती हैं। मुख्य पूजास्थान में भूमिस्पर्श मुद्रा में ६॥ फुट ऊँची बुद्ध की विशाल प्रतिम मिली। मठ के बरामदे की पिछली ओर चार कतारों में ८ × ६ फुट के आकार की १४ कोठरिय मिलीं, जिनमें प्रत्येक में आलों की व्यवस्था की गयी थी। यह मठ दुमंजिला था जिनमें एक सुदृढ़ सीढ़ी के माध्यम से उत्तर- पश्चिम कोण पर एक प्रवेश द्वार था। इसका निकटवर्ती कमरा मठ के कोशागार के रूप में काम में लाया जाता था। उत्तरी बरामदे के मलवे को साफ कराते हुए महाशिवगुप्त के शासन काल का १४ पंक्तियों का एक लेख मिला। इस लेख

के अनुसार महाशिवगुप्त के शासन काल में आनन्दप्रभ नामक एक भिक्षु ने कुटी विहार का निर्माण किया था और इसके साथ एक अन्न-सत्र की व्यवस्था की थी जिसमें मठ में निवास करने वाले भिक्षुओं को चावल तथा खाद्यान्न निश्चित परिमाण में दिया जाता था। उत्खनन में २००० से अधिक पुरावशेष मिले जिनके अध्ययन से यह स्पष्ट हो जाता है कि मठ के निवासी सुखी जीवन व्यतीत करते थे। इससे यह भी स्पष्ट होता है कि मठ में रहने वाले बौद्ध धर्म के अनुयायी होने पर भी आधुनिक समाज के निम्न मध्यवर्ग के व्यक्ति थे और किसानी, बर्तन बनाने तथा सुवर्ण आदि विभिन्न काम-धन्धों को अपनाते थे। इन सभी कारीगरों के औज़ार भी उपलब्ध हुए हैं। एक कमरे में सुनार के औज़ार का पूरा सेट प्राप्त हुआ जिसमें चिमटियाँ, चिमटे, छोटी हथौड़ी, तिपाई, कसौटी आदि सभी उपकरण थे। निःसन्देह उत्खनन में प्राप्त अनेक काँसे की मूर्तियाँ स्थानीय कलाकारों द्वारा यहीं पर निर्मित की गयी होंगी। इनमें उल्लेखनीय सोने के पत्तरों से बनी महात्मा बुद्ध की प्रतिमा है जिसकी आँखें चाँदी से बनायी गयी थीं। काँसे की मूर्तियों के अतिरिक्त पत्थर की भी छोटी-बड़ी मूर्तियाँ उपलब्ध हुई हैं। पूजा के धार्मिक उपादानों के अतिरिक्त घरेलू उपयोग में आने वाली वस्तुएँ भी प्राप्त हुईं। एक रसोई घर के अवशेषों में कढ़ाई, तवा, चमचे, करछी, मथानी, सरोता आदि उपलब्ध हुए। दैनिक व्यवहार में आने वाली वस्तुओं में स्प्रिंगयुक्त ताला, लोहे कीघण्टियाँ, दरवाजे के कब्जे, जंजीरें, चटकनियाँ, द्वार की साँकल, लोहे की कीलें आदि मिली हैं। इनके अतिरिक्त आटे की चक्की, सिल-बट्टे, ऊखल, मिट्टी के दिये, पानी रखने के टूटे घड़े आदि भी प्राप्त हुए हैं। बौद्ध मंत्र अंकित एक ताम्रपट्ट तथा अनेक मुहरें भी मिली हैं।

उक्त मठ का उपयोग कब और क्यों बन्द हुआ, इसका अनुमान लगाना कठिन है। डॉ० दीक्षित के अनुसार, " भूतल विज्ञान, परिस्थिति सम्बन्धी एवं पुरातत्त्व सम्बन्धी प्रमाणों से स्पष्ट हो जाता है कि इस स्थान पर बाद में ऐसे लोगों ने अधिकार कर लिया जो अपने पूर्ववर्तियों के समान शान्तिप्रिय न थे। ये बाद में आये शैव मतावलम्बी थे। इन्होंने या तो बौद्ध लोगों को भगा दिया अथवा उनकी खाली कोठरियों पर अधिकार कर लिया। उन्होंने मठ के कुछ भागों का एक द्वार बनाकर मरम्मत करवायी और मठ की पुरानी कोठरियों का भी प्रयोग किया। सम्भवतः वे शिकार एवं वन्य व्यवसाय कर अपना जीवन-यापन करते थे। यह बात खुदाई में प्राप्त बहुत-से आयुधों एवं हथियारों से स्पष्ट होती है। उनकी धार्मिक पूजा शिव-पार्वती, महिषासुरमर्दिनी, गणेश और लिंग-जैसे दैवी उपादानों एवं देवताओं की प्रस्तर मूर्तियों की व्यक्तिगत पूजा तक मर्यादित थी, क्योंकि बहुत-सी बौद्ध प्रतिमाएँ बुरी तरह क्षत-विक्षत एवं खण्डित रूप में उपलब्ध हुई हैं .........यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि ये लोग किस काल से सम्बन्धित थे क्योंकि खुदाई के ऊपरी स्तर से किसी भी प्रकार का विवरण उपलब्ध नहीं हुआ है और आकृतियों एवं सामग्री की स्थिति से यह परिणाम अवश्य निकाला जा सकता है कि मठ पर उक्त शैव आक्रमण दसवीं शताब्दी के पूर्व नहीं हुआ होगा। संक्षेप में, मठ के जीवन में यह पश्चात् मध्यवर्ती कालीन एक संक्षिप्त अस्थायी दौर ही रहा होगा। इस अधिकार के कुछ समय बाद ही मठ निर्जन हो गया होगा। उपेक्षा, भवन में लगी

हुई इमारती लकड़ियों के स्वाभाविक क्षय एवं दूसरे कारणों से इसका विनाश हो गया और सारा प्रदेश जंगलों से व्याप्त हो गया होगा।''

उत्खनन का कार्य तीसरे वर्ष (१९५५-५६) में भी चला। इस वर्ष में उत्खनित चार स्थान थे। आवास-क्षेत्र, मठ-क्षेत्र, स्वस्तिकाकार मठ-क्षेत्र तथा किले का क्षेत्र।

[इ० आ० रि० १९५३-५४, पृ० १२, चित्र १०-बी, डी; वही, १९५४-५५, पृ० २४-२६, चित्र ४८-४९-ए, सी तथा चित्र ६, पृ० २५; वही, १९५५-५६, पृ० २६-२७; कटारे-''एक्सकेवेशन्स एट सिरपुर'' : इ० हि० क्वा० भाग ३५, अंक १, मार्च १९५९, पृ० १-६; प्रगति (मध्यप्रदेश शासन) जनवरी-फरवरी-१९५६, पृ० १२; शुक्ल अभिनन्दन ग्रन्थ पृ० १८४-१९१।]

## २४९२. त्रिपुरी (१९५२-५३, १९६५-७०)

जबलपुर जिले में जबलपुर नगर से लगभग ९ मील पश्चिम की ओर शहपुरा जाने वाले मार्ग पर तेवर गाँव से लगे हुए प्राचीन त्रिपुरी नगरी के भग्नावशेष विद्यमान हैं। ये अवशेष अनेक टीलों तथा स्मारकों के रूप में नर्मदा तट पर कई वर्ग मील के घेरे में फैले हुए हैं। त्रिपुरी के ऐतिहासिक महत्त्व को देखते हुए यहाँ उत्खनन करवाये गये।

त्रिपुरी का सर्वप्रथम उत्खनन १९५२-५३ में सागर विश्वविद्यालय द्वारा स्व० डॉ० मो० ग० दीक्षित के निर्देशन में किया गया। हथियागढ़ टीले पर किये गये इस उत्खनन से ज्ञात हुआ कि इस स्थान पर सर्वप्रथम बस्ती लगभग १००० ई० पू० में थी जहाँ के निवासी लघुपाषाणास्त्र तथा चित्रित मृद्भाण्डों का उपयोग करते थे। इसके पश्चात् यहाँ लगभग तीसरी शताब्दी ई० पू० में मौर्यकालीन बस्ती थी जब त्रिपुरी के नगर-राज्य का स्वतन्त्र अस्तित्व था। इस नगर-राज्य में त्रिपुरी नामांकित सिक्के चलते थे। यहाँ के निवासी मिट्टी के बने मकानों में रहते थे तथा घरेलू उपयोग में एक विशेष प्रकार के मृद्भाण्डों का उपयोग करते थे जिसे 'काले ओपदार उत्तरी भाण्ड' के नाम से जाना जाता है। यह बस्ती काफी समय तक रही। इस काल में आहत सिक्कों का भी उपयोग होता था। प्रथम शताब्दी ई० पू० में यह स्थान सातवाहन शासकों के आधिपत्य में आ गया। उत्खनन में सातवाहन सिक्कों की प्राप्ति से इस बात का पुष्टीकरण हो गया है। इस काल में त्रिपुरी में बौद्ध धर्म का प्रचार हुआ। उत्खनन में समकालीन दो बौद्ध विहार प्राप्त हुए हैं। त्रि-रत्न चिन्हांकित मृद्भाण्ड तथा अन्य सामग्री से भी यहाँ बौद्ध धर्म-प्रचार का पता चलता है। चौथी शताब्दी ईसवी में यहाँ विदेशियों (सम्भवतः हूणों) का आक्रमण हुआ जिन्होंने त्रिपुरी तथा निकटवर्ती क्षेत्र को ध्वंस किया। इसके बाद का इतिहास अस्पष्ट है। ९वीं शताब्दी में यह कलचुरि शासकों की राजधानी थी तथा उनका काल त्रिपुरी इतिहास में स्वर्णिम अध्याय था।

त्रिपुरी का नर्मदा तट पर बसी हुई प्राचीन माहिष्मती नगरी से क्या सम्बन्ध था तथा क्या प्राचीन त्रिपुरी के नाश में माहिष्मती के लोगों का कोई हाथ था, इस समस्या का समाधान करने के लिए १९६५-६६ में त्रिपुरी में फिर से उत्खनन प्रारम्भ किया गया।

इस उत्खनन में डेक्कन कालेज रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना; एम० एस० यूनिवर्सिटी ऑफ बड़ौदा तथा सागर विश्वविद्यालय ने भाग लिया तथा उत्खनन का कार्य डॉ० हंसमुख धीरजलाल सांकलिया के नेतृत्व में किया गया। उस वर्ष के उत्खनन से ऐसा कोई प्रमाण प्राप्त नहीं हो सका जिसके आधार पर प्राचीन माहिष्मती तथा त्रिपुरी का कोई सम्बन्ध जोड़ा जा सकता।

१९६६ से १९७१ तक यह कार्य सागर विश्वविद्यालय द्वारा विश्वविद्यालय के प्राचीन भारतीय इतिहास संस्कृति तथा पुरातत्त्व विभाग के अध्यक्ष प्रो० कृष्णदत्त बाजपेयी द्वारा कराया गया। अभी तक प्राप्त उत्खनित सामग्री के आधार पर त्रिपुरी के इतिहास को निम्नलिखित कालों में रखा गया है—

प्रथम काल—(ताम्रपाषाण युगीन) लगभग १००० ई० पू० से ५०० ई० पू० तक
द्वितीय काल—(ऐतिहासिक) ५०० ई० पू० से ३०० ई० पू० तक
तृतीय काल— ३०० ई० पू० से १०० ई० पू० तक
चतुर्थ काल— १०० ई० पू० से २०० ईसवी तक
पंचम् काल— २०० ईसवी से ३०० ईसवी तक

विभिन्न कालों की महत्वपूर्ण विशेषताएँ निम्नलिखित हैं—

**प्रथम काल**

१९५२ के त्रिपुरी उत्खनन में ताम्रपाषाण युगीन जो मृद्भाण्डों के टुकड़े मिले थे, उसी प्रकार के टुकड़े १९६६ के उत्खनन में भी प्राप्त हुए। इन चित्रित 'लाल पर काले' मृद्भाण्डों के साथ विभिन्न प्रकार के लघुपाषाण औज़ार भी प्राप्त हुए हैं। एक गढ्ढे में पक्की मिट्टी का अर्धवृत्ताकार मृद्पात्र भी मिला है जिस पर लाल पालिश है तथा उसके सिर पर धागा डालने के लिए छिद्र बना है। साथ ही धूसर रंग के ठीकरे भी प्राप्त हुए हैं।

**द्वितीय काल**

द्वितीय काल के निवासी बाणगंगा तथा एक लघु स्त्रोत के संगम पर स्थित टीले पर रहते थे। यह टीला काफी लम्बा है परन्तु चौड़ा अधिक नहीं है और तीन भागों में विभाजित है। सम्भवतः इसी कारण इसका नाम त्रिपुरी पड़ा। यहाँ के लोग मिट्टी के मकानों में रहते थे जिनकी फर्श चूने से पुती रहती थी। ये निवासी कई प्रकार के पके हुए मिट्टी के बर्तनों का उपयोग करते थे जैसे—

(क) कटोरे, थाली आदि बर्तन जिनके बाहरी भाग काले अथवा लाल होते थे तथा अन्दर के भाग काले होते थे।

(ख) थाली, कटोरे, लोटे आदि जो लाल रंग के होते थे।

(ग) छोटे लोटे, थाली, पानी रखने के बर्तन जिनके बाहरी भाग पर सफेद रंग की परत होती थी।

(घ) थाली, कटोरे आदि जो 'काले ओपदार उत्तरी भाण्ड' के नाम से जाने जाते हैं। इनका प्रयोग बहुत कम होता था।

इन बर्तनों के अतिरिक्त इस काल के निवासी लोहा, ताँबा, काँसा, हाथीदाँत तथा अर्ध कीमती पत्थरों की बनी हुई वस्तुओं का प्रयोग करते थे।

### तृतीय काल

इस काल में यहाँ के निवासियों के जीवन में स्पष्ट उन्नति दिखायी पड़ती है। वे अब मिट्टी के कच्चे मकानों में रहने की बजाय पकी ईंटों के बने हुए मकानों में रहने लगे। इन मकानों में स्वच्छता का बहुत ध्यान रखा जाता था। गन्दे पानी को निकालने के लिए वलयकूप, शोषक-गर्त आदि का उपयोग तथा कचरा फेंकने के लिए बड़े चहबच्चों के उपयोग के प्रमाण मिले हैं। मकान की छतों पर खपरैलें लगायी जाती थीं जिन्हें लकड़ी की शहतीरों के ऊपर कीलों से फँसा दिया जाता था। मकानों में अनाज जमा करने के लिए बड़े-बड़े मटके होते थे। द्वितीय काल में उपयोग में लाये जाने वाले मृद्भाण्डों के विविध प्रकार मिलने के अतिरिक्त इस काल में सुन्दर लाल रंग के रंगे हुए थाली, कटोरे आदि भी प्राप्त हुए हैं। इनके अतिरिक्त चित्रित मुहरें, विभिन्न प्रकार के पत्थर की बनी छोटी वस्तुएँ, मनकों के हार तथा हड्डी की बनी वस्तुओं का उपयोग होता था। त्रिपुरी नगर-राज्य के सिक्के भी इसी काल के स्तर से प्राप्त हुए हैं।

### चतुर्थ काल

इस काल में सभ्यता का विकास बराबर चलता रहा। अब कच्चे मकानों के स्थान पर पकी बड़ी ईंटों के मकान बनाये जाने लगे। इन मकानों में वलयकूप का उपयोग भी अधिक होने लगा। इस काल के स्तरों से त्रिपुरी नगर-राज्य के सिक्कों के स्थान पर सातवाहन तथा क्षत्रपों के सिक्के प्राप्त हुए हैं। इनमें से कई सिक्के दुर्लभ कोटि के हैं।

इस काल में मिट्टी के बर्तन बनाने की कला में भी एक नया प्रयोग प्रारम्भ हुआ। अब मिट्टी के बरतनों को ठप्पों की सहायता से अलंकृत किया जाने लगा। ठप्पों द्वारा बनाये गये चित्रों में स्वस्तिक, त्रिरत्न तथा पूर्णघट उल्लेखनीय हैं।

मुलायम पत्थर से विभिन्न प्रकार के बर्तन, आभूषण, सिंगारदान आदि बनाने की कला का भी इसी काल में प्रादुर्भाव हुआ। चीनी मिट्टी के बरतन भी इस काल के स्तरों से प्राप्त हुए हैं। पालिश किये हुए लाल रंग के बर्तनों के कटोरे, थालियाँ और टोंटीदार गुलाबदानियों का प्रयोग इस काल में विशेष उल्लेखनीय है।

### पंचम् काल

इस काल में लोहे के भालों, बाण, फलकों आदि का निर्माण बड़ी संख्या में होने

लगा। इस प्रकार के प्राचीन औजारों की अपेक्षा अब ये मजबूत बनने लगे। जोड़ के स्थान पर जोड़ को मजबूत करने के लिए अब लोहे की चूड़ियाँ बनायी जाने लगी। उत्खनन में एक विशेष उल्लेखनीय भाले का फलक मिला है जिसकी मूठ के ऊपर पीतल की दाँतेदार चूड़ियाँ लगी हैं। इसे देखने से ज्ञात होता है कि इस काल में विभिन्न प्रकार के अस्त्र बनाने की कला में अब पर्याप्त विकास हो चुका था।

इस युग से सम्बन्धित एक खदान से प्राप्त भवन के अवशेष उल्लेखनीय हैं। प्रो० कृष्णदत्त बाजपेयी के अनुसार, "प्रतीत होता है कि इस जगह धातु के उपकरण बनाने का एक छोटा उद्योग गृह था। इस भवन का प्लेटफार्म धनुषाकार मिला—ईंटों का फर्श जिसपर गोल खम्भे लगे थे। इस धनुषाकार प्लेटफार्म के समीप ही आग जलाने का एक भट्ठा भी प्राप्त हुआ। यहाँ पाये गये मिट्टी के अभिलिखित ठप्पों के आधार पर इस मकान की निर्माण-तिथि दूसरी-तीसरी शती ईसवी कही जा सकती है। तेरहवीं खदान में लकड़ी के खम्भे जले हुए टुकड़े सहित दूसरी-तीसरी शताब्दी की भट्ठी मिली। इसी खदान में पकी ईंटों की बनी हुई नाली सहित ईंटों के पक्के भवन के खण्डहर मिले। इसकी तिथि प्रथम शती ईसवी है।"

आगे प्रो० बाजपेयी कहते हैं—"खुदाई में गणेश, महिषमर्दिनी और अन्य देवों की प्रतिमाएँ मिलीं। पक्की ईंटों की मानवाकृतियाँ तथा पशु और पक्षियों की आकृतियाँ अच्छी संख्या में प्राप्त हुईं। इस वर्ष प्राप्त महत्वपूर्ण मुद्राओं में उल्लेखनीय त्रिपुरी जनपद की ताँबे की एक गोल मुद्रा है, जिसपर अशोक कालीन ब्राह्मी लिपि में त्रिपुरी का नाम लिखा है। आहत तथा साँचे में ढले सिक्के, सातवाहन शासकों के ताँबे और सीसे के सिक्के, हिन्द-सासानी और कलचुरि शासकों के सिक्के भी मिले हैं। बोधि नामक राजवंश के शासकों के पकी मिट्टी के सात ठप्पे प्राप्त हुए, जिनमें से एक पर 'श्री बोधि' राजा का नाम लिखा है। त्रिपुरी में किये गये पहले उत्खननों में इस वंश के तीन शासकों-शिवबोधि, वसुबोधि तथा चन्द्रबोधि के नाम ज्ञात हुए थे। इस वर्ष उत्खनन में प्राप्त मिट्टी की एक मुद्रा पर महासेन का नाम अंकित है। ३५० ईसवी के लगभग त्रिपुरी क्षेत्र पर इस राजा का शासन रहा होगा। स्वस्तिक, नन्दिपद, हल और शंख के चिह्नों से अंकित सफेद पत्थर की मौर्यकालीन मुद्रा भी उल्लेखनीय है। चिकने पत्थर पर बने एक छल्ले पर मातृदेवी और दो नागिनों को पकड़े हुए गरुड़ की आकृतियाँ हैं। यह इस वर्ष की उपलब्धियों में एक दुर्लभ वस्तु है। इन वस्तुओं के अतिरिक्त अनेक आभूषणों के साँचे, अर्ध-कीमती प्रस्तरों और पकी मिट्टी के मनके और धातु के उपकरण बड़ी संख्या में प्राप्त हुए।" (मध्यप्रदेश का पुरातत्त्व, पृ० २२-२३)।

**[मो० ग० दीक्षित—'त्रिपुरी १९५२'; 'त्रिपुरी एस्कवेशन्स-१९६६'—शार्ट रिपोर्ट; इ० आ० रि० १९६५-६६; वही, १९६६-६७; वही, १९६७-६८; वही, १९६८-६९; कृष्णदत्त बाजपेयी—'मध्यप्रदेश का पुरातत्त्व,' पृ० २०-२३; 'भवन्स जर्नल', भाग १३, अंक २, अगस्त १४, १९६६, पृ० १७३-७८।]**

## २४९३. मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व उत्खननों में कार्बन-१४ की रीति से निर्धारित कुछ तिथियाँ

| १* | २* | ३* | ४* | ५* |
|---|---|---|---|---|
| | | **आदमगढ़** | | |
| टी० एफ० १२० | उत्तर पाषाण युग (लघुपाषाण औजार) | ७२४०±१२५ | ७४५०±१३० | — |
| | | **उज्जैन** | | |
| टी० एफ० ४०७ | काले और लाल भाण्ड प्राप्त होने वाला स्तर | २०५०±१०० | — | १०० ई० पू० |
| टी० एफ० ४०९ | काले ओपदार उत्तरी भाण्ड प्राप्त होने वाला स्तर | २४००±९५ | — | ४५० ई० पू० |
| | | **एरण** | | |
| पी० ५२७ | ताम्रपाषाण युग | २५१५±५८ | २५९०±६० | — |
| पी० ५२८ | ताम्रपाषाण युग | २८७८±६५ | २९६४±६७ | — |
| टी० एफ० ३२६ | द्वितीय (अ) काल | २९०५±१०५ | २९९०±११० | — |
| टी० एफ० ३२४ | वही | ३१३०±१०५ | ३२२०±११० | — |
| पी० ५२६ | ताम्रपाषाण युग | ३१३६±६८ | ३२३०±७० | — |
| पी० ५२५ | द्वितीय काल | ३१९३±६९ | ३२८९±७१ | — |
| टी० एफ० ३३० | प्रथम काल | ३२२०±१०० | ३३१५±१०५ | — |
| टी० एफ० ३२७ | वही | ३२८०±१०० | ३३७५±१०५ | — |
| टी० एफ० ३२९ | वही | ३३००±१०५ | ३३९५±११० | — |

* १. **प्रयोग शाला क्रमांक** : पी = पेन्सिलवानिया विश्वविद्यालय (संयुक्त राष्ट्र अमेरिका) प्रयोगशाला। टी० एफ० = टाटा इन्स्टीट्यूट ऑफ फण्डामेण्टल रिसर्च प्रयोगशाला, बम्बई।

२. **काल तथा वस्तु**

३. **रेडियो कार्बन की ५५६८±३० के अर्ध-जीवन की रीति के अनुसार निर्धारित तिथि**

४. **रेडियो कार्बन की ५७३०±४० के अर्ध-जीवन की रीति के अनुसार निर्धारित तिथि।** इन तिथियों की गणना वर्तमान काल से की गयी है, अर्थात् वर्तमान की ईसवी सन् की १९५० की तिथि को इन तिथियों से घटाने से ई० पू० की तिथि प्राप्त की जा सकती है।

५. **ईसवी पूर्व की तिथि**

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| टी० एफ० ३३१ | वही | ३३५५±९० | ३४५०±९५ | — |
| पी० ५२९ | ताम्रपाषाण युग | ३८६९±७२ | ४०२३±७४ | — |
| | | कायथा | | — |
| टी० एफ० ६७४ | पूर्व-ऐतिहासिक चतुर्थकाल | २३५०±९५ | २४२०±१०० | |
| टी० एफ० ४०२ | ताम्रपाषाण युगीन तृतीय काल | ३२४०±१०० | ३३३०±१०० | |
| टी० एफ० ३९७ | वही | ३३५०±१०० | ३४५०±१०० | — |
| टी० एफ० ३९८ | वही | ३५२०±१०० | ३६२५±१०० | — |
| टी० एफ० ३९९ | वही द्वितीय काल | ३५२५±१०० | ३६२५±१०० | — |
| टी० एफ० ३९६ | वही तृतीय काल | ३५७५±१०५ | ३६८०±११० | — |
| टी० एफ० ४०० | वही द्वितीय काल | ३८००±१०५ | ३९१५±११० | — |
| टी० एफ० ६८० | वही प्रथम काल | ३८५०±९५ | ३९६५±११० | — |
| टी० एफ० ६७८ | ताम्रपाषाण युग | — | ३६३५±१०० | १६८५ ई० पू० |
| टी० एफ० ६७६ | वही | — | ३२५५±१०५ | ३१०५ ई० पू० |
| टी० एफ० ६७९ | वही | -- | ३२५०±१३५ | १३०० ई० पू० |
| टी० एफ० ७७६ | वही | — | ३५५५±११५ | १६०५ ई० पू० |
| टी० एफ० ७७७ | वही | — | ३७३०±१०० | १७८० ई० पू० |
| टी० एफ० ७७८ | वही | — | ३६५५±९५ | १७०५ ई० पू० |
| टी० एफ० ७८१ | वही | — | ३७८५±१०० | १८३५ ई० पू० |
| टी० एफ० ७८२ | वही | — | ३८३०±१०५ | १८८० ई० पू० |
| | | नावडाटोली | | |
| पी० २०५ | ताम्रपाषाण युगीन तृतीय-ई काल | ३२९४±१२५ | ३३९३±१२८ | — |
| टी० एफ० ५९ | ताम्रपाषाण युगीन तृतीय-अ काल | ३३८०±१०५ | ३४८१±१०८ | — |
| पी० २०४ | वही, तृतीय-इ काल | ३४४९±१२७ | ३५५२±१३० | — |
| पी० ४७५ | वही, तृतीय-अ काल | ३४५५±७० | ३५५९±७३ | — |
| पी० २०० | वही | ३४५७±१२७ | ३५६०±१३० | — |
| पी० २०१ | वही | ३४९२±१२८ | ३६०७±१३१ | — |
| पी० २०२ | वही तृतीय-आ काल | ३५०३±१२८ | ३६०८±१३१ | — |

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| पी० ४७६ | वही | ४१२५±६९ | ४२४९±७२ | — |
| | | बेसनगर | | |
| टी० एफ० ३८७ | काले ओपदार उत्तरी भाण्ड | — | २४२०±१०५ | ४७० ई० पू० |
| | | त्रिपुरी | | |
| टी० एफ० ६८१ | पूर्व-ऐतिहासिक काल | — | २२२०±१०५ | २७० ई० पू० |

# सन्दर्भ-ग्रन्थ सूची

•

प्रथम अध्याय

## ऐतिहासिक पृष्ठभूमि

### A. General Histories

Allchin Bridget and Raymond : **The Birth of Indian Civilization.** 1968.

Banerji N. R. : **Iron Age in India.** Delhi, 1965.

Bhandarkar D. R. : **Lectures on the Ancient History of India.** Calcutta, 1919.

Bhandarkar R. G. : **Early History of the Deccan.** Calcutta, 1928.

De Terra and Peterson : **Studies on the Ice Age etc. in India and associated Human Cultures.** Washington, 1939.

Dutt R. C. : **History of Civilization in Ancient India.** London, 1893.

Gordon D. H. : **The Pre-historic Background of Indian Culture,** Bombay, 1958.

Jayaswal K. P. : **History of India, 150-350 A. D.** Lahore, 1933.

**Imperial History of India**, Lahore, 1934.

Lal B. B. : **Indian Arcaeology Since Independence.** Delhi, 1964.

Law B. C. : **Khastriya Clans in Buddhist India.** Calcutta, 1922.

**Ancient Mid-Indian Kshatriya Tribes,** Vol. I. Calcutta, 1924.

**Some Kshatriya Tribes of Ancient India.** Calcutta, 1924.

**India as Described in the Early Texts of Buddhism and Jainism.** London, 1941.

**Tribes in Ancient India.** Poona, 1943.

Majumdar R. C. : **The History and Culture of the Indian People.**

Vol. I : **The Vedic Age.**
Vol. II : **The Age of Imperial Unity.**
Vol. III : **The Classical Age.**
Vol. IV : **The Age of Imperial Kanauj.**
Vol. V : **The Struggle for Empire.**

Majumdar R. C. : **History of Bengal.** Vol. I. Dacca, 1943.

Mishra D. P. : **Studies in the Proto-History of India.** Delhi, 1971.

Mishra V. N. and Mate M. S. : **Indian Pre-history**—1964. Poona, 1965.

Mitra P. : **Pre-historic India.** Calcutta.

Mookerji R. K. : **Hindu Civilization.** London, 1936.

Ojha K. C. : **History of Foreign rule in India.**

Oldenburg H. : **Ancient India.** Chicago, 1898.

Pargiter F. E. : **Ancient Indian Historical Tradition.**

**Purana Text of the Dynasties of the Kali Age.** London, 1913.

Rapson E. J. (Ed) **Cambridge History of India.** Vol. I. Cambridge, 1922.

Rapson E. J. : **Ancient India.** Cambridge, 1914.

Raychaudhary H. C. : **Political History of Ancient India.** 5th Ed. Calcutta, 1950.

Ray H. C. : **Dynastic History of Northern India.** 2 Vols. Calcutta, 1931, 1936.

Sankalia H. D. : **Indian Archaeology-To-day.** Bombay, 1962. **Pre and Proto History in India and Pakistan.** Bombay, 1962.

Shastri Nilakantha : **Comprehensive History of India.** New Delhi.

Sinha B. P. : **The Decline of the Kingdom of Magadha.** Patna, 1954.

Smith V. A. : **Early History of India.** 4th Ed. Oxford, 1924.

Stuart Piggot : **Pre-historic India.** 1950.

Subbarao B. : **The Personality of India.** Baroda. 1958.

Tripathi R. S. : **History of Ancient India.**

Vaidya C. V. : **History of Mediaeval Hindu India.** 3 Vols. Poona, 1921-26.

Wheeler Sir Mortimer : **Civilization of the Indus Valley and Beyond.** 1966.
**Early India and Pakistan.** 1959.
**The Indus Civilization.** 3rd Ed. Cambridge, 1958.

Yazdani G. : **The Early History of the Deccan.** Oxford, 1960.

## B. Dynastic, Regional and Local Histories and Miscellaneous books and articles.

अग्निहोत्री जी. आर. : **विन्ध्यप्रदेश का इतिहास** । रीवा, विक्रम संवत् १८६० । **राज्य सोहावल का इतिहास**

Aiyangar S. K. : **Studies in Gupta History.** Madras, 1928.

Altekar A. S. : **The Rastrakutas And Their Times.** Poona, 1934.

बाजपेयी कृष्णदत्त : **Sagar Through the Ages.** Sagar, 1964.

मध्यप्रदेश का पुरातत्त्व, भोपाल १९७० ।

भारतीय संस्कृति में मध्यप्रदेश का योग । इलाहाबाद १९६५ ।

**'Mahakosala in Ancient literature** Journal of Kalinga Historical Society, Septe-mber, 1946.

**'New light on the history of ERAN'.** JUPHS, viii (ii), 1960.

**'New Archaeological discoveries in Vidisha.'** JMPIP, No. 2, 1960.

**'New light on the early history of Central India'.** Bhattasali Commemoration Volume, Dacca, 1965.

**'Cultural heritage of Mahakoshal'.** Cultural Forum, New Delhi, 1965.

**'New light on Indian History from Eran Excavations'.** PAIOC, Gauhati, 1964.

'मालवा की महानगरी उज्जयिनी ।' माधुरी, नवम्बर, १९४५ ।

'मध्यप्रदेश का कलात्मक वैभव' । हिन्दी अनुशीलन, प्रयाग (धीरेन्द्र वर्मा विशेषांक) ।

'पूर्वी-मालवा के इतिहास पर नया प्रकाश ।' मध्यभारती, सागर, १९६१ ।

'एरण उत्खनन ।' सागरिका, सागर, संवत् २०१९, अंक १ ।

'मध्यप्रदेश में अतीत के उत्खनन की प्रगति ।' मध्यप्रदेश सन्देश, दिसम्बर २६, १९६४ ।

'मध्यप्रदेश में रंगशाला का प्राचीन रूप ।' वही, जुलाई १७, १९६५ ।

'विन्ध्य क्षेत्र : सांस्कृतिक और ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य ।' संस्कृति, नई दिल्ली, वर्ष ६, अंक ४, १९६५ ।

Banerji R. D : **The Age of the Imperial Guptas.** Varanasi, 1933.

Barua B. M. : **Asoka and His Inscriptions.** Calcutta, 1946.

Bhandarkar D. R. : **Asoka** (Carmichael Lecturers, 1923), 2nd Edn. Calcutta, 1932.

Bhargava P. L. : **Chandragupta Maurya.** Lucknow, 1935.

Bhatia P. : **The Paramaras.** Delhi.

Bose N. S. : **History of the Chandellas of Jejakabhukti.** Calcutta, 1956.

Burhanpur Arch, Society : बुरहानपुर परिचय ।

Chatterjee G. S. : **Harshavardhana** (in Hindi). Allahabad, 1938.

Chattopadhyaya B. : **The Age of Kushanas—A Numismatic Study.**

Dandekar R. N. : **A History of the Guptas.** Poona, 1941.

Dixit M. G. : **Tripuri**—1952.

Dixit R. K. : **The Chandellas of Jajakabhukti and Their Times.** (A thesis for Ph. D. Lucknow University, 1950).

Dongray K. B. : **In Touch with Ujjain**, 1935.

दीक्षित स० का० : **उज्जयिनी इतिहास तथा पुरातत्त्व** । इन्दौर, १९६८ ।

द्विवेदी नन्दकिशोर : **धार राज्य का इतिहास**, १९१७ ।

द्विवेदी हरिहर निवास तथा द्विवेदी विजयगोविन्द : मध्यभारत का इतिहास । प्रथम खण्ड (सन् ३५० ई० तक) । ग्वालियर, १९५६ ।

Ganguli D. C. : **History of the Paramara Dynasty.** Dacca, 1933.

Garde M. B. : **'The Yajvapala or Jajapellas of Narwar'.** Epigraphia India XLVII, p. 241.

Gokhle S. : **'The Present and Ancient Boundaries of Madhya Pradesh'.** JMPIP. No. 5, pp. 95-135.

Gokhle Sobhna : **Historical and Cultural Ethnography of M. P.** Ph. D. Thesis, Poona University 1960.

हीरालाल रायबहादुर : **मध्यप्रदेश का इतिहास।** काशी, संवत् १९६६।

Hiralal and Russell : **Tribes and Castes in C. P. and Berar.**

Karim Fazal : इतिहास नागौद राज्य (३ भाग), १९४६।

जैन सूरजमल : परमार कुल दिवाकर तथा बरवतगढ़ संस्थान का इतिहास, १९४१।

Macphail J. M. : **Asoka.** Calcutta.

Majumdar A. K. : **Chaulukyas of Gujrat.** Bombay, 1956.

Majumdar R. C. . **Vakataka Gupta Age.**

मेहता जी० पी० : **चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य।** इलाहाबाद, १९३२।

मिराशी वा० वि० : **कलचुरि नरेश और उनका काल।** मध्यप्रदेश साहित्य परिषद, भोपाल सं० २०२२।

**कलचुरि नृपति आणि त्यांचा काल।** मध्यप्रदेश साहित्य परिषद, भोपाल, १९५६।

**वाकाटक राजवंश का इतिहास तथा अभिलेख।** नागपुर।

Mirashi V. V. : **Studies in Indology.** 4 Vols, Nagpur.

मिश्र केशवचन्द्र : **चन्देल और उनका राजत्व-काल।** काशी, संवत् २०११।

Mishra V. D. : **History of the Gurjaras and Pratiharas.**

Mitra S. K. : **Early Rulers of Khajuraho. Calcutta,** 1958.

Mookerji R. K. : **Chandragupta Maurya and His Times.** Madras, 1943.

**Asoka.** London, 1928.

**The Gupta Empire.** Bombay, 1948.

**Harsha.** Oxford, 1926.

**Vikram Volume.** Ujjain, 1948.

Mukherjee B. N. : **The Kushanas and the Deccan.**

Munshi K. M. : **The Glory that was Gurjara Desa.** Bombay, 1944.

Narain A. K. : **Indo Greeks.**

Nema S. R. : **The Political History of the Somavamsi Kings of South Kosala and Orissa.** (A Thesis for Ph. D. Nagpur University, 1970, Unpublished).

पाण्डेय चन्द्रभान : आन्ध्र सातवाहन साम्राज्य का इतिहास । दिल्ली, १९६३ ।

Pandeya L. P. : **'Topographical position of Mahakoshal and Trikalinga from inscriptions'.** OHRS, Vol. 6, pp. 103-05.

Pandey Sudhakar : **Kalachuris of Ratanpur.** (A thesis for Ph. D. in the University of Saugor—1962).

Panikkar K. M. : **Sri Harsa of Kanauj.** Bombay, 1922.

Patil D. R. : **The Cultural Heritage of Madhya Bharat.** Gwalior, 1952.

Pires E. : **The Maukharis.**

Puri Baijnath : **The History of the Gurjara Pratiharas.** Bombay, 1957.

रघुवीर प्रसाद : झारखण्ड झंकार, १९३० ।

Sahu N. K. : **'History of Kosala and the Somavamsis of Utkala'.** OHRS. Vol. 3 pp. 127-36.
**'Nalas'.** Ibid. Vol. 11, pp, 95-02.

सम्पूर्णानन्द : सम्राट हर्षवर्धन । बम्बई, वि० सं० १९७७ ।

Sankalia, H. D. : **'In search of the three cities.'** JMPIP, No. 5, pp. 55-60.

Sastri Nilkantha K. A. : **Age of Nandas and Mauryas.**

Selatore R. N. : **Life in the Gupta Age.** Bombay, 1948.

Seth K. N. : **Growth of the Paramara Power in Malwa.** (Thesis for Ph. D. degree in the University of Saugor—1962).

Sharma Dasaratha : **The Early Chauhana Dyanasties.**

Sharma R. K. : **A Cultural Study of the Kalachuri Inscriptions.** (Ph. D. Thesis in the University of Jabalpur—1964).

Sharpe A. : **Topographia Indica-II**, E. J. Brill, Leiden 1966.

शास्त्री रघुनन्दन : **गुप्तवंश का इतिहास** । लाहौर, १९३२ ।

Shembavnekar K. M. : **The Glamour about the Guptas.** Bombay, 1953.

Shukla Rajmani : **Saka Kshatraps of Western India.** (A thesis for Ph. D. in the University of Saugor–1966).

समर बहादुर सिंह : **सरगुजा का ऐतिहासिक पृष्ठ**, १९५६ ।

श्री विष्णु महायज्ञ : **रत्नपुर स्मारक ग्रन्थ**, वि० सं० २००० ।

शुक्ल प्रयागदत्त : **मध्यप्रान्त मरीचिका** ।

Singh Mahesh : **Bhoja Paramara and his times.** (A thesis for Ph. D. in the University of Saugor—1963).

Sircar D. C. : **Successors of the Satavahanas in the Lower Deccan.** Calcutta, 1939.

Smith V. A. : **Asoka, the Buddhist Emperor of India.** 3rd Ed. Oxford, 1920.

Tiwari B. P. : **Vindhya Pradesh at a glance,** 1955.

Tiwari S. P. : **इन्दौर राज्य का इतिहास** ।

Thakur Upendra : **The Hunas in India.**

ठाकुर केदार नाथ : **बस्तरभूषण अर्थात बस्तर राज्य का वर्णन**, १९०८ ।

Thapar R. : **Asoka and the Decline of the Mauryas.** Oxford, 1953.

तिवारी गोरेलाल : **बुन्देलखण्ड का संक्षिप्त इतिहास** । काशी, १९३३ ।

Tripathi R. S. : **History of Kanauj,** Varanasi, 1937.

त्रिपाठी भगवती प्रसाद : **बुन्देलखण्ड की प्राचीनता** । वाराणसी, संवत् २०२१ ।

Trivedi H. V. : **'The Yajvapalas af Narwar'.** Journal of the Madhya Pradesh, Itihasa Parishad, No. 2, 1960, pp. 322-32.

उपाध्याय बी० एस० : **गुप्त साम्राज्य का इतिहास।** दो खण्ड, इलाहाबाद, १९३९।

Verma S. P. : **Development of the Naga cult in Madhya Pradesh upto 12th Century A. D.** (A Thesis for Ph. D. in the University of Saugor-1963).

Vora G. K. : **पंचेड़ ठिकाने का इतिहास।** १९३५।

विद्यालंकार सत्यदेव : **मध्यभारत जनपदीय अभिनन्दन ग्रन्थ।** १९५९, पृ० १-९७५।

व्यौहार राजेन्द्र सिंह : **त्रिपुरी का इतिहास।** जबलपुर, १९३९।

Govt. of India : **Imperial Gazetteer of India.** (New Edition), Oxford, 1908.

**Gazetteer of India and Pakistan, 2 Vols.** Delhi, 1951-53.

**Central India State Gazetteer Series,** Vol. I-VI, as under :—

Vol. I, **Gwaliar State Gazetteer,** in 4 parts, 1908-9.

Vol. II, **Indore State Gazetteer,** in 2 parts, Indore, 1931.

Vol. III, **Bhopal Gazetteer,** Calcutta, 1908.

Vol. IV, **Rewah State Gazetteer,** Lucknow, 1927.

Vol. V, **Western State (Malwa) Gazetteer,** Bombay, 1908.

Vol. VI, **Eastern States (Bundelkhand) Gazetteer,** Lucknow, 1907.

Govt. of C. P. & Berar : **Balaghat District Gazetteer,** Allahabad, 1907.

**Betul District Gazetteer,** Allahabad, 1907.

**Bilaspur District Gazetteer,** Allahabad, 1907.

**Chhindwara District Gazetteer,** Bombay, 1907.

**Damoh District Gazetteer,** Allahabad, 1906.

**Durg District Gazetteer,** Calcutta, 1910.

**Gazetteer of the Feudatory States of Chhattisgarh,** Bombay, 1909.

**Hoshangabad District Gazetteer,** Calcutta, 1908.

**Jubbulpore District Gazetteer,** Bombay, 1909.

**Mandla District Gazetteer,** Bombay, 1912.

**Narsinghpur District Gazetteer,** Bombay, 1906.

**Nimar District Gazetteer,** Allahabad, 1908.

**Raipur District Gazetteer,** Bombay, 1909.

**Saugar District Gazetteer,** Allahabad, 1907.

**Seoni District Gazetteer,** Allahabad, 1907.

Govt. of Madhya Pradesh : **Revised District Gazetteers of M. P. as under :—**

**Gwalior District Gazetteer**, Bhopal, 1965.

**Jabalpur District Gazetteer,** Bhopal, 1968.

**East Nimar District Gazetteer,** Bhopal, 1969.

**West Nimar District Gazetteer,** Bhopal, 1967.

**Sagar District Gazetteer,** Bhopal, 1967.

**Betul District Gazetteer,** Bhopal, 1971.

**Narsinghpur District Gazetteer**, Bopal, 1971.
**Indore District Gazetter**, Bhopal, 1972.
**Durg District Gazetteer**, Bhopal, 1972.
**Raipur District Gazetteer**, Bhopal, 1973.

गोकुल प्रसाद : रायपुर रश्मि ।
दुर्ग दर्पण ।
सिवनी सरोजिनी ।
गुप्त प्यारेलाल : बिलासपुर वैभव ।
राय कीर्तिभानु : निमाड़ निशाकर ।
राय चन्द्रभानु : नरसिंह नयन ।
हीरालाल : सागर सरोज (१९२२) ।
मंडला मयूख ।
जबलपुर ज्योति ।
दमोह दीपक ।

●●

## द्वितीय अध्याय

## प्रागैतिहासिक तथा आद्य-ऐतिहासिक पुरातत्त्व


| | |
|---|---|
| Abbyu | : **'Rock-paintings of Hoshangabad'.** NMB, No. 2. |
| Ahmed Nisar | : **'The Stone Age Cultures of Upper Sone Valley'** (Ph. D. Thesis-Poona-1967). |
| Allchin Bridget | : **'The Indian Middle Stone Age etc.'** Institute of Archaeology, University of London, Bulletin No 1—1959, pp. 1-36. |
| Allchin Bridget and Raymond | : **The Birth of Indian Civilization.** 1968. |
| Anderson | : **'Rock-paintings of Singhanpur'.** JBORS, 1918, pp. 298-306. |
| | **मध्यप्रदेश का पुरातत्त्व** । भोपाल, १९७० । |
| Bajpai K. D. | : **Sagar Through the Ages.** Sagar, 1964. |
| Ball V. | : **'An ancient stone implement made of magnetic iron ore ( from Nurbudda valley).'** PASB, 1881, pp. 120-121, |
| Banerji N. R. | : **Iron Age in India.** Delhi, 1965. |
| Blandford W. T. | : **'Notes on Jabalpur Neoliths'.** PASB, 1866, pp. 230-34. |
| | **'The worked agates of the early stone period from Central India'.** PASB, 1886, pp. 230-34. |
| Boule M. | : **'Peintures pre-historique dans une caverne de 1' Inde L'.'** Anthropologie, XXVI, 1915, p. 304. |

Brown C. : **Catalogue of the Pre-historic Antiquities in the Indian Museum**. 1917.

Bruce Foote : **Catalogue of Pre historic Antiquities. Notes on their Age and distribution.** Madras, 1921.

Carey V. J. : **'A perforated stone found on a 'Chabo-utra' at Jabalpur'**. PASB, 1886, pp. 135-36.

Das Gupta N. C. : **'Bibliography of Pre-historic Antiquities'**. JASB (NS) XXVII, 1931 pp. 1-96.

De Terra and Paterson : **Studies on the Ice Age etc. in India and Associated Human Cultures.** Washington, 1939.

Dixit M. G. : **Tripuri—1952.**
मध्यप्रदेश के पुरातत्त्व की रूपरेखा। १९५४।

Evans J. : **'Some discoveries of worked flints.** PSA II, sq. vol. III, 1853.

Ghosh A. : **'Pre-historic exploration in India'**. IHQ, XXIV, (1948), pp. 1-18.

Ghosh Manoranjan : **'Rock-paintings and other antiquities of pre-historic and later times'**. MASI, No 2, 1932.

गुप्त जगदीश : प्रागैतिहासिक भारतीय चित्रकला, १९६३।

Gordon D. H. : **'Hoshangabad Paintings'**. ILN, Sept. 21, 1935.

**'Date of Singhanpur Paintings'**. SC, V, No. 3, pp. 142-47.

: **'Rock-paintings of Kabra Pahad'**. SC, V. No. 5 pp. 269-70.

**'Rock-Paintings of Mahadeo Hills'**. IAL, X (1935), pp. 35-41.

**'Animals and Demons in Indian Cave Art'**. SC.

**'The Mesolithic Industries of India'.** Man, XXXVIII, (Feb. 1938) No. 19, p. 23.

**'Warfare in Indian Cave Art'.** SC. V. No. 10, pp. 578-84.

**'Artistic Sequence of the Rock-paintings in Mahadev Hills'.** SC. V. No. 6, pp. 322-27; No. 7 pp. 387-92.

**'Holocene in India'.** AI No. 6, p. 71.

**'Rock-paintings of Kabra Pahar'.** SC, V. No. 5, p. 1-5.

**'The Stone Industries of Holocene in India and Pakistan'.** AI, No. 6.

Haswell J. : **'Remarks on two flints at Jabalpur' etc.** TEGS, I, 1870, pp. 198-200.

Hunter G. R. : **'Interim Report on the Excavations in the Mahadeo Hills'.** NUJ, No. 1.

**'Final Report on the Excavations in the Mahadev Hills'.** NUJ, No. 2.

Joshi R. V. : **'Acheulian Succession in Central India'.** Asian Perspective Vol. 8, 1, 1964.

**'Stone Age Industries in Damoh area'.** AI, No. 17 (1961) pp. 5-36.

Khatri A. P. : **Stone Age Cultures of Malwa.** Ph. D. Thesis, Deccan College Post-Graduate and Research Institute Libraries, Poona (1958).

**'Stone Age and Pleistocene Chronology of the Narmada Valley'.** Anthropos, Vol. 56, pp. 519-30.

**'Palaeolithic Industry of River Shivna'.** BDCRI, Taraporewala Volume, No. 18, pp. 159-72.

Krishnawami V. D. : **'Pre-historic Bastar'.** PISC, (40th session) Lucknow (1953).

**'Stone Age in India'**. AI, No. 3, pp. 11-57.

**'Progress in Pre-history'**. AI, No. 9, Silver Jubilee Number, pp. 53-79.

Lal B. B. : **Indian Archaeology Since Independence**, Delhi, 1964.

**'Exploration and Excavation : The Pre-historic period and Proto-historic period'**. Archaeology in India pp. 17-50.

Le mesuriar H. P. : **'Note on the twelve stone hatchets from the neighbourhood of Jabalpur'**. (Contains a short account of a large number of celts near the Cha-chye falls on the river Tonse). PASB, XXX, 1861, pp. 81-85.

Lydekker R. : **'Siwalik and Narbada Equide'**. PI, Ser X, II, pt. 3 pp. 67-98, 1882.

**'Note on some Siwalik and Narmada fossils'**. RGSI, XV, pp. 102-107, 1882.

**'Siwalik and Narmada Proboscidea'**. PI, Ser, X, I, pp. 182-300, Suppl. Ibid. II, pt. 2, pp. 63-66, 1880.

**'Siwalik and Narbada Bunodont Suina'**. PI, Ser. X, III, pt. 2 pp. 35-104, 1884.

**'Siwalik and Narbada Carnivora'**. PI, Ser. X, pt. 6 pp. 178-363, 1884.

**'Synopsis of Niwalik and Narbada Mammalia'**. PI, Ser. X, III, pt. 2, pp. 122 et. seq. 1884.

**'Siwalik and Narbada Chelonia'**. PI, Ser. X, pt. 6, pp. X, 155-208, 1884.

**'Notes on Siwalik and Narbada Chelonia'**. RGSI, XXII, pp. 56-58, 1889.

Medlicott H. B. : **'Stone implements from the Ossiferous Pliocene Deposits of the Narbada Valley'.** PASB, p. 138.

Mishra D. P. : **Studies in the Proto-History of India.** New Delhi, 1971.

Mishra M. L. : **'On the figure of Giraffae......of Hoshangabad'.** JBHU, 9, pp. 25-32.

**'On some stone implements from Hoshangabad'.** PIAS, Vol. X, No. 4 (1939) pp. 275-85.

Mishra V. N. and Mate M. S. : **Indian Pre-history : 1964.** Deccan College Series No. 32 (1965).

Mitra P. : **Pre-historic India.** Calcutta.

Mulheran J. : **'Cromlechs of Central India'.** PASB, 1868, pp. 116-18.

**'Notes on the crosses and cromlechs of Chhindwara District'.** PASB, 1869, pp. 147-51.

Oakes R. E. : **'Flint implements collected in the neighbourhood of Jabbulpore'.** PASB, 1869, pp. 51-53.

Oldham R. D. : **'Collection of stone implements from Central India exhibited and described at the monthly meeting of the Asiatic Society of Bengal for 1897'.** PASB, 1897, p. 123.

**'Bronze imlements found near Jabbulpore'.** PASB, 1869, p. 60; IA, 1905 p. 240.

**'Sketch of the geology of Central Provinces'.** RGSI, IV. pp. 69-81, 1871.

Pandey S. K. : **Rock-Paintings and Engravings in Madhya Pradesh** (A thesis for Ph. D. in the University of Saugor—1970).

